# गायत्री महाविज्ञान

[ संयुक्त संस्करण ]



लेखक
वेदमूर्ति तपोनिष्ठ पं० श्रीराम शर्मा आचार्य



प्रकाशक :
युग निर्माण योजना विस्तार ट्रस्ट
गायत्री तपोभूमि, मथुरा
फोन : (०५६५) २५३०१२८, २५३०३९९
मो. ०९९२७०८६२८७, ०९९२७०८६२८९
फैक्स नं०- २५३०२००

२००९

मूल्य : १६० रुपये

# प्रकाशकीय

वेदमूर्ति, तपोनिष्ठ, पं० श्री राम शर्मा आचार्य ने अपने जीवनकाल में ३००० से अधिक छोटी—बड़ी पुस्तकें लिखी है । गायत्री महाविज्ञान उनकी अनुपम कृतियों में से एक है । गायत्री महाविद्या को लेकर उन्होंने विलक्षण प्रयोग कर दिखाये । उनकी विशिष्ट गायत्री साधना के नाते उन्हें महर्षि वशिष्ठ और गायत्री विद्या के युगानुरूप क्रान्तिकारी प्रयोग के कारण इस युग के विश्वामित्र के रूप में स्वीकार किया गया ।

आर्ष ग्रन्थों मे गायत्री की महिमा का गान अनेक प्रकार से किया गया है । इसे वेदमाता, देवमाता, सर्व कामधुक् (सभी श्रेष्ठ कामनाओं को पूरा करने वाली) आयु, प्राण, प्रजा, पशु, कीर्ति, धन, ब्रह्मवर्चस आदि विभूतियाँ प्रदान करते हुए ब्रह्मलोक तक गति देने वाली कहा गया है, लेकिन फिर भी उसे विशिष्ट साधकों को दी जाने वाली गुह्य विद्या ही माना जाता रहा है । आचार्य श्री ने इस युग में मनुष्य मात्र को दुर्बुद्धि के चंगुल मे जकड़ते-पिसते देखा, तो सद्बुद्धि-सद्‌भाव प्रदायिनी गुह्य गायत्री महाविद्या को जन सुलभ बनाने के लिए भागीरथी तप-पुरुषार्थ किया । उनके इस पुण्य पुरुषार्थ के फलस्वरूप गायत्री महाविद्या के युगानुरूप सफल प्रयोग के लिए 'गायत्री महाविज्ञान' का सृजन और प्रकाशन हुआ ।

पुस्तकाकार में उन्होंने गायत्री महाविज्ञान को तीन भागो में प्रकाशित किया था । इसके अब तक ३३ संस्करण निकल चुके हैं । जिज्ञासु जन उन्हे अपनी-अपनी आवश्यकता के अनुरूप अलग-अलग या एक साथ खरीदते रहे है । गायत्री महाविद्या के बारे में लोगों के भ्रमों का निवारण और जिज्ञासाओं का समाधान नाना प्रकार से होता रहा है तथा इस विद्या मे लोकरुचि बढ़ती गयी । लोकप्रियता के इसी उभार के साथ विचारशीलो की ओर से यह प्रस्ताव आने लगे कि तीनों भाग मिलाकर इसे एक संग्रहणीय ग्रन्थ के रूप में प्रकाशित किया जाए । विज्ञजनों की इस माँग का सम्मान करते हुए ही इस संयुक्त संस्करण का प्रकाशन किया गया है ।

इस संस्करण मे तीनों भागो की विषय सूची प्रारम्भ में ही एक साथ दे दी गयी है, लेकिन प्रत्येक भाग के लिए पूज्य आचार्यवर द्वारा लिखी गयी भूमिकाओ को उन भागो के प्रारम्भ मे यथावत् दे दिया गया है ।

इस सस्करण में उद्धरणो एवं सन्दर्भों को विशेष रूप से शुद्ध करने एवं यथासम्भव सन्दर्भ ग्रन्थो का उल्लेख करने का प्रयास किया गया है । पाठ भेदों को प्रमाणित ग्रन्थो एव महाविज्ञान के प्रथम संस्करण (१९५०) से मिलाकर ठीक किया गया है । एक संशोधन और भी किया गया है, जो गायत्री मन्त्र के २४ वर्ण के सम्बन्ध में है । गायत्री मन्त्र के चौबीस वर्णों के उल्लेख क्रम में महाविज्ञान प्रथम खण्ड के 'गायत्री साधना से शक्तिकोशों का उद्‌भव' नामक निबन्ध मे तथा द्वितीय खण्ड के गायत्री रामायण, वर्णानाम् ध्यानम् तथा 'अक्षर शक्ति कवच' नामक निबन्ध मे 'ण्यं' को 'णि यं'- इस प्रकार व्यूहन करके २४ वर्णों की स्थिति स्वीकार की गयी है । यही शास्त्र सम्मत (इयादि पूरणे-पिंगल सूत्रानुसार 'इय' की वृद्धि) भी है । गायत्री महाविज्ञान के कुछ अन्य प्रकरणो मे सम्भवत: प्रेस की भूल या किसी अन्य असावधानी से मन्त्र के २४ वर्णों का वर्गीकरण कुछ भिन्न अंकित हो गया था । इस संस्करण में उस भूल को सशोधित कर दिया गया है । सभी स्थानों पर उक्त शास्त्रीय क्रम के अनुसार ही वर्णों का क्रम व्यवस्थित कर दिया गया है ।

आशा की जाती है कि यह ग्रन्थाकार संयुक्त सस्करण लोक रुचि के अनुरूप सिद्ध होगा ।

—ब्रह्मवर्चस

# गायत्री महाविज्ञान

## संकेत–विवरण

| | | |
|---|---|---|
| अथर्व० | = | अथर्ववेद |
| अ० | = | अध्याय |
| कूर्म पुराण उ० विभा० | = | कूर्म पुराण उत्तरविभाग |
| ख० | = | खण्ड |
| गरुड़ पुराण/उ०खं०/ब्रह्म०का० | = | गरुड़ पुराण उत्तर खण्ड ब्रह्म काण्ड |
| गो० ब्रा० पू० | = | गोपथ ब्राह्मण पूर्वार्द्ध |
| चरक चि० खण्ड | = | चरक चिकित्सा खण्ड |
| छा० | = | छान्दोग्योपनिषद् |
| तारानाथ कृ०गा०व्या० | = | तारानाथ कृत गायत्री व्याख्या |
| तै० आ० | = | तैत्तिरीय आरण्यक |
| तैत्तिरीय ब्रा० | = | तैत्तिरीय ब्राह्मण |
| तैत्तिरीय सं० | = | तैत्तिरीय संहिता |
| दु० वृ० | = | दुर्गवृत्ति |
| दे० भा० स्क० | = | देवी भागवत पुराण स्कन्ध |
| नृसिंह पूर्वतापनीयोप० | = | नृसिंहपूर्वतापनीयोपनिषद् |
| प० | = | पद्धति |
| पद्म पु० सृ० खं० | = | पद्म पुराण सृष्टि खण्ड |
| पु० | = | पुराण |
| पृ० | = | पृष्ठ |
| बृ० पाराशर स्मृति | = | बृहत् पाराशर स्मृति |
| बृ० यो० याज्ञ० | = | बृहद् योगी याज्ञवल्क्य स्मृति |
| बृह० | = | बृहदारण्यकोपनिषद् |
| ब्र०वै० पु० कृ०ज० अ० | = | ब्रह्मवैवर्त पुराण कृष्ण जन्म अध्याय |
| मनु० | = | मनुस्मृति |
| महा० | = | महाभारत |
| महाभारत आश्व० | = | महाभारत आश्वमेधिक पर्व |
| यजु० | = | यजुर्वेद |
| यो० या० | = | योगी याज्ञवल्क्य |
| वा० रा० | = | वाल्मीकि रामायण |
| शंख० | = | शंख स्मृति |
| शत० ब्रा० | = | शतपथ ब्राह्मण |
| स्मृ० | = | स्मृति |

# विषय-सूची

## प्रथम भाग



## द्वितीय भाग

# तृतीय भाग

# गायत्री महाविज्ञान

## प्रथम भाग

## भूमिका

गायत्री वह दैवी शक्ति है, जिससे सम्बन्ध स्थापित करके मनुष्य अपने जीवन-विकास के मार्ग मे बड़ी सहायता प्राप्त कर सकता है । परमात्मा की अनेक शक्तियाँ है, जिनके कार्य और गुण पृथक्-पृथक् है । उन शक्तियो मे गायत्री का स्थान बहुत ही महत्त्वपूर्ण है । यह मनुष्य को सद्बुद्धि की प्रेरणा देती है । गायत्री से आत्म-सम्बन्ध करने वाले मनुष्य मे निरन्तर एक ऐसी सूक्ष्म एवं चैतन्य विद्युद्धारा सञ्चरण करने लगती है, जो प्रधानत. मन, बुद्धि, चित्त और अन्त करण पर अपना प्रभाव डालती है । बौद्धिक क्षेत्र के अनेको कुविचारो, असत् सकल्पो, पतनोन्मुख दुर्गुणो का अन्धकार गायत्री रूपी दिव्य प्रकाश के उदय होने से हटने लगता है । यह प्रकाश जैसे-जैसे तीव्र होने लगता है, वैसे-वैसे अन्धकार का अन्त उसी क्रम से होता जाता है ।

मनोभूमि को सुव्यवस्थित, स्वस्थ, सतोगुणी एवं सन्तुलित बनाने मे गायत्री का चमत्कारी लाभ असंदिग्ध है और यह भी स्पष्ट ही है कि जिसकी मनोभूमि जितने अशो मे सुविकसित है, वह उसी अनुपात मे सुखी रहेगा; क्योकि विचारो से कार्य होते है और कार्यो के परिणाम सुख-दु.ख के रूप मे सामने आते हैं । जिसके विचार उत्तम है, वह उत्तम कार्य करेगा, जिसके कार्य उत्तम होगे; उसके चरणो तले सुख-शान्ति लोटती रहेगी ।

गायत्री उपासना द्वारा साधको को बड़े-बड़े लाभ प्राप्त होते है । हमारे परामर्श एव पथ-प्रदर्शन मे अब तक अनेको व्यक्तियो ने गायत्री उपासना की है । उन्हें सांसारिक और आत्मिक जो आश्चर्यजनक लाभ हुए है, हमने अपनी ऑखो से देखे है । इसका कारण यही है कि उन्हें दैवी वरदान के रूप मे सद्बुद्धि प्राप्त होती है और उसके प्रकाश मे उन सब दुर्बलताओ, उलझनों, कठिनाइयो का हल निकल आता है, जो मनुष्य को दीन-हीन, दु.खी, दरिद्री, चिन्तातुर एव कुमार्गगामी बनाती है । जैसे प्रकाश का न होना ही अन्धकार है, जैसे अन्धकार स्वतंत्र रूप से कोई वस्तु नही है । इसी प्रकार सद्ज्ञान का न होना ही दु.ख है, अन्यथा परमात्मा की इस पुण्य सृष्टि मे दुःख का एक कण भी नही है । परमात्मा सत्-चित्-आनन्द स्वरूप है, उसकी रचना भी वैसी ही है । केवल मनुष्य अपनी आन्तरिक *दुर्बलता के कारण, सद्ज्ञान के अभाव के कारण दु.खी रहता है, अन्यथा सुर-दुर्लभ मानव-शरीर "स्वर्गादपि गरीयसी"* धरती माता पर दुःख का कोई कारण नही, यहाँ सर्वत्र, सर्वथा आनन्द ही आनन्द है ।

सद्ज्ञान की उपासना का नाम ही गायत्री- साधना है । जो इस साधना के साधक है, उन्हे आत्मिक-सांसारिक सुखो की कमी नही रहती, ऐसा हमारा सुनिश्चित विश्वास और दीर्घकालीन अनुभव है । इस पुस्तक में सम्भवत. सभी उपयोगी बाते लिख दी गई है, फिर भी कोई शंका- निवारण, परामर्श एवं सहयोग आवश्यक हो, तो जवाबी पत्र द्वारा शान्तिकुञ्ज, हरिद्वार से पूछताछ की जा सकती है ।

गायत्री की शास्त्रीय चर्चा, ऋषियों का अनुभव तथा उनकी रचनायें गायत्री महाविज्ञान के दूसरे भाग मे प्रकाशित की जा रही हैं, पाठक उसे भी अवश्य पढ़ें ।

– श्रीराम शर्मा आचार्य

# गायत्री महाविज्ञान

## वेदमाता गायत्री की उत्पत्ति

वेद कहते हैं-ज्ञान को । ज्ञान के चार भेद हैं-ऋक्, यजु:, साम और अथर्व । कल्याण, प्रभु-प्राप्ति, ईश्वरीय-दर्शन, दिव्यत्व, आत्म-शान्ति, ब्रह्म-निर्वाण, धर्म-भावना, कर्तव्य-पालन, प्रेम, तप, दया, उपकार, उदारता, सेवा आदि ऋक् के अन्तर्गत आते हैं । पराक्रम, पुरुषार्थ, साहस, वीरता, रक्षा, आक्रमण, नेतृत्व, यश, विजय, पद, प्रतिष्ठा यह सब 'यजु:' के अन्तर्गत हैं । क्रीड़ा, विनोद, मनोरंजन, संगीत-कला, साहित्य, स्पर्श इन्द्रियों के स्थूल भोग तथा उन भोगों का चिन्तन, प्रिय कल्पना, खेल, गतिशीलता, रुचि, तृप्ति आदि को 'साम' के अन्तर्गत लिया जाता है । धन, वैभव, वस्तुओं का संग्रह, शास्त्र, औषधि, अन्न, वस्त्र, धातु, गृह, वाहन आदि सुख-साधनों की सामग्रियाँ 'अथर्व' की परिधि में आती हैं ।

किसी भी जीवित प्राणधारी को लीजिये, उसकी सूक्ष्म और स्थूल, बाहरी और भीतरी क्रियाओं और कल्पनाओं का गम्भीर एवं वैज्ञानिक विश्लेषण कीजिये, प्रतीत होगा कि इन्हीं चार क्षेत्रों के अन्तर्गत उसकी समस्त चेतना परिभ्रमण कर रही है । (१) ऋक्-कल्याण (२) यजु:-पौरुष (३) साम-क्रीड़ा (४) अथर्व-अर्थ । इन चार दिशाओं के अतिरिक्त प्राणियों की ज्ञान-धारा और किसी ओर प्रवाहित नहीं होती । ऋक् को धर्म, यजु: को मोक्ष, साम को काम, अथर्व को अर्थ भी कहा जाता है । यही चार ब्रह्माजी के मुख हैं । ब्रह्मा को चतुर्मुख इसलिये कहा गया है कि वे एक मुख होते हुए भी चार प्रकार की ज्ञान धारा का निष्क्रमण करते हैं । वेद शब्द का अर्थ है-'ज्ञान' इस प्रकार वह एक है, परन्तु एक होते हुए भी वह प्राणियों के अन्त:करण में चार प्रकार का दिखाई देता है । इसलिये एक वेद को सुविधा के लिए चार भागों में विभक्त कर दिया गया है । भगवान् विष्णु की चार भुजाएँ भी यही हैं । इन चार विभागों को स्वेच्छापूर्वक विभक्त करने के लिये चार आश्रम और चार वर्णों की व्यवस्था की गयी । बालक क्रीड़ावस्था में, तरुण अर्थावस्था में, वानप्रस्थ पौरुषावस्था में और संन्यासी कल्याणावस्था में रहता है । ब्राह्मण ऋक् है, क्षत्रिय यजु, है, वैश्य अथर्व है, साम शूद्र है । इस प्रकार यह चतुर्विध विभागीकरण हुआ ।

यह चारों प्रकार के ज्ञान उस चैतन्य शक्ति के ही स्फुरण हैं, जो सृष्टि के आरम्भ में ब्रह्माजी ने उत्पन्न की थी और जिसे शास्त्रकारों ने गायत्री नाम से सम्बोधित किया है । इस प्रकार चारों वेदों की माता गायत्री हुई । इसी से उसे 'वेदमाता' भी कहा जाता है । इस प्रकार जल तत्त्व को बर्फ, भाप (बादल, ओस, कुहरा आदि), वायु (हाइड्रोजन-ऑक्सीजन) तथा पतले पानी के चार रूपों में देखा जाता है, जिस प्रकार अग्नि-तत्त्व को, ज्वलन, गर्मी, प्रकाश तथा गति के रूप में देखा जाता है, उसी प्रकार एक 'ज्ञान-गायत्री' के चार वेदों के चार रूपों में दर्शन होते हैं । गायत्री माता है, तो चार वेद इसके पुत्र हैं ।

यह तो हुआ सूक्ष्म गायत्री का, सूक्ष्म वेदमाता का स्वरूप । अब उसके स्थूल रूप पर विचार करेंगे । ब्रह्मा ने चार वेदों की रचना से पूर्व चौबीस अक्षर वाले गायत्री मन्त्र की रचना की । इस एक मन्त्र के एक-एक अक्षर में सूक्ष्म तत्त्व समाहित हैं, जिनके पल्लवित होने पर चार वेदों की शाखा-प्रशाखाएँ उद्भूत हो गयीं । एक वट बीज के गर्भ में महान् वट वृक्ष छिपा होता है । जब वह अंकुर रूप में उगता है, वृक्ष के रूप में बड़ा होता है, तो उसमें असख्य शाखाएँ, टहनियाँ, पत्ते, फूल, फल लद जाते हैं । इन सबका इतना बड़ा विस्तार होता है- जो उस मूल वट बीज की अपेक्षा करोड़ों-अरबों गुना बड़ा होता है । गायत्री के चौबीस अक्षर भी ऐसे ही बीज हैं, जो प्रस्फुटित होकर वेदों के महा विस्तार के रूप में अवस्थित होते हैं ।

व्याकरण शास्त्र का उद्‌गम शंकर जी के वे चौदह सूत्र हैं, जो उनके डमरू से निकले थे । एक बार महादेवजी ने आनन्द-मग्न होकर अपना प्रिय वाद्य डमरू बजाया । उस डमरू में से चौदह ध्वनियाँ निकलीं । इन (अइउण्, ऋलृक्, एओङ्, ऐऔच्, हयवरट्, लण् आदि) चौदह सूत्रों को लेकर पाणिनि ने महाव्याकरण शास्त्र रच डाला । उस रचना के पश्चात् उसकी व्याख्याएँ होते-होते आज इतना बड़ा व्याकरण शास्त्र प्रस्तुत है, जिसका एक भारी

संग्रहालय बन सकता है । गायत्री मन्त्र के चौबीस अक्षरो से इसी प्रकार वैदिक साहित्य के अंग-प्रत्यंगो का प्रादुर्भाव हुआ है । गायत्री सूत्र है, तो वैदिक ऋचाएँ उनकी विस्तृत व्याख्या हैं ।

## ब्रह्म की स्फुरणा से गायत्री का प्रादुर्भाव

अनादि परमात्म तत्त्व ब्रह्म से यह सब कुछ उत्पन्न हुआ । सृष्टि उत्पन्न करने का विचार उठते ही ब्रह्म में एक स्फुरणा उत्पन्न हुई, जिसका नाम है-शक्ति । शक्ति के द्वारा दो प्रकार की सृष्टि उत्पन्न हुई- एक जड़, दूसरी चैतन्य । जड सृष्टि का सचालन करने वाली शक्ति 'प्रकृति' और चैतन्य सृष्टि का सचालन करने वाली शक्ति का नाम *'सावित्री'* है ।

पुराणो मे वर्णन मिलता है कि सृष्टि के आदिकाल में भगवान् की नाभि में से कमल उत्पन्न हुआ । कमल के पुष्प मे से ब्रह्मा हुए, ब्रह्मा से सावित्री हुई , सावित्री और ब्रह्मा के संयोग से चारो वेद उत्पन्न हुए । वेद से समस्त प्रकार के ज्ञानो का उद्भव हुआ । तदनन्तर ब्रह्माजी ने पचभौतिक सृष्टि की रचना की । इस आलंकारिक गाथा का रहस्य यह है-निर्लिप्त, निर्विकार, निर्विकल्प परमात्म तत्त्व की नाभि में से, केन्द्र भूमि में से-अन्त.करण मे से कमल उत्पन्न हुआ और वह पुष्प की तरह खिल गया । श्रुति ने कहा कि सृष्टि के आरम्भ में परमात्मा की इच्छा हुई कि **'एकोऽहं बहुस्याम्'** मै एक से बहुत हो जाऊँ । यह उसकी इच्छा, स्फुरणा नाभि देश में से निकल कर स्फुटित हुई अर्थात् कमल की लतिका उत्पन्न हुई और उसकी कली खिल गयी ।

इस कमल पुष्प पर ब्रह्मा उत्पन्न होते हैं । ये ब्रह्मा सृष्टि-निर्माण की त्रिदेव शक्ति का प्रथम अंश है । आगे चलकर यह त्रिदेवी शक्ति उत्पत्ति, स्थिति और नाश का कार्य करती हुई, ब्रह्मा, विष्णु, महेश के रूप मे दृष्टिगोचर होती है । आरम्भ मे कमल के पुष्प पर केवल ब्रह्माजी ही प्रकट होते हैं, क्योकि सर्वप्रथम उत्पन्न करने वाली शक्ति की आवश्यकता हुई ।

अब ब्रह्माजी का कार्य आरम्भ होता है । उन्होने दो प्रकार की सृष्टि उत्पन्न की-एक चैतन्य, दूसरी जड़ । चैतन्य शक्ति के अन्तर्गत सभी जीव आ जाते हैं, जिनमें इच्छा, अनुभूति, अहंभावना पाई जाती है । चैतन्य की एक स्वतंत्र सृष्टि है, जिसे विश्व का 'प्राणमय कोश' कहते हैं । निखिल विश्व मे एक चैतन्य तत्त्व भरा हुआ है, जिसे 'प्राण' नाम से पुकारा जाता है । विचार, संकल्प, भाव, इस प्राण तत्त्व के तीन वर्ग हैं और सत्, रज, तम यह तीन इसके वर्ण हैं । इन्ही तत्त्वो को लेकर आत्माओ के स्थूल, सूक्ष्म और कारण शरीर बनते हैं । सभी प्रकार के प्राणी इसी प्राण तत्त्व से चैतन्यता एव जीवन सत्ता प्राप्त करते हैं ।

जड़ सृष्टि निर्माण के लिए ब्रह्माजी ने पचभूतों का निर्माण किया । पृथ्वी, जल, वायु, तेज, आकाश के द्वारा विश्व के सभी परमाणु मय पदार्थ बने । ठोस, द्रव, गैस इन्ही तीन रूपों मे प्रकृति के परमाणु अपनी गतिविधि जारी रखते है । नदी, पर्वत, धरती आदि का सभी पसारा इन पंच-भौतिक परमाणुओ का खेल है, प्राणियों के स्थूल शरीर भी इन्ही प्रकृति जन्य पंच-तत्त्वों के बने होते हैं ।

क्रिया जड़-चेतन, दोनों सृष्टि में है । प्राणमय चैतन्य सृष्टि मे अहभाव, संकल्प और प्रेरणा की गतिविधियाँ विविध रूपों में दिखलाई पड़ती हैं । भूतमय जड़ सृष्टि मे, शक्ति, हलचल और सत्ता इन आधारों के द्वारा विविध प्रकार के रंग-रूप, आकार-प्रकार बनते-बिगड़ते रहते हैं । जड़ सृष्टि का आधार परमाणु और चैतन्य सृष्टि का आधार संकल्प है । दोनो ही आधार अत्यन्त सूक्ष्म और अत्यन्त बलशाली है, इनका नाश नही होता केवल रूपान्तर होता रहता है ।

जड़-चेतन सृष्टि के निर्माण में ब्रह्माजी की दो शक्तियाँ काम कर रही हैं—(१) सकल्प शक्ति (२) परमाणु शक्ति । इन दोनों में प्रथम सकल्प शक्ति की आवश्यकता हुई, क्योंकि बिना उसके चैतन्य का आविर्भात नही होता और बिना चैतन्य के परमाणु का उपयोग किस लिए होता । अचैतन्य सृष्टि तो अपने में अचैतन्य थी, क्योंकि न तो उसको किसी का ज्ञान होता और न उसका कोई उपयोग होता है । 'चैतन्य' के प्रकटीकरण की सुविधा के लिए उसकी साधन- सामग्री के रूप में 'जड़' का उपयोग होता है । अस्तु, आरम्भ में ब्रह्माजी ने चैतन्य बनाया, ज्ञान के संकल्प का आविष्कार किया, पौराणिक भाषा में यह कहिये कि सर्वप्रथम वेदों का प्राकट्य हुआ ।

पुराणो मे वर्णन मिलता है कि ब्रह्मा के शरीर से एक सर्वांग सुन्दरी तरुणी उत्पन्न हुई, यह उनके अंग से उत्पन्न होने के कारण उनकी पुत्री हुई। इसी तरुणी की सहायता से उन्होने अपना सृष्टि निर्माण कार्य जारी रखा। इसके पश्चात् उस अकेली रूपवती युवती को देखकर उनका मन विचलित हो गया और उन्होने उससे पत्नी के रूप मे रमण किया। इस मैथुन से मैथुनी सयोजक परमाणुमय पंचभौतिक-सृष्टि उत्पन्न हुई। इस कथा के आलकारिक रूप को-रहस्यमय पहेली को न समझकर कई व्यक्ति अपने मन में प्राचीन तत्त्वो को उथली और अश्रद्धा की दृष्टि से देखते हैं। वे भूल जाते हैं कि ब्रह्मा कोई मनुष्य नही है और न ही उनसे उत्पन्न हुई शक्ति पुत्री या स्त्री है और न पुरुष-स्त्री की तरह उनके बीच मे समागम होता है। इस सृष्टि निर्माण काल के एक तथ्य को गूढ़ पहेली के रूप मे आलंकारिक ढंग से प्रस्तुत करके कवि ने अपनी कलाकारिता का परिचय दिया है।

ब्रह्मा, निर्विकार परमात्मा की शक्ति है, जो सृष्टि का निर्माण करती है। इस निर्माण कार्य को चालू करने के लिये उसकी दो भुजाएँ है, जिन्हे संकल्प और परमाणु शक्ति कहते हैं। सकल्प शक्ति चेतन सत्- सम्भव होने से ब्रह्मा की पुत्री है। परमाणु शक्ति स्थूल क्रियाशील एव तम-सम्भव होने से ब्रह्मा की पत्नी है। इस प्रकार गायत्री और सावित्री ब्रह्मा की पुत्री तथा पत्नी नाम से प्रसिद्ध हुई।

## गायत्री सूक्ष्म शक्तियों का स्रोत है

पिछले पृष्ठो पर बतलाया जा चुका है कि एक अव्यय, निर्विकार, अजर-अमर परमात्मा की 'एक से अधिक हो जाने' की इच्छा हुई। ब्रह्म मे स्फुरण हुआ कि 'एकोऽहं बहुस्याम्' मैं अकेला हूँ, बहुत हो जाऊँ। उसकी यह इच्छा ही शक्ति बन गयी। इस इच्छा, स्फुरणा या शक्ति को ही ब्रह्म पत्नी कहते हैं। इस प्रकार ब्रह्म एक से दो हो गया। अब उसे लक्ष्मी-नारायण, सीता-राम, राधे-श्याम, उमा-महेश, शक्ति-शिव, माया-ब्रह्म, प्रकृति- परमेश्वर आदि नामों से पुकारने लगे।

इस शक्ति के द्वारा अनेक पदार्थों तथा प्राणियों का निर्माण होना था, इसलिए उसे भी तीन भागों में अपने को विभाजित कर देना पड़ा, ताकि अनेक प्रकार के सम्मिश्रण तैयार हो सकें और विविध गुण, कर्म, स्वभाव वाले जड़, चेतन पदार्थ बन सकें। ब्रह्मशक्ति के ये तीन टुकड़े- (१) सत् (२) रज (३) तम-इन तीन नामो से पुकारे जाते हैं। सत् का अर्थ है- ईश्वर का दिव्य तत्त्व। तम का अर्थ है- निर्जीव पदार्थों में परमाणुओं का अस्तित्व। रज का अर्थ है- जड़ पदार्थों और ईश्वरीय दिव्य तत्त्व के सम्मिश्रण से उत्पन्न हुई आनन्ददायक चैतन्यता, ये तीन तत्त्व स्थूल सृष्टि के मूलकारण है। इनके उपरान्त स्थूल उपादान के रूप में मिट्टी, पानी, हवा, अग्नि, आकाश-ये पाँच स्थूल तत्त्व और उत्पन्न होते हैं। इन तत्त्वों के परमाणुओं तथा उनकी शब्द, रूप, रस, गन्ध, स्पर्श तन्मात्राओं द्वारा सृष्टि का सारा कार्य चलता है। प्रकृति के दो भाग है—सूक्ष्म प्रकृति जो शक्ति प्रवाह के रूप में, प्राण संचार के रूप में कार्य करती है, वह सत्, रज, तममयी है। स्थूल प्रकृति जिससे दृश्य पदार्थों का निर्माण एव उपयोग होता है, परमाणुमयी है। यह मिट्टी, पानी, हवा आदि स्थूल पञ्चतत्त्वों के आधार पर अपनी गतिविधि जारी रखती है।

उपरोक्त पंक्तियों से पाठक समझ गये होंगे कि पहले एक ब्रह्म था, उसकी स्फुरणा से आदिशक्ति का आविर्भाव हुआ। इस आदिशक्ति का नाम ही गायत्री है। जैसे ब्रह्म ने अपने तीन भाग कर लिये- (१) सत्- जिसे 'ह्री' या सरस्वती कहते हैं (२) रज- जिसे 'श्री' या लक्ष्मी कहते हैं (३) तम- जिसे 'क्ली' या काली कहते हैं। वस्तुतः सत् और तम दो ही विभाग हुए थे, इन दोनों के मिलने से जो धारा उत्पन्न हुई, वह रज कहलाती है। जैसे गगा, यमुना जहाँ मिलती है, वहाँ उनकी मिश्रित धारा को सरस्वती कहते हैं। सरस्वती वैसे कोई पृथक् नदी नही है। जैसे इन दो नदियों के मिलने से सरस्वती हुई वैसे ही सत् और तम के योग से रज उत्पन्न हुआ और यह त्रिधा प्रकृति कहलाई।

अद्वैतवाद, द्वैतवाद, त्रैतवाद का बहुत झगड़ा सुना जाता है, वस्तुतः यह समझने का अन्तर मात्र है। ब्रह्म, जीव, प्रकृति यह तीनों ही अस्तित्व मे है। पहले एक ब्रह्म था यह ठीक है, इसलिये अद्वैतवाद भी ठीक है। पीछे ब्रह्म और शक्ति (प्रकृति) दो हो गये, इसलिए द्वैतवाद भी ठीक है। प्रकृति और परमेश्वर के संस्पर्श से जो रसानुभूति

और चैतन्यता मिश्रित रज सत्ता उत्पन्न हुई, वह जीव कहलायी । इस प्रकार त्रैतवाद भी ठीक है । मुक्ति होने पर जीव सत्ता नष्ट हो जाती है । इससे भी स्पष्ट है कि जीवधारी की जो वर्तमान सत्ता मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार के ऊपर आधारित है, वह एक मिश्रण मात्र है ।

तत्त्व-दर्शन के गम्भीर विषय में प्रवेश करके आत्मा के सूक्ष्म विषयो पर प्रकाश डालने का यहाँ अवसर नही है । इन पंक्तियो मे तो स्थूल और सूक्ष्म प्रकृति का भेद बताया था, क्योंकि विज्ञान के दो भाग यहीं से होते हैं, मनुष्यों की द्विधा प्रकृति यहीं से बनती है । पञ्चतत्त्वो द्वारा काम करने वाली स्थूल प्रकृति का अन्वेषण करने वाले मनुष्य, भौतिक विज्ञानी कहलाते है । उन्होने अपने बुद्धि बल से पञ्चतत्त्वों के भेद-उपभेदों को जानकर उनसे अनेक लाभदायक साधन प्राप्त किये । रसायन, कृषि, विद्युत्, वाष्प, शिल्प, संगीत, भाषा, साहित्य, वाहन, गृह-निर्माण, चिकित्सा, शासन, खगोल विद्या, अस्त्र-शस्त्र, दर्शन, भू- परिशोध आदि अनेक प्रकार के सुख-साधन खोज निकाले और रेल, मोटर, तार, डाक, रेडियो, टेलीविजन, फोटो आदि विविध वस्तुयें बनाने के बड़े-बड़े यंत्र निर्माण किये । धन, सुख, सुविधा और आराम के साधन सुलभ हुए । इस मार्ग से जो लाभ मिलता है, उसे शास्त्रीय भाषा मे 'प्रेय' या 'भोग' कहते है । यह विज्ञान, भौतिक विज्ञान कहलाता है । यह स्थूल प्रकृति के उपयोग की विद्या है ।

सूक्ष्म प्रकृति वह है, जो आद्यशक्ति गायत्री से उत्पन्न होकर सरस्वती, लक्ष्मी, दुर्गा मे बँटती है । यह सर्वव्यापिनी शक्ति-निर्झरिणी पंचतत्त्वों से कही अधिक सूक्ष्म है । जैसे नदियो के प्रवाह मे, जल की लहरो पर वायु के आघात होने के कारण 'कल-कल' से मिलती-जुलती ध्वनियाँ उठा करती है, वैसे ही सूक्ष्म प्रकृति की शक्ति- धाराओ से तीन प्रकार की शब्द-ध्वनियाँ उठती है । सत् प्रवाह में 'ह्रीं', रज प्रवाह में 'श्रीं' और तम प्रवाह मे 'क्लीं' शब्द से मिलती-जुलती ध्वनि उत्पन्न होती है । उससे भी सूक्ष्म ब्रह्म का ॐकार ध्वनि प्रवाह है । नादयोग की साधना करने वाले ध्यान मग्न होकर इन ध्वनियों को पकड़ते है और उनका सहारा पकड़ते हुए सूक्ष्म प्रकृति को भी पार करते हुए ब्रह्म सायुज्य तक जा पहुँचते है । यह योग साधना-पथ गायत्री महाविज्ञान के तीसरे खण्ड मे पाठको के सामने प्रस्तुत किया जायेगा ।

प्राचीन काल मे हमारे पूजनीय पूर्वजों ने, ऋषियो ने अपनी तीक्ष्ण दृष्टि से विज्ञान के इस सूक्ष्म तत्त्व को पकड़ा था, उसी की शोध और सफलता मे अपनी शक्तियो को लगाया था । फलस्वरूप वे वर्तमान काल के यशस्वी भौतिक विज्ञान की अपेक्षा अनेक गुने लाभो से लाभान्वित होने मे समर्थ हुए थे । वे आद्यशक्ति के सूक्ष्म शक्ति प्रवाहो पर अपना अधिकार स्थापित करते थे । यह प्रकट तथ्य है कि मनुष्य के शरीर में अनेक प्रकार की शक्तियों का आविर्भाव होता है । हमारे ऋषिगण योग-साधना के द्वारा शरीर के विभिन्न भागो मे छिपे पड़े हुए शक्ति-केन्द्रो को, चक्रो को, ग्रन्थियो को, मातृकाओ को, ज्योतियो को, भ्रमरो को जगाते थे और उस जागरण से जो शक्ति प्रवाह उत्पन्न होता था, उसे आद्यशक्ति के त्रिविध प्रवाहों मे से जिसके साथ आवश्यकता होती थी, उससे सम्बन्धित कर देते थे । जैसे रेडियो का स्टेशन के ट्रासमीटर यन्त्र से सम्बन्ध स्थापित कर दिया जाता है, तो दोनो की विद्युत् शक्तियाँ सम श्रेणी होने के कारण आपस मे सम्बन्धित हो जाती है तथा उन स्टेशनो के बीच आपसी वार्तालाप का, सम्वादों का आदान-प्रदान का सिलसिला चल पड़ता है । इसी प्रकार साधना द्वारा शरीर के अन्तर्गत छिपे हुए और तन्द्रित पड़े हुए केन्द्रो का, जागरण करके सूक्ष्म प्रकृति के शक्ति प्रवाहो से सम्बन्ध स्थापित हो जाता है, तो मनुष्य और आद्यशक्ति आपस मे सम्बन्धित हो जाते है । इस सम्बन्ध के कारण मनुष्य उस आद्यशक्ति के गर्भ मे भरे हुए रहस्यो को समझने लगता है और अपनी इच्छानुसार उनका उपयोग करके लाभान्वित हो सकता है । चूँकि ससार मे जो कुछ है वह सब आद्य-शक्ति के भीतर है, इसलिये वह सम्बन्धित व्यक्ति भी ससार के सब पदार्थों और साधनो से अपना सम्बन्ध स्थापित कर सकता है ।

वर्तमान काल के वैज्ञानिक पचतत्त्वों की सीमा तक सीमित, स्थूल प्रकृति के साथ सम्बन्ध स्थापित करने के लिए बड़ी-बड़ी कीमती मशीनों को विद्युत्, वाष्प, गैस, पेट्रोल आदि का प्रयोग करके कुछ आविष्कार करते है और थोड़ा-सा लाभ उठाते हैं । यह तरीका बड़ा श्रम-साध्य, कष्ट-साध्य, धन-साध्य और समय-साध्य है । उसमें

खराबी टूट-फूट और परिवर्तन की खटपट भी आये दिन लगी रहती है । उन यन्त्रो की स्थापना, सुरक्षा और निर्माण के लिए हर समय काम जारी रखना पड़ता है तथा उनका स्थान परिवर्तन तो और भी कठिन होता है । यह सब झंझट भारतीय योग-विज्ञान के विज्ञानवेत्ताओ के सामने नही थे । वे बिना किसी यन्त्र की सहायता के, बिना संचालक, विद्युत्, पेट्रोल आदि के केवल अपने शरीर के शक्ति- केन्द्रो का सम्बन्ध सूक्ष्म प्रकृति से स्थापित करके ऐसे आश्चर्यजनक कार्य कर लेते थे, जिनकी सम्भावना तक को आज के भौतिक विज्ञानी समझने मे समर्थ नही हो पा रहे हैं ।

महाभारत और लंका युद्ध मे जो अस्त्र-शस्त्र व्यवहृत हुए थे, उनमे से बहुत थोड़ो का धुँधला रूप अभी सामने आया है । रडार, गैस बम, अश्रु-बम, रोग कीटाणु बम, परमाणु बम, मृत्यु किरण आदि का धुँधला चित्र अभी तैयार हो पाया है । प्राचीनकाल मे मोहक शस्त्र, ब्रह्मपाश, नागपाश, वरुणास्त्र, आग्नेय बाण, शत्रु को मारकर तरकस में लौट आने वाले बाण आदि व्यवहृत होते थे, शब्द वेध का प्रचलन था । ऐसे अस्त्र-शस्त्र किन्ही कीमती मशीनों से नही, मन्त्र बल से चलाये जाते थे, जो शत्रु को जहाँ भी वह छिपा हो, ढूँढ़कर उसका संहार करते थे । लका में बैठा हुआ रावण और अमेरिका मे बैठा हुआ अहिरावण आपस मे भली प्रकार वार्तालाप करते थे, उन्हे किसी रेडियो यन्त्र या ट्रासमीटर की जरूरत नही थी । विमान बिना पेट्रोल के उड़ते थे ।

अष्ट-सिद्धि और नव-निधि का योग शास्त्रो में जगह-जगह पर वर्णन है । अग्नि मे प्रवेश करना, जल पर चलना, वायु के समान तेज दौडना, अदृश्य हो जाना, मनुष्य से पशु-पक्षी और पशु-पक्षी से मनुष्य का शरीर बदल लेना, शरीर को बहुत छोटा या बड़ा, बहुत हल्का या भारी बना लेना, शाप से अनिष्ट उत्पन्न कर देना, वरदानो से उत्तम लाभो की प्राप्ति, मृत्यु को रोक लेना, पुत्रेष्टि यज्ञ, भविष्य का ज्ञान, दूसरो के अन्तस् की पहचान, क्षण भर में यथेष्ट धन, ऋतु, नगर, जीव-जन्तु गण, दानव आदि उत्पन्न कर लेना, समस्त ब्रह्माण्ड की हलचलों से परिचित होना, किसी वस्तु का रूपान्तर कर देना, भूख, प्यास, नींद, सर्दी-गर्मी पर विजय, आकाश मे उड़ना आदि अनेकों आश्चर्य भरे कार्य केवल मन्त्र बल से, योगशक्ति से, अध्यात्म विज्ञान से होते थे और उन वैज्ञानिक प्रयोजनो के लिये किसी प्रकार की मशीन, पेट्रोल, बिजली आदि की जरूरत न पड़ती थी । यह कार्य शारीरिक विद्युत् और प्रकृति के सूक्ष्म प्रवाह का सम्बन्ध स्थापित कर लेने पर बड़ी आसानी से हो जाते थे । यह भारतीय विज्ञान था, जिसका आधार था-साधना ।

साधना द्वारा केवल तम तत्त्व से सबंध रखने वाले उपरोक्त प्रकार के भौतिक चमत्कार ही नही होते वरन् रज और सत् क्षेत्र के लाभ एवं आनन्द भी प्रचुर मात्रा में प्राप्त किये जा सकते हैं । हानि, शोक, वियोग, आपत्ति, रोग, आक्रमण, विरोध, आघात आदि की विपन्न परिस्थितियों मे पड़कर जहाँ साधारण मनोभूमि के लोग मृत्यु तुल्य मानसिक कष्ट पाते है, वहाँ आत्म-शक्तियो के उपयोग की विद्या जानने वाला व्यक्ति विवेक, ज्ञान, वैराग्य, साहस, आशा और ईश्वर-विश्वास के आधार पर इन कठिनाइयो को हँसते-हँसते आसानी से काट लेता है और बुरी अथवा साधारण परिस्थितियो में भी अपने आनन्द को बढ़ाने का मार्ग ढूँढ़ निकालता है । वह जीवन को इतनी मस्ती, प्रफुल्लता और मजेदारी के साथ बिताता है, जैसा कि बेचारे करोड़पतियो को भी नसीब नही हो सकता । जिसका शारीरिक और मानसिक स्वास्थ्य आत्मबल के कारण ठीक बना हुआ है, उसे बड़े अमीरों से भी अधिक आनन्दमय जीवन बिताने का सौभाग्य अनायास ही प्राप्त हो जाता है । रज शक्ति का उपभोग जानने का यह लाभ भौतिक विज्ञान द्वारा मिलने वाले लाभों की अपेक्षा कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण है ।

'सत्' तत्त्व के लाभो का वर्णन करना तो लेखनी और वाणी दोनों की ही शक्ति के बाहर है । ईश्वरीय दिव्य तत्त्वो की जब आत्मा मे वृद्धि होती है तो दया, करुणा, प्रेम, मैत्री, त्याग, संतोष, शान्ति, सेवा-भाव, आत्मीयता, सत्यनिष्ठा, ईमानदारी, संयम, नम्रता, पवित्रता, श्रमशीलता, धर्मपरायणता आदि सद्गुणों की मात्रा दिन-दिन बड़ी तेजी से बढ़ती जाती है । फलस्वरूप संसार मे उसके लिए प्रशंसा, कृतज्ञता, प्रत्युपकार, श्रद्धा, सहायता, सम्मान के भाव बढ़ते है और उसे प्रत्युपकार से सन्तुष्ट करते रहते है । इसके अतिरिक्त यह सद्गुण स्वयं इतने मधुर है कि जिस हृदय में इनका निवास होता है, वही आत्म-संतोष की शीतल निर्झरिणी सदा बहती रहती है । ऐसे लोग

चाहे जीवित अवस्था मे हों, चाहे मृत अवस्था में, उन्हे जीवन-मुक्ति, स्वर्ग, परमानन्द, ब्रह्मानन्द, आत्म-दर्शन, प्रभु-प्राप्ति, ब्रह्म-निर्वाण, तुरीयावस्था, निर्विकल्प समाधि का सुख प्राप्त होता रहता है । यही तो जीवन का लक्ष्य है । इसे पाकर आत्मा परितृप्ति के आनन्द सागर मे निमग्न हो जाती है ।

आत्मिक, मानसिक और सांसारिक तीनों प्रकार के सुख-साधन आद्य-शक्ति गायत्री की सत्, रज, तममयी धाराओ तक पहुँचने वाला साधक सुगमतापूर्वक प्राप्त कर सकता है । सरस्वती, लक्ष्मी और काली की सिद्धियाँ पृथक्-पृथक् प्राप्त की जाती हैं । पाश्चात्य देशों में भौतिक विज्ञानी 'क्ली' तत्व को काली शक्ति का अन्वेपण आराधना करने में निमग्न है ।बुद्धिवादी, धर्म-प्रचारक, सुधारवादी, गाँधीवादी, समाजसेवी, व्यापारी, श्रमिक, उद्योगी, समाजवादी, कम्युनिष्ट यह 'श्री' शक्ति की सुव्यवस्था में, लक्ष्मी के आयोजन में लगे हुए हैं । योगी, ब्रह्मवेत्ता, अध्यात्मवादी, तत्त्वदर्शी, भक्त, दार्शनिक, परमार्थी व्यक्ति 'ह्री' तत्त्व की, सरस्वती की आराधना कर रहे है । यह तीनो ही वर्ग गायत्री की आद्य-शक्ति के एक-एक चरण के उपासक हैं । गायत्री को 'त्रिपदा' कहा है । उसके तीन चरण हैं । यह त्रिवेणी उपर्युक्त तीनो ही प्रयोजनों को पूरा करने वाली है । माता बालक के सभी काम करती है । आवश्यकतानुसार वह उसके लिये मेहतर का, रसोइये का, कहार का, दाई का, घोड़े का, दाता का, दर्जी का, धोबी का, चौकीदार का काम बजा देती है । वैसे ही जो लोग आत्म-शक्ति को आद्य-शक्ति के साथ जोड़ने की विद्या को जानते हैं, वे अपने को सुसन्तति सिद्ध करते हैं ।वे गायत्री रूपी सर्वशक्तिमयी माता से यथेष्ट लाभ प्राप्त कर लेते हैं ।

ससार में दुःखो के तीन कारण हैं—(१) अज्ञान (२) अशक्ति (३) अभाव । इन तीन दुःखो को गायत्री की सूक्ष्म प्रकृति की तीनो धाराओ के सदुपयोग से मिटाया जा सकता है । ह्री अज्ञान को, श्री अभाव को, क्लीं अशक्ति को दूर करती है । भारतीय सूक्ष्म विद्या-विशेषज्ञों ने सूक्ष्म प्रकृति पर अधिकार करके अभीष्ट आनन्द प्राप्त करने के जिस विज्ञान का आविष्कार किया था, वह सभी दृष्टियों से असाधारण और महान् है । उस आविष्कार का नाम है—साधना । साधना से सिद्धि मिलती है । गायत्री साधना भी अनेक सिद्धियो की जननी है ।

## गायत्री साधना से शक्तिकोशों का उद्भव

पिछले पृष्ठो मे लिखा जा चुका है कि गायत्री कोई देवी-देवता, भूत-पलीत आदि नही, वरन् ब्रह्म की स्फुरणा से उत्पन्न हुई आद्यशक्ति है, जो संसार के प्रत्येक पदार्थ का मूल कारण है और उसी के द्वारा जड़-चेतन सृष्टि मे गति, शक्ति, प्रगति-प्रेरणा एव परिणति होती है । जैसे घर में रखे हुए रेडियो यन्त्र का सम्बन्ध विश्वव्यापी ईथर तरगों से स्थापित करके देश-विदेशों मे होने वाले प्रत्येक ब्राडकास्ट को सरलतापूर्वक सुन सकते है, उसी प्रकार आत्म-शक्ति का विश्वव्यापी गायत्री शक्ति से सबंध स्थापित करके सूक्ष्म प्रकृति की सभी हलचलो को जान सकते है और सूक्ष्म शक्ति को इच्छानुसार मोडने की कला विदित होने पर सांसारिक, मानसिक और आत्मिक क्षेत्र मे प्राप्त हो सकने वाली सभी सम्पत्तियों को प्राप्त कर सकते हैं । जिस मार्ग से यह सब हो सकता है उसका नाम है—साधना ।

कई व्यक्ति सोचते है—हमारा उद्देश्य ईश्वर प्राप्ति, आत्म-.दर्शन और जीवन मुक्ति है । हमे गायत्री के, सूक्ष्म प्रकृति के चक्कर मे पडने से क्या प्रयोजन है ? हमे तो केवल ईश्वर आराधना करनी चाहिये । सोचने वालो को जानना चाहिए कि ब्रह्म सर्वथा निर्विकार, निर्लेप, निरंजन, निराकार, गुणातीत है । वह न किसी से प्रेम करता है, न द्वेष । वह केवल द्रष्टा एवं कारण रूप है । उस तक सीधी पहुँच नही हो सकती, क्योंकि जीव और ब्रह्म के बीच सूक्ष्म प्रकृति (एनर्जी) का सघन आच्छादन है । इस आच्छादन को पार करने के लिए प्रकृति के साधनो से ही कार्य करना पड़ेगा । मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार, कल्पना, ध्यान, सूक्ष्म शरीर, षट्चक्र, इष्टदेव की ध्यान प्रतिमा, भक्ति, भावना, उपासना, व्रत, अनुष्ठान, साधना यह सभी तो माया निर्मित ही हैं । इन सबको छोड़कर ब्रह्म प्राप्ति किस प्रकार होनी सम्भव है ? जैसे ऊपर आकाश में पहुँचने के लिए वायुयान की आवश्यकता पड़ती है, वैसे ही ब्रह्म-प्राप्ति के लिए भी प्रतिमामूलक आराधना का आश्रय लेना पड़ता है । गायत्री के आचरण मे होकर पार जाने

पर ही ब्रह्म का साक्षात्कार होता है। सच तो यह है कि साक्षात्कार का अनुभव गायत्री के गर्भ मे ही होता है। इससे ऊपर पहुँचने पर सूक्ष्म इन्द्रियाँ और उनकी अनुभव शक्ति भी लुप्त हो जाती है। इसलिए मुक्ति और ईश्वर प्राप्ति चाहने वाले भी गायत्री मिश्रित ब्रह्म की, राधेश्याम, सीताराम, लक्ष्मीनारायण की ही उपासना करते है। निर्विकार ब्रह्म का सायुज्य तो तभी होगा, जब ब्रह्म 'बहुत से एक होने' की इच्छा करेगा और सब आत्माओं को समेटकर अपने में धारण कर लेगा। उससे पूर्व सब आत्माओं का सविकार ब्रह्म में ही सामीप्य, सारूप्य, सायुज्य आदि हो सकता है। इस प्रकार गायत्री मिश्रित सविकार ब्रह्म हो हमारा उपास्य रह जाता है। उसकी प्राप्ति के साधन जो भी होंगे, वे सभी सूक्ष्म प्रकृति गायत्री द्वारा ही होंगे। इसलिए ऐसा सोचना उचित नहीं कि ब्रह्म प्राप्ति के लिए गायत्री अनावश्यक है। वह तो अनिवार्य है। नाम से कोई उपेक्षा या विरोध करे, यह उसकी इच्छा, पर गायत्री तत्त्व से बचकर अन्य मार्ग से जाना असंभव है।

कई व्यक्ति कहते हैं कि हम निष्काम साधना करते हैं। हमें किसी फल की कामना नही, फिर सूक्ष्म प्रकृति का आश्रय क्यों लें ? ऐसे लोगों को जानना चाहिए कि निष्काम साधना का अर्थ-भौतिक लाभ न चाह कर आत्मिक साधना का है, बिना परिणाम सोचे यदि चाहें तो किसी कार्य में प्रवृत्ति हो ही नही सकती, यदि कुछ मिल भी जाय, तो उससे समय एवं शक्ति के अपव्यय के अतिरिक्त और कुछ परिणाम नही निकलता। निष्काम कर्म का तात्पर्य दैवी, सतोगुणी, आत्मिक कामनाओं से है। ऐसी कामनायें भी गायत्री के प्रथम पाद के 'ह्री' तत्त्व में सरस्वती भाग मे आती हैं। इसलिए निष्काम भाव की उपासना भी गायत्री क्षेत्र से बाहर नहीं है।



मन्त्र विद्या को वैज्ञानिक जानते है कि जीभ से जो भी शब्द निकलते है, उनका उच्चारण कण्ठ, तालु, मूर्धा, ओष्ठ, दन्त, जिह्वामूल आदि मुख के विभिन्न अगो द्वारा होता है । इस उच्चारण काल मे मुख के जिन भागो से ध्वनि निकलती है, उन अंगो के नाड़ी तन्तु शरीर के विभिन्न भागो तक फैलते है । इस फैलाव क्षेत्र मे कई ग्रन्थियाँ होती है, जिन पर उन उच्चारणो का दबाव पड़ता है । जिन लोगों की कुछ सूक्ष्म ग्रन्थियाँ रोगी या नष्ट हो जाती है, उनके मुख से कुछ खास शब्द अशुद्ध या रुक-रुककर निकलते हैं, इसी को हकलाना या तुतलाना कहते हैं । शरीर मे अनेक छोटी-बडी, दृश्य-अदृश्य ग्रन्थियाँ होती है । योगी लोग जानते है कि उन कोशो मे कोई विशेष शक्ति-भण्डार छिपा रहता है, सुषुम्ना से सम्बद्ध षट्चक्र प्रसिद्ध है, ऐसी अगणित ग्रन्थियाँ शरीर मे है । विविध शब्दो का उच्चारण इन विविध ग्रन्थियो पर अपना प्रभाव डालता है और इसके प्रभाव से उन ग्रन्थियो का शक्ति भण्डार जाग्रत् होता है । मन्त्रो का गठन इसी आधार पर हुआ है । गायत्री मन्त्र में २४ अक्षर हैं । इसका सम्बन्ध शरीर मे स्थित ऐसी २४ ग्रन्थियो से है, जो जाग्रत् होने पर सद्बुद्धि प्रकाशक शक्तियों को सतेज करती है । गायत्री मन्त्र के उच्चारण से सूक्ष्म शरीर का सितार २४ स्थानो से झकार देता है और उससे एक ऐसी स्वर-लहरी उत्पन्न होती है, जिसका प्रभाव अदृश्य जगत् के महत्त्वपूर्ण तत्त्वों पर पड़ता है । यह प्रभाव ही गायत्री साधना के फलो का प्रभाव हेतु है ।

शब्दो का ध्वनि प्रवाह तुच्छ चीज नही है । शब्द-विद्या के आचार्य जानते है कि शब्द मे कितनी शक्ति है और उसकी अज्ञात गतिविधि के द्वारा क्या-क्या परिणाम उत्पन्न हो सकते है ? शब्द को ब्रह्म कहा गया है । ब्रह्म की स्फुरणा कम्पन उत्पन्न करती है । वह कम्पन ब्रह्म से टकराकर ॐ ध्वनि के रूप मे सात बार ध्वनित होता है । जैसे घड़ी का लटकन घण्टा पेडुलम झूमता हुआ घड़ी के पुर्जो मे चाल पैदा करता रहता है, इसी प्रकार वह "ॐ" कार ध्वनि-प्रवाह सृष्टि को चलाने वाली गति पैदा करता है । आगे चलकर उस प्रवाह मे ह्री, श्री, क्ली की तीन प्रधान सत्, रज, तममयी धाराये बहती है । तदुपरान्त उसकी और भी शाखा-प्रशाखाये हो जाती है, जो बीज मन्त्र के नाम से पुकारी जाती है । यह ध्वनियाँ अपने-अपने क्षेत्र मे सृष्टि कार्यों का सञ्चालन करती है । इस प्रकार सृष्टि का सचालन कार्य शब्दतत्त्व द्वारा होता है । ऐसे तत्त्व को तुच्छ नही कहा जा सकता । गायत्री की शब्दावली ऐसे चुने हुए शृंखलाबद्ध शब्दो से बनाई गयी है, जो क्रम और गुम्फन की विशेषता के कारण अपने ढग का एक अद्भुत ही शक्ति प्रवाह उत्पन्न करती है ।

दीपक-राग गाने से बुझे हुए दीपक जल उठते है, मेघ-मल्हार गाने से वर्षा होने लगती है, वेणुनाद सुनकर सर्प लहराने लगते है, मृग सुध-बुध भूल जाते हैं, गाये अधिक दूध देने लगती हैं । कोयल की बोली सुनकर काम भाव जाग्रत् हो जाता है । सैनिकों के कदम मिलाकर चलने की शब्द ध्वनि से लोहे के पुल तक गिर सकते है, इसलिए पुलो को पार करते समय सेना को कदम न मिलाकर चलने की हिदायत कर दी जाती है । अमेरिका के डॉक्टर हचिंसन ने विविध संगीत ध्वनियों से अनेक असाध्य और कष्ट साध्य रोगियो को अच्छा करने मे सफलता और ख्याति प्राप्त की है । भारतवर्ष मे तांत्रिक लोग थाली को घड़े पर रखकर एक विशेष गति से बजाते हैं और उस बाजे से सर्प, बिच्छू आदि जहरीले जानवरो के काटे हुए, कण्ठमाला, विषवेल, भूतोन्माद आदि के रोगी बहुत करके अच्छे हो जाते है । कारण यह है कि शब्दों के कम्पन सूक्ष्म प्रकृति से अपनी जाति के अन्य परमाणुओ को लेकर ईथर का परिभ्रमण करते हुए जब अपने उद्गम केन्द्र पर कुछ ही क्षणो मे लौट आते है , तो उसमें अपने प्रकार की एक विशेष विद्युत् शक्ति भरी होती है और परिस्थिति के अनुसार उपयुक्त क्षेत्र पर उस शक्ति का एक विशिष्ट प्रभाव पड़ता है । मन्त्रों द्वारा विलक्षण कार्य होने का भी यही कारण है । गायत्री मन्त्र द्वारा भी इसी प्रकार शक्ति का आविर्भाव होता है । मन्त्रोच्चारण मे मुख के जो अंग क्रियाशील होते हैं, उन भागो मे नाड़ी तन्तु कुछ विशेष ग्रन्थियो को गुद-गुदाते हैं । उनमे स्फुरण होने से एक वैदिक छन्द का क्रमबद्ध यौगिक सगीत प्रवाह ईथर तत्त्व मे फैलता है और अपनी कुछ क्षणो में होने वाली विश्व परिक्रमा से वापस आते-आते एक स्वजातीय तत्त्वों की सेना साथ ले आता है, जो अभीष्ट उद्देश्य की पूर्ति मे बड़ी सहायक होती है । शब्द संगीत के शक्तिमान् कम्पनों का पञ्च भौतिक प्रवाह और आत्म-शक्ति की सूक्ष्म प्रकृति की भावना, साधना, आराधना के आधार पर उत्पन्न

| | | |
|---|---|---|
| १५. म | मर्यादा | संयम |
| १६. हि | स्फुटा | तप |
| १७. धि | मेधा | दूरदर्शिता |
| १८. यो | योगमाया | जागृति |
| १९. यो | योगिनी | उत्पादन |
| २०. नः | धारिणी | सरसता |
| २१. प्र | प्रभवा | आदर्श |
| २२. चो | ऊष्मा | साहस |
| २३. द | दृश्या | विवेक |
| २४. यात् | निरञ्जना | सेवा |

गायत्री उपरोक्त २४ शक्तियो को साधक में जाग्रत् करती है । यह गुण इतने महत्त्वपूर्ण है कि इनके जागरण के साथ-साथ अनेक प्रकार की सफलतायें, सिद्धियाँ और सम्पन्नता प्राप्त होना आरम्भ हो जाता है । कई लोग समझते है कि यह लाभ अनायास कोई देवी-देवता दे रहा है । कारण यह है कि अपने अन्दर हो रहे सूक्ष्म तत्वो की प्रगति और परिणति को देख और समझ नही पाते । यदि वे समझ पाएँ कि उनकी साधना से क्या-क्या सूक्ष्म प्रक्रियायें हो रही हैं, तो यह समझने मे देर न लगेगी कि यह सब कुछ कही से अनायास दान नही मिल रहा है, वरन् आत्म-विद्या की सुव्यवस्थित वैज्ञानिक प्रक्रिया का ही यह परिणाम है । गायत्री साधना कोई अन्ध-विश्वास नही, एक ठोस वैज्ञानिक कृत्य है और उसके द्वारा लाभ भी सुनिश्चित ही होते है ।

## गायत्री ही कामधेनु है

पुराणो में उल्लेख है कि सुरलोक में देवताओं के पास कामधेनु गौ है, वह अमृतोपम दूध देती है । जिसे पीकर देवता लोग सदा सन्तुष्ट, प्रसन्न तथा सुसम्पन्न रहते हैं । इस गौ में यह विशेषता है कि उसके समीप कोई अपनी कुछ कामना लेकर आता है, तो उसकी इच्छा तुरन्त पूरी हो ही जाती है । कल्पवृक्ष के समान कामधेनु गौ भी अपने निकट पहुँचने वालों की मनोकामना पूरी करती है ।

यह कामधेनु गौ गायत्री ही है । इस महाशक्ति की जो देवता, दिव्य स्वभाव वाला मनुष्य उपासना करता है, वह माता के स्तनों के समान आध्यात्मिक दुग्ध धारा का पान करता है, उसे किसी प्रकार कोई कष्ट नही रहता । आत्मा स्वतः आनन्द स्वरूप है । आनन्द मग्न रहना उसका प्रमुख गुण है । दुःखो के हटते और मिटते ही वह अपने मूल स्वरूप में पहुँच जाता है । देवता स्वर्ग मे सदा आनन्दित रहते हैं । मनुष्य भी भूलोक में उसी प्रकार आनन्दित रह सकता है, यदि उसके कष्टों का निवारण हो जाए । गायत्री कामधेनु मनुष्य के सभी कष्टो का समाधान कर देती है ।

## त्रिविध दुःखों का निवारण

समस्त दुःखो के कारण तीन हैं - (१) अज्ञान (२) अशक्ति (३) अभाव । जो इन तीनो कारणों को जिस सीमा तक अपने से दूर करने में समर्थ होगा, वह उतना ही सुखी बन सकेगा ।

अज्ञान के कारण मनुष्य का दृष्टिकोण दूषित हो जाता है, वह तत्त्वज्ञान से अपरिचित होने के कारण उल्टा-सीधा सोचता है और उल्टे काम करता है, तदनुरूप उलझनों मे अधिक फँसता जाता है और दु.खी बनता है । स्वार्थ, भोग, लोभ, अहकार, अनुदारता और क्रोध की भावनायें मनुष्य को कर्तव्यच्युत करती है और वह दूरदर्शिता को छोड़कर क्षणिक, क्षुद्र एवं हीन बातें सोचता है तथा वैसे ही काम करता है । फलस्वरूप उसके विचार और कार्य

पापमय होने लगते हैं। पापो का निश्चित परिणाम दुःख है। दूसरी ओर अज्ञान के कारण वह अपने और दूसरे सासारिक गतिविधियो के मूल हेतुओ को नहीं समझ पाता। फलस्वरूप असम्भव आशायें, तृष्णायें, कल्पनायें किया करता है। इस उल्टे दृष्टिकोण के कारण साधारण-सी बातें उसे बड़ी दुःखमय दिखायी देती हैं, जिसके कारण वह रोता-चिल्लाता रहता है। आत्मीयो की मृत्यु, साथियो की भिन्न रुचि, परिस्थितियों का उतार-चढ़ाव स्वाभाविक है, पर अज्ञानी सोचता है कि मैं जो चाहता हूँ, वही सदा होता रहे। प्रतिकूल बात सामने आये ही नही। इस असम्भव आशा के विपरीत घटनायें जब भी घटित होती हैं, तभी वह रोता, चिल्लाता है। तीसरे अज्ञान के कारण भूलें भी अनेक प्रकार की होती हैं, समीपस्थ सुविधाओ से वंचित रहना पड़ता है, यह भी दुःख का हेतु है। इस प्रकार अनेक दुःख मनुष्य को अज्ञान के कारण प्राप्त होते हैं।

अशक्ति का अर्थ है-निर्बलता। शारीरिक, मानसिक, सामाजिक, बौद्धिक, आत्मिक निर्बलता के कारण, मनुष्य अपने स्वाभाविक, जन्म सिद्ध अधिकारों का भार अपने कन्धो पर ठठाने में समर्थ नहीं होता, फलस्वरूप उसे वंचित रहना पड़ता है। स्वास्थ्य खराब हो, बीमारी ने घेर रखा हो, तो स्वादिष्ट भोजन, रूपवती तरुणी, मधुर गीत-वाद्य, सुन्दर दृश्य निरर्थक हैं। धन-दौलत का कोई कहने लायक सुख उसे नही मिल सकता। बौद्धिक निर्बलता हो तो साहित्य, काव्य, दर्शन, मनन, चिन्तन का रस प्राप्त नही हो सकता। आत्मिक निर्बलता हो तो सत्संग, प्रेम, भक्ति आदि का आत्मानंद दुर्लभ है। इतना ही नही, निर्बलों को मिटा डालने के लिए प्रकृति का 'उत्तम की रक्षा' सिद्धांत काम करता है। कमजोर को सताने और मिटाने के लिए अनेकों तथ्य प्रकट हो जाते हैं। निर्दोष, भले और सीधे-साधे तत्त्व भी उसके प्रतिकूल पड़ते हैं। सर्दी जो बलवानो को बलवृद्धि प्रदान करती है, रसिकों को रस देती है, वह कमजोरों को निमोनिया, गठिया आदि का कारण बन जाती है। जो तत्त्व निर्बलों के लिये प्राणघातक है, वे ही बलवानों को सहायक सिद्ध होते हैं। बेचारी निर्बल बकरी को जंगली जानवरों से लेकर जगत्‌माता भवानी दुर्गा तक चट कर जाती है और सिंह को वन्य पशु ही नही बड़े-बड़े सम्राट् तक अपने राज्य-चिह्न में धारण करते हैं। अशक्त हमेशा दुःख पाते हैं, उनके लिए भले तत्त्व भी आशाप्रद सिद्ध नही होते हैं।

अभावजन्य दुःख है— पदार्थों का अभाव। अन्न, वस्त्र, जल, मकान, पशु, भूमि, सहायक, मित्र, धन, औषधि, पुस्तक, शस्त्र, शिक्षक आदि के अभाव में विविध प्रकार की पीड़ायें, कठिनाइयॉं भुगतनी पड़ती हैं, उचित आवश्यकताओं को कुचलकर, मन मारकर बैठना पड़ता है और जीवन के महत्त्वपूर्ण क्षणों को मिट्टी के मोल नष्ट करना पड़ता है। योग्य और समर्थ व्यक्ति भी साधनों के अभाव में अपने को लुञ्ज-पुञ्ज अनुभव करते हैं और दु.ख उठाते हैं।

गायत्री कामधेनु है। जो उसकी पूजा, उपासना, आराधना और अभिभावना करता है, वह प्रतिक्षण माता का अमृतोपम दुग्ध पान करने का आनन्द लेता है और समस्त अज्ञानों, अशक्तियों और अभावो के कारण उत्पन्न होने वाले कष्टों से छुटकारा पाकर मनोवांछित फल प्राप्त करता है।

## गायत्री और ब्रह्म की एकता

गायत्री कोई स्वतंत्र देवी-देवता नही है। यह तो परब्रह्म परमात्मा का क्रिया भाग है। ब्रह्म निर्विकार है, अचिन्त्य है, बुद्धि से परे है, साक्षी रूप है, परन्तु अपनी क्रियाशील चेतना शक्ति रूप होने के कारण उपासनीय है और उस उपासना का अभीष्ट परिणाम भी प्राप्त होता है। ईश्वर-भक्ति, ईश्वर-उपासना, ब्रह्म- साधना, आत्म-साक्षात्कार, ब्रह्म-दर्शन, प्रभु-परायणता आदि पुरुषवाची शब्दों का जो तात्पर्य और उद्देश्य है, वही 'गायत्री उपासना' आदि स्त्री-वाची शब्दों का मन्तव्य है।

गायत्री उपासना वस्तुत. ईश्वर उपासना का एक अत्युत्तम सरल और शीघ्र सफल होने वाला मार्ग है। इस मार्ग पर चलने वाले व्यक्ति एक सुरम्य उद्यान से होते हुए जीवन के चरम लक्ष्य 'ईश्वर- प्राप्ति' तक पहुँचते हैं। ब्रह्म और गायत्री में केवल शब्दों का अन्तर है, वैसे दोनों ही एक हैं। इस एकता के कुछ प्रमाण नीचे देखिये-

**गायत्री छन्दसामहम्॥** —श्रीमद् भगवद्गीता अ-१० ३५

छन्दों में मैं गायत्री छन्द हूँ।

भूर्भुवः स्वरिति चैव चतुर्विंशाक्षरा तथा।
गायत्री चतुरो वेदा ओंकारः सर्वमेव तु ॥ —बृ० यो० याज्ञ० २/६६

भूर्भुवः स्वः यह तीन महाव्याहृतियाँ, चौबीस अक्षर वाली गायत्री तथा चारों वेद निस्संदेह ओंकार (ब्रह्म) स्वरूप है।

देवस्य सवितुर्यस्य धियो यो नः प्रचोदयात्।
भर्गो वरेण्यं तद्ब्रह्म धीमहीत्यथ उच्यते ॥ —विश्वामित्र

उस दिव्य तेजस्वी, ब्रह्म का हम ध्यान करते हैं, जो हमारी बुद्धि को सन्मार्ग में प्रेरित करता है।

अथो वदामि गायत्रीं तत्त्वरूपां त्रयीमयीम्।
यया प्रकाश्यते ब्रह्म सच्चिदानन्दलक्षणम् ॥ —गायत्री तत्त्व० श्लोक १

त्रिवेदमयी (वेदत्रयी) तत्त्व स्वरूपिणी गायत्री को मै कहता हूँ, जिससे सच्चिदानन्द लक्षण वाला ब्रह्म प्रकाशित होता है अर्थात् ज्ञात होता है।

गायत्री वा इदं सर्वम्। —नृसिंहपूर्वतापनीयोप० ४/३

यह-समस्त जो कुछ है, गायत्री स्वरूप है।

गायत्री परमात्मा। —गायत्रीतत्व०

गायत्री (ही) परमात्मा है।

ब्रह्म गायत्रीति-ब्रह्म वै गायत्री। —शतपथ ब्राह्मण ८/५/३/७—ऐतरेय ब्रा० अ० १७खं०५

ब्रह्म गायत्री है, गायत्री ही ब्रह्म है।

सप्रभं सत्यमानन्दं हृदये मण्डलेऽपि च।
ध्यायञ्जपेत्तदित्येतन्निष्कामो मुच्यतेऽचिरात् ॥—विश्वामित्र

प्रकाश सहित सत्यानन्द स्वरूप ब्रह्म को हृदय मे और सूर्यमण्डल मे ध्यान करता हुआ, कामना रहित हो गायत्री मन्त्र को यदि जपे, तो अविलम्ब संसार के आवागमन से छूट जाता है।

ओंकारस्तत्परं ब्रह्म सावित्री स्यात्तदक्षरम्। —कूर्म पुराण उ० विभा० अ० १४/५७

ओकार परब्रह्म स्वरूप है और गायत्री भी अविनाशी ब्रह्म है।

गायत्री तु परं तत्त्वं गायत्री परमागतिः। —बृहत्पाराशर गायत्री मन्त्र पुरश्चरण वर्णनम् ४/४

गायत्री परम तत्त्व है, गायत्री परम गति है।

सर्वात्मा हि सा देवी सर्वभूतेषु संस्थिता।
गायत्री मोक्षहेतुश्च मोक्षस्थानमसंशयम् ॥ —ऋषि शृंग

यह गायत्री देवी समस्त प्राणियो मे आत्मा रूप मे विद्यमान है, गायत्री मोक्ष का मूल कारण तथा सन्देह रहित मुक्ति का स्थान है।

गायत्र्येव परो विष्णुर्गायत्र्येव परः शिवः।
गायत्र्येव परो ब्रह्मा गायत्र्येव त्रयी ततः ॥-स्कन्द पुराण,काशीखण्ड ४/९/५८,बृहत्सन्ध्या भाष्य

गायत्री ही दूसरे विष्णु है और शंकरजी दूसरे गायत्री ही है। ब्रह्माजी भी गायत्री में परायण है, क्योंकि गायत्री तीनो देवो का स्वरूप है।

गायत्री परदेवतेति गदिता ब्रह्मैव चिद्रूपिणी ॥३ ॥ —गायत्री पुरश्चरण प०

गायत्री परम श्रेष्ठ देवता और चित रूपी ब्रह्म है, ऐसा कहा गया है।

गायत्री वा इदं सर्वं भूतं यदिदं किंच। —छान्दोग्योपनिषद् ३/१२/१

यह विश्व जो कुछ भी है, वह समस्त गायत्रीमय है।

नभिन्नां प्रतिपद्येत गायत्रीं ब्रह्मणा सह।
सोऽहमस्मीत्युपासीत विधिना येन केनचित्॥ —व्यास

गायत्री और ब्रह्म में भी भिन्नता नहीं है। अतः चाहे जिस किसी भी प्रकार से ब्रह्म स्वरूपी गायत्री की उपासना करे।

गायत्री प्रत्यग्ब्रह्मैक्यबोधिका। —शांकर भाष्य

गायत्री प्रत्यक्ष अद्वैत ब्रह्म की बोधिका है।

परब्रह्मस्वरूपा च निर्वाणपददायिनी।
ब्रह्मतेजोमयी शक्तिस्तदधिष्ठातृ देवता॥ —देवी भागवत स्कन्ध ९ अ.१/४२

गायत्री मोक्ष देने वाली, परमात्म स्वरूप और ब्रह्मतेज से युक्त शक्ति है और मन्त्रो की अधिष्ठात्री है।

गायत्र्याख्यं ब्रह्म गायत्र्यनुगतं गायत्री मुखेनोक्तम्॥—छान्दोग्य० शांकरभाष्य३/१२/१५

गायत्री स्वरूप एवं गायत्री से प्रकाशित होने वाला ब्रह्म गायत्री नाम से वर्णित है।

प्रणवव्याहृतिभ्याञ्च गायत्र्या त्रितयेन च।
उपास्यं परमं ब्रह्म आत्मा यत्र प्रतिष्ठितः॥ —तारानाथ कृ० गा० व्या० पृ० २५

प्रणव, व्याहृति और गायत्री इन तीनो से परम ब्रह्म की उपासना करनी चाहिये, उस ब्रह्म में आत्मा स्थित है।

ते वा एते पञ्च ब्रह्मपुरुषाः स्वर्गस्य लोकस्य द्वारपाः स य एतानेवं पञ्च ब्रह्मपुरुषान् स्वर्गस्य लोकस्य द्वारपान् वेदास्य कुले वीरो जायते प्रतिपद्यते स्वर्गलोकम्। —छा० ३/१३/६

हृदय चैतन्य ज्योति गायत्री रूप ब्रह्म के प्राप्ति स्थान के प्राण, व्यान, अपान, समान, उदान ये पाँच द्वारपाल हैं। अतः इन्ही को वश मे करे, जिससे हृदयस्थित गायत्री स्वरूप ब्रह्म की प्राप्ति हो। उपासना करने वाला स्वर्गलोक को प्राप्त होता है और उसके कुल मे वीर पुत्र या शिष्य उत्पन्न होता है।

भूमिरन्तरिक्षं द्यौरित्यष्टावक्षराण्यष्टाक्षरं ह वा एकं गायत्र्यै पदमेतदु हैवास्या एतत्स यावदेषु त्रिषु लोकेषु तावद्ध जयति योऽस्या एतदेवं पदं वेद। —बृह० ५/१४/१

भूमि, अन्तरिक्ष, द्यौ—ये तीनों गायत्री के प्रथम पाद के आठ अक्षरो के बराबर है। अतः जो गायत्री के प्रथम पद को भी जान लेता है, वह त्रिलोक विजयी होता है।

स वै नैव रेमे, तस्मादेकाकी न रमते, सद्वितीयमैच्छत्। सहैतावानास। यथा स्त्रीपुमान्सौ संपरिष्वक्तौ स। इममेवात्मानं द्वेधा पातयत्ततः पतिश्च पत्नी चाभवताम्। —बृह० १/४/३

वह ब्रह्म रमण न कर सका, क्योंकि अकेला था। अकेला कोई भी रमण नही कर सकता। उसका स्वरूप सयुक्त स्त्री-पुरुष की भाँति था। उसने दूसरे की इच्छा की तथा अपने संयुक्त रूप को द्विधा विभक्त किया, तब दोनों रूप पत्नी और पति भाव को प्राप्त हुए।

निर्गुणः परमात्मा तु त्वदाश्रयतया स्थितः।
तस्य भट्टारिकासि त्वं भुवनेश्वरि! भोगदा॥ —शक्ति दर्शन

परमात्मा निर्गुण है और तेरे ही आश्रित ठहरा हुआ है। तू ही उसकी साम्राज्ञी और भोगदा है।

शक्तिश्च शक्तिमद्रूपाद् व्यतिरेकं न वाञ्छति।
तादात्म्यमनयोर्नित्यं वह्निदाहिकयोरिव॥ —शक्ति दर्शन

शक्ति, शक्तिमान् से कभी पृथक् नहीं रहती। इन दोनों का नित्य संबंध है। जैसे अग्नि और दाहक शक्ति का नित्य परस्पर सम्बन्ध है, उसी प्रकार शक्तिमान् का भी है।

सदैकत्वं न भेदोऽस्ति सर्वदैव ममास्य च।
योऽसौ साहमहं योऽसौ भेदोऽस्ति मतिविभ्रमात्॥ —देवी भागवत पु० ३/६/२

शक्ति का और उस शक्तिमान् पुरुष का सदा सम्बन्ध है, कभी भेद नही है। जो वह है, सो मैं हूँ और जो मै हूँ, सो वह है। यदि भेद है, तो केवल बुद्धि का भ्रम है।

**जगन्माता च प्रकृतिः पुरुपश्च जगत्पिता।**
**गरीयसी त्रिजगतां माता शतगुणैः पितुः ॥** —ब्र० वै० पु० कृ० ज० अ० ५२/३४

संसार की जन्मदात्री प्रकृति है और जगत् का पालनकर्त्ता या रक्षा करने वाला पुरुष है। जगत् में पिता से माता सौगुनी अधिक श्रेष्ठ है।

इन प्रमाणो से स्पष्ट हो जाता है कि ब्रह्म ही गायत्री है और उसकी उपासना ब्रह्म प्राप्ति का सर्वोत्तम मार्ग है।

## गायत्री द्वारा सतोगुण वृद्धि के दिव्य लाभ

गायत्री सद्बुद्धिदायक मन्त्र है। वह साधक के मन को, अन्तःकरण को, मस्तिष्क को, विचारों को सन्मार्ग की ओर प्रेरित करता है। सत्तत्त्व की वृद्धि करना उसका प्रधान कार्य है। साधक जब इस महामंत्र के अर्थ पर विचार करता है, तो वह समझ जाता है कि संसार की सर्वोपरि समृद्धि और जीवन की सबसे बड़ी सफलता सद्बुद्धि को प्राप्त करना है। यह मान्यता सुदृढ़ होने पर उसकी इच्छा शक्ति इसी तत्त्व को प्राप्त करने के लिए लालायित होती है। यह आकांक्षा मन.लोक मे एक प्रकार का चुम्बकत्व उत्पन्न करती है, उस चुम्बक की आकर्षण शक्ति से निखिल आकाश के ईथर तत्त्व मे भ्रमण करने वाली सतोगुणी विचारधारायें, भावनायें और प्रेरणायें खिंच-खिंचकर उस स्थान पर जमा होने लगती हैं। विचारों की चुम्बक शक्ति का विज्ञान सर्वविदित है। एक जाति के विचार अपने सजातीय विचारो को आकाश से खीचते हैं। फलस्वरूप ससार के मृत और जीवित, सत्पुरुषो के फैलाये हुए अविनाशी संकल्प जो शून्य में सदैव भ्रमण करते रहते हैं, गायत्री साधक के पास दैवी वरदान की तरह अनायास ही आकर जमा होते रहते हैं और सञ्चित पूँजी की भाँति उनका एक बड़ा भण्डार जमा हो जाता है।

शरीर और मन मे सतोगुण की मात्रा बढ़ने का फल आश्चर्यजनक होता है। स्थूल दृष्टि से देखने पर यह लाभ न तो समझ पड़ता है, न अनुभव होता है और न उसकी कोई महत्ता मालूम पड़ती है, पर जो सूक्ष्म शरीर के संबंध मे अधिक जानकारी रखते है, वे जानते हैं कि तम और रज का घटना और उसके स्थान पर सत् तत्त्व का बढ़ना ऐसा ही है, जैसे शरीर में भरे हुए रोग, मल, विष, विजातीय पदार्थ घट जाना और उनके स्थान पर शुद्ध, सजीव, परिपुष्ट रक्त और वीर्य की मात्रा बड़े परिमाण में बढ़ जाना। ऐसा परिवर्तन चाहे किसी को खुली आँखों से दिखाई न दे, पर उसका स्वास्थ्य की उन्नति पर जो चमत्कारी प्रभाव पड़ेगा, उसमें कोई संदेह नही किया जा सकता। इस प्रकार के लाभ को यदि ईश्वर प्रदत्त कहा जाये, तो किसी को आपत्ति नही होनी चाहिये। शरीर का कायाकल्प करना एक वैज्ञानिक कार्य है, उसके कारण सुनिश्चित लाभ होगा ही। यह लाभ दैवी है या मानवी, इस पर जो मतभेद हो सकता है, उसका कोई महत्त्व नही है। गायत्री द्वारा सतोगुण बढ़ता है और निम्नकोटि के तत्त्वों का निवारण हो जाता है। फलस्वरूप साधक का एक सूक्ष्म कायाकल्प हो जाता है। इस प्रक्रिया द्वारा होने वाले लाभो को वैयक्तिक लाभ कहें या दैवी वरदान ? इस प्रश्न पर झगड़ने से कुछ लाभ नही, बात एक ही है। कोई कार्य किसी भी प्रकार हो, उससे ईश्वर सत्ता पृथक् नही है, इसलिये ससार के सभी कार्य ईश्वर-इच्छा से हुए कहे जा सकते हैं। गायत्री साधना द्वारा होने वाले लाभ वैज्ञानिक आधार पर हुए भी कहे जा सकते हैं और ईश्वरीय कृपा के आधार पर हुए कहने मे भी कोई दोष नही।

शरीर में सत् तत्त्व की अभिवृद्धि होने से शरीरचर्या की गतिविधि मे काफी हेर-फेर हो जाता है। इन्द्रियों के भोगों में भटकने की गति मन्द हो जाती है। चटोरपन, तरह-तरह के स्वादों के पदार्थ खाने के लिए मन ललचाते रहना, बार-बार खाने की इच्छा होना, अधिक मात्रा में खा जाना, भक्ष्याभक्ष्य का विचार न रहना, सात्त्विक पदार्थों में अरुचि और चटपटे, मीठे, गरिष्ठ पदार्थों में रुचि, जैसी बुरी आदत धीरे-धीरे कम होने लगती है। हल्के सुपाच्य, सरस, सात्त्विक भोजन से उसे तृप्ति मिलती है और राजसी, तामसी खाद्यों से घृणा हो जाती है। इसी प्रकार कामेन्द्रिय की उत्तेजना सतोगुणी विचारों के कारण संयमित हो जाती है। मन कुमार्ग मे, व्यभिचार, वासना में कम

दौड़ता है। ब्रह्मचर्य के प्रति श्रद्धा बढ़ती है। फलस्वरूप वीर्य-रक्षा का मार्ग प्रशस्त हो जाता है। कामेन्द्रिय और स्वादेन्द्रिय दो ही इन्द्रियाँ प्रधान है। इनका संयम होना स्वास्थ्य-रक्षा और शरीर-वृद्धि का प्रधान हेतु है। इसके साथ-साथ परिश्रम, स्नान, निद्रा, सोना, जागना, सफाई,सादगी और अन्य दिनचर्यायें भी सतोगुणी हो जाती हैं, जिनके कारण आरोग्य और दीर्घजीवन की जड़े मजबूत होती हैं।

मानसिक क्षेत्र मे सद्गुणो की वृद्धि के कारण काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मत्सर, स्वार्थ, आलस्य, व्यसन, व्यभिचार, छल, झूठ, पाखण्ड, चिन्ता, भय, शोक, कदर्य सरीखे दोष कम होने लगते हैं। इनकी कमी से संयम, नियम, त्याग, समता, निरहंकारिता, सादगी, निष्कपटता, सत्यनिष्ठा, निर्भयता, निश्चिन्तता, निरालस्यता, शौर्य, विवेक, साहस, धैर्य, दया, प्रेम, सेवा, उदारता, कर्तव्य-परायणता, आस्तिकता सरीखे सद्गुण बढ़ने लगते हैं। इस मानसिक कायाकल्प का परिणाम यह होता है कि दैनिक जीवन में प्राय: नित्य ही आते रहने वाले अनेकों दु:खो का सहज ही समाधान हो जाता है। इन्द्रिय संयम और सयत दिनचर्या के कारण शारीरिक रोगो का बहुत बड़ा निराकरण हो जाता है। विवेक जाग्रत् होते ही अज्ञानजन्य चिन्ता, शोक, भय, आशंका, ममता, हानि आदि के दु:खो से छुटकारा मिल जाता है। ईश्वर-विश्वास के कारण मति स्थिर रहती है और भावी जीवन के बारे में निश्चिन्तता बनी रहती है। धर्म प्रवृत्ति के कारण पाप, अन्याय, अनाचार नही बन पड़ते। फलस्वरूप राज-दण्ड, समाज-दण्ड, आत्म-दण्ड और ईश्वर-दण्ड को चोटो से पीड़ित नहीं होना पड़ता। सेवा, नम्रता, उदारता, दान, ईमानदारी, लोकहित आदि गुणो के कारण दूसरो को लाभ पहुँचता है, हानि की आशंका नही रहती। इससे प्राय: सभी लोग उनके कृतज्ञ, प्रशसक, सहायक, भक्त एवं रक्षक होते हैं। पारस्परिक सद्भावनाओं के परिवर्तन से आत्मा को तृप्त करने वाले प्रेम और संतोष नामक रस दिन-दिन अधिक मात्रा मे उपलब्ध होकर जीवन को आनन्दमय बनाते चलते हैं। इस प्रकार शारीरिक और मानसिक क्षेत्रो में सत्-तत्त्व की वृद्धि होने से दोनो ओर आनंद का स्रोत उमड़ता है और गायत्री का साधक उसमे निमग्न रहकर आत्म-संतोष का, परमानंद का रसास्वादन करता रहता है।

आत्मा ईश्वर का अंश होने से उन सब शक्तियों को बीज रूप मे छिपाये रहती है, जो ईश्वर में होती हैं। वे शक्तियाँ सुप्तावस्था में रहती है और मानसिक तापो के, विषय- विकारों के, दोष-दुर्गुणों के ढेर में दबी हुई अज्ञान रूप से पड़ी रहती हैं। लोग समझते हैं कि हम दीन-हीन, तुच्छ और अशक्त हैं, पर जो साधक मनोविकारों का पर्दा हटाकर, निर्मल आत्म-ज्योति के दर्शन करने में समर्थ होते हैं, वे जानते हैं कि सर्वशक्तिमान् ईश्वरीय ज्योति उनकी आत्मा में मौजूद है और वे परमात्मा के सच्चे उत्तराधिकारी है। अग्नि के ऊपर से राख हटा दी जाए, तो फिर दहकता हुआ अंगार प्रकट हो जाता है। वह अंगार छोटा होते हुए भी भयंकर अग्निकाण्डों की सम्भावना से युक्त होता है। यह पर्दा हटते ही तुच्छ मनुष्य महान् आत्मा (महात्मा) बन जाता है। चूँकि आत्मा में अनेकों ज्ञान-विज्ञान, साधारण-असाधारण, अद्भुत, आश्चर्यजनक शक्ति के भण्डार छिपे पड़े है, वे खुल जाते हैं और वह सिद्ध योगी के रूप में दिखाई पड़ता है। सिद्धियाँ प्राप्त करने के लिये बाहर से कुछ लाना नही पड़ता, किसी देव-दानव की कृपा की जरूरत नही पड़ती, केवल अन्त करण पर पड़े हुए आवरणों को हटाना पड़ता है। गायत्री की सतोगुणी साधना का सूर्य तामसिक अन्धकार के पर्दे को हटा देता है और आत्मा का सहज ईश्वरीय रूप प्रकट हो जाता है। आत्मा का यह निर्मल रूप सभी ऋद्धि-सिद्धियों से परिपूर्ण होता है।

गायत्री द्वारा हुई सतोगुणों की वृद्धि अनेक प्रकार की आध्यात्मिक और सांसारिक समृद्धियों की जननी है। शरीर और मन की शुद्धि सांसारिक जीवन को अनेक दृष्टियों से सुख-शान्तिमय बनाती है। आत्मा मे विवेक और आत्म-बल की मात्रा बढ़ जाने से अनेक ऐसी कठिनाइयाँ जो दूसरों को पर्वत के समान मालूम पड़ती हैं, उस आत्मवान् व्यक्ति के लिये तिनके के समान हल्की बन जाती हैं। उसका कोई काम रुका नही रहता। या तो उसकी इच्छा के अनुसार परिस्थिति बदल जाती है या वह परिस्थिति के अनुसार अपनी इच्छाओं को बदल लेता है। क्लेश का कारण इच्छा और परिस्थिति के बीच प्रतिकूलता का होना ही तो है। विवेकवान् इन दोनों में से किसी को अपनाकर उस सघर्ष को टाल देता है और सुखपूर्वक जीवन व्यतीत करता है। उसके लिये इस पृथ्वी पर भी स्वर्गीय आनन्द की सुरसरि बहने लगती है।

वास्तव में सुख और आनन्द का आधार किसी बाहरी साधन सामग्री पर नही ; किन्तु मनुष्य की मन.स्थिति पर रहता है । मन की साधना से जो मनुष्य एक समय राजसी भोजनों और रेशमी गद्दे-तकियों से भी सन्तुष्ट नही होता, वह किसी संत के उपदेश से त्याग और संन्यास व्रत ग्रहण कर लेने पर जंगल की भूमि को ही सबसे उत्तम शय्या और वन के कन्दमूल फलो को सर्वोत्तम आहार समझने लगता है । यह सब अन्तर मनोभाव और विचारधारा के बदल जाने से ही पैदा हो जाता है । गायत्री बुद्धि की अधिष्ठात्री देवी हैं और उनसे हम सद्बुद्धि की याचना किया करते है । अतएव यदि गायत्री की उपासना के परिणामस्वरूप हमारे विचारों का स्तर ऊँचा उठ जाए और मानव जीवन की वास्तविकता को समझकर अपनी वर्तमान स्थिति मे ही आनन्द का अनुभव करने लगें, तो इसमें कुछ भी असंभव नही है ।

काफी लम्बे समय से हम गायत्री उपासना के प्रचार का प्रयत्न कर रहे है, इसलिये अनेकों साधकों से हमारा परिचय है । हजारो व्यक्तियो ने इस दिशा मे हमसे पथ-प्रदर्शन और प्रोत्साहन पाया है । इनमें से जो लोग दृढतापूर्वक साधना मार्ग पर चलते रेहे हैं, उनमे से अनेको को आश्चर्यजनक लाभ हुए हैं । वे इस सूक्ष्म विवेचन मे जाने की इच्छा नही करते कि किस प्रकार कुछ वैज्ञानिक नियमो के आधार पर साधना श्रम का सीधा-सादा फल उन्हें मिला । इस विवेचना से उन्हे प्रायः अरुचि होती है । उनका कहना है कि भगवती गायत्री की कृपा के प्रति कृतज्ञता ही हमारी भक्ति-भावना को बढायेगी और उसी से हमे अधिक लाभ होगा, उनका यह मन्तव्य बहुत हद तक ठीक ही है । श्रद्धा और भक्ति बढ़ाने के लिये इष्टदेव के साधनास्वरूप के प्रति प्रगाढ़ प्रेम, कृतज्ञता, भक्ति और तन्मयता होनी आवश्यक है । गायत्री साधना द्वारा एक सूक्ष्म विज्ञान सम्मत प्रणाली से लाभ होते है, यह जानकर भी इस महातत्त्व से आत्म सम्बन्ध की दृढ़ता करने के लिये कृतज्ञता और भक्ति-भावना का पुट अधिकाधिक रखना आवश्यक है ।

गायत्री उपासना से अनेको को जो अनेकों प्रकार से लाभ हुए है, उनके बहुत सारे संस्मरण हमारे स्मृतिपटल पर अब भी है; उनमे से थोड़े संस्मरण अगले पृष्ठों पर देने का इसलिये प्रयत्न किया जा रहा है कि इन पक्तियो के पाठक भी उस पथ का अनुसरण करके लाभान्वित हो सके ।

## महापुरुषों द्वारा गायत्री महिमा का गान

हिन्दू धर्म में अनेक मान्यताये प्रचलित हैं । विविध बातो के सम्बन्ध मे परस्पर विरोधी मतभेद भी है, पर गायत्री मन्त्र की महिमा, एक ऐसा तत्त्व है जिसे सभी ने, सभी सम्प्रदायो ने, सभी ऋषियो ने एक मत से स्वीकार किया है ।

अथर्व वेद १९-७१-१ मे गायत्री की स्तुति की गयी है, जिसमे उसे आयु, प्राण, शक्ति, कीर्ति, धन और ब्रह्म तेज प्रदान करने वाली कहा गया है ।

विश्वामित्र का कथन है—'गायत्री के समान चारो वेदो में मन्त्र नही है । सम्पूर्ण वेद, यज्ञ, दान, तप गायत्री मन्त्र की एक कला के समान भी नही हैं ।'

भगवान् मनु का कथन है—'ब्रह्मा जी ने तीनो वेदों का सार तीन चरण वाला गायत्री मन्त्र निकाला है । गायत्री से बढ़कर पवित्र करने वाला और कोई मन्त्र नही है । जो मनुष्य नियमित रूप से तीन वर्ष तक गायत्री जाप करता है, वह ईश्वर को प्राप्त करता है । जो द्विज दोनो सध्याओं मे गायत्री जपता है, वह वेद पढ़ने के फल को प्राप्त करता है । अन्य कोई साधन करे या न करे, केवल गायत्री जप से भी सिद्धि पा सकता है । नित्य एक हजार जप करने वाला पापों से वैसे ही छूट जाता है, जैसे केंचुली से साँप छूट जाता है । जो द्विज गायत्री की उपासना नहीं करता, वह निन्दा का पात्र है ।'

योगिराज याज्ञवल्क्य कहते हैं—'गायत्री और समस्त वेदों को तराजू में तौला गया । एक ओर षट् अंगों समेत वेद और दूसरी ओर गायत्री, तो गायत्री का पलड़ा भारी रहा । वेदों का सार उपनिषद् हैं, उपनिषद् का सार व्याहृतियों समेत गायत्री है । गायत्री वेदों की जननी है, पापों का नाश करने वाली है, इससे अधिक पवित्र करने

वाला अन्य कोई मन्त्र स्वर्ग और पृथ्वी पर नही है । गंगा के समान कोई तीर्थ नही, केशव से श्रेष्ठ कोई देव नही । गायत्री से श्रेष्ठ मन्त्र न हुआ, न आगे होगा । गायत्री जान लेने वाला समस्त विद्याओं का वेत्ता, श्रेष्ठि और श्रोत्रिय हो जाता है । जो द्विज गायत्री परायण नही, वह वेदों का पारगत होते हुए भी शूद्र के समान है, अन्यत्र किया हुआ उसका श्रम व्यर्थ है । जो गायत्री नही जानता, ऐसा व्यक्ति ब्राह्मणत्व से च्युत और पापयुक्त हो जाता है ।'

पाराशरजी कहते है—'समस्त जप सूक्तों तथा वेद मन्त्रों मे गायत्री मन्त्र परम श्रेष्ठ है । वेद और गायत्री की तुलना में गायत्री का पलड़ा भारी है । भक्तिपूर्वक गायत्री का जप करने वाला मुक्त होकर पवित्र बन जाता है । वेद, शास्त्र, पुराण, इतिहास पढ़ लेने पर भी जो गायत्री से हीन है, उसे ब्राह्मण नही समझना चाहिये ।'

शंख ऋषि का मत है—'नरक रूपी समुद्र में गिरते हुए को हाथ पकड़ कर बचाने वाली गायत्री ही है । उससे उत्तम वस्तु स्वर्ग और पृथ्वी पर कोई नही है । गायत्री का ज्ञाता निस्संदेह स्वर्ग को प्राप्त करता है ।'

शौनक ऋषि का मत है—'अन्य उपासनायें करे चाहे न करे, केवल गायत्री जप से ही द्विज जीवन मुक्त हो जाता है । सांसारिक और पारलौकिक समस्त सुखों को पाता है । संकट के समय दस हजार जप करने से विपत्ति का निवारण होता है ।'

अत्रि मुनि कहते है—'गायत्री आत्मा का परम शोधन करने वाली है । उसके प्रताप से कठिन दोष और दुर्गुणों का परिमार्जन हो जाता है । जो मनुष्य गायत्री तत्त्व को भली प्रकार समझ लेता है, उसके लिये इस संसार मे कोई सुख शेप नही रह जाता ।'

महर्षि व्यासजी कहते हैं— 'जिस प्रकार पुष्प का सार शहद, दूध का सार घृत है, उसी प्रकार समस्त वेदों का सार गायत्री है । सिद्ध की हुई गायत्री कामधेनु के समान है । गंगा शरीर के पापो को निर्मल करती है, गायत्री रूपी ब्रह्म गंगा से आत्मा पवित्र होती है । जो गायत्री छोड़कर अन्य उपासनाये करता है, वह पकवान छोड़कर भिक्षा माँगने वाले के समान मूर्ख है । काम्य सफलता तथा तप की वृद्धि के लिये गायत्री से श्रेष्ठ और कुछ नही है ।'

भारद्वाज ऋषि कहते हैं- 'ब्रह्मा आदि देवता भी गायत्री का जप करते हैं, वह ब्रह्म साक्षात्कार कराने वाली है । अनुचित काम करने वालों के दुर्गुण गायत्री के कारण छूट जाते है । गायत्री से रहित व्यक्ति शूद्र से भी अपवित्र है ।'

चरक ऋषि कहते हैं—'जो ब्रह्मचर्यपूर्वक गायत्री की उपासना करता है और आँवले के ताजे फलो का सेवन करता है, वह दीर्घजीवी होता है ।'

नारदजी की उक्ति है—'गायत्री भक्ति का ही स्वरूप है । जहाँ भक्ति रूपी गायत्री है, वहाँ श्रीनारायण का निवास होने मे कोई सदेह नही करना चाहिये ।'

वशिष्ठजी का मत है—'मन्दमति, कुमार्गगामी और अस्थिरमति भी गायत्री के प्रभाव से उच्च पद को प्राप्त करते हैं, फिर सद्गति होना निश्चित है । जो पवित्रता और स्थिरतापूर्वक गायत्री की उपासना करते हैं, वे आत्म-लाभ प्राप्त करते है ।'

उपर्युक्त अभिमतो से मिलते-जुलते अभिमत प्राय: सभी ऋषियो के हैं । इससे स्पष्ट है कि कोई ऋषि अन्य विषयों में चाहे अपना मतभेद रखते हो, पर गायत्री के बारे में उन सब में समान श्रद्धा थी और वे सभी अपनी उपासना में उसका प्रथम स्थान रखते थे । शास्त्रो में, धर्म ग्रन्थों मे, स्मृतियो में, पुराणो में गायत्री की महिमा तथा साधना पर प्रकाश डालने वाले सहस्रों श्लोक भरे पड़े है । इन सबका सग्रह किया जाए, तो एक बड़ा भारी गायत्री-पुराण बन सकता है ।

वर्तमान शताब्दी के आध्यात्मिक तथा दार्शनिक महापुरुषों ने भी गायत्री के महत्त्व को उसी प्रकार स्वीकार किया है जैसा कि प्राचीन काल के तत्त्वदर्शी ऋषियों ने किया था । आज का युग बुद्धि और तर्क का, प्रत्यक्षवाद का युग है । इस शताब्दी के प्रभावशाली गण्यमान्य व्यक्तियों की विचारधारा केवल धर्म ग्रन्थ या परम्पराओं पर आधारित नही रही है । उन्होने बुद्धिवाद, तर्कवाद और प्रत्यक्षवाद को अपने सभी कार्यों में प्रधान स्थान दिया है ।

ऐसे महापुरुषों को भी गायत्री तत्व सब दृष्टिकोणों से परखने पर खरा सोना प्रतीत हुआ है । नीचे उनमें से कुछ के विचार देखिये—

महात्मा गाँधी कहते हैं—'गायत्री मन्त्र का निरन्तर जप रोगियों को अच्छा करने और आत्मा की उन्नति के लिये उपयोगी है । गायत्री का स्थिर चित्त और शान्त हृदय से किया हुआ जप आपत्तिकाल में संकटों को दूर करने का प्रभाव रखता है ।'

लोकमान्य तिलक कहते हैं—'जिस बहुमुखी दासता के बन्धनों में भारतीय प्रजा जकड़ी हुई है, उसके लिये आत्मा के अन्दर प्रकाश उत्पन्न होना चाहिये, जिससे सत् और असत् का विवेक हो, कुमार्ग को छोड़कर श्रेष्ठ मार्ग पर चलने की प्रेरणा मिले, गायत्री मन्त्र में यही भावना विद्यमान है ।'

महामना मदनमोहन मालवीयजी ने कहा था—'ऋषियों ने जो अमूल्य रत्न हमें दिये हैं, उनमें से एक अनुपम रत्न गायत्री है । गायत्री से बुद्धि पवित्र होती है । ईश्वर का प्रकाश आत्मा में आता है । इस प्रकाश से असंख्य आत्माओं को भव-बन्धन से त्राण मिला है । गायत्री में ईश्वर परायणता के भाव उत्पन्न करने की शक्ति है । साथ ही वह भौतिक अभावों को दूर करती है । गायत्री की उपासना ब्राह्मणों के लिये तो अत्यन्त आवश्यक है । जो ब्राह्मण गायत्री जप नहीं करता, वह अपने कर्तव्य धर्म को छोड़ने का अपराधी होता है ।'

कवीन्द्र-रवीन्द्रनाथ टैगोर कहते हैं—'भारतवर्ष को जगाने वाला जो मन्त्र है, वह इतना सरल है कि एक ही श्वास में उसका उच्चारण किया जा सकता है । वह है—गायत्री मन्त्र । इस पुनीत मन्त्र का अभ्यास करने में किसी प्रकार के तार्किक ऊहापोह, किसी प्रकार के मतभेद अथवा किसी प्रकार के बखेड़े की गुञ्जायश नहीं है ।'

योगी अरविन्द ने कई जगह गायत्री जप करने का निर्देश किया है । उन्होंने बताया कि गायत्री में ऐसी शक्ति सन्निहित है, जो महत्त्वपूर्ण कार्य कर सकती है । उन्होंने कइयों को साधना के तौर पर गायत्री का जप बताया है ।

स्वामी रामकृष्ण परमहंस का उपदेश है—'मैं लोगों से कहता हूँ कि लम्बी साधना करने की उतनी आवश्यकता नहीं है । इस छोटी-सी गायत्री की साधना करके देखो । गायत्री का जप करने से बड़ी-बड़ी सिद्धियाँ मिल जाती है । यह मन्त्र छोटा है, पर इसकी शक्ति बड़ी भारी है ।'

स्वामी विवेकानन्द का कथन है—'राजा से वही वस्तु माँगी जानी चाहिये, जो उसके गौरव के अनुकूल हो । परमात्मा से माँगने योग्य वस्तु सद्बुद्धि है । जिस पर परमात्मा प्रसन्न होते है, उसे सद्बुद्धि प्रदान करते हैं । सद्बुद्धि से सत् मार्ग पर प्रगति होती है और सत् कर्म से सब प्रकार के सुख मिलते हैं । जो सत् की ओर बढ़ रहा है, उसे किसी प्रकार के सुख की कमी नहीं रहती । गायत्री सद्बुद्धि का मन्त्र है । इसलिये उसे मन्त्रों का मुकुटमणि कहा है ।'

जगद्गुरु शंकराचार्य का कथन है—'गायत्री की महिमा का वर्णन करना मनुष्य की सामर्थ्य के बाहर है । बुद्धि का होना इतना बड़ा कार्य है, जिसकी समता संसार के और किसी काम से नहीं हो सकती । आत्म-प्राप्ति करने की दिव्य दृष्टि जिस बुद्धि से प्राप्त होती है, उसकी प्रेरणा गायत्री द्वारा होती है । गायत्री आदि मन्त्र है । उसका अवतार दुरितों को नष्ट करने और ऋत के अभिवर्धन के लिये हुआ है ।'

स्वामी रामतीर्थ ने कहा है—'राम को प्राप्त करना सबसे बड़ा काम है । गायत्री का अभिप्राय बुद्धि को काम-रुचि से हटाकर राम-रुचि में लगा देना है । जिसकी बुद्धि पवित्र होगी, वही राम को प्राप्त कर सकेगा । गायत्री पुकारती है कि बुद्धि में इतनी पवित्रता होनी चाहिये कि वह राम को काम से बढ़कर समझे ।'

महर्षि रमण का उपदेश है—'योग विद्या के अन्तर्गत मन्त्र विद्या बड़ी प्रबल है । मन्त्रों की शक्ति से अद्भुत सफलतायें मिलती हैं । गायत्री ऐसा मन्त्र है, जिससे आध्यात्मिक और भौतिक दोनों प्रकार के लाभ मिलते हैं ।'

स्वामी शिवानन्दजी कहते हैं—'ब्राह्ममुहूर्त में गायत्री का जप करने से चित्त शुद्ध होता है और हृदय में निर्मलता आती है । शरीर नीरोग रहता है, स्वभाव में नम्रता आती है, बुद्धि सूक्ष्म होने से दूरदर्शिता बढ़ती है और स्मरण शक्ति का विकास होता है । कठिन प्रसंगों में गायत्री द्वारा दैवी सहायता मिलती है । उसके द्वारा आत्म-दर्शन हो सकता है ।'

काली कमली वाले बाबा विशुद्धानन्दजी कहते थे—गायत्री ने बहुतों को सुमार्ग पर लगाया है। कुमार्गगामी मनुष्य को पहले तो गायत्री की ओर रुचि ही नहीं होती, यदि ईश्वर कृपा से हो जाये, तो फिर वह कुमार्गगामी नहीं रहता। गायत्री जिसके हृदय मे निवास करती है उसका मन ईश्वर की ओर जाता है। विषय- विकारों की व्यर्थता उसे भली प्रकार अनुभव होने लगती है। कई महात्मा गायत्री जप करके परम सिद्ध हुए है। परमात्मा की शक्ति ही गायत्री है, जो गायत्री के निकट जाता है, वह शुद्ध होकर रहता है। आत्म-कल्याण के लिये मन की शुद्धि आवश्यक है। मन की शुद्धि के लिये गायत्री मन्त्र अद्‌भुत है। ईश्वर प्राप्ति के लिये गायत्री जप को प्रथम सीढ़ी समझना चाहिये।'

दक्षिण भारत के प्रसिद्ध आत्मज्ञानी टी. सुब्बाराव कहते हैं—'सविता नारायण की दैवी प्रकृति को गायत्री कहते हैं। आदिशक्ति होने के कारण इसको गायत्री कहते हैं। गीता में इसका वर्णन 'आदित्य वर्ण' कहकर किया गया है। गायत्री की उपासना करना योग का सबसे प्रथम अंग है।'

श्रीस्वामी करपात्रीजी का कथन है—'जो गायत्री के अधिकारी हैं, उन्हें नित्य-नियमित रूप से जप करना चाहिये। द्विजों के लिये गायत्री का जप अत्यन्त आवश्यक धर्मकृत्य है।'

गीता धर्म के व्याख्याता श्रीस्वामी विद्यानन्द कहते हैं—'गायत्री बुद्धि को पवित्र करती है। बुद्धि की पवित्रता से बढ़कर जीवन में दूसरा लाभ नही है। इसलिये गायत्री एक बहुत बड़े लाभ की जननी है।'

सर राधाकृष्णन् कहते हैं—'यदि हम इस सार्वभौमिक प्रार्थना गायत्री पर विचार करें, तो हमें मालूम होगा कि यह वास्तव में कितना ठोस लाभ देती है। गायत्री हम में फिर से जीवन का स्रोत उत्पन्न करने वाली आकुल प्रार्थना है।'

प्रसिद्ध आर्यसमाजी महात्मा सर्वदानन्दजी का कथन है—'गायत्री मन्त्र द्वारा प्रभु का पूजन सदा से आर्यों की रीति रही है।'

ऋषि दयानन्द ने भी उसी शैली का अनुसरण करके संध्या का विधान तथा वेदो के स्वाध्याय का प्रयत्न करना बताया है। ऐसा करने से अन्तःकरण की शुद्धि तथा बुद्धि निर्मल होकर मनुष्य का जीवन अपने तथा दूसरों के लिये हितकर हो जाता है। जितना भी इस शुभ कर्म में श्रद्धा और विश्वास हो, उतना ही अविद्या आदि क्लेशों का ह्रास होता है। जो जिज्ञासु गायत्री मन्त्र का प्रेम और नियमपूर्वक उच्चारण करते हैं, उनके लिये यह संसार-सागर से तरने की नाव और आत्म-प्राप्ति की सड़क है।'

आर्य समाज के जन्मदाता स्वामी दयानन्द गायत्री के श्रद्धालु उपासक थे। ग्वालियर के राजासाहब से स्वामीजी ने कहा कि भागवत सप्ताह की अपेक्षा गायत्री पुरश्चरण अधिक श्रेष्ठ है। जयपुर में सच्चिदानन्द, हीरालाल रावल, घोड़लसिंह आदि को गायत्री जप की विधि सिखलाई थी। मुलतान में उपदेश के समय स्वामीजी ने गायत्री मन्त्र का उच्चारण किया और कहा कि यह मन्त्र सबसे श्रेष्ठ है। चारों वेदों का मूल यही गुरुमन्त्र है। आदिकाल से सभी ऋषि- मुनि इसी का जप किया करते थे। स्वामीजी ने कई स्थानों पर गायत्री अनुष्ठानों का आयोजन कराया था, जिसमें चालीस तक की संख्या में विद्वान् ब्राह्मण बुलाये गये थे। यह जप १५ दिन तक चला था।

थियोसोफिकल सोसाइटी के एक वरिष्ठ सदस्य प्रो. आर.श्रीनिवास का कथन है—'हिन्दू धार्मिक विचारधारा में गायत्री को सबसे अधिक शक्तिशाली मन्त्र माना गया है। उसका अर्थ भी बड़ा दूरगामी और गूढ़ है। इस मन्त्र के अनेक अर्थ होते है और भिन्न-भिन्न प्रकार की चित्तवृत्ति वाले व्यक्तियों पर इसका प्रभाव भी भिन्न-भिन्न प्रकार का होता है। इसमें दृष्ट और अदृष्ट, उच्च और नीच, मानव और देव सबको किसी रहस्यमय तन्तु द्वारा एकत्रित कर लेने की शक्ति पाई जाती है। जब इस मन्त्र का अधिकारी व्यक्ति गायत्री के अर्थ और रहस्य, मन और हृदय को एकाग्र करके उसका शुद्ध उच्चारण करता है, तब उसका सम्बन्ध दृश्य सूर्य में अन्तर्निहित

महान् चैतन्य शक्ति से स्थापित हो जाता है । वह मनुष्य कही भी मन्त्रोच्चारण करता हो, पर उसके ऊपर तथा आस-पास के वातावरण मे विराट् 'आध्यात्मिक प्रभाव' उत्पन्न हो जाता है । यही प्रभाव एक महान् आध्यात्मिक आशीर्वाद है । इन्ही कारणो से हमारे पूर्वजो ने गायत्री मन्त्र की अनुपम शक्ति के लिये उसकी स्तुतियाँ की हैं ।'

इस प्रकार वर्तमान शताब्दी के अनेको गणमान्य बुद्धिवादी महापुरुषों के अभिमत हमारे पास संगृहीत है । उन पर विचार करने से इस निष्कर्ष पर पहुँचना पडता है कि गायत्री उपासना कोई अन्धविश्वास, अन्ध परम्परा नही हैं ; वरन् उसके पीछे आत्मोन्नति करने वाले ठोस तत्त्वों का बल है । इस महान् शक्ति को अपनाने का जिसने भी प्रयत्न किया है, उसे लाभ मिला है । गायत्री साधना कभी निष्फल नही जाती ।

## गायत्री साधना से सतोगुणी सिद्धियाँ

प्राचीन इतिहास, पुराणो से पता चलता है कि पूर्व युगों में प्राय: ऋषि-महर्षि गायत्री के आधार पर योग-साधना तथा तपश्चर्या करते थे । वशिष्ठ, याज्ञवल्क्य, अत्रि, विश्वामित्र, व्यास, शुकदेव, दधीचि, वाल्मीकि, च्यवन, शंख, लोमश, जाबालि, उद्दालक, वैशम्पायन, दुर्वासा, परशुराम, पुलस्त्य, दत्तात्रेय, अगस्त्य, सनतकुमार, कण्व, शौनक आदि ऋषियो के जीवन वृत्तान्तों से स्पष्ट है कि उनकी महान् सफलताओ का मूल हेतु गायत्री ही थी ।

थोड़े ही समय पूर्व ऐसे अनेक महात्मा हुए हैं, जिन्होने गायत्री का आश्रय लेकर अपने आत्मबल एवं ब्रह्मतेज को प्रकाशवान् किया था । उनके इष्टदेव, आदर्श, सिद्धान्त भिन्न भले ही रहे हों, वेदमाता के प्रति सभी की अनन्य श्रद्धा थी । उन्होने प्रारम्भिक स्तन पान इसी महाशक्ति का किया था, जिससे वे इतने प्रतिभा सम्पन्न महापुरुष बन सके ।

शंकराचार्य, समर्थ गुरु रामदास, नरसी मेहता, दादूदयाल, सन्त ज्ञानेश्वर, स्वामी रामानन्द, गोरखनाथ, मछीन्द्रनाथ, हरिदास, तुलसीदास, रामानुजाचार्य, माधवाचार्य, रामकृष्ण परमहस, स्वामी विवेकानन्द, रामतीर्थ, योगी अरविन्द, महर्षि रमण, गौरांग महाप्रभु, स्वामी दयानन्द, महात्मा एकरसानन्द आदि अनेक महात्माओं का विकास गायत्री महाशक्ति के अञ्चल मे ही हुआ था ।

आयुर्वेद के सुप्रसिद्ध ग्रन्थ 'माधव निदान' के प्रणेता श्रीमाधवाचार्य ने आरम्भ में १३ वर्षों तक वृन्दावन में रहकर गायत्री अनुष्ठान किये थे । जब उन्हें कुछ भी सफलता न मिली, तो वे निराश होकर काशी चले गये और एक अवधूत की सलाह से भैरव की तांत्रिक उपासना करने लगे । कुछ दिन में भैरव प्रसन्न हुए और पीठ पीछे से कहने लगे कि—"वर माँग ।" माधवाचार्यजी ने उनसे कहा—'आप सामने आइये और दर्शन दीजिये ।' भैरव ने उत्तर दिया—'मैं गायत्री उपासक के सामने नही आ सकता ।' इस बात पर माधवाचार्य जी को बड़ा आश्चर्य हुआ । उनने कहा—'यदि आप गायत्री उपासक के सम्मुख प्रकट नही हो सकते, तो मुझे वरदान क्या देगे ? कृपया अब आप केवल यह बता दीजिये कि मेरी अब तक की गायत्री साधना क्यों निष्फल हुई ?' भैरव ने उत्तर दिया—'तुम्हारे पूर्व जन्मों के पाप नाश करने में अब तक की साधना लग गयी । अब तुम्हारी आत्मा निष्पाप हो गयी । आगे की साधना करोगे, सफल होगी ।' यह सुनकर माधवाचार्य फिर वृन्दावन आये और पुन: गायत्री साधना आरम्भ कर दी । अन्त में उन्हे माता के दर्शन हुए और पूर्ण सिद्धि प्राप्त हुई ।

श्री महात्मा देवगिरि जी के गुरु हिमालय की एक गुफा मे गायत्री का जप करते थे । उनकी आयु ४०० वर्ष से अधिक थी । वे अपने आसन से उठकर भोजन, शयन, स्नान या मल-मूत्र त्यागने तक को कही नहीं जाते थे । इन कामों की उन्हें आवश्यकता भी नही पड़ती थी ।

नगराई के पास रामटेकरी के घने जंगल में एक हरीहर नाम के महात्मा ने गायत्री तप करके सिद्धि पाई थी । महात्माजी की कुटी के पास जाने मे सात कोस का घना जंगल पड़ता था । उसमें सैकड़ो सिंह- व्याघ्र रहते थे । कोई व्यक्ति महात्माजी के दर्शनों को जाता, तो उसे दो चार व्याघ्रों से भेंट अवश्य होती । 'हरीहर बाबा के दर्शन को जा रहे है' इतना कह देने मात्र से हिसक पशु रास्ता छोड़कर चले जाते थे ।

लक्ष्मणगढ़ में विश्वनाथ गोस्वामी नामक एक प्रसिद्ध गायत्री उपासक हुए हैं । उनके जीवन का अधिकांश

भाग गायत्री उपासना में ही व्यतीत हुआ है। उनके आशीर्वाद से सीकर का एक बीदावत परिवार गरीबी से छुटकारा पाकर बड़ा ही समृद्धिशाली एवं सम्पन्न बना। इस परिवार के लोग अब तक उन पण्डितजी की समाधि पर अपने बच्चों का मुण्डन कराते हैं।

जयपुर रियासत के जौन नामक गाँव में पं. हरराय नामक नैष्ठिक गायत्री उपासक रहते थे। उनको अपनी मृत्यु का पहले से ही पता चल गया था। उनने सब परिजनो को बुलाकर धार्मिक उपदेश दिये और बोलते, बातचीत करते तथा गायत्री मन्त्र का उच्चारण करते हुए प्राण त्याग दिये।

जूनागढ़ के एक विद्वान् पं. मणिशंकर भट्ट पहले यजमानों के लिये गायत्री अनुष्ठान दक्षिणा लेकर करते थे। जब उन्होने अनेकों को इससे भारी लाभ होते देखा, तो उन्होंने अपना सारा जीवन गायत्री उपासना मे लगा दिया। दूसरों के अनुष्ठान छोड़ दिये, उनका शेष जीवन बहुत ही शान्ति से बीता।

जयपुर के बूढ़ा देवल ग्राम मे विष्णुदासजी का जन्म हुआ। वे आजीवन ब्रह्मचारी रहे, उन्होने पुष्कर में एक कुटी बनाकर गायत्री की घोर तपस्या की थी, फलस्वरूप उन्हें अनेक सिद्धियाँ प्राप्त हो गयी थी, बड़े-बड़े राजा उनकी कुटी की धूल मस्तक पर रखने लगे। जयपुर और जोधपुर के महाराजा अनेक बार उनकी कुटी पर उपस्थित हुए। महाराणा उदयपुर तो अत्यन्त आग्रह करके उन्हें अपनी राजधानी में ले आये और उनके पुरश्चरण की शाही तैयारी के साथ अपने यहाँ पूर्णाहुति कराई। ब्रह्मचारीजी के सम्बन्ध में अनेक चमत्कारी कथायें प्रसिद्ध हैं।

खातौली से ७ मील दूर धौकलेश्वर में मगनानन्द नामक एक गायत्री सिद्ध महापुरुष रहते थे। उनके आशीर्वाद से खातौली के ठिकानेदार को उनकी छिनी हुई जागीर पोलिटिकल एजेण्ट ने वापस की थी।

रतनगढ़ के पं. भूदरमल नामक एक विद्वान् ब्राह्मण गायत्री के अनन्य उपासक हो गये हैं। वे सम्वत् १९६६ में काशी आ गये थे और अन्त तक वही रहे। अपनी मृत्यु की पूर्व जानकारी होने से उनने विशाल धार्मिक आयोजन किया था और साधना करते हुए आषाढ़ सुदी ५ को शरीर त्याग किया। उनका आशीर्वाद पाने वाले बहुत से सामान्य मनुष्य आज भी लखपति बने हुए हैं।

अलवर राज्य के अन्तर्गत एक ग्राम के सामान्य परिवार में पैदा हुए एक सज्जन को किसी कारणवश वैराग्य हो गया। वे मथुरा आये और एक टीले पर रहकर साधना करने लगे। एक करोड़ गायत्री जप किया। एक करोड़ गायत्री जप करने के अनन्तर उन्हें गायत्री का साक्षात्कार हुआ और वे सिद्ध हो गये। वह स्थान गायत्री टीले के नाम से प्रसिद्ध है। वहाँ एक छोटा सा मन्दिर है, जिसमें गायत्री की सुन्दर मूर्ति स्थापित है। उनका नाम बूटी सिद्ध था। सदा मौन रहते थे। उनके आशीर्वाद से अनेकों का कल्याण हुआ। धौलपुर अलवर के राजा उनके प्रति बड़ी श्रद्धा रखते थे।

आर्य समाज के संस्थापक श्री स्वामी दयानन्दजी के गुरु प्रज्ञाचक्षु स्वामी विरजानन्द सरस्वती ने बड़ी तपश्चर्यापूर्वक गंगा तीर पर रहकर तीन वर्ष तक जप किया था। इस अन्धे संन्यासी ने अपने तपोबल से अगाध विद्या और अलौकिक ब्रह्म तेज प्राप्त किया था।

मान्धाता ओंकारेश्वर मन्दिर के पीछे गुफा में एक महात्मा गायत्री जप करते थे। मृत्यु के समय उनके परिवार के व्यक्ति उपस्थित थे, परिवार के एक बालक ने प्रार्थना की कि मेरी बुद्धि मन्द है, मुझे विद्या नहीं आती, कुछ आशीर्वाद दे जाइये, जिससे मेरा दोष दूर हो जाय। महात्माजी ने बालक को समीप बुलाकर उसकी जीभ पर कमण्डल से थोड़ा-सा जल डाला और आशीर्वाद दिया कि तू पूर्ण विद्वान् हो जायेगा। आगे चलकर यह बालक असाधारण प्रतिभाशाली विद्वान् हुआ और इन्दौर में ओंकार जोशी के नाम से प्रसिद्धि पायी। इन्दौर नरेश उनसे इतने प्रभावित थे कि सबेरे घूमने जाते समय उनके घर से उन्हे साथ ले जाते थे।

चन्देल क्षेत्र निवासी गुप्त योगेश्वर श्री उद्धड़जी जोशी एक सिद्ध पुरुष हो गये। गायत्री उपासना के फलस्वरूप

उनकी कुण्डलिनी जाग्रत् हुई और वे परम सिद्ध बन गये । उनकी कृपा से कई मनुष्यों के प्राण बचे थे, कई को धन प्राप्त हुआ था, कई आपत्तियों से छूटे थे । उनकी भविष्यवाणियाँ सदा सत्य होती थीं । एक व्यक्ति ने उनकी परीक्षा करने तथा उपहास करने का दुस्साहस किया था, तो वह कोढ़ी हो गया था ।

बड़ौदा के मजुसार निवासी श्रीमुकटरामजी महाराज गायत्री उपासना में परम सिद्धि प्राप्त कर गये हैं । प्राय. आठ घण्टे नित्य जप करते थे । उन्हें अनेकों सिद्धियाँ प्राप्त थी । दूर देशों के समाचार वे ऐसे सच्चे बताते थे, मानो सब हाल आँखो से देख रहे हों । पीछे परीक्षा करने पर वे समाचार सोलह आने सच निकलते । उन्होंने गुजराती की एक-दो कक्षा तक पढ़ने की स्कूली शिक्षा पाई थी, तो भी वे संसार की सभी भाषाओं को भली प्रकार बोल और समझ लेते थे । विदेशी लोग उनके पास आकर अपनी भाषा में घण्टों तक वार्त्तालाप करते थे । योग, ज्योतिष, वैद्यक, तन्त्र तथा धर्म शास्त्र का उन्हें पूरा-पूरा ज्ञान था । बड़े-बड़े पण्डित उनसे अपनी गुत्थियाँ सुलझवाने आते थे । उन्होने कितनी ही ऐसी करामातें दिखाई थी, जिनके कारण लोगों की उन पर अटूट श्रद्धा हो गयी थी ।

बरसोड़ा मे एक ऋषिराज ने सात वर्ष तक निराहार रहकर गायत्री पुरश्चरण किये थे । उनकी वाणी सिद्ध थी । जो कह देते थे, वही होता था ।

कल्याण के सन्त अंक में हरेराम नामक एक ब्रह्मचारी का जिक्र छपा है । यह ब्रह्मचारी गंगाजी के भीतर उठी हुई एक टेकरी पर रहते थे और गायत्री जी की आराधना करते थे । उनका ब्रह्मतेज अवर्णनीय था । सारा शरीर तेज से दमकता था । उन्होने अपनी सिद्धियों से अनेकों के दुःख दूर किये थे ।

देव प्रयाग के विष्णुदत्त जी वानप्रस्थी ने चान्द्रायण व्रतों के साथ सवालक्ष जप के सात अनुष्ठान किये थे। इससे उनका आतमबल बहुत बढ़ गया था । उन्हें कितनी ही सिद्धियाँ मिल गयी थीं । लोगों को जब पता चला, तो अपने कार्य सिद्ध कराने के लिये उनके पास दूर-दूर से भी आने लगे । वानप्रस्थीजी इस खेल में उलझ गये । रोज-रोज बहुत खर्च करने से उनका शक्ति भण्डार चुक गया । पीछे उन्हें बड़ा पश्चात्ताप हुआ और फिर मृत्युकाल तक एकान्त साधना करते रहे ।

रुद्र प्रयाग के स्वामी निर्मलानन्द संन्यासी को गायत्री-साधना से भगवती के दिव्य-दर्शन और ईश्वर साक्षात्कार का लाभ प्राप्त हुआ था । इससे उन्हें असीम तृप्ति हुई ।

बिठूर के पास खाँडेराव नामक एक वयोवृद्ध तपस्वी एक विशाल खिरनी के पेड़ के नीचे गायत्री साधना करते थे । एक बार उन्होने विराट् गायत्री यज्ञ का ब्रह्मभोज किया । दिन भर हजारो आदमियो की पंगतें होती रही । रात नौ बजे भोजन समाप्त हो गया । भोजन अभी कई हजार आदमियों का होना शेष था । खाँडेरावजी को सूचना दी गयी, उन्होने आज्ञा दी गंगाजी में से चार कनस्तर पानी भरकर लाओ और उसमे पूड़ियाँ सिकने दो । ऐसा ही किया गया । पूड़ियाँ घी के समान स्वादिष्ट थी । दूसरे दिन चार कनस्तर घी मँगवाकर गगाजी में डलवा दिया ।

काशी में जिस समय बाबू शिवप्रसाद जी गुप्त द्वारा 'भारतमाता' के मन्दिर का शिलारोपण समारोह किया गया था, उस समय २०० दिन तक का एक बड़ा महायज्ञ किया गया, जिसमें विद्वानों द्वारा २० लाख गायत्री जप किया गया । यज्ञ की पूर्णाहुति के दिन पास में लगे पेड़ों के सूखे पते फिर से हरे हो गये थे और एक पेड़ मे तो असमय ही फल भी आ गये थे । इस अवसर पर प. मदनमोहन जी मालवीय, राजा मोतीचन्द्र, हाई कोर्ट के जज श्रीकन्हैयालाल और अन्य अनेक गणमान्य व्यक्ति उपस्थित थे, जिन्होंने यह घटना अपनी आँखों से देखी और गायत्री के प्रभाव को स्वयं अनुभव किया ।

गढ़वाल के महात्मा गोविन्दानन्द अत्यन्त विषधर साँपों के काटे हुए रोगियों की प्राण रक्षा करने के लिये

प्रसिद्ध थे । उनका कहना था कि मैं गायत्री जप से ही सब रोगियों को ठीक करता हूँ । इसी प्रकार समस्तीपुर के एक सम्पन्न व्यक्ति शोभान साहू भी गायत्री मन्त्र से अत्यन्त जहरीले बिच्छुओं और पागल कुत्ते के काटे तक को चंगा कर देते थे । अनेक सात्त्विक साधक केवल गायत्री मन्त्र से अभिमन्त्रित जल द्वारा बड़े-बड़े रोगों को दूर कर देते हैं ।

स्वर्गीय पण्डित मोतीलालजी नेहरू का जीवन उस समय के वातावरण के कारण यद्यपि एक भिन्न कर्तव्य क्षेत्र में व्यतीत हुआ था, पर जीवन के अन्तिम समय में उनको गायत्री का ध्यान आया और उसे जपते हुए ही उन्होंने जीवनलीला समाप्त की । इससे विदित होता है कि गायत्री का संस्कार शीघ्र ही समाप्त नहीं हो जाता, वरन् आगामी पीढ़ियों तक भी प्रभाव डालता रहता है । पण्डितजी के पूर्वज धार्मिक प्रवृत्ति के गायत्री-उपासक थे और उसके प्रभाव से उनको भी मृत्यु- काल जैसे महत्त्व के अवसर पर उसका ध्यान आ गया ।

अहमदाबाद के श्री डाह्याभाई रामचन्द्र मेहता गायत्री के श्रद्धालु उपासक और प्रचारक हैं । इनकी आयु ८० वर्ष है । शरीर और मन में सतोगुण की अधिकता होने से वे सभी गुण उनमें परिलक्षित होते हैं, जो महात्माओं में पाये जाते हैं ।

दीनवा के स्वामी मनोहरदासजी ने गायत्री के कई पुरश्चरण किये हैं । उनका कहना है कि इस महासाधना से मुझे इतना अधिक लाभ हुआ है कि उसे प्रकट करने की उसी प्रकार इच्छा नहीं होती, जैसे कि लोभी को अपना धन प्रकट करने में संकोच होता है ।

हटा के श्री रमेशचन्द्र दुबे को गायत्री साधना के कारण कई बार बड़े अनुभव हुए हैं, जिनके कारण उनकी निष्ठा में वृद्धि हुई है ।

पाटन के श्री जटाशंकर नन्दी की आयु ७७ वर्ष से अधिक है । वे गत पचास वर्षों से गायत्री उपासना कर रहे हैं । कुविचारों और कुसंस्कारों से मुक्ति एवं दैवी तत्त्वों की अधिकता का लाभ उन्होंने प्राप्त किया है और इसे वे जीवन की प्रधान सफलता मानते हैं ।

वृन्दावन के काठिया बाबा, उड़िया बाबा, प्रज्ञा चक्षु स्वामी गंगेश्वरानन्द जी गायत्री उपासना से आरम्भ करके अपनी साधना को आगे बढ़ाने में समर्थ हुए थे । वैष्णव सम्प्रदाय के प्रायः सभी आचार्य गायत्री की साधना पर विशेष जोर देते हैं ।

नवाबगंज के पण्डित बलभद्र जी ब्रह्मचारी, सहारनपुर जिले के श्रीस्वामी देवदर्शनजी, बुलन्दशहर, उ०प्र० के परिव्राजक महात्मा योगानन्दजी, ब्रह्मनिष्ठ श्रीस्वामी ब्रह्मर्षिदासजी उदासीन, बिहार प्रान्त के महात्मा अनासक्तजी, यज्ञाचार्य पं. जगन्नाथ शास्त्री, राजगढ़ के महात्मा हरि ॐ तत् सत् आदि कितने ही सन्त- महात्मा गायत्री उपासना में पूर्ण मनोयोग के साथ संलग्न हैं । अनेक गृहस्थ भी तपस्वी जीवन व्यतीत करते हुए महान् साधना में प्रवृत्त हैं । इस मार्ग पर चलते हुए उन्हें महत्त्वपूर्ण आध्यात्मिक सफलताएँ प्राप्त हो रही हैं ।

हमने स्वयं अपने जीवन के आरम्भ काल में ही गायत्री की उपासना की है और वह हमारा जीवन आधार ही बन गयी है । दोषों, विकारों, कषाय-कल्मषों, कुविचार और कुसंस्कारों को हटा देने में जो थोड़ी-सी सफलता मिली है, यह श्रेय इसी साधना को है । ब्राह्मणत्व की ब्राह्मी भावनाओं की, धर्मपरायणता की, सेवा, स्वाध्याय,

हमारे प्रयत्न और प्रोत्साहन से जिन सज्जनों ने वेदमाता की उपासना की है, उनमें आत्म-शुद्धि, पापों से घृणा,

सन्मार्ग में श्रद्धा, सतोगुण की वृत्ति, संयम, पवित्रता, आस्तिकता, जागरूकता एवं धर्मपरायणता की प्रवृत्तियों को बढते हुए पाया है । उन्हे अन्य प्रारम्भिक लाभ चाहे हुए हों या न हुए हों ; पर आत्मिक लाभ हर एक को निश्चित रूप से हुए है । विवेकपूर्वक विचार किया जाय, तो यह लाभ इतने महान् हैं कि इनके ऊपर धन-सम्पत्ति की छोटी-मोटी सफलताओ को न्योछावर करके फेका जा सकता है ।

इसलिये हम अपने पाठको से आग्रहपूर्वक अनुरोध करेगे कि वे गायत्री की उपासना करके उसके द्वारा होने वाले लाभो का चमत्कार देखे । जो वेदमाता की शरण ग्रहण करते हैं, अन्त.करण में सतोगुण, विवेक, सद्विचार और सत्कर्मो की ओर उनकी असाधारण प्रवृत्ति जाग्रत् होती है । यह आत्म-जागरण लौकिक और पारलौकिक, सासारिक और आत्मिक सभी प्रकार की सफलताओ का दाता है ।

## गायत्री साधना से श्री, समृद्धि और सफलता

गायत्री त्रिगुणात्मक है । उसकी उपासना से जहाँ सतोगुण बढ़ता है, वहाँ कल्याणकारक एवं उपयोगी रजोगुण की भी अभिवृद्धि होती है ।

रजोगुणी आत्मबल बढ़ने से मनुष्य की गुप्त शक्तियाँ जाग्रत् होती हैं, जो सांसारिक जीवन के संघर्ष में अनुकूल प्रतिक्रिया उत्पन्न करती हैं । उत्साह, साहस, स्फूर्ति, निरालस्यता, आशा, दूरदर्शिता, तीव्र बुद्धि, अवसर की पहचान, वाणी मे माधुर्य, व्यक्तित्व मे आकर्षण, स्वाभाव में मिलनसारी जैसी अनेक छोटी-बड़ी विशेषतायें उन्नत तथा विकसित होती है, जिसके कारण 'श्री' तत्त्व का उपासक भीतर ही भीतर एक नये ढाँचे मे ढलता रहता है, उसमे ऐसे परिवर्तन हो जाते है, जिनके कारण साधारण व्यक्ति भी धनी- समृद्ध हो सकता है ।

गायत्री उपासको मे ऐसी त्रुटियाँ जो मनुष्य को दु:खी बनाती हैं, नष्ट होकर वे विशेषतायें उत्पन्न होती हैं, जिनके कारण मनुष्य क्रमश: समृद्धि, सम्पन्नता और उन्नति की ओर अग्रसर होता है । गायत्री अपने साधकों की झोली मे सोने की अशर्फियाँ नही उड़ेलती यह ठीक है, पर यह भी ठीक है कि वह साधक मे उन विशेषताओं को उत्पन्न करती है, जिनके कारण वह अभावग्रस्त और दीन-हीन नही रह सकता । इस प्रकार के अनेकों उदाहरण हमारी जानकारी मे हैं । उनमे से कुछ नीचे दिये जाते हैं ।

ग्राम हर्रई जिला छिन्दवाड़ा के पं. भूरेलाल ब्रह्मचारी लिखते हैं—'रोजी में उत्तरोत्तर वृद्धि होने के कारण मै धन-धान्य से परिपूर्ण हूँ । जिस कार्य में हाथ डालता हूँ, उसी में सफलता मिलती है । अनेक तरह के सकटों का निवारण आप ही आप हो जाता है, इतना तो अनुभव मेरे खुद का गायत्री मन्त्र जपने का है ।'

झाँसी के पं. लक्ष्मीकान्त झा व्याकरण, साहित्याचार्य लिखते हैं—'बचपन से ही मुझे गायत्री पर श्रद्धा हो गयी थी और उसी समय से एक हजार मन्त्रों का नित्य जप करता हूँ । इसी के प्रताप से मैंने साहित्याचार्य, व्याकरणाचार्य, साहित्यरत्न तथा वेद-शास्त्री आदि परीक्षाये उत्तीर्ण की तथा संस्कृत कालेज झाँसी का प्रिन्सीपल बना । मैने एक सेठ के १६ वर्षीय मरणासन्न पुत्र के प्राण गायत्री जप के प्रभाव से बचते हुए देखे हैं, जिससे मेरी श्रद्धा और भी दृढ़ हो गयी है ।'

वृन्दावन के पं. तुलसीदास शर्मा लिखते हैं—'लगभग दस वर्ष हुए होगे, श्रीउड़िया बाबा की प्रेरणा से हाथरस निवासी लाला गणेशीलाल ने गंगा किनारे कर्णवास में २४ लक्ष गायत्री का अनुष्ठान कराया था । उसी समय से गणेशीलाल जी की आर्थिक दशा दिन-दिन ऊँची उठती गयी और अब उनकी प्रतिष्ठा- सम्पन्नता तब से चौगुनी है ।'

प्रतापगढ़ के पं. हरनारायण शर्मा लिखते हैं—'मेरे एक निकट सम्बन्धी ने काशी में एक महात्मा से धन प्राप्ति का उपाय पूछा । महात्मा ने उपदेश दिया कि प्रात.काल चार बजे उठकर शौचादि से निवृत्त होकर स्नान-

सन्ध्या के बाद खड़े होकर नित्य एक हजार गायत्री मन्त्र का जप किया करो। उसने ऐसा ही किया, फलस्वरूप उसका आर्थिक कष्ट दूर हो गया।'

प्रयाग जिले के छितौना ग्राम निवासी पं० देवनारायण जी देवभाषा के असाधारण विद्वान् और गायत्री के अनन्य उपासक है। तीस वर्ष की आयु तक अध्ययन करने के उपरान्त उन्होने गृहस्थाश्रम मे प्रवेश किया। स्त्री बड़ी सुशील एवं पतिभक्त मिली। विवाह के बहुत काल बीत जाने पर भी जब कोई सन्तान नही हुई, तो वह अपने आप को बन्ध्यत्व से कलंकित समझकर दुःखी रहने लगी। पण्डितजी ने उसकी इच्छा जानकर सवा लक्ष जप का अनुष्ठान किया। कुछ ही दिन मे उनके एक प्रतिभावान् मेधावी पुत्र उत्पन्न हुआ, जो आजकल देवभाषा की सर्वोच्च उपाधि प्राप्त करने की तैयारी कर रहा है।

प्रयाग के पास जमुनीपुर ग्राम मे रामनिधि शास्त्री नामक एक विद्वान् ब्राह्मण रहते थे। वे अत्यन्त निर्धन थे, पर गायत्री साधना मे उनकी बड़ी तत्परता थी। एक बार नौ दिन उपवास करके उन्होने नवाह्न पुरश्चरण किया। पुरश्चरण के अन्तिम दिन अर्धरात्रि को भगवती गायत्री ने बड़े दिव्य स्वरूप में उन्हे दर्शन दिया और कहा तुम्हारे इस घर में अमुक स्थान पर अशर्फियो से भरा घड़ा रखा है, उसे निकालकर अपनी दरिद्रता दूर करो। पण्डितजी ने घडा निकाला और वे निर्धन से धनपति हो गये।

इन्दौर निवासी पण्डित रक्षपालजी ने बताया है कि एक व्यक्ति अपनी पत्नी के साथ लड़ाई-झगड़ा करता रहता था। थोड़े दिन तक गायत्री मन्त्र से अभिमन्त्रित जल पीने से उसका स्वभाव बदल गया और उन स्त्री पुरुष दोनो मे उत्तरोत्तर स्नेह बढ़ता गया।

बड़ौदा के वकील रामचन्द्र कालीशंकर पाठक आरम्भ मे १०) रुपये मासिक की एक छोटी नौकरी करते थे। उस समय उन्होने एक गायत्री पुरश्चरण किया, तब से उनकी रुचि विद्याध्ययन मे लगी और धीरे-धीरे प्रसिद्ध कानूनदां हो गये। उनकी मासिक आमदनी करीब ५००) रुपये तक है।

महुआ (काठियावाड़) के रणछोड़लाल भाई का कथन है कि एक मनुष्य का लड़का मैट्रिक में दो बार फेल हो चुका था, अन्त में उसने दुःखी होकर गायत्री का जप कराया, उस वर्ष उसका लड़का अच्छे नम्बरों से पास हुआ।

गुजरात के मधुसूदन स्वामी का नाम सन्यास लेने से पहले मायाशंकर दयाशकर पण्ड्या था, वे सिद्धपुर में रहते थे। आरम्भ मे वे २५) मासिक के नौकर थे। उन्होने हर रोज एक हजार गायत्री जप से आरम्भ करके चार हजार तक बढ़ाया। फलस्वरूप उनकी पदवृद्धि हुई। वे बडौदा राज्य रेलवे के असिस्टेण्ट ट्रैफिक सुपरिन्टेण्डेण्ट के ओहदे तक पहुँचे, उस समय उनका वेतन तीन सौ रुपया मासिक था। उत्तरावस्था मे उन्होने संन्यास ले लिया था।

माण्डूक्य उपनिषद् पर कारिका लिखने वाले विद्वान् श्रीगौडपाद का जन्म उनके पिता के उपवास पूर्वक सात दिन तक गायत्री जप करने के फलस्वरूप हुआ था।

प्रसिद्ध साहित्यकार प० द्वारकाप्रसाद चतुर्वेदी पहले इलाहाबाद में सिविल सर्जन के हैडक्लर्क थे। उन्होने वारेन हैस्टिंग्ज का जीवन चरित्र लिखा, जो राजद्रोहात्मक समझा गया और नौकरी से हाथ धोना पड़ा। बड़ा कुटुम्ब और जीविका का साधन न रहना, इस तपस्या के फलस्वरूप उन्हें पुस्तक लेखन का स्वतन्त्र कार्य मिल गया। तव से उन्होने पर्याप्त अनुष्ठान करने का अपना नियम बनाया और नित्य जप किया करते थे।

स्वर्गीय प० बालकृष्ण भट्ट हिन्दी के प्रसिद्ध साहित्यकार थे। वे नित्य गायत्री के पाँच सौ मन्त्र जपते थे और कहा करते थे कि 'गायत्री जप करने वालो को कभी कोई कमी नही रहती, भट्टजी सदा विद्या, धन, जन से भरे पूरे रहे।'

प्रयाग विश्वविद्यालय के प्रोफेसर क्षेत्रेशचन्द्र चट्टोपाध्याय का भानजा उनके यहाँ रहकर पढ़ता था। इण्टर परीक्षा के दौरान लौजिक के पर्चे के दिन वह बहुत दुःखी था, क्योंकि उस विषय में वह बालक कच्चा था। प्रोफेसर साहब ने उसे प्रोत्साहन देकर परीक्षा देने भेजा और स्वयं छुट्टी लेकर आसन जमाकर गायत्री जपने लगे, जब तक बालक लौटा तब तक बराबर जप करते रहे। बालक ने बताया, उसका वह पर्चा बहुत ही अच्छा हुआ और लिखते समय उसे लगता था मानो उसकी कलम पकड़ कर कोई लिखाता चलता है। वह बहुत अच्छे नम्बरों से उत्तीर्ण हुआ।

इलाहाबाद के पं॰ प्रतापनारायण चतुर्वेदी की नौकरी छूट गयी। बहुत तलाश करने पर भी जब कोई जगह न मिली तो उन्होंने अपने पिता के आदेशानुसार गायत्री का सवा लक्ष जप किया। समाप्त होने पर उसी पायेनियर प्रेस में पहली नौकरी की अपेक्षा ढाई गुने वेतन की जगह मिल गयी, जहाँ कि पहले उन्हें कितनी ही बार मना कर दिया गया था।

कलकत्ता के शा॰ मोड़कमल केजड़ीवाल आरम्भ में जोधपुर राज्य के एक गाँव में १२) रु॰ मासिक के अध्यापक थे। एक छोटी-सी पुस्तक से आकर्षित होकर उन्होंने गायत्री जपने का नित्य नियम बनाया। जप करते-करते अचानक उनके मन मे स्फुरणा हुई कि मुझे कलकत्ता जाना चाहिये, वहाँ मेरी आर्थिक उन्नति होगी। निदान वे कलकत्ता पहुँचे। वहाँ व्यापारिक क्षेत्रो मे वे नौकरी करते रहे और श्रद्धापूर्वक गायत्री साधना करते रहे। रुई के व्यापार से उन्हें भारी लाभ हुआ और थोड़े ही दिन में लखपति बन गये।

बुलढाना के श्री बद्रीप्रसाद वर्मा बहुत निर्बल आर्थिक स्थिति के आदमी थे। ५०) रुपये मासिक में उन्हें अपने ८ आदमियों के परिवार का गुजारा करना पड़ता था। कन्या विवाह योग्य हो गयी। अच्छे घर में विवाह करने के लिये हजारों रुपया दहेज की आवश्यकता थी। वे दु:खी रहते और गायत्री माता के चरणों में आँसू बहाते रहते। अचानक ऐसा संयोग हुआ कि एक डिप्टी कलक्टर के लड़के की बारात, कन्या पक्ष वालो से झगड़ कर बिना ब्याह वापस लौट रही थी। डिप्टी साहब, वर्माजी को जानते थे। रास्ते में उनका गाँव पड़ता था। उन्होंने वर्माजी के पास प्रस्ताव भेजा कि अपनी कन्या का विवाह आज ही हमारे लड़के से कर दे। वर्माजी राजी हो गये। एम॰ए॰ पास लड़का जो नहर विभाग में ६००) रुपये मासिक का इञ्जीनियर था, उससे उनकी कन्या की शादी कुल १५०) रुपये में हो गयी।

देहरादून का बसन्तकुमार नामक छात्र एक वर्ष मैट्रिक में फेल हो चुका था, दूसरे वर्ष भी पास होने की आशा न थी। उसने गायत्री उपासना की और परीक्षा में अच्छे नम्बरों से पास हुआ।

सम्भलपुर के बाबू कौशलकिशोर माहेश्वरी असवर्ण माता-पिता से उत्पन्न होने के कारण जाति से बहिष्कृत थे। विवाह न होने के कारण उनका चित्त बड़ा दु:खी रहता था। गायत्री माता से अपना दु:ख रोकर चित हल्का कर लेते थे। २६ वर्ष की आयु में उनकी शादी एक सुशिक्षित उच्च घराने की अत्यन्त रूपवती तथा सर्वगुण सम्पन्न कन्या के साथ हुई। माहेश्वरीजी के अन्य भाई-बहनों की शादी भी उच्च तथा सम्पन्न परिवारों में हुई। जाति बहिष्कार के अपमान से उनका परिवार पूर्णतया मुक्त हो गया।

हृदयनगर जिला मण्डला के पं॰ शम्भुप्रसाद मिश्र गायत्री के अनन्य भक्त हैं। अपने से कई गुने साधन सम्पन्न विरोधी को परास्त करके वे डिस्ट्रिक्ट बोर्ड के चेयरमैन चुने गये।

महालपुर के राधावल्लभ तिवारी के विवाह से १६ वर्ष बीत जाने पर भी सन्तान न हुई। उन्होंने गायत्री उपासना का आश्रय लिया। फलस्वरूप उन्हें एक कन्या और एक पुत्र की प्राप्ति हुई।

प्राचीनकाल में दशरथजी को गायत्री द्वारा पुत्रेष्टि यज्ञ करने पर और राजा दिलीप को गुरु वशिष्ठ के आश्रम में गायत्री उपासना करते हुए गो-दुग्ध का कल्प करने पर सुसन्तति की प्राप्ति हुई थी। राजा अश्वपति ने गायत्री

यज्ञ करके सन्तान पायी थी। कुन्ती ने बिना पुरुष संभोग के गायत्री मन्त्र द्वारा सूर्य को आकर्षित करके कर्ण को उत्पन्न किया था।

दिल्ली में नई सड़क पर श्रीबुद्धूराम भट्ट नामक एक दुकानदार हैं। इनके ४५ वर्ष की आयु तक कोई सन्तान न हुई थी। उपासना से उस ढलती आयु में उन्हें पुत्र प्राप्त हुआ, जो बड़ा ही सुन्दर तथा होनहार दिखाई पड़ता है।

गुरुकुल वृन्दावन के एक कार्यकर्त्ता सुदामा मिश्र के यहाँ १४ वर्ष से कोई बालक जन्मा ही नहीं था। गायत्री पुरश्चरण करने से उनके यहाँ एक पुत्र उत्पन्न हुआ और वंश चलने तथा घर के किवाड़ खुले रहने की चिन्ता दूर हो गयी।

सरसई के जीवनलाल वर्मा का तीन वर्ष का होनहार बालक स्वर्गवासी हो गया। उनका घर भर बालक के बिछोह से उद्विग्न था। उनने गायत्री की विशेष उपासना की। दूसरे मास उनकी पत्नी ने स्वप्न में देखा कि उनका बच्चा गोदी में चढ़ आया है और जैसे ही छाती से लगाना चाहा कि बालक उसके पेट में घुस गया है। इस स्वप्न के नौ महीने बाद जो बालक जन्मा, वह हर बात में उसी मरे हुए बालक की प्रति-मूर्ति था। इस बच्चे को पाकर उनका शोक पूर्णतया शान्त हो गया।

बैजनाथ भाई रामजी भाई भुलारे ने कई बार विद्वानों के द्वारा गायत्री अनुष्ठान कराये। उन्हें हर अनुष्ठान में आश्चर्यजनक लाभ हुआ। छः कन्याओं के बाद उन्हें पुत्र प्राप्त हुआ। सत्रह साल पुराना बवासीर अच्छा हुआ और व्यापार में इतना लाभ हुआ, जितना कि इससे पहले उन्हें कभी नहीं हुआ था।

डोरी बाजार के पं. पूजा मिश्र का कथन है कि हमारे पिताजी पं. देवीप्रसादजी एक गायत्री उपासक महात्मा के शिष्य थे। पिताजी की आर्थिक स्थिति खराब थी। उनको दुःखी देखकर महात्माजी ने उन्हें गायत्री उपासना बताई। फलस्वरूप खेती में भारी लाभ होने लगा। छोटी-सी खेती की विशुद्ध आमदनी से अब उनकी हालत बहुत अच्छी हो गयी है और बचत का २० हजार रुपया बैंक में जमा हो गया है।

गुजरात के ईडर रियासत के निवासी पं. गौरीशंकर रेवाशंकर याज्ञिक ने १५ वर्ष की आयु से गायत्री-उपासना आरम्भ कर दी थी और छोटी आयु में ही गायत्री के २४-२४ लाख के तीन पुरश्चरण किये थे। इसके फल से विद्या, ज्ञान तथा अन्य शुभ-संस्कारों की इतनी वृद्धि हुई कि ये जहाँ गये, वहीं इनका आदर-सम्मान हुआ, सफलता प्राप्त हुई। इनके पूर्वज पूना में एक पाठशाला चलाते थे, जिसमें विद्यार्थियों को उच्चकोटि की धार्मिक शिक्षा दी जाती थी। गौरीशंकरजी ने उस पाठशाला को अपने घर पर ही चलाना आरम्भ किया और विद्यार्थियों को गायत्री उपासना का उपदेश देने लगे। इन्होंने यह नियम बना दिया कि जो असहाय विद्यार्थी अपने भोजन की व्यवस्था स्वयं न कर सकें, उनको एक हजार गायत्री जप प्रतिदिन करने पर पाठशाला की तरफ से ही भोजन मिला करेगा। इसका परिणाम यह हुआ कि पूना के ब्राह्मणों में इनका घराना गुरु-गृह के नाम से प्रसिद्ध हो गया।

जबलपुर के राधेश्याम शर्मा के घर में आये दिन बीमारियाँ सताती थीं। उनकी आमदनी का एक बड़ा भाग वैद्य, डॉक्टरों के घर में चला जाता था। जब से उनने गायत्री उपासना आरम्भ की, उनके घर से बीमारी पूर्णतया विदा हो गयी।

सीकर के श्रीशिव भगवान् जी सोमानी तपेदिक से सख्त बीमार पड़े थे। उनके साले, मालेगाँव के शिवरतनजी मारू ने उन्हें गायत्री का मानसिक जप करने की सलाह दी, क्योंकि वे अपने पारिवारिक कलह तथा स्त्री की अस्वस्थता से छुटकारा प्राप्त कर चुके थे। सोमानी जी की बीमारी इतनी घातक हो चुकी थी कि डॉक्टर विलमोरिया जैसे सर्जन को कहना पड़ा कि पसली की तीन हड्डियाँ निकलवा दी जायें, तो ठीक होने की सम्भावना

है, अन्यथा पन्द्रह दिन मे हालत काबू से बाहर हो जायेगी। वैसी भयंकर स्थिति में सोमानी जी ने गायत्री माता का अचल पकडा और पूर्ण स्वस्थ होकर अब वे रोहिनीपुर में अपना अच्छा कारोबार कर रहे हैं।

श्रीगोवर्धन पीठ के शकराचार्य जी ने अपनी पुस्तक 'मन्त्र-शक्ति योग' के पृष्ठ १६७ पर लिखा है कि राव मामलतदार पहाड़पुर कोल्हापुर वाले गायत्री मन्त्र से साँप के जहर को उतार देते है।

रोहेडा निवासी श्रीनैनूराम को बीस वर्ष की पुरानी वात व्याधि थी और बड़ी-बड़ी दवायें करा लेने पर भी अच्छी न हुई थी, गायत्री-उपासना द्वारा उनका रोग पूर्णतया अच्छा हो गया।

इस प्रकार के अगणित उदाहरण उपलब्ध हो सकते है, जिनमें गायत्री-उपासना द्वारा राजसिक वैभव से साधक लाभान्वित हुए है।

## गायत्री साधना से आपत्तियों का निवारण

विपरीत परिस्थितियो का प्रवाह बडा प्रवल होता है। उसके थपेड़े में जो फँस गया, वह विपत्ति की ओर बढता ही जाता है। बीमारी, धन-हानि, मुकदमा, शत्रुता, बेकारी, गृह-कलह, विवाद, कर्ज आदि की शृंखला जब चल पड़ती है, तो मनुष्य हैरान हो जाता है। कहावत है कि विपत्ति अकेली नही आती, वह हमेशा अपने बाल-बच्चे साथ लाती है। एक मुसीबत आने पर उसकी साथिन सहित और भी कई कठिनाइयाँ उसी समय आती हैं। चारों ओर से घिरा हुआ मनुष्य अपने को चक्रव्यूह में फँसा-सा अनुभव करता है। ऐसे विकट समय मे जो लोग निराशा, चिन्ता, भय, निरुत्साह, घबराहट, किंकर्तव्य विमूढ़ता मे पड़कर हाथ-पाँव चलाना छोड़ देते है, रोने-कलपने में लगे रहते है, वे अधिक समय तक अधिक मात्रा मे कष्ट भोगते है।

विपत्ति और विपरीत परिस्थितियो की धारा से त्राण पाने के लिये धैर्य, साहस, विवेक और प्रयत्न की आवश्यकता है। इन चार कोनों वाली नाव पर चढकर ही सकट की नदी को पार करना सुगम होता है। गायत्री की साधना आपत्ति के समय इन चार तत्त्वों को मनुष्य के अन्त.करण में विशेष रूप से प्रोत्साहित करती हैं, जिससे वह ऐसा ठीक मार्ग ढूँढ़ने मे सफल हो जाता है। जो उसे विपत्ति से पार लगा दे।

आपत्तियो मे फँसे हुए अनेको व्यक्ति गायत्री की कृपा से किस प्रकार पार उतरे, उनके कुछ उदाहरण हमारी जानकारी मे इस प्रकार है—

घाटकोपर बम्बई के श्री आर.बी. वेद गायत्री की कृपा से घोर साम्प्रदायिक दगों के दिनों मे मुस्लिम बस्तियों से निर्भय होकर निकलते रहते थे। उनकी पुत्री को एकबार भयंकर हैजा हुआ। यह भी उसी के अनुग्रह पर शान्त हुआ। एक महत्त्वपूर्ण मुकदमे में भी अनुकूल फैसला हुआ।

इन्दौर, काँगड़ा के चौ. अमरसिंह एक ऐसी जगह बीमार पड़े, जहाँ की जलवायु बड़ी खराब थी और जहाँ कोई चिकित्सक खोजे न मिलता था। उस भयंकर बीमारी मे गायत्री प्रार्थना को उन्होंने औषधि बनाया और अच्छे हो गये।

बम्बई के प. रामशरण शर्मा जब गायत्री अनुष्ठान कर रहे थे, उन्ही दिनों उनके माता-पिता सख्त बीमार हुए। परन्तु अनुष्ठान के प्रभाव से उनका बाल भी बाँका न हुआ, दोनो ही नीरोग हो गये।

इटौआधुरा के डॉक्टर रामनारायण जी भटनागर को उनकी स्वर्गीया पत्नी ने स्वप्न में दर्शन देकर गायत्री जप करने की शिक्षा दी थी, तब से वे बराबर इस साधना को कर रहे हैं। चिकित्सा-क्षेत्र में उनके हाथ में ऐसा यश आया है कि बड़े-बड़े कष्टसाध्य रोगी उनकी चिकित्सा से अच्छे हुए हैं।

कनकुवा जि० हमीरपुर के लक्ष्मीनारायण श्रीवास्तव बी.ए., एल.एल.बी. की धर्मपत्नी प्रसवकाल में अत्यन्त कष्ट पीड़ित हुआ करती थी, गायत्री उपासना से उनका कष्ट बहुत कम हो गया। एक बार उनका लड़का मोतीझरा से पीड़ित हुआ। बेहोशी और चीखने की दशा को देखकर सब लोग बड़े दुःखी थे। वकील साहब की गायत्री प्रार्थना के द्वारा बालक को गहरी नींद आ गयी और वह थोड़े ही दिनों में स्वस्थ हो गया।

जफरापुर के ठा. रामकरणसिंहजी वैद्य की धर्मपत्नी को दो वर्ष से संग्रहणी की बीमारी थी। अनेक प्रकार से चिकित्सा कराने पर भी जब लाभ न हुआ, तो सवालक्ष जप का अनुष्ठान किया गया। फलस्वरूप वह पूर्ण स्वस्थ हो गयीं और उनके एक पुत्र पैदा हुआ।

कसरावाद, निमाड़ के श्रीशंकरलाल व्यास का बालक इतना बीमार था कि डॉक्टर, वैद्यों ने आशा छोड़ दी। दस हजार गायत्री जप के प्रभाव से वह अच्छा हुआ। एक बार व्यास जी रास्ता भूलकर रात के समय ऐसे पहाड़ी बीहड़ जंगल में फँस गये, जहाँ हिंसक जानवर चारों ओर शोर करते हुए घूम रहे थे। इस संकट के समय में उन्होने गायत्री का ध्यान किया और उनके प्राण बच गये।

बिहिया, शाहाबाद के श्री गुरुचरण आर्य एक अभियोग में जेल भेज दिये गये। छुटकारे के लिये वे जेल में जप करते रहते थे। वे अचानक जेल से छूट गये और मुकदमे में निर्दोष बरी हो गये।

मुन्द्रावजा के श्रीप्रकाशनारायण मिश्र कक्षा १० की पढ़ाई मे पारिवारिक कठिनाइयों के कारण ध्यान न दे सके। परीक्षा के २५ दिन रह गये, तब उन्होने पढ़ना और गायत्री का जप करना आरंभ किया। उत्तीर्ण होने की आशा न थी, फिर भी उन्हें सफलता मिली। मिश्रजी के बाबा शत्रुओं के ऐसे कुचक्र में फँस गये कि जेल जाना पड़ा। गायत्री अनुष्ठान के कारण वे उस आपत्ति से बच गये।

काशी के पं. धरनीदत्त शास्त्री का कथन है कि उनके दादा पं. कन्हैयालाल गायत्री के उपासक थे। बचपन में शास्त्रीजी अपने दादा के साथ रात के समय कुएँ पर पानी लेने गये। उन्होने देखा कि वहाँ पर एक भयंकर प्रेत आत्मा है , जो कभी भैंसा बनकर, कभी शूकर बनकर उन पर आक्रमण करना चाहती है। वह कभी मुख से, कभी सिर से भयंकर अग्नि ज्वालायें फेंकता रहा और कभी मनुष्य, कभी हिंसक जन्तु बनकर एक-डेढ़ घण्टे तक भयोत्पादन करता रहा। दादा ने मुझे डरा हुआ देखकर समझा दिया कि, बेटा हम गायत्री उपासक है, यह प्रेत आत्मा हमारा कुछ नही बिगाड़ सकता। अन्त में वे दोनों सकुशल घर को गये, प्रेत का क्रोध असफल रहा।

"सनाढ्य-जीवन" इटावा के सम्पादक पं. प्रभुदयाल शर्मा का कथन है कि उनकी पुत्रवधू तथा नातियों को कोई दुष्ट प्रेतात्मा लग गयी थी। हाथ, पैर और मस्तक में भारी पीड़ा होती थी और बेहोशी आ जाती थी। रोग-मुक्ति के जब सब प्रयत्न असफल हुए, तो गायत्री का आश्रय लेने से वह बाधा दूर हुई। इसी प्रकार शर्माजी का भतीजा भी मृत्यु के मुँह में अटका था। उसे गोदी में लेकर गायत्री का जप किया गया, बालक अच्छा हो गया।

शर्माजी के ताऊ जी दानापुर (पटना) गये हुए थे। वहाँ वे स्नान के बाद गायत्री का जप कर रहे थे कि अचानक उनके कान में जोर से शब्द हुआ कि—"जल्दी निकल - भाग, यह मकान अभी गिरता है।" वे खिड़की से कूद कर भागे। मुश्किल से चार-छः कदम गये होंगे कि मकान गिर पड़ा और वे बाल-बाल बच गये।

शेखपुरा के अमोलकचन्द्र गुप्ता बचपन में ही पिता की और किशोरावस्था मे माता की मृत्यु हो जाने से कुसंग में पड़कर अनेक बुरी आदतों में फँस गये थे। दोस्तों की चौकड़ी दिनभर जमी रहती और ताश, शतरंज, गाना-बजाना, वेश्या-नृत्य, सिगरेट, शराब, जुआ, व्यभिचार, नाच, तमाशा, सैर-सपाटा, भोजन पार्टी आदि के दौर चलते रहते। इसी कुचक्र में पाँच वर्ष के भीतर नकदी, जेवर, मकान और बीस हजार की जायदाद स्वाहा हो गयी। जब कुछ न रहा, तो जुए के अड्डे, व्यभिचार की दलाली, चोरी, जेबकटी, लूट, धोखाधड़ी आदि की नई-नई तरकीबें निकालकर एक छोटे गिरोह के साथ अपना गुजारा करने लगे। इसी स्थिति में उनका चित्त बड़ा अशान्त रहता।

एक दिन एक महात्मा ने उन्हें गायत्री का उपदेश दिया। उनकी श्रद्धा जम गयी। धीरे-धीरे उत्तम विचारों की वृद्धि हुई। पश्चात्ताप और प्रायश्चित्त की भावना बढ़ने से उन्होंने चान्द्रायण व्रत, तीर्थ, अनुष्ठान और प्रायश्चित किये। अब वे एक दुकान करके अपना गुजारा करते हैं और पुरानी बुरी आदतों से मुक्त हैं।

रानीपुरा के ठा० अंगजीत राठौर एक डकैती के केस में फँस गये थे। जेल में गायत्री का वे जप करते रहते थे। मुकदमे मे निर्दोष हो छुटकारा पाया।

अम्बाला के मोतीलाल माहेश्वरी का लड़का कुसंग में पड़कर ऐसी बुरी आदतों का शिकार हो गया था, जिससे उनके प्रतिष्ठित परिवार पर कलंक के छींटे पड़ते थे। माहेश्वरीजी ने दु:खी होकर गायत्री की शरण ली। उस तपश्चर्या के प्रभाव से लड़के को मति पलटी और अशान्त परिवार में शान्त वातावरण उत्पन्न हो गया।

टोक के श्री शिवनारायण श्रीवास्तव के पिताजी के मरने पर जमीदारी की दो हजार रुपये सालाना आमदनी पर गुजारा करने वाले १९ व्यक्ति रह गये। परिश्रम कोई न करता, पर खर्च सब बढ़ाते और जमीदारी से माँगते। निदान वह घर, घर की फूट और कलह का अखाड़ा बन गया। फौजदारी और मुकदमेबाजी के आसार खड़े हो गये। श्रीवास्तवजी को इससे बड़ा दु:ख होता, क्योकि वे पिताजी के उत्तराधिकारी गृहपति थे। दु:खी होकर एक महात्मा के आदेशानुसार उन्होने गायत्री जप आरभ किया। परिस्थिति बदली। बुद्धियों में सुधार हुआ। कमाने लायक लोग नौकरी तथा व्यापार में लग गये। झगड़े शान्त हुए। डगमगाता हुआ घर बिगड़ने से बच गया।

अमरावती के सोहनलाल मेहरोत्रा की स्त्री को भूत बाधा बनी रहती थी। बड़ा कष्ट था, हजारों रुपया खर्च हो चुके थे। स्त्री दिन-दिन घुलती जाती थी। एक दिन मेहरोत्रा जी से स्वप्न में उनके पिता जी ने कहा—'बेटा गायत्री का जप कर, सब विपत्ति दूर हो जायेगी।' दूसरे दिन से उन्होने वैसा ही किया। फलस्वरूप उपद्रव शांत हो गये और स्त्री नीरोग हो गयी। उनकी बहिन की ननद भी इस गायत्री जप द्वारा भूत बाधा से मुक्त हुई।

चाचौड़ा के डॉ. भगवान् स्वरूप की स्त्री भी प्रेत बाधा में मरणासन्न स्थिति को पहुँच गयी थी, उसकी प्राण रक्षा भी एक गायत्री उपासक के प्रयत्न से हुई।

बिझौली के बाबा उमाशकर खरे के परिवार से गाँव के जाट परिवार की पुश्तैनी दुश्मनी थी। इस रंजिश के कारण कई बार खरे जी के यहाँ डकैतियाँ हो चुकी थी और बड़े-बड़े नुकसान हुए थे। सदा ही जान- जोखिम का अन्देशा रहता था। खरे जी ने गायत्री भक्ति का मार्ग अपनाया। उनके मधुर व्यवहार ने अपने परिवार को शान्त स्वभाव और गाँव को नरम बना लिया। अब पुराना बैर समाप्त होकर नई सद्भावना कायम हुई है। सब लोग बड़े प्रेम से रहते है।

खड़गपुर के श्री गोकुलचन्द सक्सेना रेलवे के लोको दफ्तर में कर्मचारी थे। इनके दफ्तर में ऊँचे ओहदे के कर्मचारी उनसे द्वेष करते थे और षड्यन्त्र करके उनकी नौकरी छुड़ाना चाहते थे। उनके अनेकों हमले विफल हुए। सक्सेनाजी का विश्वास है कि गायत्री उनकी रक्षा करती हैं और उनका कोई कुछ नही बिगाड़ सकता।

बम्बई के श्री मानिकचन्द्र पाटोदिया व्यापारिक घाटे के कारण काफी रुपये के कर्जदार हो गये थे। कर्ज चुकाने की कोई व्यवस्था हो नही पाती थी कि सट्टे में और भी नुकसान हो गया। दिवालिया होकर अपनी प्रतिष्ठा खोने और भविष्य में दु:खी जीवन बिताने के लक्षण स्पष्ट रूप से सामने थे। विपत्ति में सहायता के लिये उन्होंने गायत्री अनुष्ठान कराया। साधना के प्रभाव से दिन-दिन लाभ होने लगा। रुई और चाँदी के चान्स अच्छे आ गये, जिसमें सारा कर्ज चुक गया। गिरा हुआ व्यापार फिर चमकने लगा।

दिल्ली के प्रसिद्ध पहलवान गोपाल विश्नोई कोई बड़ी कुश्ती लड़ने जाते थे, तो पहले गायत्री पुरश्चरण करते थे। प्राय: सदा ही विजयी होकर लौटते थे।

बाँसवाड़ा के श्रीसीताराम मालवीय को क्षय रोग हो गया था। एक्सरा होने पर डॉक्टरों ने बताया कि उनके

फेफड़े खराब हो गये हैं । दशा निराशाजनक थी । सैकड़ों रुपये की दवा खाने पर भी जब कुछ आराम न हुआ, तो एक वयोवृद्ध विद्वान् के आदेशानुसार उन्होने चारपाई पर पड़े-पड़े गायत्री का जप आरम्भ कर दिया और मन ही मन प्रतिज्ञा की कि यदि मैं बच गया, तो अपना जीवन देश-हित में लगा दूँगा । प्रभु की कृपा से वे बच गये । धीरे-धीरे स्वास्थ्य सुधरा और बिल्कुल भले चंगे हो गये । तब से अब तक वे आदिवासियों, भीलों तथा पिछड़ी हुई जातियों के लोगों की सेवा में लगे हुए हैं ।

थरपारकर के ला. करनदास का लड़का बहुत ही दुबला और कमजोर था, आये दिन बीमार पड़ा रहता था । आयु १९ वर्ष की हो चुकी थी, पर देखने में १३ वर्ष से अधिक न मालूम पड़ता था । लड़के को उनके कुलगुरु ने गायत्री की उपासना का आदेश दिया । उसका मन इस ओर लग गया । एक-एक करके उसकी सब बीमारियाँ छूट गयी । कसरत करने लगा, खाना भी हजम होने लगा । दो-तीन वर्ष में उसका शरीर ड्यौढ़ा हो गया और घर का सब काम-काज होशियारी के साथ सँभालने लगा ।

प्रयाग के श्रीमुन्नूलाल जी के दौहित्र की दशा बहुत खराब हो गयी थी । गला फूल गया था । डॉक्टर अपना प्रयत्न कर रहे थे, पर कोई दवा कारगर नही होती थी । तब उनके घर वालों ने गायत्री उपासना का सहारा लिया । रातभर गायत्री जप तथा चालीसा-पाठ चलता रहा । सबेरा होते-होते दशा बहुत कुछ सुधर गयी और दो-चार दिन में वह पुन: खेलने-कूदने लगा ।

आगरा निवासी श्रीरामकरणजी किसी के यहाँ निमन्त्रण पाकर भोजन करने गये, वहाँ से घर लौटते ही उनका मस्तिष्क विकृत हो गया । वे पागल होकर इधर-उधर फिरने लगे । एक दिन उन्होंने अपनी जाँघ में ईंट मारकर उसे खूब सुजा लिया । उनका जीवन निरर्थक जान पड़ने लग गया था । एक दिन कुछ लोग परामर्श करके उन्हें पकड़कर जबरदस्ती गायत्री उपासक के पास ले आये । उन्होंने उनकी कल्याण भावना से चावल को गायत्री मन्त्र से अभिमन्त्रित करके उनके शरीर पर छींटे मारे, जिससे वह मूर्च्छित के समान गिर गये । कुछ देर बाद वे उठे और पीने को पानी माँगा । उन्हें गायत्री मन्त्र से अभिमन्त्रित जल पिलाया गया, जिससे कुछ समय में वे बिल्कुल ठीक हो गये ।

श्री नारायणप्रसाद कश्यप राजनाँदगाँव वालों के बड़े भाई पर कुछ लोगों ने मिलकर एक फौजदारी का मुकदमा चलाया, वह मुकदमा चार वर्ष तक चला । इसी प्रकार उनके छोटे भाई पर कत्ल का अभियोग लगाया । इन लोगों ने गायत्री माता का आँचल पकड़ा और दोनों मुकदमों में से इन्हें छुटकारा मिला ।

स्वामी योगानन्दजी संन्यासी को कुछ म्लेच्छ अकारण बहुत सताते थे । उन्हें गायत्री का आग्नेयास्त्र सिद्ध था । उसका उन्होने कुछ म्लेच्छों पर प्रयोग किया, तो उनके शरीर ऐसे जलने लगे मानो किसी ने अग्नि लगा दी हो । वे मरणतुल्य कष्ट से छटपटाने लगे । तब लोगों की प्रार्थना पर स्वामी जी ने उस अन्तर्दाह को शान्त किया, इसके बाद वे सदा के लिये सीधे हो गये ।

नन्दनपुरवा के सत्यनारायणजी एक अच्छे गायत्री उपासक हैं । इन्हें अकारण सताने वाले गुण्डों पर ऐसा वज्रपात हुआ कि एक भाई २४ घण्टे के अन्दर हैजे से मर गया और शेष भाइयों को पुलिस डकैती के अभियोग में पकड़कर ले गयी, उन्हें पाँच-पाँच वर्ष की जेल काटनी पड़ी ।

इस प्रकार के अनेकों प्रमाण मौजूद हैं, जिससे यह प्रकट होता है कि गायत्री माता का आँचल श्रद्धापूर्वक पकड़ने से मनुष्य अनेक प्रकार की आपत्तियों से सहज में छुटकारा पा सकता है ।अनिवार्य कर्म भोगों एवं कठोर प्रारब्ध मे कई बार आश्चर्यजनक सुधार होते देखे गये हैं ।

गायत्री उपासना का मूल लाभ आत्म-शान्ति है । इस महामन्त्र के प्रभाव से आत्मा में सतोगुण बढ़ता है और अनेक प्रकार की आत्मिक समृद्धियाँ बढ़ती हैं, साथ ही अनेक प्रकार के सांसारिक लाभ भी मिल जाते हैं ।

## देवियों की गायत्री साधना

प्राचीनकाल में गार्गी, मैत्रेयी, मदालसा, अनसूया, अरुन्धती, देवयानी, अहल्या, कुन्ती, सतरूपा, वृन्दा, मन्दोदरी, तारा, द्रोपदी, दमयन्ती, गौतमी, अपाला, सुलभा, शास्वती, उशिजा, सावित्री, लोपामुद्रा, प्रतिशेयी, वैशालिनी, बेंदुला, सुनीति, शकुन्तला, पिंगला, जरुत्कार, रोहिणी, भद्रा, विदुला, गान्धारी, अञ्जनि, सीता, देवहूति, पार्वती, अदिति, शची, सत्यवती, सुकन्या, शैव्या आदि महासतियाँ वेदज्ञ और गायत्री उपासक रही हैं। उन्होंने गायत्री शक्ति की उपासना द्वारा अपनी आत्मा को समुन्नत बनाया था और यौगिक सिद्धियाँ प्राप्त की थी। उन्होंने सधवा और गृहस्थ रहकर सावित्री की आराधना में सफलता प्राप्त की थी। इन देवियों का विस्तृत वृत्तांत, उनकी साधनाओं और सिद्धियो का वर्णन करना इस छोटी पुस्तक में सम्भव नही है। जिन्होंने भारतीय पुराण- इतिहासों को पढ़ा है, वे जानते है कि उपर्युक्त देवियाँ विद्वत्ता, साहस, शौर्य, दूरदर्शिता, नीति, धर्म, साधना, आत्मोन्नति आदि पराक्रमो मे अपने ढंग की अनोखी जाज्वल्यमान तारिकायें थी। उन्होंने समय-समय पर ऐसे चमत्कार उपस्थित किये हैं, जिन्हे देखकर आश्चर्य में रह जाना पड़ता है।

प्राचीनकाल में सावित्री ने एक वर्ष तक गायत्री जप करके वह शक्ति प्राप्त की थी, जिससे वह अपने मृत-पति सत्यवान् के प्राणो को यमराज से लौटा सकी। दमयन्ती का तप ही था जिसके प्रभाव ने कुचेष्टा करने का प्रयत्न करने वाले व्याध को भस्म कर दिया था। गान्धारी आँखो से पट्टी बाँधकर ऐसा तप करती थी, जिससे उसके नेत्रों मे वह शक्ति उत्पन्न हो गयी थी कि उसके दृष्टिपात मात्र से दुर्योधन का शरीर अभेद्य हो गया था। जिस जंघा पर उसने लज्जावश कपड़ा डाल लिया, वही कच्ची रह गयी थी और उसी पर प्रहार करके भीम ने दुर्योधन को मारा था। अनसूया ने तप से ब्रह्मा, विष्णु, महेश को नन्हे बालक बना दिया था। सती शाण्डिली के तपोबल ने सूर्य का रथ रोक दिया था। सुकन्या की तपस्या से जीर्ण-शीर्ण च्यवन ऋषि तरुण हो गये थे। स्त्रियों की तपस्या का इतिहास पुरुषो से कम शानदार नही है। यह स्पष्ट है कि स्त्री और पुरुष सभी के लिये तप का प्रमुख मार्ग गायत्री ही है।

वर्तमान समय मे भी अनेक नारियो की गायत्री साधना का हमें भलीभाँति परिचय है और यह भी पता है कि इसके द्वारा उन्होने कितनी बड़ी मात्रा में आत्मिक और सासारिक सुख-शान्ति की प्राप्ति की है।

एक सुप्रसिद्ध इन्जीनियर की धर्मपत्नी श्रीमती प्रेमप्यारी देवी को अनेक प्रकार की पारिवारिक कठिनाइयों से होकर गुजरना पड़ा है। उनने अनेक संकटों के समय गायत्री का आश्रय लिया और विषम परिस्थितियो से छुटकारा पाया है।

दिल्ली के एक अत्यन्त उच्च परिवार की सुशिक्षित देवी श्रीमती चन्द्रकान्ता जेरथ बी.ए., गायत्री की अनन्य साधिका हैं। इन्होने इस साधना द्वारा बीमारियों की पीड़ा दूर करने में विशेष सफलता प्राप्त की है। दर्द से बेचैन रोगी इनके अभिमन्त्रित हस्त स्पर्श से आरामं अनुभव करता है। इन्हें गायत्री में इतनी तन्मयता है कि सोते हुए भी जप अपने आप होता रहता है।

नगीना के एक प्रतिष्ठित शिक्षा शास्त्री की धर्मपत्नी श्रीमती मेधावती देवी को बचपन मे गायत्री-साधना के लिये अपने पिताजी से प्रोत्साहन मिला था, तब से अब तक वे इस साधना को बड़े प्रेमपूर्वक चला रहीं है। कई चिन्ताजनक अवसरों पर गायत्री की कृपा से उनकी मनोकामना पूर्ण हुई है।

शिलोग की एक सती-साध्वी महिला श्रीमती गुणवन्ती देवी के पतिदेव की मृत्यु २० वर्ष की आयु मे हो गयी थी। गोदी मे १ ॥ वर्ष का पुत्र था। उनको तथा उनके श्वसुर को इस मृत्यु का भारी आघात लगा और दोनों ही शोक से पीड़ित होकर अस्थि-पिंजर मात्र रह गये। एक दिन एक ज्ञानी ने उनके श्वसुर को गायत्री जप का उपदेश किया। शोक निवारणार्थ वे उस जप को करने लगे। कुछ दिन बाद गुणवन्ती देवी को स्वप्न में एक

तपस्विनी ने दर्शन दिये और कहा, किसी प्रकार की चिन्ता न करो, मैं तुम्हारी रक्षा करूँगी, मेरा नाम गायत्री है। कभी आवश्यकता हुआ करे, तो मेरा स्मरण किया करो। स्वप्न टूटने पर दूसरे ही दिन से उन्होंने गायत्री साधना आरम्भ कर दी। पिछले १३ वर्षों में अनेक आपत्तियाँ उन पर आयी और वे सब टल गयी। अब उनका बालक १९ साल का होकर बी.ए. मे पढ रहा है। ४०) रुपये मासिक की सरकारी छात्रवृत्ति मिलती है और ७५) रुपये के ट्यूशन कर लेता है। परिवार का काम ठीक प्रकार चल रहा है। गायत्री पर उन्हे अनन्य श्रद्धा है।

हैदराबाद (सिंध) की श्रीमती विमलादेवी की सास बड़ी कर्कश स्वभाव की थी और पतिदेव शराब, वेश्यागमन आदि बुरी लतो में डूबे रहते थे। विमला देवी को आये दिन सास तथा पति की गाली-गलौज तथा मारपीट का सामना करना पड़ता था। इससे वे बड़ी दुःखी रहतीं और कभी-कभी आत्महत्या करने की सोचतीं। विमला की बुआ ने उसे विपत्ति निवारिणी गायत्री माता की उपासना करने की शिक्षा दी। वह गायत्री माता जी की उपासना करने लगी। फल आशातीत हुआ। थोडे ही दिनो मे सास और पति को बडा भयंकर स्वप्न हुआ कि उसके कुकर्मों के लिये कोई देवदूत उसे मृत्यु तुल्य कष्ट दे रहे है। जब स्वप्न टूटा तो उस भय का आतंक कई महीनो तक उन पर रहा और उसी दिन से स्वभाव सीधा हो गया। अब वह परिवार पूर्ण प्रसन्न और सन्तुष्ट है। विमला का दृढ विश्वास है कि उसके घर को आनन्दमय बनाने वाली माता गायत्री ही है। वर्षों से उनका नियम है कि जप किये बिना भोजन नही करती।

बारीसाल (बंगाल) के उच्च अफसर की धर्मपत्नी श्रीमती हेमलता चटर्जी को तैतीस वर्ष की आयु तक कोई सन्तान न हुई, उसके पतिदेव तथा घर के अन्य व्यक्ति इससे बड़े दुःखी रहते थे और कभी-कभी उनके पति का दूसरा विवाह होने की चर्चा होती रहती थी। हेमलता को इससे अधिक मानसिक कष्ट रहता था और उन्हे मूर्छा का रोग हो गया था। किसी साधक ने उन्हे गायत्री साधना की विधि बताई, वे श्रद्धापूर्वक उपासना करने लगीं। ईश्वर की कृपा से एक वर्ष बाद उनके कन्या उत्पन्न हुई, जिसका नाम गायत्री रखा गया। इसके बाद दो-दो वर्ष के अन्तर से दो पुत्र और हुए। तीनों बालक स्वस्थ हैं। इस परिवार मे गायत्री की बड़ी मान्यता है।

जैसलमेर की श्रीमती गोगन बाई को १६ वर्ष की आयु से हिस्टीरिया (मिर्गी) के दौरे आते थे। आठ वर्षों से वे इस रोग से बहुत दुःखी थीं। उन्हें उपवासपूर्वक गायत्री जप करने की विधि बताई गयी। अन्न त्याग कर वे फल और दूध पर निर्वाह करने लगी और भक्तिपूर्वक गायत्री की आराधना करने लगी। चार मास के भीतर उनका आठ वर्ष पुराना मिर्गी रोग दूर हो गया।

गुजरानवाला की सुन्दरी बाई को पहले कण्ठमाला रोग था, वह थोड़ा अच्छा हुआ, तो प्रदर रोग भयंकर रूप से हो गया। हर घड़ी लाल पानी बहता रहता। कई साल इस प्रकार बीमार पड़े रहने के कारण उनका शरीर अस्थि मात्र रह गया था। चमड़ा और हड्डियो के बीच मांस का नाम भी दिखाई न पड़ता था, आँखें गड्ढे मे धँस गई थी, घर के लोग उनकी मृत्यु की प्रतीक्षा करने लगे थे। ऐसी स्थिति में उन्हें, एक पड़ोसिन ब्राह्मणी ने बताया कि गायत्री माता तरण-तारिणी हैं, उनका ध्यान करो। सुन्दरी बाई के मन मे बात जँच गयी। वे चारपाई पर पड़े-पड़े जप करने लगी। ईश्वर की कृपा से वे धीरे-धीरे स्वस्थ होने लगी और बिल्कुल नीरोग हो गयी। दो वर्ष बाद उनके पुत्र उत्पन्न हुआ, जो भला चंगा और स्वस्थ है।

गोदावरी जिले की बसन्ती देवी को भूतोन्माद था। भूत-प्रेत उनके सिर पर चढ़े रहते थे। १२ वर्ष की आयु में वे बिल्कुल बुढ़िया हो गयी थी। उनके पिता इस व्याधि से अपनी पुत्री को छुटकारा दिलाने के लिये काफी खर्च, परेशानी उठा चुके थे, पर कोई लाभ नही होता था। अन्त मे उन्होने गायत्री पुरश्चरण कराया और उससे लड़की की व्याधि दूर हो गयी।

भार्थू के डॉक्टर राजाराम शर्मा की पुत्री सावित्री देवी गायत्री की श्रद्धालु उपासिका है। उसने [illegible]

आयुर्वेद का उच्च अध्ययन किया और परीक्षा के दिनों में बीमार पड़ जाने पर भी आयुर्वेदाचार्य की परीक्षा प्रथम श्रेणी मे उत्तीर्ण हुई ।

कानपुर के पं॰ अयोध्याप्रसाद दीक्षित की धर्मपत्नी शान्तिदेवी मिडिल पास थी । ११ वर्ष तक पढ़ाई छोड़कर परिवार के झंझटों मे लगी रही । एक वर्ष अचानक उनने मैट्रिक का फार्म भर दिया और गायत्री उपासना के बल से थोड़ी-सी तैयारी मे उत्तीर्ण हो गयी ।

बालापुर की सावित्री देवी दुबे नामक एक महिला के पति की मृत्यु अठारह वर्ष की आयु में ही हो गयी थी । वे अत्यधिक रोगग्रस्त रहती थी । सूखकर काँटा हो गयी थी । एक दिन उनके पति ने स्वप्न में उनसे कहा कि तुम गायत्री उपासना किया करो, जिससे मेरी आत्मा को सद्‌गति मिलेगी और तुम्हारा वैधव्य परम शान्तिपूर्वक व्यतीत हो जायेगा । उसने पति की आज्ञानुसार वैसा ही किया, अत: परिवार में रहते हुए भी उच्चकोटि के महात्मा की स्थिति प्राप्त हुई । वह जो बात जबान से कह देती थीं , वह सत्य होकर रहती थी ।

कटक जिले के रामपुर ग्राम मे एक लुहार की कन्या सोनाबाई को स्वप्न में नित्य और जाग्रत् अवस्था में कभी-कभी गायत्री के दर्शन होते हैं । वह ऐसी भविष्यवाणियाँ करती हैं , जो प्राय: ठीक ही उतरती हैं ।

मुरीदपुर की सन्तोषकुमारी बचपन में बड़ी मन्दबुद्धि थी । उनके पिता ने उनको पढ़ाने के लिये बहुत प्रयत्न किये, पर सफलता न मिली । भाग्यदोष समझकर सब लोग चुप हो गये । विवाह हुआ, विवाह के चार वर्ष बाद ही वह विधवा हो गयी । वैधव्य को काटने के लिये उसने गायत्री की आराधना आरम्भ कर दी । एक रात को स्वप्न में गायत्री ने दर्शन दिये और कहा—"मैंने तेरी बुद्धि तीक्ष्ण कर दी है, विद्या पढ़, तेरा जीवन सफल होगा ।" दूसरे दिन उसे पढ़ने में उत्साह आया, बुद्धि बड़ी तीक्ष्ण हो गयी थी । कुछ ही वर्षों में मैट्रिक पास कर लिया और वे स्त्री शिक्षा के प्रचार मे बड़ी तत्परता से लगी हुई हैं ।

रगपुर बंगाल की श्रीमती सरला चौधरी के कई बच्चे मर चुके थे । एक भी बच्चा जीवित न रहने से वे बहुत दु:खी थी । उन्हें गायत्री साधना बताई गयी, जिसको अपनाकर उन्होंने तीन पुत्रों की माता कहलाने का सुख पाया । टिहरी की एक अध्यापिका गुलाबदेवी को प्रसवकाल मे मृत्यु तुल्य कष्ट होता था । एक बार उन्होने गायत्री की प्रशंसा सुनी और उसे अपनाकर साधना करने लगी, तब उन्हें चार प्रसव और हुए जो सभी सुखपूर्वक हो गये ।

मुलतान की सुन्दरीबाई स्वयं बहुत कमजोर थी, उनके बच्चे भी कमजोर थे और उनमें से कोई न कोई बीमार पड़ा रहता था । अपनी दुर्बलता और बच्चो की बीमारी से रोना-खीझना उन्हें कष्टकर होता था । इस विपत्ति से उन्हें गायत्री ने छुड़ाया । पीछे वे सपरिवार स्वस्थ रहने लगी ।

उदयपुर की मारवाड़ी महिला ज्ञानवती रूप- रंग की अधिक सुन्दर न होने के कारण पति को प्रिय न थी । पति का व्यवहार उनसे सदा रूखा, कर्कश, उपेक्षापूर्ण रहता था और घर रहते हुए भी परदेश के समान दोनों में बिलगाव रहता था । ज्ञानवती की मौसी ने गायत्री का पूजन और रविवार का व्रत रखने का उपाय बताया । वह तपश्चर्या निरर्थक नही गयी । साधिका को आगे चलकर पति का प्रेम प्राप्त हुआ और उसका दाम्पत्य-जीवन सुखमय बीता ।

भीलवाड़ा प्रान्त में एक सरमणी नामक स्त्री बड़ी क्रूर तांत्रिक थी । उसे वहाँ के लोग डायन समझते थे । एक वयोवृद्ध सन्यासी ने उसे गायत्री की दीक्षा दी । तब से उसने सब छोड़कर भगवान् की भक्ति में चित्त लगाया और साधु जीवन व्यतीत करने लगी ।

बहरामपुर के पास एक कुँआरी कन्या गुफा बनाकर दस वर्ष की आयु से तपस्या कर रही थी । चालीस वर्ष की आयु में भी उसके चेहरे का तेज ऐसा था कि आँखें झपक जाती थी । उसके दर्शनों के लिये दूर-दूर से लोग आते थे । इस देवी का इष्ट गायत्री था । वह सदा गायत्री का जप करती रहती थी ।

मीराबाई, सहजोबाई, रन्तिवती, लीलावती, दयाबाई, अहिल्याबाई, सखूबाई, मुक्ताबाई प्रभृति अनेकों ईश्वर भक्त, वैरागिनी हुई हैं, जिनका जीवन विरक्त और परमार्थ पूर्ण रहा । इनमें से कइयों ने गायत्री की उपासना करके अपने भक्ति - भाव और वैराग्य को बढ़ाया था ।

इस प्रकार अनेक देवियाँ इस श्रेष्ठ साधना से अपनी आध्यात्मिक उन्नति करती आई हैं और सांसारिक सुख समृद्धि की प्राप्ति एवं आपत्तियो से छुटकारा पाने की प्रसन्नता का अनुभव करती रही हैं । विधवा बहिनों के लिये तो गायत्री-साधना एक सर्वोपरि तपश्चर्या है । शोक-वियोग की जलन बुझती है, बुद्धि मे सात्विकता आती है, चित्त ईश्वर की ओर लगता है । नम्रता, सेवा, शील, सदाचार, निरालस्यता, सादगी, धर्म रुचि, स्वाध्याय-प्रियता, आस्तिकता एवं परमार्थ परायणता के तत्व बढते है । गायत्री-साधना की तपश्चर्या का आश्रय लेकर अनेक ऐसी बाल-विधवाओं ने अपना जीवन सती-साध्वी जैसा बिताया है, जिनकी कम आयु देखकर अनेक आशंकायें की जाती थी । जब ऐसी बहिनों को गायत्री में तन्मयता होने लगती है, तो वे वैधव्य-दुःख को भूल जाती हैं और अपने को तपस्विनी, साध्वी, ब्रह्मवादिनी, उज्ज्वल चरित्र, पवित्र आत्मा अनुभव करती हैं । ब्रह्मचर्य तो उनका जीवन सहचर बनकर रहता है ।

स्त्री और पुरुष, नर और नारी दोनों ही वर्ग वेदमाता गायत्री के कन्या-पुत्र हैं । दोनो ही आँखों के तारे है । वे किसी से भेद-भाव नही करती । माता को पुत्र से कन्या अधिक प्यारी होती है । वेदमाता गायत्री की साधना पुरुषो की अपेक्षा स्त्रियो के लिये अधिक सरल और अधिक शीघ्र फलदायिनी है ।

## जीवन का कायाकल्प

गायत्री मन्त्र से आत्मिक कायाकल्प हो जाता है । इस महामन्त्र की उपासना आरम्भ करते ही साधक को ऐसा प्रतीत होता है कि मेरे आन्तरिक क्षेत्र में एक नयी हलचल एवं रद्दोबदल आरम्भ हो गयी है । सतोगुणी तत्त्वों की अभिवृद्धि होने तथा दुर्गुण, कुविचार, दुःस्वभाव एव दुर्भाव घटने आरम्भ हो जाते हैं और संयम, नम्रता, पवित्रता, उत्साह, श्रमशीलता, मधुरता, ईमानदारी, सत्यनिष्ठा, उदारता, प्रेम, सन्तोष, शान्ति, सेवा-भाव, आत्मीयता आदि सद्गुणों की मात्रा दिन-दिन बड़ी तेजी से बढ़ती जाती है । फलस्वरूप लोग उसके स्वभाव एवं आचरण से सन्तुष्ट होकर बदले में प्रशंसा, कृतज्ञता, श्रद्धा एवं सम्मान के भाव रखते हैं । इसके अतिरिक्त ये सद्गुण स्वय इतने मधुर होते हैं कि जिस हृदय में इनका निवास होगा, वहाँ आत्म-सन्तोष की परम शान्तिदायक निर्झरिणी सदा बहती रहेगी ।

गायत्री साधना से साधक के मनःक्षेत्र में असाधारण परिवर्तन हो जाता है । विवेक, तत्त्व-ज्ञान और ऋतम्भरा बुद्धि की अभिवृद्धि हो जाने के कारण अनेक अज्ञानजन्य दुःखों का निवारण हो जाता है । प्रारब्धवश अनिवार्य कर्मफल के कारण कष्टसाध्य परिस्थितियाँ हर एक के जीवन में आती रहती हैं । हानि, शोक, वियोग, आपत्ति, रोग, आक्रमण, विरोध, आघात आदि की विभिन्न परिस्थितियों में जहाँ साधारण मनोभूमि के लोग मृत्युतुल्य कष्ट पाते हैं, वहाँ आत्मबल-सम्पन्न गायत्री साधक अपने विवेक, ज्ञान, वैराग्य, साहस, आशा, धैर्य, संतोष, संयम, ईश्वर-विश्वास के आधार पर इन कठिनाइयों को हँसते-हँसते आसानी से काट लेता है । बुरी अथवा साधारण परिस्थितियों में भी अपने आनन्द का मार्ग ढूँढ़ निकालता है और मस्ती एवं प्रसन्नता का जीवन बिताता है ।

संसार का सबसे बड़ा लाभ "आत्म-बल" गायत्री साधक को प्राप्त होता है । इसके अतिरिक्त अनेक प्रकार के सांसारिक लाभ भी होते देखे गये हैं । बीमारी, कमजोरी, बेकारी, घाटा, गृह-कलह, मनोमालिन्य, मुकदमा, शत्रुओं का आक्रमण, दाम्पत्य सुख का अभाव, मस्तिष्क की निर्बलता, चित्त की अस्थिरता, सन्तान-सुख, कन्या के विवाह की कठिनाई, बुरे भविष्य की आशंका, परीक्षा में उत्तीर्ण न होने का भय, बुरी आदतों के बन्धन जैसी कठिनाइयों से ग्रसित अगणित व्यक्तियों ने आराधना करके अपने दुःखों से छुटकारा पाया है ।

कारण यह है कि हर एक कठिनाई के पीछे, जड़ मे निश्चय ही कुछ न कुछ अपनी त्रुटियाँ, अयोग्यतायें एवं खराबियाँ रहती हैं। सद्गुणो की वृद्धि के साथ अपने आहार-विहार, दिनचर्या, दृष्टिकोण, स्वभाव एवं कार्यक्रम मे परिवर्तन होता है। यह परिवर्तन ही आपत्तियो के निवारण का, सुख-शान्ति की स्थापना का राजमार्ग बन जाता है। कई बार हमारी इच्छायें, तृष्णायें, लालसायें, कामनायें ऐसी होती है, जो अपनी योग्यता एव परिस्थितियो से मेल नही खाती। मस्तिष्क शुद्ध होने पर बुद्धिमान् व्यक्ति उन मृगतृष्णाओ को त्यागकर अकारण दुःखी रहने से, भ्रम-जंजाल से छूट जाता है। अवश्यम्भावी, न टलने वाले प्रारब्ध का भोग जब सामने आता है, तो साधारण व्यक्ति बुरी तरह रोते-चिल्लाते है, किन्तु गायत्री-साधक में इतना आत्म-बल एवं साहस बढ़ जाता है कि वह उन्हें हँसते-हँसते झेल लेता है।

किसी विशेष आपत्ति का निवारण करने एव किसी आवश्यकता की पूर्ति के लिये भी गायत्री साधना की जाती है। बहुधा इसका परिणाम बड़ा ही आश्चर्यजनक होता है। देखा गया है कि जहाँ चारों ओर निराशा, असफलता, आशंका और भय का अन्धकार ही छाया हुआ था, वहाँ वेदमाता की कृपा से एक दैवी प्रकाश उत्पन्न हुआ और निराशा आशा मे परिणत हो गयी, बड़े कष्टसाध्य कार्य तिनके की तरह सुगम हो गये। ऐसे अनेकों अवसर अपनी आँखो के सामने देखने के कारण हमारा यह अटूट विश्वास हो गया कि कभी किसी की गायत्री साधना निष्फल नही जाती।

गायत्री-साधना आत्मबल बढ़ाने का अचूक आध्यात्मिक व्यायाम है। किसी को कुश्ती में पछाड़ने एवं दगल मे जीतकर इनाम पाने के लिये कितने ही लोग पहलवानी और व्यायाम का अभ्यास करते है। यदि कदाचित् कोई अभ्यासी किसी कुश्ती को हार जाय, तो भी ऐसा नही समझना चाहिये कि उसका प्रयत्न निष्फल गया। इसी बहाने उसका शरीर तो मजबूत हो गया, वह जीवन भर अनेक प्रकार से अनेक अवसरो पर बड़े-बड़े लाभ उपस्थित करता रहेगा। निरोगिता, सौन्दर्य, दीर्घजीवन, कठोर परिश्रम करने की क्षमता, दाम्पत्य-सुख, सुसन्तति, अधिक कमाना, शत्रुओ से निर्भयता आदि कितने ही लाभ ऐसे हैं, जो कुश्ती पछाड़ने से कम महत्त्वपूर्ण नही। साधना से यदि कोई विशेष प्रयोजन प्रारब्धवश पूरा भी न हो, तो भी इतना तो निश्चित है कि किसी न किसी प्रकार साधना की अपेक्षा कई गुना लाभ अवश्य मिलकर रहेगा।

आत्मा स्वयं अनेक ऋद्धि-सिद्धियो का केन्द्र है। जो शक्तियाँ परमात्मा मे है, वे ही उसके अमर युवराज आत्मा मे हैं।समस्त ऋद्धि-सिद्धियो का केन्द्र आत्मा मे है, किन्तु जिस प्रकार राख से ढका हुआ अगार मन्द हो जाता है, वैसे ही आन्तरिक मलिनताओ के कारण आत्म-तेज कुण्ठित हो जाता है। गायत्री-साधना से मलिनता का पर्दा हटता है और राख हटा देने से जैसे अगार अपने प्रज्वलित स्वरूप मे दिखाई पड़ने लगता है, वैसे ही साधक की आत्मा भी अपने ऋद्धि-सिद्धि समन्वित ब्रह्मतेज के साथ प्रकट होती है। योगियों को जो लाभ दीर्घकाल तक कष्टसाध्य तपस्याये करने से प्राप्त होता है, वही लाभ गायत्री साधको को स्वल्प प्रयास मे प्राप्त हो जाता है।

गायत्री-उपासना का यह प्रभाव इस समय भी समय-समय पर दिखाई पड़ता है। इन सौ-पचास वर्षो में ही सैकड़ो व्यक्ति इसके फलस्वरूप आश्चर्यजनक सफलताये पा चुके है और अपने जीवन को इतना उच्च और सार्वजनिक दृष्टि से कल्याणकारी तथा परोपकारी बना चुके हैं कि उनसे अन्य सहस्रो लोगों को प्रेरणा प्राप्त हुई है। गायत्री साधना मे आत्मोत्कर्ष का गुण इतना अधिक पाया जाता है कि उससे सिवाय कल्याण और जीवन सुधार के और कोई अनिष्ट हो ही नही सकता।

प्राचीनकाल मे महर्षियों ने बड़ी-बड़ी तपस्याये और योग-साधनाये करके अणिमा, महिमा आदि ऋद्धि-सिद्धियाँ प्राप्त की थीं। उनकी चमत्कारी शक्तियो के वर्णन से इतिहास-पुराण भरे पडे है। वह तपस्या और योग-साधना गायत्री के आधार पर ही की थी। अब भी अनेको महात्मा मौजूद है, जिनके पास दैवी-शक्तियो और

सिद्धियों का भण्डार है। उनका कथन है कि गायत्री से बढ़कर योगमार्ग में सुगमतापूर्वक सफलता प्राप्त करने का दूसरा मार्ग नहीं है। सिद्ध पुरुषों के अतिरिक्त सूर्यवंशी और चंद्रवंशी सभी चक्रवर्ती राजा गायत्री उपासक रहे हैं। ब्राह्मण लोग गायत्री की ब्रह्म-शक्ति के बल पर जगद्गुरु थे, क्षत्रिय गायत्री के भर्ग रूपी तेज को धारण करके चक्रवर्ती शासक बने थे।

यह सनातन सत्य आज भी वैसा ही है। गायत्री माता का आँचल श्रद्धापूर्वक पकड़ने वाला मनुष्य कभी भी निराश नहीं रहता।

## स्त्रियों को गायत्री का अधिकार

भारतवर्ष में सदा से स्त्रियों का समुचित सम्मान रहा है। उन्हे पुरुषों की अपेक्षा अधिक पवित्र माना जाता रहा है। स्त्रियों को बहुधा 'देवी' सम्बोधन से सम्बोधित किया जाता है। नाम के पीछे उनकी जन्मजात उपाधि 'देवी' प्राय. जुड़ी रहती है। शान्ति देवी, गंगा देवी, दया देवी आदि 'देवी' शब्द पर कन्याओं के नाम रखे जाते है। जैसे पुरुष बी.ए., शास्त्री, साहित्यरत्न आदि उपाधियों उत्तीर्ण करने पर अपने नाम के पीछे उस पदवी को लिखते हैं, वैसे ही कन्यायें अपने जन्म-जात ईश्वर प्रदत्त दैवी गुणों, दैवी विचारों, दिव्य विशेषताओं के कारण अलंकृत होती है।

देवताओं और महापुरुषों के साथ उनकी अर्धांगिनियों के नाम भी जुड़े हुए हैं—सीताराम, राधेश्याम, गौरीशंकर, लक्ष्मीनारायण, उमामहेश, माया-ब्रह्म, सावित्री-सत्यवान् आदि नामों से नारी को पहला और नर को दूसरा स्थान प्राप्त है। पतिव्रत, दया, करुणा, सेवा, सहानुभूति, स्नेह, वात्सल्य, उदारता, भक्ति-भावना आदि गुणों में नर की अपेक्षा नारी को सभी विचारवानों ने बढ़ा-चढ़ा माना है।

इसलिये धार्मिक, आध्यात्मिक और ईश्वर प्राप्ति सम्बन्धी कार्यों में नारी का सर्वत्र स्वागत किया गया है और उसे उसकी महानता के अनुकूल प्रतिष्ठा दी गयी है। वेदो पर दृष्टिपात करने से स्पष्ट हो जाता है कि वेदों के मन्त्रद्रष्टा जिस प्रकार अनेक ऋषि हैं, वैसे ही अनेक ऋषिकायें भी हैं। ईश्वरीय ज्ञान वेद महान् आत्मा वाले व्यक्तियों पर प्रकट हुआ है और उनने उन मन्त्रो को प्रकट किया। इस प्रकार जिन पर वेद प्रकट हुए उन मन्त्र द्रष्टाओं को ऋषि कहते हैं। ऋषि केवल पुरुष ही नहीं हुए हैं, वरन् अनेक नारियाँ भी हुई हैं। ईश्वर ने नारियों के अन्तःकरण में भी उसी प्रकार वेद-ज्ञान प्रकाशित किया जैसे कि पुरुषों के अन्त.करण में, क्योकि प्रभु के लिये दोनों ही सन्तान समान हैं। महान् दयालु, न्यायकारी और निष्पक्ष प्रभु अपनी ही सन्तान में नर-नारी का भेद-भाव कैसे कर सकते हैं ?

ऋग्वेद १० ।८५ में सम्पूर्ण मन्त्रों की ऋषिका 'सूर्या- सावित्री' है। ऋषि का अर्थ निरुक्त में इस प्रकार किया है—"ऋषिर्दर्शनात् । स्तोमान् ददर्शेति (२.११) । ऋषयो मन्त्र द्रष्टारः(२.११ दु०वृ०) ।" अर्थात मन्त्रों का द्रष्टा उनके रहस्यों को समझकर प्रचार करने वाला ऋषि होता है।

ऋग्वेद की ऋषिकाओ की सूची बृहद् देवता के दूसरे अध्याय मे इस प्रकार है—

घोषा गोधा विश्ववारा, अपालोपनिषन्निषत्।
ब्रह्मजाया जुहूर्नाम अगस्त्यस्य स्वसादितिः ॥८४
इन्द्राणी चेन्द्रमाता च सरमा रोमशोर्वशी।
लोपामुद्रा च नद्यश्च यमी नारी च शश्वती ॥८५
श्रीर्लाक्षा सार्पराज्ञी वाक्श्रद्धा मेधा च दक्षिणा।
रात्री सूर्या च सावित्री ब्रह्मवादिन्य ईरिताः ॥८६ ॥

अर्थात्—घोषा, गोधा, विश्ववारा, अपाला, उपनिषद्, निषद्, ब्रह्मजाया (जुहू), अगस्त्य की भगिनी, अदिति,

ना वेदविन्मनुते तं बृहन्तम्। एतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसानाशकेन। —तैत्तिरीयोप०

जिस प्रकार पुरुष ब्रह्मचारी रहकर तप और योग द्वारा ब्रह्म को प्राप्त करते थे, वैसे ही कितनी ही स्त्रियाँ ब्रह्मचारिणी रहकर आत्म-निर्माण एवं परमार्थ का सम्पादन करती थीं।

पूर्वकाल में अनेक सुप्रसिद्ध ब्रह्मचारिणी हुई हैं, जिनकी प्रतिभा और विद्वता की चारों ओर कीर्ति फैली हुई थी। महाभारत में ऐसी अनेक ब्रह्मचारिणियों का वर्णन आता है।

भारद्वाजस्य दुहिता रूपेणाप्रतिमा भुवि।
श्रुतावती नाम विभो कुमारी ब्रह्मचारिणी॥ —महाभारत शल्य पर्व ४८।२

भारद्वाज की श्रुतावती नामक कन्या थी, जो ब्रह्मचारिणी थी। कुमारी के साथ-साथ ब्रह्मचारिणी शब्द लगाने का तात्पर्य यह है कि वह अविवाहित और वेदाध्ययन करने वाली थी।

अत्रैव ब्राह्मणी सिद्धा कौमार-ब्रह्मचारिणी।
योगयुक्ता दिवं याता, तपः सिद्धा तपस्विनी॥ —महाभारत शल्य पर्व ५४।६

योग सिद्धि को प्राप्त कुमार अवस्था से ही वेदाध्ययन करने वाली तपस्विनी, सिद्धा नाम की ब्राह्मणी मुक्ति को प्राप्त हुई।

बभूव श्रीमती राजन् शांडिल्यस्य महात्मनः।
सुता धृतव्रता साध्वी नियता ब्रह्मचारिणी॥
सा तु तप्त्वा तपो घोरं दुश्चरं स्त्रीजनेन ह।
गता स्वर्गं महाभागा देवब्राह्मणपूजिता॥ —महाभारत शल्य पर्व ५४।७।८

महात्मा शांडिल्य की पुत्री 'श्रीमती' थी, जिसने व्रतों को धारण किया। वेदाध्ययन में निरन्तर प्रवृत्त थी। अत्यन्त कठिन तप करके वह देव ब्राह्मणों से पूजित हुई और स्वर्ग सिधारी।

तेभ्योऽधिगन्तुं निगमान्त विद्यां वाल्मीकि पार्श्वादिह संचरामि। —उत्तररामचरित अंक २

(आत्रेयी का कथन) उन (अगस्त्यादि ब्रह्मवेत्ताओं) से ब्रह्म विद्या सीखने के लिए वाल्मीकि के पास से आ रही हूँ।

महाभारत शान्ति पर्व अध्याय ३२० में 'सुलभा' नामक ब्रह्मवादिनी संन्यासिनी का वर्णन है, जिसने राजा जनक के साथ शास्त्रार्थ किया था। इसी अध्याय के श्लोको में सुलभा ने अपना परिचय देते हुए कहा—

प्रधानो नाम राजर्षिर्व्यक्तं ते श्रोत्रमागतः।
कुले तस्य समुत्पन्नां सुलभां नाम विद्धि माम्॥
साऽहं तस्मिन् कुले जाता भर्तर्यसति मद्विधे।
विनीता मोक्षधर्मेषु चराम्येकामुनिव्रतम्॥ —महा० शान्ति पर्व ३२०।१८१।१८३

मैं सुप्रसिद्ध क्षत्रिय कुल में उत्पन्न सुलभा हूँ। अपने अनुरूप पति न मिलने से मैंने गुरुओं से शास्त्रो की शिक्षा प्राप्त करके संन्यास ग्रहण किया है।

पाण्डव-पत्नी द्रौपदी की विद्वता का वर्णन करते हुए श्री आचार्य आनन्दतीर्थ (माधवाचार्य) जी ने 'महाभारत निर्णय' में लिखा है—

इन्द्राणी और इन्द्र की माता, सरमा, रोमशा, उर्वशी, लोपामुद्रा और नदियाँ, यमी, शश्वती, श्री, लाक्षा, सार्पराज्ञी, वाक्, श्रद्धा, मेधा, दक्षिणा, रात्री और सूर्या- सावित्री आदि सभी ब्रह्मवादिनी हैं ।

ऋग्वेद के १०-१३४, १०-३९, ४०, १०-९१, १०-९५, १०-१०७, १०-१०९, १०-१५४, १०-१५९, १०-१८९, ५-२८, ८-९१ आदि सूक्तों की मन्त्रद्रष्टा ये ऋषिकायें हैं ।

ऐसे अनेक प्रमाण मिलते है, जिनसे स्पष्ट होता है कि स्त्रियाँ भी पुरुषों की तरह यज्ञ करती और कराती थीं। वे यज्ञ-विद्या और ब्रह्म-विद्या में पारंगत थी । कई नारियाँ तो इस सम्बन्ध में अपने पिता तथा पति का मार्ग दर्शन करती थीं ।

"तैत्तिरीय ब्राह्मण" में सोम द्वारा 'सीता - सावित्री' ऋषिका को तीन वेद देने का वर्णन विस्तारपूर्वक आता है-

तं त्रयो वेदा अन्वसृज्यन्त । अथ ह सीता सावित्री ।
सोमँ राजानं चकमे । तस्या उ ह त्रीन् वेदान् प्रददौ । —तैत्तिरीय ब्रा० २/३/१०/१,३

इस मन्त्र में बताया गया है कि किस प्रकार सोम ने सीता-सावित्री को तीन वेद दिये ।

मनु की पुत्री 'इड़ा' का वर्णन करते हुए तैत्तिरीय ब्रा० १ ।१ ।४ ।४ में उसे 'यज्ञानूकाशिनी' बताया है। यज्ञानूकाशिनी का अर्थ सायणाचार्य ने 'यज्ञ तत्त्व प्रकाशन समर्था' किया है । इड़ा ने अपने पिता को यज्ञ सम्बन्धी सलाह देते हुए कहा—

साऽब्रवीदिडा मनुम्। तथा वा अहं तवाग्निमाधास्यामि। यथा प्र प्रजया पशुभिर्मिथुनैर्जनिष्यसे। प्रत्यस्मिल्लोके स्थास्यसि। अभि सुवर्गं लोकं जेष्यसीति।

—तैत्तिरीय ब्रा०१/१/४/६

इड़ा ने मनु से कहा-तुम्हारी अग्नि का ऐसा आधान करूँगी, जिससे तुम्हें पशु, भोग, प्रतिष्ठा और स्वर्ग प्राप्त हो ।

प्राचीन समय में स्त्रियाँ गृहस्थाश्रम चलाने वाली थी और ब्रह्म-परायण भी । वे दोनों ही अपने-अपने कार्यक्षेत्रों में कार्य करती थी । जो गृहस्थ का संचालन करती थीं , उन्हें 'सद्योवधू' कहते थे और जो वेदाध्ययन, ब्रह्म उपासना आदि के पारमार्थिक कार्यों में प्रवृत्त रहती थी , उन्हें 'ब्रह्मवादिनी' कहते थे । ब्रह्मवादिनी और सद्योवधू के कार्यक्रम तो अलग-अलग थे, पर उनके मौलिक धर्माधिकारों में कोई अन्तर न था । देखिये—

द्विविधाः स्त्रियः। ब्रह्मवादिन्यः सद्योवध्वश्च। तत्र ब्रह्मवादिनीनामुपनयनम्, अग्नीन्धनं वेदाध्ययनं स्वगृहे च भिक्षाचर्येति। सद्योवधूनां तूपस्थिते विवाहे कथञ्चिदुपनयनमात्रं कृत्वा विवाहः कार्यः। -हारीत धर्म सूत्र

ब्रह्मवादिनी और सद्योवधू ये दो स्त्रियाँ होती हैं । इनमें से ब्रह्मवादिनी-यज्ञोपवीत, अग्निहोत्र, वेदाध्ययन तथा स्वगृह में भिक्षा करती हैं । सद्योवधुओं का भी यज्ञोपवीत आवश्यक है । वह विवाहकाल उपस्थित होने पर करा देते हैं ।

शतपथ ब्राह्मण में याज्ञवल्क्य ऋषि की धर्मपत्नी मैत्रेयी को ब्रह्मवादिनी कहा है—

तयोर्ह मैत्रेयी ब्रह्मवादिनी बभूव। —शत० ब्रा० १४ ।७ ।३ ।१

अर्थात्-मैत्रेयी ब्रह्मवादिनी थी। ब्रह्मवादिनी का अर्थ बृहदारण्यक उपनिषद् का भाष्य करते हुए श्रीशंकराचार्य ने 'ब्रह्मवादनशील' किया है । ब्रह्म का अर्थ है-वेद । ब्रह्मवादनशील अर्थात् वेद का प्रवचन करने वाली ।

यदि ब्रह्म का अर्थ ईश्वर लिया जाए, तो भी ब्रह्म प्राप्ति बिना वेद-ज्ञान के नहीं हो सकती । इसलिये ब्रह्म को वही जान सकता है, जो वेद पढ़ता है । देखिये—

ना वेदविन्मनुते तं बृहन्तम् । एतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसानाशकेन । —तैत्तिरीयोप०

जिस प्रकार पुरुष ब्रह्मचारी रहकर तप और योग द्वारा ब्रह्म को प्राप्त करते थे, वैसे ही कितनी ही स्त्रियाँ ब्रह्मचारिणी रहकर आत्म-निर्माण एवं परमार्थ का सम्पादन करती थीं।

पूर्वकाल में अनेक सुप्रसिद्ध ब्रह्मचारिणी हुई हैं, जिनकी प्रतिभा और विद्वत्ता की चारों ओर कीर्ति फैली हुई थी। महाभारत में ऐसी अनेक ब्रह्मचारिणियों का वर्णन आता है।

भारद्वाजस्य दुहिता रूपेणाप्रतिमा भुवि।
श्रुतावती नाम विभो कुमारी ब्रह्मचारिणी ॥ —महाभारत शल्य पर्व ४८ ।२

भारद्वाज की श्रुतावती नामक कन्या थी, जो ब्रह्मचारिणी थी। कुमारी के साथ-साथ ब्रह्मचारिणी शब्द लगाने का तात्पर्य यह है कि वह अविवाहित और वेदाध्ययन करने वाली थी।

अत्रैव ब्राह्मणी सिद्धा कौमार-ब्रह्मचारिणी।
योगयुक्ता दिवं याता, तपः सिद्धा तपस्विनी ॥ —महाभारत शल्य पर्व ५४ ।६

योग सिद्धि को प्राप्त कुमार अवस्था से ही वेदाध्ययन करने वाली तपस्विनी, सिद्धा नाम की ब्राह्मणी मुक्ति को प्राप्त हुई।

बभूव श्रीमती राजन् शांडिल्यस्य महात्मनः ।
सुता धृतव्रता साध्वी नियता ब्रह्मचारिणी ॥
सा तु तप्त्वा तपो घोरं दुश्चरं स्त्रीजनेन ह।
गता स्वर्गं महाभागा देवब्राह्मणपूजिता ॥ —महाभारत शल्य पर्व ५४ ।७ ।८

महात्मा शांडिल्य की पुत्री 'श्रीमती' थी, जिसने व्रतों को धारण किया। वेदाध्ययन मे निरन्तर प्रवृत्त थी। अत्यन्त कठिन तप करके वह देव ब्राह्मणों से पूजित हुई और स्वर्ग सिधारी।

तेभ्योऽधिगन्तुं निगमान्त विद्यां वाल्मीकि पार्श्वादिह संचरामि। —उत्तररामचरित अंक २

(आत्रेयी का कथन) उन (अगस्त्यादि ब्रह्मवेत्ताओं) से ब्रह्म विद्या सीखने के लिए वाल्मीकि के पास से आ रही हूँ।

महाभारत शान्ति पर्व अध्याय ३२० में 'सुलभा' नामक ब्रह्मवादिनी संन्यासिनी का वर्णन है, जिसने राजा जनक के साथ शास्त्रार्थ किया था। इसी अध्याय के श्लोको में सुलभा ने अपना परिचय देते हुए कहा—

प्रधानो नाम राजर्षिर्व्यक्तं ते श्रोत्रमागतः ।
कुले तस्य समुत्पन्नां सुलभां नाम विद्धि माम् ॥
साऽहं तस्मिन् कुले जाता भर्तर्यसति मद्विधे।
विनीता मोक्षधर्मेषु चराम्येकामुनिव्रतम् ॥ —महा० शान्ति पर्व ३२० ।१८१ ।१८३

मैं सुप्रसिद्ध क्षत्रिय कुल में उत्पन्न सुलभा हूँ। अपने अनुरूप पति न मिलने से मैंने गुरुओं से शास्त्रो की शिक्षा प्राप्त करके संन्यास ग्रहण किया है।

पाण्डव-पत्नी द्रौपदी की विद्वत्ता का वर्णन करते हुए श्री आचार्य आनन्दतीर्थ (माधवाचार्य) जी ने 'महाभारत निर्णय' में लिखा है—

वेदाश्चाप्युत्तमस्त्रीभिः कृष्णाद्याभिरिवाखिलाः ।

अर्थात् उत्तम स्त्रियो को कृष्णा (द्रोपदी) की तरह वेद पढ़ने चाहिये ।

तेभ्यो दधार कन्ये द्वे वयुनां धारिणीं स्वधा ।
उभे ते ब्रह्मवादिन्यौ, ज्ञान—विज्ञान—पारगे ॥—भागवत ४ ।१ ।६४

स्वधा की दो पुत्रियाँ हुईं, जिनके नाम वयुना और धारिणी थे । ये दोनों ही ज्ञान और विज्ञान में पूर्ण पारंगत तथा ब्रह्मवादिनी थीं ।

विष्णु पुराण १ ।१० और १८ ।१९ तथा मार्कण्डेय पुराण अ०५२ में इसी प्रकार (ब्रह्मवादिनी- वेद और ब्रह्म का उपदेश करने वाली) महिलाओं का वर्णन है ।

सततं मूर्तिमन्तश्च वेदाश्चत्वार एव च ।
सन्ति यस्याश्च जिह्वाग्रे सा च वेदवती स्मृता ॥—ब्रह्म वै० प्रकृति खण्ड २/१४/६४

उसे चारों वेद कण्ठाग्र थे, इसलिये उसे वेदवती कहा जाता था । इस प्रकार की नैष्ठिक ब्रह्मचारिणी, ब्रह्मवादिनी नारियाँ अगणित थी । इनके अतिरिक्त गृहस्थाश्रम में प्रवेश करने वाली कन्यायें दीर्घकाल तक ब्रह्मचारिणी रहकर वेद-शास्त्रो का ज्ञान प्राप्त करने के उपरान्त विवाह करती थीं, तभी उनकी संतान ससार में उज्ज्वल नक्षत्रों की तरह यशस्वी, पुरुषार्थी और कीर्तिमान् होती थी । धर्म ग्रन्थ का स्पष्ट आदेश है कि कन्या ब्रह्मचारिणी रहने के उपरान्त विवाह करे ।

ब्रह्मचर्येण कन्या ३ युवानं विन्दते पतिम् । —अथर्व० ११ ।७ ।१८

अर्थात् कन्या ब्रह्मचर्य का अनुष्ठान करती हुई , उसके द्वारा उपयुक्त पति को प्राप्त करती हैं ।

ब्रह्मचर्य केवल अविवाहित रहने को ही नही कहते है । ब्रह्मचारी वह है, जो सयमपूर्वक वेद की प्राप्ति में निरत रहता है । देखिये—

स्वीकरोति यदा वेद, चरेद् वेदव्रतानि च ।
ब्रह्मचारी भवेत्तावद् ऊर्ध्वं स्नातो भवेत् गृही ॥ —दक्षस्मृति १ ।७

अर्थात् जब वेद को अर्थ सहित पढ़ता है और उसके लिये व्रतों को ग्रहण करता है, तब ब्रह्मचारी कहलाता है, उसके पश्चात् विद्वान् बनकर गृहस्थ मे प्रवेश करता है ।

अथर्ववेद में ११ ।७ ।१७ की व्याख्या करते हुए सायणाचार्य ने लिखा है—

'ब्रह्मचर्येण- ब्रह्म वेदः तदध्ययनार्थमाचर्यम् ।'

अर्थात् "ब्रह्म" का अर्थ है वेद । उस वेद के अध्ययन के लिये जो प्रयत्न किये जाते हैं, वह ब्रह्मचर्य है ।

इसी सूक्त के प्रथम मन्त्र की व्याख्या में सायणाचार्य ने लिखा है—

'ब्रह्मणि वेदात्मके अध्येतव्ये वा चरितुं शीलमस्य स तथोक्तः ।'

अर्थात् ब्रह्मचारी वह है, जो वेद के अध्ययन मे विशेष रूप से सलग्न है ।

महर्षि गार्ग्यायणाचार्य ने प्रणववाद में कहा—

'ब्रह्मचारिणां च ब्रह्मचारिणीभिः सह विवाहः प्रशस्यो भवति ।'

अर्थात् ब्रह्मचारिमों का विवाह ब्रह्मचारिणियो से ही होना उचित है, क्योकि ज्ञान और विद्या आदि की दृष्टि से दोनों के समान रहने पर ही सुखी और सन्तुष्ट रह सकते हैं । महाभारत में भी इस बात की पुष्टि की गयी है ।

ययोरेव समं वित्तं ययोरेव समं श्रुतम् ।
तयोर्मैत्री विवाहश्च न तु पुष्ट-विपुष्टयोः ॥ —महाभारत आदिपर्व १ ।१३१ ।१०

"जिनका वित्त एवं ज्ञान समान है, उनसे मित्रता और विवाह उचित है, न्यूनाधिक में नही।"

ऋग्वेद १।१।५ का भाष्य करते हुए महर्षि दयानन्द ने लिखा है—

**या: कन्या यावच्चतुर्विंशतिवर्षमायुस्तावद् ब्रह्मचर्येण जितेन्द्रियाः तथा सांगोपांगवेदविद्या अधीयते ताः मनुष्य-जाति-भूषिका भवन्ति।**

अर्थात् जो कन्याएँ २४ वर्ष तक ब्रह्मचर्यपूर्वक सागोपांग वेद विद्याओ को पढती है, वे मनुष्य जाति को शोभित करती हैं।

ऋग्वेद ५।६२।११ के भाष्य में महर्षि ने लिखा है—

**ब्रह्मचारिणी प्रसिद्ध-कीर्तिं सत्पुरुषं सुशीलं शुभ-गुण-रूप-समन्वितं प्रीतिमन्तं पतिं ग्रहीतुमिच्छेत् तथैव ब्रह्मचार्यपि स्वसदृशीमेव ब्रह्मचारिणीं स्त्रियं गृह्णीयात्।**

अर्थात् - ब्रह्मचारिणी स्त्री कीर्तिवान्, सुशील, सत्पुरुष, गुणवान्, रूपवान्, प्रेमी स्वभाव के पति की इच्छा करे, वैसे ही ब्रह्मचारी भी अपने समान ब्रह्मचारिणी (वेद और ईश्वर की ज्ञाता) स्त्री को ग्रहण करे।

जब विद्याध्ययन करने के लिये कन्याओं को पुरुषों की भाँति सुविधा थी, तभी इस देश की नारियाँ गार्गी और मैत्रेयी की तरह विदुषी होती थीं। याज्ञवल्क्य जैसे ऋषि को एक नारी ने शास्त्रार्थ में विचलित कर दिया था और उन्होने हैरान होकर उसे धमकी देते हुए कहा था—'अधिक प्रश्न मत करो, अन्यथा तुम्हारा अकल्याण होगा।'

इसी प्रकार शंकराचार्यजी को भारतीदेवी के साथ शास्त्रार्थ करना पड़ा था। उस भारती देवी नामक महिला ने शंकराचार्यजी से ऐसा अद्भुत शास्त्रार्थ किया था कि बड़े-बड़े विद्वान् भी अचम्भित रह गये थे। उनके प्रश्नों का उत्तर देने के लिये शंकराचार्य को निरुत्तर होकर एक मास की मोहलत माँगनी पड़ी थी। शंकरदिग्विजय में भारती देवी के सम्बन्ध में लिखा है—

सर्वाणि शास्त्राणि षडंग वेदान्,
काव्यादिकान् वेत्ति, परञ्च सर्वम्।
तन्नास्ति नोवेत्ति यदत्र बाला,
तस्मादभूच्चित्र पदं जनानाम्॥ —शंकर-दिग्विजय ३।१६

"भारती देवी सर्वशास्त्र तथा अंगों सहित सब वेदों और काव्यों को जानती थी। उससे बढ़कर श्रेष्ठ और कोई विदुषी स्त्री न थी।"

आज जिस प्रकार स्त्रियों के शास्त्राध्ययन पर रोक लगाई जाती है। यदि उस समय ऐसे ही प्रतिबन्ध रहे होते, तो याज्ञवल्क्य और शंकराचार्य से टक्कर लेने वाली स्त्रियाँ किस प्रकार हो सकती थी? प्राचीनकाल में अध्ययन की सभी नर-नारियो को समान सुविधा थी।

स्त्रियों के द्वारा यज्ञ का ब्रह्मा बनने तथा उपाध्याय एवं आचार्य होने के प्रमाण मौजूद हैं। ऋग्वेद में नारी सम्बोधन करके कहा गया है कि तू उत्तम आचरण द्वारा ब्रह्मा का पद प्राप्त कर सकती है।

अधः पश्यस्व मोपरि सन्तरां पादकौ हर।
मा ते कशप्लकौ दृशन् स्त्री हि ब्रह्मा बभूविथ॥ —ऋग्वेद ८।३३।१९

अर्थात् हे नारी! तुम नीचे देखकर चलो। व्यर्थ में इधर-उधर की वस्तुओ को मत देखती रहो। अपने पैरों को सावधानी तथा सभ्यता से रक्खो। वस्त्र इस प्रकार पहनो कि लज्जा के अंग ढके रहें। इस प्रकार उचित आचरण करती हुई तुम निश्चय ही ब्रह्मा की पदवी पाने के योग्य बन सकती हो।

*अब यह देखना है कि ब्रह्मा का पद कितना उच्च है और उसे किस योग्यता का मनुष्य प्राप्त कर सकता है?*

ब्रह्मा वाऽऋत्विजाम्भिषक्तमः । —शतपथ ब्रा १ ।७ ।४ ।१९

अर्थात् ब्रह्मा ऋत्विजों की त्रुटियों को दूर करने वाला होने से सब पुरोहितों से ऊँचा है ।

तस्माद्यो ब्रह्मिष्ठःस्यात् तं ब्रह्माणं कुर्वीत । —गोपथ ब्रा० उत्तरार्ध १ ।३

अर्थात् जो सबसे अधिक ब्रह्मनिष्ठ (परमेश्वर और वेदों का ज्ञाता) हो, उसे ब्रह्मा बनाना चाहिये ।

अथ केन ब्रह्मत्वं क्रियत इति त्रय्या विद्ययेति ब्रूयात् । —ऐतरेय ब्रा० ५ ।३३

ज्ञान, कर्म, उपासना तीनों विद्याओं के प्रतिपादक वेदों के पूर्ण ज्ञान से ही मनुष्य ब्रह्मा बन सकता है ।

अथ केन ब्रह्मत्वं इत्यनया, त्रय्या विद्ययेति ह ब्रूयात् ॥ —शतपथ ब्रा० ११ ।५ ।८ ।७

वेदों के पूर्ण ज्ञान (त्रिविध विद्या) से ही मनुष्य ब्रह्मा पद के योग्य बनता है ।

व्याकरण शास्त्र के कतिपय स्थलो पर ऐसे उल्लेख हैं, जिनसे प्रतीत होता है कि वेद का अध्ययन-अध्यापन भी स्त्रियों का कार्यक्षेत्र रहा है । देखिये—

"इडश्च" ३ ।३ ।२१ के महाभाष्य में लिखा है—

"उपेत्याधीयतेऽस्या उपाध्यायी उपाध्याया"

अर्थात् जिनके पास आकर कन्यायें वेद के एक भाग तथा वेदागों का अध्ययन करें, वह उपाध्यायी या उपाध्याया कहलाती है ।

मनु ने भी उपाध्याय के लक्षण यही बताये हैं -

एकदेशं तु वेदस्य वेदांगान्यपि वा पुनः ।
योऽध्यापयति वृत्त्यर्थम् उपाध्यायः स उच्यते ॥ — मनु० २ ।१४१

जो वेद के एक देश या वेदांगों को पढ़ाता है, वह उपाध्याय कहा जाता है और भी—

आचार्यादणत्वं । —अष्टाध्यायी ४ ।१ ।४९

इस सूत्र पर सिद्धान्त कौमुदी में कहा गया है—

आचार्यस्य स्त्री आचार्यानी पुंयोग इत्येव आचार्या स्वयं व्याख्यात्री ।

अर्थात् जो स्त्री वेदों का प्रवचन करने वाली हो, उसे आचार्या कहते हैं ।

*आचार्य के लक्षण मनुजी ने इस प्रकार बतलाये है—*

उपनीय तु यः शिष्यं वेदमध्यापयेद् द्विजः ।
सकल्पं सरहस्यं च तमाचार्यं प्रचक्षते ॥ - मनु० २ ।१४०

"जो शिष्य का यज्ञोपवीत सस्कार करके कल्प सहित, रहस्य सहित वेद पढ़ाता है, उसे आचार्य कहते हैं ।"

स्वर्गीय महामहोपाध्याय पं० शिवदत्त शर्मा ने सिद्धान्त कौमुदी का सम्पादन करते हुए इस सम्बन्ध में महत्त्वपूर्ण टिप्पणी करते हुए लिखा है—

"इति वचनेनापि स्त्रीणां वेदाध्ययनाधिकारो ध्वनितः ।"

अर्थात्—इससे स्त्रियों को वेद पढ़ने का अधिकार सूचित होता है ।

उपर्युक्त प्रमाणो को देखते हुए पाठक यह विचार करे कि "स्त्रियो को गायत्री का अधिकार नही" कहना कहाँ तक उचित है ?

## क्या स्त्रियों को वेद का अधिकार नहीं?

गायत्री मन्त्र का स्त्रियों को अधिकार है या नहीं? यह कोई स्वतन्त्र प्रश्न नहीं है। अलग से कहीं ऐसा विधि-निषेध नहीं कि स्त्रियाँ गायत्री जपें या न जपें। यह प्रश्न इसलिये उठता है—यह कहा जाता है कि स्त्रियों को वेद का अधिकार नहीं है। चूँकि गायत्री भी वेद मन्त्र है, इसलिये अन्य मन्त्रों की भाँति उसके उच्चारण का भी अधिकार नहीं होना चाहिये।

स्त्रियों को वेदाधिकारी न होने का निषेध वेदों में नहीं है। वेदों में तो ऐसे कितने ही मन्त्र हैं, जो स्त्रियों द्वारा उच्चारण होते हैं। उन मन्त्रों में स्त्री-लिंग की क्रियायें हैं, जिनसे स्पष्ट हो जाता है कि स्त्रियों द्वारा ही प्रयोग होने के लिये हैं। देखिये—

"उदसौ सूर्यो अगाद् उदयं मामको भगः।
अहं तद्विद् वला पतिमभ्यसाक्षि विषासहिः।
अहे केतुरहं मूर्धाहमुग्रा विवाचनी,
ममेदनु क्रतुं पतिः सेहानाया उपाचरेत्॥"
"मम पुत्राः शत्रुहणोऽथो मे दुहिता विराट्
उताहमस्मि संजया पत्यौ मे श्लोक उत्तमः॥" —ऋग्वेद १०।१५९।१-३

अर्थात्- सूर्योदय के साथ मेरा सौभाग्य बढ़े। मैं पतिदेव को प्राप्त करूँ। विरोधियों को पराजित करने वाली और सहनशील बनूँ। मैं वेद से तेजस्विनी प्रभावशाली वक्ता बनूँ। पतिदेव मेरी इच्छा, ज्ञान व कर्म के अनुकूल कार्य करें। मेरे पुत्र भीतरी व बाहरी शत्रुओं को नष्ट करें। मेरी पुत्री अपने सद्गुणों के कारण प्रकाशवती हो। मैं अपने कार्यों से पतिदेव के उज्ज्वल यश को बढ़ाऊँ।

त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पतिवेदनम्।
उर्वारुकमिव बन्धनादितो मुक्षीय मामुतः॥ —यजुर्वेद ३।६०

अर्थात् हम कुमारियाँ उत्तम पतियों को प्राप्त कराने वाले परमात्मा का स्मरण करती हुई यज्ञ करती हैं, जो हमें इस पितृकुल से छुड़ा दे, किन्तु पति कुल से कभी वियोग न कराये।

आशासाना सौमनसं प्रजां सौभाग्यं रयिम्।
पत्युरनुव्रता भूत्वा सन्नह्यस्वामृतायकम्॥ —अथर्व० १४।१।४२

वधू कहती है कि मैं यज्ञादि शुभ अनुष्ठानों के लिये शुभ वस्त्र पहनती हूँ। सौभाग्य, आनन्द, धन तथा सन्तान की कामना करती हुई मैं सदा प्रसन्न रहूँगी।

वेदोऽसि वित्तिरसि वेदसे त्वा वेदो मे विन्द विदेय।
घृतवन्तं कुलायिनं रायस्पोषं सहस्रिणम्।
वेदो वाजं ददातु मे वेदो वीरं ददातु मे। —काठक संहिता ५/४/२३-२४

आप वेद हैं, सब श्रेष्ठ गुणों और ऐश्वर्यों को प्राप्त कराने वाले ज्ञान-लाभ के लिये आपको भली प्रकार प्राप्त करूँ। वेद मुझे तेजस्वी, कुल को उत्तम बनाने वाला, ऐश्वर्य को बढ़ाने वाला ज्ञान दें। वेद मुझे वीर-श्रेष्ठ सन्तान दें।

विवाह के समय वर-वधू दोनों सम्मिलित रूप से मन्त्र उच्चारण करते हैं—

समञ्जन्तु विश्वे देवाः समापो हृदयानि नौ।
सं मातरिश्वा सं धाता समुदेष्ट्री दधातु नौ॥ – ऋग्वेद १०।८५।४७

अर्थात् सब विद्वान् लोग यह जान ले कि हम दोनों के हृदय जल की तरह परस्पर प्रेमपूर्वक मिले रहेंगे। विश्व नियन्ता परमात्मा तथा विदुषी देवियाँ हम दोनों के प्रेम को स्थिर बनाने में सहायता करें।

स्त्री के मुख से वेद मन्त्रो के उच्चारण के लिये असंख्यों प्रमाण भरे पड़े है । शतपथ ब्राह्मण १४ ।१ ।४ ।१६ मे यजुर्वेद के ३७ ।२० मन्त्र "त्वष्टृमन्तस्त्वा सपेम" इस मन्त्र को पत्नी द्वारा उच्चारण करने का विधान है।

शतपथ के १ ।९ ।२ ।२३ मे स्त्रियो द्वारा यजुर्वेद के २/२१ मन्त्रो के उच्चारण का आदेश है ।

तैत्तिरीय संहिता के १ ।१ ।१० 'सुप्रजसस्त्वा वयं' आदि मन्त्रों को स्त्री द्वारा बुलवाने का आदेश है ।

आश्वलायन गृह्य सूत्र १ ।१ ।९ के 'पाणिग्रहणादि गृह्यं.......' मे भी इसी प्रकार यजमान की अनुपस्थिति में उसकी पत्नी, पुत्र अथवा कन्या को यज्ञ करने का आदेश है ।

काठक गृह्य सूत्र ३ ।१ ।३० एवं २७ ।३ में स्त्रियों के लिये वेदाध्ययन, मन्त्रोच्चारण एवं वैदिक कर्मकाण्ड करने का प्रतिपादन है । लौगाक्षि गृह्य सूत्र की २५ वी कण्डिका मे भी ऐसे प्रमाण मौजूद हैं ।

पारस्कर गृह्य सूत्र, १ ।५ ।१, २ के अनुसार विवाह के समय कन्या लाजाहोम के मन्त्रों को स्वय पढ़ती हैं। सूर्य दर्शन के समय भी वह यजुर्वेद के ३६ ।२४ मन्त्र, 'तच्चक्षुर्देवहितं' को स्वयं ही उच्चारण करती है । विवाह के समय 'समञ्जन' करते समय वर-वधू दोनों साथ-साथ 'अथैनौ समञ्जयतः...........' इस ऋग्वेद १० ।८५ ।४७ के मन्त्र को पढते हैं ।

ताड्य ब्राह्मण ५ ।६ ।८ मे युद्ध मे स्त्रियों को वीणा लेकर सामवेद के मन्त्रो का गान करने का आदेश है तथा ५ ।६ ।१५ मे स्त्रियो के कलश उठाकर वेद-मन्त्रो का गान करते हुए परिक्रमा करने का विधान है ।

ऐतरेय ५ ।५ ।२९ में कुमारी गन्धर्व गृहीता का उपाख्यान है, जिसमें कन्या के यज्ञ एव वेदाधिकार का स्पष्टीकरण हुआ है ।

कात्यायन श्रौतसूत्र १ ।१ ।७ ; ४ ।१ ।२२ तथा २० ।६ ।१२ आदि मे ऐसे स्पष्ट आदेश हैं कि अमुक वेद मन्त्रो का उच्चारण स्त्री करे ।

लाट्यायन श्रौत सूत्र में पत्नी द्वारा सस्वर सामवेद के मन्त्रों के गायन का विधान है । शांखायन श्रौत सूत्र के १ ।१२ ।१३ मे तथा आश्वलायन श्रौत सूत्र १ ।११ ।१ में इसी प्रकार के वेद मन्त्रोच्चारण के आदेश हैं । मन्त्र ब्राह्मण के १ ।२ ।३ मे कन्या द्वारा वेद मन्त्र के उच्चारण की आज्ञा है ।

नीचे कुछ मन्त्रो में वधू को वेद परायण होने के लिये कितना अच्छा आदेश दिया है—

ब्रह्मापरं युज्यतां ब्रह्म पूर्वं ब्रह्मान्ततो मध्यतो ब्रह्म सर्वतः ।
अनाव्याधां देव पुरां प्रपद्य शिवा स्योना पतिलोके विराज ॥ —अथर्व० १४ ।१ ।६४

हे वधू ! तुम्हारे आगे, पीछे, मध्य तथा अन्त में सर्वत्र वेद विषयक ज्ञान रहे । वेद ज्ञान को प्राप्त करके तदनुसार तुम अपना जीवन बनाओ । मंगलमयी, सुखदायिनी एवं स्वस्थ होकर पति के घर में विराजमान और अपने सद्गुणो से प्रकाशवान् हो ।

कुलायिनी घृतवती पुरन्धिः स्योने सीद सदने पृथिव्याः ।
अभित्वा रुद्रा वसवो गृणन्त्विमा ।
ब्रह्म पीपिहि सौभगायाश्विनाध्वर्यू सादयतामिहत्वा । —यजुर्वेद १४ ।२

हे स्त्री ! तुम कुलवती घृत आदि पौष्टिक पदार्थो का उचित उपयोग करने वाली, तेजस्विनी, बुद्धिमती, सत्कर्म करने वाली होकर सुखपूर्वक रहो । तुम ऐसी गुणवती और विदुषी बनो कि रुद्र और वसु भी तेरी प्रशंसा करें । सौभाग्य की प्राप्ति के लिये इन वेद मन्त्रों के अमृत का बार-बार भली प्रकार पान करो । विद्वान् तुम्हें शिक्षा देकर इस प्रकार की उच्च स्थिति पर प्रतिष्ठित कराएँ ।

यह सर्वविदित है कि यज्ञ बिना वेद मन्त्रों के नही होता और यज्ञ में पति-पत्नी दोनों का सम्मिलित रहना आवश्यक है । रामचन्द्र जी ने सीता जी की अनुपस्थिति में सोने की प्रतिमा रखकर यज्ञ किया था । ब्रह्माजी को भी सावित्री की अनुपस्थिति में द्वितीय पत्नी का वरण करना पड़ा था, क्योकि यज्ञ की पूर्ति के लिये पत्नी की उपस्थिति आवश्यकीय है । जब स्त्री यज्ञ करती है, तो उसे वेदाधिकार न होने की बात किस प्रकार कही जा सकती है ? देखिये—

अ यज्ञो वा एष योऽपत्नीकः। —तैत्तिरीय सं० २।२।२।६

अर्थात्—बिना पत्नी के यज्ञ नही होता है।

अथो अर्धो वा एष आत्मनः यत् पत्नी। —तैत्तिरीय सं० ३।३।३।५

अर्थात्—पत्नी पति की अर्धांगिनी है, अतः उसके बिना यज्ञ अपूर्ण है—

या दम्पती समनसा सुनुत आ च धावतः।
देवासो नित्ययोऽऽशिरा। —ऋग्वेद ८।३१।५

हे विद्वानो ! जो पति-पत्नी एक मन होकर यज्ञ करते हैं और ईश्वर की उपासना करते हैं।

वि त्वा ततस्रे मिथुना अवस्यवो..........
गव्यन्ता द्वाजना स्व१र्यन्ता समूहसि। .........., —ऋग्वेद १।१३१।३

हे परमात्मन् ! आपके निमित्त यजमान, पत्नी समेत यज्ञ करते हैं। आप उन लोगों को स्वर्ग की प्राप्ति कराते है। अतएव वे मिलकर यज्ञ करते हैं।

अग्निहोत्रस्य शुश्रूषा सन्ध्योपासनमेव च।
कार्यं पत्न्या प्रतिदिनं बलिकर्म च नैत्यिकम्॥ —स्मृति रत्न

पत्नी प्रतिदिन अग्निहोत्र, सन्ध्योपासना, बलि वैश्व आदि नित्य कर्म करे।यदि पुरुष न हो, तो अकेली स्त्री को भी यज्ञ का अधिकार है। देखिये—

होमे कर्तारः स्वयंत्वस्यासम्भवे पत्न्यादयः। — गदाधराचार्य

होम करने मे पहले स्वयं यजमान का स्थान है। वह न हो तो पत्नी, पुत्र आदि करें।

पत्नी कुमारः पुत्री च शिष्यो वाऽपि यथाक्रमम्।
पूर्वपूर्वस्य चाभावे विदध्यादुत्तरोत्तरः॥ —प्रयोग रत्न स्मृति
यजमानः प्रधानःस्यात् पत्नी पुत्रश्च कन्यका।
ऋत्विक् शिष्यो गुरुर्भ्राता भागिनेयः सुतापतिः॥ —स्मृत्यर्थसार

उपर्युक्त दोनों श्लोकों का भावार्थ यह है कि यजमान हवन के समय किसी कारण से उपस्थित न हो सके, तो उसकी पत्नी, पुत्र, कन्या, शिष्य, गुरु, भाई आदि कर लें।

आहुरप्युत्तमस्त्रीणाम् अधिकारं तु वैदिके।
यथोर्वशी यमी चैव शच्याद्याश्च तथाऽपराः॥ —व्योम सहिता

श्रेष्ठ स्त्रियो को वेद का अध्ययन तथा वैदिक कर्मकाण्ड करने का वैसे ही अधिकार है, जैसे कि उर्वशी, यमी, शची आदि ऋषिकाओं को प्राप्त था।

अग्निहोत्रस्य शुश्रूषा सन्ध्योपासनमेव च। — स्मृतिरत्न (कुल्लूक भट्ट)

इस श्लोक मे यज्ञोपवीत एवं सन्ध्योपासना का प्रत्यक्ष विधान है।

या स्त्री भर्त्रा वियुक्तापि स्वाचारैः संयुता शुभा।
सा च मन्त्रान् प्रगृह्णातु सभर्त्री तदनुज्ञया॥ —भविष्य पुराण उत्तरपर्व ४।१३।६३

उत्तम आचरण वाली विधवा स्त्री वेद-मन्त्रो को ग्रहण करे और सधवा स्त्री अपने पति की अनुमति से मन्त्रो को ग्रहण करे।

यथाधिकारः श्रौतेषु योषितां कर्मसु श्रुतः।
एवमेवानुमन्यस्व ब्रह्मणि ब्रह्मवादिनाम्॥ —यमस्मृति

जिस प्रकार स्त्रियों को वेद के कर्मों में अधिकार है, वैसे ही ब्रह्मविद्या प्राप्त करने का भी अधिकार है।

कात्यायनी च मैत्रेयी गार्गी वाचक्नवी तथा।
एवमाद्या विदुर्ब्रह्म तस्मात् स्त्री ब्रह्मविद् भवेत्॥ —अस्य वामीय भाष्यम्

जैसे कात्यायनी, मैत्रेयी, वाचक्नवी, गार्गी आदि ब्रह्म (वेद और ईश्वर) को जानने वाली थी, वैसे ही सब स्त्रियों को ब्रह्मज्ञान प्राप्त करना चाहिये।

वाल्मीकि रामायण मे कौशल्या, कैकेयी, सीता, तारा आदि नारियों द्वारा वेदमन्त्रों का उच्चारण, अग्निहोत्र, सन्ध्योपासन का वर्णन आता है।

सन्ध्याकालमनाः श्यामा ध्रुवमेष्यति जानकी।
नदीं चेमां शुभजलां सन्ध्यार्थे वरवर्णिनी॥ —वा० रा० ५।१४।४९

सायंकाल के समय सीता उत्तम जल वाली नदी के तट पर सन्ध्या करने अवश्य आयेगी।

वैदेही शोकसंतप्ता हुताशनमुपागमत्। —वाल्मीकि सुन्दर.५३।२६

अर्थात्—तब शोक सन्तप्त सीताजी ने हवन किया।

'तदा सुमन्त्रं मंत्रज्ञा कैकेयी प्रत्युवाच ह।' —वा० रा० अयो० १४।६१

वेद मन्त्रो को जानने वाली कैकेयी ने सुमन्त्र से कहा।

सा क्षौमवसना हृष्टा, नित्यं व्रतपरायणा।
अग्निं जुहोति स्म तदा मन्त्रवत् कृतमंगला॥ —वा० रामायण २।२०।१५

वह रेशमी वस्त्र धारण करने वाली, व्रत परायण, प्रसन्नमुखी, मंगलकारिणी कौशल्या मन्त्रपूर्वक अग्निहोत्र कर रही थी।

ततः स्वस्त्ययनं कृत्वा मन्त्रविद् विजयैषिणी।
अन्तःपुरं सहस्त्रीभिः प्रविष्टा शोकमोहिता॥ —वा० रामायण ४।१६।१२

तब मन्त्रो को जानने वाली तारा ने अपने पति बाली की विजय के लिये स्वस्तिवाचन के मंत्रों का पाठ करके अन्त पुर मे प्रवेश किया।

गायत्री मन्त्र के अधिकार के सम्बन्ध में तो ऋषियों ने और भी स्पष्ट शब्दों में उल्लेख किया है। नीचे के दो स्मृति प्रमाण् देखिये, जिनमे स्त्रियो को गायत्री की उपासना का विधान किया गया है।

पुरा कल्पे तु नारीणां मौञ्जीबन्धनमिष्यते।
अध्यापनं च वेदानां सावित्रीवाचनं तथा॥ —यम

प्राचीन समय में स्त्रियो को मौञ्जी बन्धन, वेदो का पढ़ाना तथा गायत्री का उपदेश इष्ट था।

मनसा भर्तुरतिचारे त्रिरात्रं यावकं क्षीरौदनं वा भुञ्जानाऽधः शयीत, ऊर्ध्वं त्रिरात्रादप्सु निमग्नायाः सावित्र्यष्टशतेन शिरोभिर्जुहुयात् पूता भवतीति विज्ञायते। —वसिष्ठ स्मृति २१।७

यदि स्त्री के मन में पति के प्रति दुर्भाव आये, तो उस पाप का प्रायश्चित्त करने के साथ १०८ मन्त्र गायत्री जपने से वह पवित्र होती है।

इतने पर भी यदि कोई यह कहे कि स्त्रियों को गायत्री का अधिकार नही, तो दुराग्रह या कुसंस्कार ही कहना चाहिये।

## नारी पर प्रतिबन्ध और लांछन क्यों?

गायत्री उपासना का अर्थ है ईश्वर को माता मानकर उसकी गोदी में चढ़ना। संसार में जितने सम्बन्ध हैं, रिश्ते हैं, उन सबमें माता का रिश्ता अधिक प्रेमपूर्ण, अधिक घनिष्ठ है। प्रभु को जिस दृष्टि से हम देखते हैं, हमारी भावना के अनुरूप वे वैसा ही प्रत्युत्तर देते हैं। जब ईश्वर की गोदी में जीव, मातृ भावना के साथ चढ़ता है, तो निश्चय ही उधर से वात्सल्यपूर्ण उत्तर मिलता है।

स्नेह, वात्सल्य, करुणा, दया, ममता, उदारता, कोमलता आदि तत्त्व नारी में नर की अपेक्षा स्वभावतः अधिक होते हैं। ब्रह्म का अर्ध वामांग, ब्राह्मी तत्त्व अधिक कोमल, आकर्षक एवं शीघ्र द्रवीभूत होने वाला है। इसीलिये अनादिकाल से ऋषि लोग ईश्वर की मातृ भावना के साथ उपासना करते रहे हैं और उन्होंने प्रत्येक भारतीय धर्मावलम्बी को इसी सुख साध्य, सरल एवं शीघ्र सफल होने वाली साधना प्रणाली को अपनाने का आदेश दिया है। गायत्री उपासना प्रत्येक भारतीय का धार्मिक नित्य कर्म है। सन्ध्यावन्दन किसी भी पद्धति से किया जाए, उसमें गायत्री का होना आवश्यक है। विशेष लौकिक या पारलौकिक प्रयोजन के लिये विशेष रूप से गायत्री की उपासना की जाती है, पर उतना न हो सके, तो नित्य कर्म की साधना तो दैनिक कर्त्तव्य है, उसे न करने से धार्मिक कर्त्तव्यों की उपेक्षा करने का दोष लगता है।

कन्या और पुत्र दोनो ही माता की प्राणप्रिय संतान हैं। ईश्वर के नर और नारी दोनो दुलारे हैं। कोई भी निष्पक्ष और न्यायशील माता-पिता अपने बालकों में इसलिये भेदभाव नहीं करते कि वे कन्या हैं या पुत्र हैं। ईश्वर ने धार्मिक कर्त्तव्यो एवं आत्म-कल्याण के साधनों की नर और नारी दोनो को ही सुविधा दी है। यह समता, न्याय और निष्पक्षता की दृष्टि से उचित है, तर्क और प्रमाणो से सिद्ध है। इस सीधे-साधे तथ्य मे कोई विघ्न डालना असंगत ही होगा।

मनुष्य की समझ बड़ी विचित्र है। उसमें कभी-कभी ऐसी बातें भी घुस जाती हैं, जो सर्वथा अनुचित एवं अनावश्यक होती हैं। प्राचीन काल मे नारी जाति का समुचित सम्मान रहा, पर एक समय ऐसा भी आया जब स्त्री जाति को सामूहिक रूप से हेय, पतित, त्याज्य, पातकी, अनधिकारी व घृणित ठहराया। उस विचारधारा ने नारी के मनुष्योचित अधिकारों पर आक्रमण किया और पुरुष की श्रेष्ठता एवं सुविधा को पोषण करने के लिये उस पर अनेक प्रतिबन्ध लगाकर शक्तिहीन, साहसहीन, विद्याहीन बनाकर इतना लुञ्ज-पुञ्ज कर दिया है कि बेचारी को समाज के लिये उपयोगी सिद्ध हो सकना तो दूर आत्म-रक्षा के लिये भी दूसरों का मोहताज होना पड़ा। आज भारतीय नारी, पालतू पशु-पक्षियों जैसी स्थिति में पहुँच गयी है। इसका कारण वह उल्टी समझ ही है, जो मध्यकाल के सामन्तशाही अहकार के साथ उत्पन्न हुई थी। प्राचीन काल में भारतीय नारी सभी क्षेत्रों में पुरुषों के समकक्ष थी। रथ के दोनों पहिये ठीक होने से समाज की गाड़ी उत्तमता से चल रही थी, पर अब एक पहिया क्षत-विक्षत हो जाने से दूसरा पहिया भी लड़खड़ा गया। अयोग्य नारी समाज का भार नर को ढोना पड़ रहा है। इस अव्यवस्था ने हमारे देश और जाति को कितनी क्षति पहुँचाई है, उसकी कल्पना करना भी कष्टसाध्य है।

मध्यकालीन अन्धकार युग की कितनी ही बुराइयों को सुधारने के लिये विवेकशील और दूरदर्शी महापुरुष प्रयत्नशील हैं यह प्रसन्नता की बात है। विज्ञ पुरुष अनुभव करने लगे हैं कि मध्यकालीन संकीर्णता की लौह-शृंखला से नारी को न खोला गया, तो हमारा राष्ट्र प्राचीन गौरव को प्राप्त नहीं कर सकता। पूर्वकाल में नारी जिस स्वस्थ स्थिति में थी, उस स्थिति में पुनः पहुँचने से हमारा आधा अंग विकसित हो सकेगा और तभी हमारा सर्वांगीण विकास हो सकेगा। इन शुभ प्रयत्नो में मध्यकालीन कुसंस्कारो की रूढ़ियों का अन्धानुकरण करने को ही धर्म समझ बैठने वाली विचारधारा अब भी रोड़े अटकाने से नही चूकती।

ईश्वर-भक्ति, गायत्री की उपासना तक के बारे में यह कहा जाता है कि स्त्रियो को अधिकार नहीं। इसके लिये कई पुस्तकों के श्लोक भी प्रस्तुत किये जाते हैं, जिनमे यह कहा है कि स्त्रियाँ वेद-मन्त्रों को न पढ़ें, न सुनें, क्योंकि गायत्री भी वेद मन्त्र है, इसलिये स्त्रियाँ उसे न अपनाएँ। इन प्रमाणो से हमें कोई विरोध नही, क्योंकि एक काल भारतवर्ष में ऐसा बीता है, जब नारी को निकृष्ट कोटि के जीव की तरह समझा गया है। यूरोप में तो उस समय यह मान्यता थी कि घास-पात की तरह स्त्रियो में भी आत्मा नही होती। यहाँ भी उनसे मिलती-जुलती ही मान्यता ली गयी थी। कहा जाता था कि—

निरिन्द्रिया ह्यमन्त्राश्च स्त्रियोऽनृतमिति स्थितिः। —मनु० ९।१८

अर्थात्—स्त्रियाँ निरिन्द्रिय (इन्द्रिय रहित), मन्त्ररहिता, असत्य स्वरूपिणी एव घृणित है। स्त्री को ढोल, गँवार, शूद्र और पशु की तरह पिटने योग्य ठहराने वाले विचारको का कथन था कि—

पौश्चल्याच्चलचित्ताच्च नैस्नेह्याच्च स्वभावतः।
रक्षिता यत्नतोऽपीह भर्तृष्वेता विकुर्वते॥ —मनु० ९/१५

अर्थात्—स्त्रियाँ स्वभावतया ही व्यभिचारिणी, चञ्चल चित्त, प्रेम-शून्य होती हैं। उनकी बड़ी होशियारी के साथ देखभाल रखनी चाहिये।

विश्वासपात्रं न किमस्ति नारी।
द्वारं किमेकं नरकस्य नारी॥
विद्वान्महाविज्ञतमोऽस्ति को वा।
नार्या पिशाच्या न च वंचितो यः॥ - शंकराचार्य प्रश्नोत्तरी से

प्रश्न विश्वास करने योग्य कौन नही है? उत्तर-नारी। प्रश्न-नरक का एक मात्र द्वार क्या है? उत्तर-नारी। प्रश्न-बुद्धिमान् कौन है? उत्तर-जो नारी रूपी पिशाचिनी से नहीं ठगा गया।

जब स्त्रियों के सम्बन्ध मे ऐसी मान्यता फैली हुई हो तो उन पर वेद-शास्त्रों से, धर्म- कर्त्तव्यों से, ज्ञान- उपार्जन से वंचित रहने का प्रतिबन्ध लगाया गया हो, तो इसमें कुछ आश्चर्य की बात नही हैं। इस प्रकार के प्रतिबन्ध सूचक अनेक श्लोक उपलब्ध भी होते हैं।

स्त्रीशूद्रद्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा। —भागवत

अर्थात्—स्त्रियों, शूद्रों और नीच ब्राह्मणो को वेद सुनने का अधिकार नही।

अमंत्रिका तु कार्येयं स्त्रीणामावृदशेषतः।
संस्कारार्थं शरीरस्य यथा कालं यथाक्रमम्॥ —मनु० २।६६

अर्थात्—स्त्रियो के जातकर्मादि सब सस्कार बिना वेद मन्त्रों के करने चाहिये।

नन्वेवं सति स्त्रीशूद्रसहिताः सर्वे वेदाधिकारिणः। —सायण

स्त्री और शूद्रो को वेद का अधिकार नही है।

वेदेऽनधिकारात्। – शंकराचार्य

स्त्रियाँ वेद की अधिकारिणी नही है।

अध्ययन रहितया स्त्रिया तदनुष्ठानमशक्य-
त्वात् तस्मात् पुंस एवोपस्थानादिकम्॥

स्त्री अध्ययन रहित होने के कारण यज्ञ मे मन्त्रोच्चार नही कर सकती, इसलिये केवल पुरुष मन्त्र पाठ करें।

'स्त्रीशूद्रौ नाधीयाताम्।'

अर्थ-स्त्री और शूद्र वेद न पढ़ें।

'न वै कन्या न युवतिः।'

अर्थ- न कन्या पढ़े, न स्त्री पढ़े।

इस प्रकार की स्त्रियों को धर्म, ज्ञान, ईश्वर उपासना और आत्म-कल्याण से रोकने वाले प्रतिबन्धों को कई भोले मनुष्य 'सनातन' मान लेते हैं और उनका समर्थन करने लगते हैं। ऐसे लोगो को जानना चाहिये कि प्राचीन साहित्य में इस प्रकार के प्रतिबन्ध कही नही हैं, वरन् उसमें तो सर्वत्र नारी की महानता का वर्णन है और उसे भी पुरुष जैसे ही धार्मिक अधिकार प्राप्त हैं। यह प्रतिबन्ध तो कुछ काल तक कुछ व्यक्तियों की एक सनक के प्रमाण मात्र हैं। ऐसे लोगों ने धर्मग्रन्थों में जहाँ-तहाँ अनर्गल श्लोक ठूँसकर अपनी सनक को ऋषि प्रणीत सिद्ध करने का प्रयत्न किया है।

भगवान् मनु ने नारी जाति की महानता को मुक्तकण्ठ से स्वीकार करते हुए लिखा है—

प्रजनार्थं महाभागाः पूजार्हा गृहदीप्तयः।
स्त्रियः श्रियश्च गेहेषु न विशेषोऽस्ति कश्चन॥ —मनु० ९।२६
अपत्यं धर्मकार्याणि शुश्रूषा रतिरुत्तमा।
दाराधीनस्तथा स्वर्गः पितृणामात्मनश्च ह॥ —मनु० ९।२८
यत्र नार्य्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः।
यत्रैतास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः॥ —मनु० ३।५६

अर्थात्—स्त्रियाँ पूजा के योग्य हैं, महाभाग हैं, घर की दीप्ति हैं। कल्याणकारिणी हैं। धर्म कार्यों की सहायिका है। स्त्रियो के अधीन ही स्वर्ग है। जहाँ स्त्रियो की पूजा होती है, वहाँ देवता निवास करते हैं और जहाँ उनका तिरस्कार होता है, वहाँ सब क्रियायें निष्फल हो जाती है।

जिन मनु भगवान् की श्रद्धा नारी जाति के प्रति इतनी उच्चकोटि की थी, उन्ही के ग्रन्थ मे यत्र-तत्र स्त्रियों की भरपेट निन्दा और उनकी धार्मिक सुविधा का निषेध है। मनु जैसे महापुरुष ऐसी परस्पर विरोधी बात नही लिख सकते। निश्चय ही उनके ग्रन्थों में पीछे वाले लोगों ने मिलावट की है। इस मिलावट के प्रमाण भी मिलते है। देखिये—

मान्या कापि मनुस्मृतिस्तदुचिता व्याख्यापि मेधातिथेः।
सा लुप्तैव विधेर्वशात्क्वचिदपि प्राप्यं न तत्पुस्तकम्॥
क्षोणीन्द्रो मदनः सहारणसुतो देशान्तरादाहृतैः।
जीर्णोद्धारमचीकरत् ततस्तत्पुस्तकैर्लिख्यते॥
—मेधातिथिरचित मनुभाष्य सहित मनुस्मृतेरुपोद्घातः

अर्थात्—प्राचीन काल मे कोई प्रामाणिक मनुस्मृति थी और उसकी मेधातिथि ने उचित व्याख्या की थी। दुर्भाग्यवश वह पुस्तक लुप्त हो गयी, तब राजा मदन ने इधर-उधर की पुस्तकों से उसका जीर्णोद्धार कराया।

केवल मनुस्मृति तक यह घोटाला सम्मिलित नही है, वरन् अन्य ग्रन्थों में भी ऐसी ही मिलावटे की गयी हैं और अपनी मनमानी को शास्त्र विरुद्ध होते हुए भी "शास्त्र-वचन" सिद्ध करने का प्रयत्न किया गया है।

दैत्याः सर्वे विप्रकुलेषु भूत्वा, कृते युगे भारते षट्सहस्त्र्याम्। निष्कास्य कांश्चिन्नवनिर्मितानां निवेशनं तत्र कुर्वन्ति नित्यम्॥ —गरुड पुराण/उ० खं०/ब्रह्म० का० १।६९

"राक्षस लोग कलियुग मे ब्राह्मण कुल में उत्पन्न होकर महाभारत के छः हजार श्लोकों में से अनेक श्लोकों को निकाल देंगे और उनके स्थान पर नये कृत्रिम श्लोक गढ़कर प्रक्षेप कर देंगे।" यही बात माधवाचार्य ने इस प्रकार कही है—

क्वचिद् ग्रन्थान् प्रक्षिपन्तिक्वचिदन्तरितानपि।
कुर्युः क्वचिच्च व्यत्यासं प्रमादात् क्वचिदन्यथा॥
अनुत्पन्ना अपि ग्रन्था व्याकुला इति सर्वशः।

"स्वार्थी लोग कही ग्रन्थों के वचनों को प्रक्षिप्त कर देते हैं, कही निकाल देते हैं, कही जान-बूझकर, कहीं प्रमाद से उन्हें बदल देते हैं, इस प्रकार प्राचीन ग्रन्थ बड़े अस्त-व्यस्त हो गये है।"

जिन दिनों यह मिलावट की जा रही थी, उन दिनों भी विचारवान् विद्वानों ने इस गड़बड़ी का डटकर विरोध किया था, महर्षि हारीत ने इन स्त्री-द्वेषी ऊल-जलूल उक्तियो का घोर विरोध करते हुए कहा था—

न शूद्रसमाः स्त्रियः। नहि शूद्र योनौ ब्राह्मणक्षत्रिय -
वैश्या जायन्ते तस्माच्छन्दसा स्त्रियः संस्कार्याः॥ —हारीत

"स्त्रियाँ शूद्रों के समान नही हो सकती। शूद्र-योनि से भला ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य की उत्पत्ति किस प्रकार हो सकती है? इसलिए स्त्रियों को वेद द्वारा सस्कृत (सस्कार) करना चाहिये।"

नर और नारी एक ही रथ के दो पहिये हैं, एक ही शरीर की दो भुजाये हैं, एक ही मुख के दो नेत्र हैं। एक के बिना दूसरा अपूर्ण है। दोनो अर्धांगों के मिलन से एक पूर्ण अंग बनता है। मानव प्राणी के अविच्छिन्न दो भागों मे इस प्रकार की असमानता, द्विधा, नीच-ऊँच की भावना पैदा करना भारतीय परम्परा के सर्वथा विपरीत है। भारतीय धर्म मे सदा नर-नारी को एक और अविच्छिन्न अंग माना है—

यथैवात्मा तथा पुत्रः पुत्रेण दुहिता समा। —मनु० ९।१३०

"आत्मा के समान ही सन्तान है। जैसा पुत्र वैसी ही कन्या, दोनों समान हैं।"

एतावानेव पुरुषो यज्जायात्मा प्रजेति ह।
विप्राः प्राहुस्तथा चैतद्यो भर्त्ता सा स्मृतांगना॥ —मनु० ९।४५

"पुरुष अकेला नहीं होता, किन्तु स्वयं पत्नी और सन्तान मिलकर पुरुष बनता है।"

अथो अर्द्धो वा एष आत्मनः यत् पत्नी।

अर्थात्—पत्नी पुरुष का आधा अग है।

ऐसी दशा मे यह उचित नही कि नारी को प्रभु की वाणी वेदज्ञान से वचित रखा जाए। अन्य मन्त्रों की तरह गायत्री का भी उसे पूरा अधिकार है। ईश्वर की हम नारी के रूप में, गायत्री के रूप में उपासना करें और फिर नारी जाति को ही घृणित, पतित, अस्पृश्या, अनधिकारिणी ठहराएँ, यह कहाँ तक उचित है—इस पर हमें स्वयं ही विचार करना चाहिये।

स्त्रियों को वेदाधिकार से वंचित रखने तथा उन्हें उसकी अनधिकारिणी मानने से उसके सम्बन्ध में स्वभावत एक प्रकार की हीनभावना पैदा हो जाती है, जिसका दूरवर्ती घातक परिणाम हमारे सामाजिक तथा राष्ट्रीय विकास पर पड़ता है। यो तो वर्तमान समय मे अधिकांश पुरुष भी वेदों से अपरिचित हैं और उनके सम्बन्ध में ऊटपटांग बातें करते रहते है, पर किसी समुदाय को सिद्धान्त रूप से अनधिकारी घोषित कर देने पर परिणाम हानिकारक ही निकलता है। इसलिये वितण्डावादियो के कथनों का ख्याल न करके हमको स्त्रियों के प्रति किये गये अन्याय का अवश्य ही निराकरण करना चाहिये।

वेद-ज्ञान सबके लिये है—नर-नारी सभी के लिये है। ईश्वर अपनी सन्तान को जो संदेश देता है, उसे सुनने पर प्रतिबन्ध लगाना, ईश्वर के प्रति द्रोह करना है। वेद भगवान् स्वयं कहते हैं—

समानो मंत्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम्।
समानं मन्त्रमभिमन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि॥—ऋग्वेद १०।१९१।३

अर्थात्—हे समस्त नारियो! तुम्हारे लिये ये मन्त्र समान रूप से दिये गये है तथा तुम्हारा परस्पर विचार भी समान रूप से हो। तुम्हारी सभायें सबके लिये समान रूप से खुली हुई हों, तुम्हारा मन और चित्त समान मिला हुआ हो, मै तुम्हें समान रूप से मन्त्रों का उपदेश करता हूँ और समान रूप से ग्रहण करने योग्य पदार्थ देता हूँ।

## मालवीयजी द्वारा निर्णय

स्त्रियों को वेद-मन्त्रों का अधिकार है या नही? इस प्रश्न को लेकर काशी के पण्डितों में पर्याप्त विवाद हो चुका है। हिन्दू विश्वविद्यालय काशी में कुमारी कल्याणी नामक छात्रा वेद कक्षा में प्रविष्ट होना चाहती थी, पर प्रचलित मान्यता के आधार पर विश्वविद्यालय ने उसे दाखिल करने से इन्कार कर दिया। अधिकारियों का कथन था कि शास्त्रों में स्त्रियों को वेद-मन्त्रों का अधिकार नही दिया गया है।

इस विषय को लेकर पत्र-पत्रिकाओं में बहुत दिन विवाद चला। वेदाधिकार के समर्थन में "सार्वदेशिक" पत्र ने कई लेख छापे और विरोध में काशी के "सिद्धान्त" पत्र में कई लेख प्रकाशित हुए। आर्य समाज की ओर से एक डेपूटेशन हिन्दू विश्व-विद्यालय के अधिकारियों से मिला। देश भर में इस प्रश्न को लेकर काफी चर्चा हुई।

अन्त में विश्वविद्यालय ने महामना मदनमोहन मालवीय की अध्यक्षता में इस प्रश्न पर विचार करने के लिये

एक कमेटी नियुक्त की, जिसमें अनेक धार्मिक विद्वान् सम्मिलित किये गये । कमेटी ने इस सम्बन्ध में शास्त्रों का गम्भीर विवेचन करके यह निष्कर्ष निकाला कि स्त्रियो को भी पुरुषों की भाँति वेदाधिकार है । इस निर्णय की घोषणा २२ अगस्त सन् १९४६ को सनातन धर्म के प्राण समझे जाने वाले महामना मालवीय जी ने की । तदनुसार कुमारी कल्याणी देवी को हिन्दू विश्व-विद्यालय की वेद कक्षा में दाखिल कर लिया गया और शास्त्रीय आधार पर निर्णय किया कि—विद्यालय में स्त्रियो के वेदाध्ययन पर कोई प्रतिबन्ध नही रहेगा । स्त्रियाँ भी पुरुषो की भाँति वेद पढ़ सकेगी ।

महामना मालवीय जी तथा उनके सहयोगी अन्य विद्वानो पर कोई सनातन धर्म विरोधी होने का सन्देह नहीं कर सकता । सनातन धर्म मे उनकी आस्था प्रसिद्ध है । ऐसे लोगों द्वारा इस प्रश्न को सुलझा दिये जाने पर भी जो लोग गड़े मुर्दे उखाड़ते हैं और कहते है कि स्त्रियो को गायत्री का अधिकार नही है, उनकी बुद्धि के लिए क्या कहा जाय ? समझ में नहीं आता ।

पं॰ मदनमोहन मालवीय सनातन धर्म के प्राण थे । उनकी शास्त्रज्ञता, विद्वत्ता, दूरदर्शिता एवं धार्मिक दृढ़ता असन्दिग्ध थी । ऐसे महापण्डित ने अन्य अनेकों प्रामाणिक विद्वानों के परामर्श से स्वीकार किया है, उस निर्णय पर भी जो लोग सदेह करते हैं, उनकी हठधर्मी को दूर करना स्वयं ब्रह्माजी के लिये भी कठिन है ।

खेद है कि ऐसे लोग समय की गति को भी नहीं देखते, हिन्दू समाज की गिरती हुई सख्या और शक्ति पर भी ध्यान नही देते, केवल दस-बीस कल्पित या मिलावटी श्लोको को लेकर देश तथा समाज का अहित करने पर उतारू हो जाते हैं । प्राचीन काल की अनेक विदुषी स्त्रियों के नाम अभी तक संसार मे प्रसिद्ध हैं, वेदों मे बीसियो स्त्री-ऋषिकाओं का उल्लेख मन्त्र रचयिता के रूप में लिखा मिलता है, पर ऐसे लोग उधर दृष्टिपात न करके मध्यकाल के ऋषियों के नाम पर स्वार्थी लोगों द्वारा लिखी पुस्तको के आधार पर समाज सुधार के पुनीत कार्य में व्यर्थ ही टाँग अड़ाया करते है । ऐसे व्यक्तियों की उपेक्षा करके वर्तमान युग के ऋषि मालवीय जी की सम्मति का अनुसरण करना ही समाज-सेवको का कर्तव्य है ।

## स्त्रियाँ अनधिकारिणी नहीं हैं

पिछले पृष्ठों पर शास्त्रों के आधार पर जो प्रमाण उपस्थित किये गये है, पाठक उनमें से हर एक पर विचार करें । हर विचारवान् को यह सहज ही प्रतीत हो जायेगा कि वेद-शास्त्रो में ऐसा कोई प्रतिबन्ध नही है जो धार्मिक कार्यों के लिये, सद्ज्ञान उपार्जन के लिये वेद-शास्त्रों का श्रवण-मनन करने के लिये रोकता हो । हिन्दू धर्म वैज्ञानिक धर्म है, विश्व धर्म है । इसमें ऐसी विचारधारा के लिये कोई स्थान नही है, जो स्त्रियों को धर्म, ईश्वर, वेद, विद्या आदि के उत्तम मार्ग से रोककर उन्हें अवनत अवस्था मे पड़ी रहने के लिये विवश करे । प्राणीमात्र पर अनन्त दया एवं करुणा रखने वाले ऋषि-मुनि ऐसे निष्ठुर नही हो सकते, जो ईश्वरीय ज्ञान वेद से स्त्रियो को वंचित रखकर उन्हें आत्म-कल्याण के मार्ग पर चलने से रोकें । हिंदू धर्म अत्यधिक उदार है, विशेषतः स्त्रियों के लिये तो उसमें बहुत ही आदर, श्रद्धा एवं उच्च स्थान है । ऐसी दशा में यह कैसे हो सकता है कि गायत्री-उपासना जैसे उत्तम कार्य के लिये उन्हें अयोग्य घोषित किया जाए ?

जहाँ तक दस-पाँच ऐसे भी श्लोक मिलते हैं, जो स्त्रियों को वेद-शास्त्र पढ़ने से रोकते हैं । पण्डित समाज में उन पर विशेष ध्यान दिया गया है । प्रारम्भ में बहुत समय तक हमारी भी ऐसी ही मान्यता रही कि स्त्रियाँ वेद न पढ़ें । परन्तु जैसे-जैसे शास्त्रीय खोज में अधिक गहरा प्रवेश करने का अवसर मिला, वैसे-वैसे पता चला कि प्रतिबन्धित श्लोक 'मध्यकालीन' सामन्तवादी मान्यता के प्रतिनिधि हैं । उसी समय में इस प्रकार के श्लोक बनाकर ग्रन्थों में मिला दिये गये हैं । सत्य सनातन वेदोक्त भारतीय धर्म की वास्तविक विचारधारा स्त्रियों पर कोई बन्धन नही लगाती । उसमें पुरुषो की भाँति ही स्त्रियों को भी ईश्वर-उपासना एवं वेदशास्त्रो का आश्रय लेकर आत्म-लाभ करने की पूरी-पूरी सुविधा है ।

प्रतिष्ठित गणमान्य विद्वानों की भी ऐसी ही सम्मति है । साधना और योग की प्राचीन परम्पराओ को जानकर

महात्माओ का कथन भी यही है कि स्त्रियाँ सदा से ही गायत्री की अधिकारिणी रही हैं । स्वर्गीय मालवीय जी सनातन धर्म के प्राण थे, पहले उनके हिन्दू-विश्वविद्यालय में स्त्रियों को वेद पढ़ने की रोक थी, पर जब उन्होने विशेष रूप से पण्डित मण्डली के सहयोग से इस सम्बन्ध में स्वयं खोज की, तो वे भी इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि शास्त्रों मे स्त्रियो के लिये कोई प्रतिबन्ध नही है । उन्होंने रूढ़िवादी लोगों के विरोध की रत्तीभर भी परवाह न करते हुए हिन्दू विश्व-विद्यालय में स्त्रियों को वेद पढ़ने की खुली व्यवस्था कर दी ।

अब भी कई महानुभाव यह कहते रहते हैं कि—"स्त्रियो को वेद या गायत्री का अधिकार नही है ।" ऐसे लोगों की आँखे खोलने के लिये असंख्य प्रमाणों में से ऐसे कुछ थोड़े से प्रमाण इस पुस्तक में प्रस्तुत किये गये हैं । सम्भव है जानकारी के अभाव में किसी को विरोध रहा हो । दुराग्रह से कभी किसी विवाद का अन्त नहीं होता । अपनी ही बात को सिद्ध करने के लिये हठ ठानना अशोभनीय है । विवेकवान् व्यक्तियों का सदा यह सिद्धान्त रहता है कि 'जो सत्य सो हमारा ।' अविवेकी मनुष्य 'जो हमारा सो सत्य' सिद्ध करने के लिये वितण्डा खड़ा करते है ।

विचारवान् व्यक्तियो को अपने आप से एकान्त मे बैठकर यह प्रश्न करना चाहिये—(१) यदि स्त्रियों को गायत्री या वेद-मन्त्रों का अधिकार नही, तो प्राचीनकाल मे स्त्रियाँ वेदो की मन्त्र द्रष्टी—ऋषिकायें क्यो हुई ? (२) यदि वेद की वे अधिकारिणी नहीं, तो यज्ञ आदि धार्मिक कृत्यो तथा षोडश संस्कारो मे उन्हें सम्मिलित क्यों किया जाता है ? (३) विवाह आदि अवसरों पर स्त्रियों के मुख से वेद-मन्त्रों का उच्चारण क्यों कराया जाता है ? (४) बिना वेद-मन्त्रो के नित्य सन्ध्या और हवन स्त्रियाँ कैसे कर सकती हैं ? (५) यदि स्त्रियाँ अनधिकारिणी थीं, तो अनसूया, अहल्या, अरुन्धती, मदालसा आदि अगणित स्त्रियाँ वेद शास्त्रों मे पारंगत कैसे थी ? (६) ज्ञान, धर्म और उपासना के स्वाभाविक अधिकारों से नागरिकों को वंचित करना क्या अन्याय एवं पक्षपात नही है ? (७) क्या नारी को आध्यात्मिक दृष्टि से अयोग्य ठहराकर उनसे उत्पन्न होने वाली संतान धार्मिक हो सकती है ? (८) जब स्त्री पुरुष की अर्धांगिनी है, तो आधा अंग अधिकारी और आधा अनधिकारी किस प्रकार रहा ?

इन प्रश्नों पर विचार करने से हर एक निष्पक्ष व्यक्ति की अन्तरात्मा यही उत्तर देगी कि स्त्रियो पर धार्मिक अयोग्यता का प्रतिबन्ध लगाना किसी प्रकार न्याय संगत नहीं हो सकता । उन्हे भी गायत्री आदि मन्त्रो का पुरुषों की भाँति ही अधिकार होना चाहिये । हम स्वयं भी इसी निष्कर्ष पर पहुँचे हैं । हमारा ऐसी पचासो स्त्रियो से परिचय है, जिनने श्रद्धापूर्वक वेदमाता गायत्री की उपासना की है और पुरुषों के ही समान संतोषजनक परिणाम प्राप्त किये हैं । कई बार तो उन्हे पुरुषो से भी अधिक एवं शीघ्र सफलताये मिली । कन्यायें उत्तम घर-वर प्राप्त करने में, सधवायें पति का सुख-सौभाग्य एवं सुसंन्तति के सम्बन्ध में और विधवायें संयम तथा धन उपार्जन में आशाजनक सफल हुई हैं ।

आत्मा न स्त्री है, न पुरुष । वह विशुद्ध ब्रह्म ज्योति की चिनगारी है । आत्मिक प्रकाश प्राप्त करने के लिये जैसे पुरुष को किसी गुरु या पथ-प्रदर्शक की आवश्यकता होती है, वैसे ही स्त्री को भी होती है । तात्पर्य यह है कि साधना क्षेत्र में पुरुष-स्त्री का भेद नही । साधक 'आत्मा' है, उन्हें अपने को पुरुष-स्त्री न समझ कर आत्मा समझना चाहिये । साधना क्षेत्र में सभी आत्मायें समान हैं । लिंग भेद के कारण कोई अयोग्यता उन पर नही थोपी जानी चाहिये ।

पुरुष की अपेक्षा स्त्री में धार्मिक तत्त्वों की मात्रा अधिक होती है । पुरुषों पर बुरे वातावरण एवं व्यवहार की छाया अधिक पड़ती है, जिससे बुराइयाँ अधिक हो जाती हैं । आर्थिक संघर्ष में रहने के कारण चोरी, बेईमानी आदि के अवसर भी उसके सामने आते रहते हैं, पर स्त्रियों का कार्य-क्षेत्र बड़ा सरल, सीधा और सात्त्विक है । घर में जो कार्य करना पड़ता है, उसमें सेवा की मात्रा अधिक रहती है । वे आत्म-निग्रह करती हैं, कष्ट सहती हैं, पर बच्चों के प्रति, पतिदेव के प्रति, सास-ससुर, देवर-जेठ आदि सभी के प्रति अपने व्यवहार को सौम्य, सहृदय, सेवापूर्ण, उदार, शिष्ट एवं सहिष्णु रखती हैं । उनकी दिनचर्या सतोगुणी होती है, जिसके कारण उनकी अन्तरात्मा पुरुषों की अपेक्षा कही अधिक पवित्र रहती है । चोरी, हत्या, ठगी, धूर्तता, शोषण, निष्ठुरता, व्यसन, अहंकार,

असंयम, असत्य आदि दुर्गुण पुरुष में ही प्रधानतया पाये जाते हैं, स्त्रियों में इस प्रकार के पाप बहुत कम देखने को मिलते हैं । यों तो फैशनपरस्ती, अशिष्टता, कर्कशता, श्रम से जी चुराना आदि छोटी-छोटी बुराइयाँ अब स्त्रियों मे बढ़ने लगी हैं, परन्तु पुरुषों की तुलना में स्त्रियाँ निस्संदेह अनेक गुनी अधिक सद्‌गुणी हैं, उनकी बुराइयाँ अपेक्षाकृत बहुत ही सीमित हैं ।

ऐसी स्थिति में पुरुषो की अपेक्षा महिलाओं में धार्मिक प्रवृत्ति का होना स्वाभाविक ही है, उनकी मनोभूमि में धर्म का बीजांकुर अधिक जल्दी जमता और फलता-फूलता है । अवकाश रहने के कारण वे घर में पूजा-आराधना की नियमित व्यवस्था भी कर सकती हैं । अपने बच्चों पर धार्मिक संस्कार अधिक अच्छी तरह से डाल सकती हैं । इन सब बातों को देखते हुए महिलाओं को धार्मिक साधना के लिये उत्साहित करने की आवश्यकता है । इसके विपरीत उन्हें नीच, अनधिकारिणी, शूद्रा आदि कहकर उनके मार्ग में रोड़े खड़े करना, निरुत्साहित करना किस प्रकार उचित है, यह समझ में नही आता ।

महिलाओं के वेद-शास्त्र अपनाने एवं गायत्री-साधना करने के असंख्य प्रमाण धर्म-ग्रन्थों में भरे पड़े हैं, उनकी ओर से आँखें बन्द करके किन्ही दो-चार प्रक्षिप्त श्लोकों को लेकर बैठना और उन्ही के आधार पर स्त्रियों को अनधिकारिणी ठहराना कोई बुद्धिमानी की बात नही है । धर्म की ओर एक तो वैसे ही किसी की प्रवृत्ति नही है, फिर किसी को उत्साह, सुविधा हो, तो उसे अनधिकारी घोषित करके ज्ञान और उपासना का रास्ता बन्द कर देना कोई विवेकशीलता नहीं है ।

हमने भली प्रकार खोज, विचार, मनन और अन्वेषण करके यह पूरी तरह विश्वास कर लिया है कि स्त्रियों को पुरुषों की भाँति ही गायत्री का अधिकार है । वे भी पुरुषों की भाँति ही माता की गोदी में चढ़ने की, उसका आँचल पकड़ने की, उसका पय.पान करने की पूर्ण अधिकारिणी हैं । उन्हें सब प्रकार का संकोच छोड़कर प्रसन्नतापूर्वक गायत्री की उपासना करनी चाहिये । इससे उनके भव-बन्धन कटेंगे, जन्म-मरण की फाँसी से छूटेंगी, जीवनमुक्ति और स्वर्गीय शान्ति की अधिकारिणी बनेंगी । साथ ही अपने पुण्य- प्रताप से अपने परिजनो के स्वास्थ्य, सौभाग्य, वैभव एवं सुख- शान्ति की दिन-दिन वृद्धि करने में महत्त्वपूर्ण सहयोग दे सकेंगी । गायत्री को अपनाने वाली देवियाँ सच्चे अर्थों में देवी बनती हैं, उनके दिव्य गुणों का प्रकाश होता है, तदनुसार वे सर्वत्र उसी आदर को प्राप्त करती हैं, जो उनका ईश्वर प्रदत्त जन्मजात अधिकार है ।

## गायत्री का शाप विमोचन और उत्कीलन का रहस्य

गायत्री मन्त्र की महिमा गाते हुए शास्त्र और ऋषि-महर्षि थकते नही । इसकी प्रशंसा तथा महत्ता के संबंध में जितना कहा गया है उतना शायद ही और किसी की प्रशंसा में कहा गया हो । प्राचीनकाल में बड़े-बड़े तपस्वियों ने प्रधान रूप से गायत्री की ही तपश्चर्यायें करके अभीष्ट सिद्धियाँ प्राप्त की थी । शाप और वरदान के लिये वे विविध विधियों से गायत्री का ही प्रयोग करते थे ।

प्राचीनकाल में गायत्री गुरु-मन्त्र था । आज भी गायत्री मन्त्र प्रसिद्ध है । अधिकांश मनुष्य उसे जानते है । अनेक मनुष्य किसी न किसी प्रकार उसको दुहराते या जपते रहते हैं अथवा किसी विशेष अवसर पर स्मरण कर लेते हैं । इतने पर भी देखा जाता है कि उससे कोई विशेष लाभ नही होता । गायत्री जानने वालो में कोई विशेष स्तर दिखाई नही देता । इस आधार पर यह आशंका होने लगती है—'कही गायत्री की प्रशंसा और महिमा मे वर्णन करने वालों ने अत्युक्ति तो नही की ?' कई मनुष्य आरभ मे उत्साह दिखाकर थोड़े ही दिनों में उसे छोड़ बैठते हैं, वे देखते हैं कि इतने दिन हमने गायत्री की उपासना की, पर लाभ कुछ न हुआ । फिर क्यों इसके लिये समय बरबाद किया जाए ।

कारण यह है कि प्रत्येक कार्य एक नियत विधि-व्यवस्था द्वारा पूरा होता है । चाहे जैसे, चाहे जिस काम को, चाहे जिस प्रकार करना आरम्भ कर दिया जाए, तो अभीष्ट परिणाम नही मिल सकता ।मशीनो द्वारा बड़े-बड़े कार्य होते हैं, पर होते तभी हैं जब वे उचित रीति से चलायी जाएँ । यदि कोई अनाड़ी चलाने वाला मशीन को यों ही

अन्धा-धुन्ध चालू कर दे तो लाभ होना तो दूर, उल्टे कारखाने के लिये तथा चलाने वाले के लिये संकट उत्पन्न हो सकता है। मोटर तेज दौड़ने वाला वाहन है। उसके द्वारा एक-एक दिन में कई सौ मील की यात्रा सुखपूर्वक की जा सकती है, पर अगर कोई अनाड़ी आदमी ड्राइवर की जगह जा बैठे और चलाने की विधि तथा कल-पुर्जे के उपयोग की जानकारी न होते हुए भी उसे चलाना आरंभ कर दे तो यात्रा तो दूर, उल्टे ड्राईवर और मोटर यात्रा करने वालो के लिये अनिष्ट खड़ा हो जायेगा या यात्रा निष्फल होगी। ऐसी दशा में मोटर को कोसना, उसकी शक्ति पर अविश्वास कर बैठना उचित नहीं कहा जा सकता। अनाड़ी साधकों द्वारा की गयी उपासना भी यदि निष्फल हो, तो आश्चर्य की बात नही है।

जो वस्तु जितनी अधिक महत्त्वपूर्ण होती है, उसकी प्राप्ति उतनी ही कठिन भी होती है। सीप-घोंघे आसानी से मिल सकते है, उन्हे चाहे कोई बीन सकता है, पर मोती जिन्हें प्राप्त करने हैं, उन्हें समुद्र तल तक पहुँचना पड़ेगा और इस खतरे के काम को किसी से सीखना पड़ेगा। कोई अजनबी आदमी गोताखोरी को बच्चों का खेल समझकर या यो ही समुद्र तल मे उतरने के लिये डुबकी लगाये, तो उसे अपनी नासमझी के कारण असफलता पर आश्चर्य नही करना चाहिये।

यो गायत्री में अन्य समस्त मंत्रो की अपेक्षा एक खास विशेषता यह है कि नियत विधि से साधना न करने पर भी साधक की कुछ हानि नही होती है। परिश्रम भी निष्फल नही जाता, कुछ न कुछ लाभ ही रहता है, पर उतना लाभ नही होता, जितना कि विधिपूर्वक साधना के द्वारा होना चाहिये। गायत्री की तांत्रिक उपासना मे तो अविधि साधना से हानि भी होती है, पर साधारण साधना में वैसा कोई खतरा नही है, तो भी परिश्रम का पूरा प्रतिफल न मिलना भी तो एक प्रकार की हानि ही है। इसलिये बुद्धिमान् मनुष्य उतावली, अहम्मन्यता, उपेक्षा के शिकार नहीं होते और साधना-मार्ग पर वैसी ही समझदारी से चलते हैं, जैसे हाथी नदी को पार करते समय थाह-थाह कर धीरे-धीरे आगे कदम बढ़ाता है।

कुछ औषधियों नियत मात्रा में लेकर नियत विधिपूर्वक तैयार करके रसायन बनायी जाएँ और नियत मात्रा मे, नियत अनुपात के साथ रोगी को सेवन करायी जाएँ, तो आश्चर्यजनक लाभ होता है, परन्तु यदि उन्ही औषधियों को चाहे जिस तरह, चाहे जितनी मात्रा में लेकर, चाहे जैसे बना डाला जाए और चाहे जिस रोगी को, चाहे जितनी मात्रा मे, चाहे जिस अनुपात मे सेवन करा दिया जाए, तो निश्चय ही परिणाम अच्छा न होगा। वे औषधियाँ, जो विधिपूर्वक प्रयुक्त होने पर अमृतोपम लाभ दिखाती थी, अविधिपूर्वक प्रयुक्त होने पर निरर्थक सिद्ध होती हैं। ऐसी दशा मे उन औषधियों को दोष देना न्याय संगत नही कहा जा सकता है। गायत्री साधना भी यदि अविधिपूर्वक की गयी है, तो वैसा लाभ नहीं दिखा सकती जैसा कि विधिपूर्वक साधना से होना चाहिये।

पात्र-कुपात्र कोई गायत्री शक्ति का मनमाना प्रयोग न कर सके, इसलिये कलियुग से पूर्व ही गायत्री को कीलित कर दिया गया है। जो उसका उत्कीलन जानता है, वही लाभ उठा सकता है। बन्दूक का लाइसेन्स सरकार उन्ही को देती है, जो उसके पात्र है। परमाणु बम का रहस्य थोड़े-से लोगों तक सीमित रखा गया है, ताकि हर कोई उसका दुरुपयोग न कर डाले। कीमती खजाने की तिजोरियों में बढ़िया चोर ताले लगे होते हैं, ताकि अनधिकारी लोग उसे खोल न सके। इसी आधार पर गायत्री को कीलित किया गया है कि हर कोई उससे अनुपयुक्त प्रयोजन सिद्ध न कर सके।

पुराणों में ऐसा उल्लेख मिलता है कि एक बार गायत्री को वसिष्ठ और विश्वामित्र ऋषियों ने शाप दिया कि—"उसकी साधना निष्फल होगी।" इतनी बड़ी शक्ति के निष्फल होने से हाहाकार मच गया, तब देवताओं ने प्रार्थना की कि इन शापों का विमोचन होना चाहिये। अन्त में ऐसा मार्ग निकाला गया कि जो शाप-विमोचन की विधि पूरी करके गायत्री साधना करेगा, उसका प्रयत्न सफल होगा और शेष लोगों का श्रम निरर्थक जायेगा। इस पौराणिक उपाख्यान में एक भारी रहस्य छिपा हुआ है, जिसे न जानने वाले केवल "शापमुक्ताभव" मन्त्रों को दुहराकर यह मान लेते हैं कि हमारी साधना शापमुक्त हो गयी।

वसिष्ठ का अर्थ है—"विशेष रूप से श्रेष्ठ।" गायत्री साधना में जिन्होंने विशेष रूप से श्रम किया है, जिसने

सवा करोड़ जप किया होता है, उसे वसिष्ठ पदवी दी जाती है। रघुवंशियों के कुल-गुरु सदा ऐसे ही वसिष्ठ पदवीधारी होते थे। रघु, अज, दिलीप, दशरथ, राम, लव-कुश आदि इन छः पीढ़ियों के गुरु एक वसिष्ठ नहीं बल्कि अलग-अलग थे, पर उपासना के आधार पर इन सभी ने वसिष्ठ पदवी को पाया था। वसिष्ठ का शाप मोचन करने का तात्पर्य यह है कि इस प्रकार के वसिष्ठ से गायत्री साधना की शिक्षा लेनी चाहिये, उसे अपना पथ-प्रदर्शक नियुक्त करना चाहिये। कारण है कि अनुभवी व्यक्ति ही यह जान सकता है कि मार्ग में कहाँ क्या-क्या कठिनाइयाँ आती हैं और उनका निवारण कैसे किया जा सकता है? जब पानी में तैरने की शिक्षा किसी नये व्यक्ति को दी जाती है, तो कोई कुशल तैराक उसके साथ रहता है, ताकि कदाचित् नौसिखिया डूबने लगे तो वह हाथ पकड़कर उसे खींच ले और उसे पार लगा दे तथा तैरते समय जो भूल हो रही हो, उसे समझाता-सुधारता चला जाये। यदि कोई शिक्षक तैराक न हो और तैरना सीखने के लिये बालक मचल रहे हों, तो कोई वृद्ध विनोदी पुरुष उन बालको को समझाने के लिये ऐसा कह सकता है कि—"बच्चो! तालाब में न उतरना, इसमे तैराक गुरु का शाप है। बिना गुरु का शाप मुक्त हुए तैरना सीखोगे, तो वह निष्फल होगा।" इन शब्दो में अहंकार तो है, शाब्दिक अत्युक्ति भी इसे कह सकते हैं, पर तथ्य बिल्कुल सच्चा है। बिना शिक्षक की निगरानी के तैरना सीखने की कोशिश करना एक दुस्साहस ही है।

सवा करोड़ जप की साधना करने वाले गायत्री उपासक वसिष्ठ की संरक्षकता प्राप्त कर लेना ही वसिष्ठ शाप-मोचन है, इससे साधक निर्भय, निधड़क अपने मार्ग पर तेजी से बढ़ता चलता है। रास्ते की कठिनाइयो को वह संरक्षक दूर करता चलता है, जिससे नये साधक के मार्ग की बहुत-सी बाधाएँ अपने आप दूर हो जाती हैं और अभीष्ट उद्देश्य तक जल्दी ही पहुँच जाता है।

गायत्री को केवल वसिष्ठ का ही शाप नही, एक दूसरा शाप भी है, वह है विश्वामित्र का। इस रत्न-कोष पर दुहरे ताले जड़े हुए हैं, ताकि अधिकारी लोग ही खोल सकें और ले भागू, जल्दबाज, अश्रद्धालु, हरामखोरो की दाल न गलने पाये। विश्वामित्र का अर्थ है—संसार की भलाई करने वाला, परमार्थी, उदार, सत्पुरुष, कर्त्तव्यनिष्ठ। गायत्री का शिक्षक केवल वसिष्ठ गुण वाला होना ही पर्याप्त नही है, वरन् उसे विश्वामित्र भी होना चाहिये। कठोर साधना और तपश्चर्या द्वारा बुरे स्वभाव के लोग भी सिद्धि प्राप्त कर लेते हैं। रावण वेदपाठी था, उसने बड़ी-बड़ी तपश्चर्यायें करके आश्चर्यजनक सिद्धियाँ भी प्राप्त की थी। इस प्रकार वह वसिष्ठ पदवीधारी तो कहा जा सकता है, पर विश्वामित्र नही, क्योंकि संसार की भलाई के, धर्माचार्य एवं परमार्थ के गुण उसमे नही थे। स्वार्थी, लालची तथा संकीर्ण मनोवृत्ति के लोग चाहे कितने ही बड़े सिद्ध क्यों न हों, शिक्षण किये जाने योग्य नही, यही दुहरा शाप विमोचन है। जिसने वसिष्ठ और विश्वामित्र गुण वाला पथ-प्रदर्शक, गायत्री - गुरु प्राप्त कर लिया, उसने दोनों शापों से गायत्री को छुड़ा लिया। उनकी साधना वैसा ही फल उपस्थित करेगी, जैसा कि शास्त्रो में वर्णित है।

यह कार्य सरल नही है, क्योकि एक तो ऐसे व्यक्ति ही मुश्किल से मिलते है, जो वसिष्ठ और विश्वामित्र गुणो से सम्पन्न हों। यदि मिलें भी तो हर किसी का उत्तरदायित्व अपने ऊपर लेने को तैयार नही होते, क्योकि उनकी शक्ति और सामर्थ्य सीमित होती है और उससे वे कुछ थोड़े ही लोगों की सेवा कर सकते हैं। यदि पहले से ही उतने लोगो का भार अपने ऊपर लिया हुआ है, तो अधिक की सेवा करना उनके लिये कठिन है। स्कूलो मे एक अध्यापक प्रायः ३० की संख्या तक विद्यार्थी पढ़ा सकता है। यदि वह संख्या ६० हो जाय तो न तो अध्यापक पढ़ा सकेगा, न बालक पढ़ सकेंगे, इसलिये ऐसे सुयोग्य शिक्षक सदा ही नही मिल सकते। लोभी, स्वार्थी और ठग गुरुओं की कमी नही, जो दो रुपया गुरु-दक्षिणा लेने के लोभ से चाहे किसी के गले में कण्ठी बाँध देते हैं। ऐसे लोगों को पथ-प्रदर्शक नियुक्त करना एक प्रवञ्चना और विडम्बना मात्र है।

गायत्री-दीक्षा गुरुमुख होकर ली जाती है, तभी फलदायक होती है। बारूद को जमीन पर चाहे जहाँ फैलाकर उसमें दियासलाई लगाई जाए, तो वह मामूली तरह से जल जायेगी, पर उसे ही बन्दूक में भरकर विधिपूर्वक प्रयुक्त किया जाए, तो उससे भयंकर शब्द के साथ एक प्राणघातक शक्ति पैदा होगी। छपे हुए कागजो मे पढ़कर

या कहीं किसी से भी गायत्री सीख लेना ऐसा ही है, जैसा जमीन पर बिछाकर बारूद को जलाना और गुरुमुख होकर गायत्री-दीक्षा लेना ऐसा है, जैसा बन्दूक के माध्यम से बारूद का उपयोग होना।

गायत्री की विधिपूर्वक साधना करना ही अपने परिश्रम को सफल बनाने का सीधा मार्ग है। इस मार्ग का पहला आधार ऐसे पथ-प्रदर्शक को खोज निकालना है, जो वसिष्ठ एवं विश्वामित्र गुण वाला हो और जिसके संरक्षण मे शाप-विमोचन गायत्री साधना हो सके, ऐसे सुयोग्य संरक्षक सबसे पहले यह देखते हैं कि साधक की मनोभूमि, शक्ति, सामर्थ्य, रुचि कैसी है, उसी के अनुसार वे उसके लिये साधना-विधि चुनकर देते है। अपने आप विद्यार्थी यह निश्चित नहीं कर सकता है कि मुझे किस क्रम से क्या-क्या पढ़ना चाहिये ? इसे तो अध्यापक ही जानता है कि वह विद्यार्थी किस कक्षा की योग्यता रखता है और इसे क्या पढ़ाया जाना चाहिये ? जैसे अलग-अलग प्रकृति के एक रोग के रोगियो को भी औषधि अलग-अलग अनुपान तथा मात्रा का ध्यान रखकर दी जाती है, वैसे ही साधको की आंतरिक स्थिति के अनुसार उसके साधना नियमों में हेर-फेर हो जाता है। इसका निर्णय साधक स्वयं नही कर सकता। यह कार्य तो सुयोग्य, अनुभवी और सूक्ष्मदर्शी पथ-प्रदर्शक ही कर सकता है।

आध्यात्मिक मार्ग पर आगे बढ़ाने के लिये श्रद्धा और विश्वास यह दो प्रधान अवलम्बन हैं। इन दोनों का प्रारम्भिक अभ्यास गुरु को माध्यम बनाकर किया जाता है। जैसे ईश्वर उपासना का प्रारम्भिक माध्यम किसी मूर्ति, चित्र या छवि को बनाया जाता है, वैसे ही श्रद्धा और विश्वास की उन्नति गुरु नामक व्यक्ति के ऊपर उन्हें दृढ़तापूर्वक जमाने से होती है। प्रेम तो स्त्री, भाई, मित्र आदि पर भी हो सकता है, पर श्रद्धायुक्त प्रेम का पात्र गुरु ही होता है। माता-पिता भी यदि वसिष्ठ-विश्वामित्र गुण वाले हों, तो वे सबसे उत्तम गुरु हो सकते है। गुरु परम हितचिन्तक, शिष्य की मनोभूमि से परिचित और उसकी कमजोरियों को समझने वाला होता है, इसलिये उसके दोषो को जानकर उन्हे धीरे-धीरे दूर करने का उपाय करता रहता है, पर उन दोषो के कारण वह न तो शिष्य से घृणा करता है और न विरोध। न ही उसको अपमानित, तिरस्कृत एव बदनाम होने देता है, वरन् उन दोषो को बाल-चापल्य समझकर धीरे-धीरे उसकी रुचि दूसरी ओर मोड़ने का प्रयत्न करता रहता है, ताकि वे अपने-आप छूट जाएँ। योग्य गुरु अपनी साधना द्वारा एकत्र की हुई आत्म-शक्ति को धीरे-धीरे शिष्य के अन्त.करण मे वैसे ही प्रवेश कराता है, जैसे माता अपने पचाये हुए भोजन को स्तनो मे दूध बनाकर अपने बालक को पिलाती रहती है। माता का दूध पीकर बालक पुष्ट होता है। गुरु का आत्म-तेज पीकर शिष्य का आत्मबल बढ़ता है। इस आदान-प्रदान को आध्यात्मिक भाषा मे "शक्तिपात" कहते है। ऐसे गुरु का प्राप्त होना पूर्व संचित शुभ-संस्कारो का फल अथवा प्रभु की महती कृपा का चिह्न ही समझना चाहिये।

कितने ही व्यक्ति सोचते हैं कि हम अमुक समय एक व्यक्ति को गुरु बना चुके, अब हमे दूसरे पथ-प्रदर्शक की नियुक्ति का अधिकार नही रहा। उनका यह सोचना वैसा ही है, जैसे कोई विद्यार्थी यह कहे कि "अक्षर आरम्भ करते समय जिस अध्यापक को मैंने अध्यापक माना था, अब जीवन भर उसके अतिरिक्त न किसी से शिक्षा ग्रहण करूँगा और न किसी को अध्यापक मानूँगा।" एक ही अध्यापक से संसार के सभी विषयो को जान लेने की आशा नही की जा सकती। फिर वह अध्यापक मर जाए, रोगी हो जाए, कही चला जाए, तो भी उसी से शिक्षा लेने का आग्रह करना किस प्रकार उचित कहा जा सकता है ? फिर ऐसा भी हो सकता है कि कोई शिष्य प्राथमिक गुरु की अपेक्षा कही अधिक जानकार हो जाए और उसका जिज्ञासा - क्षेत्र बहुत विस्तृत हो जाए, ऐसी दशा में भी उसकी जिज्ञासाओ का समाधान उस प्राथमिक शिक्षक द्वारा ही करने का आग्रह किया जाए, तो यह किस प्रकार सम्भव है ?

प्राचीनकाल के इतिहास पर दृष्टिपात करने से उलझन का समाधान हो जाता है। महर्षि दत्तात्रेय ने चौबीस गुरु किये थे। राम और लक्ष्मण ने जहाँ वसिष्ठ से शिक्षा पायी थी, वहाँ विश्वामित्र से भी बहुत कुछ सीखा था। दोनों ही उनके गुरु थे। श्रीकृष्ण ने सन्दीपन ऋषि से भी विद्यायें पढ़ी थी और महर्षि दुर्वासा भी उनके गुरु थे। अर्जुन के गुरु द्रोणाचार्य भी थे और कृष्ण भी। इन्द्र के बृहस्पति भी थे और नारद भी। इस प्रकार अनेको उदाहरण ऐसे मिलते है, जिनसे प्रकट होता है कि आवश्यकतानुसार एक गुरु अनेक शिष्यों की सेवा कर सकता है और

एक शिष्य अनेक गुरुओ से ज्ञान प्राप्त कर सकता है । इसमें कोई ऐसा सीमा बन्धन नहीं , जिसके कारण एक के उपरान्त किसी दूसरे से प्रकाश प्राप्त करने में प्रतिबन्ध हो । वैसे भी एक व्यक्ति के कई पुरोहित होते है । ग्राम्य पुरोहित, तीर्थ पुरोहित और कुल पुरोहित, राष्ट्र पुरोहित, दीक्षा पुरोहित आदि । जिसे गायत्री साधना का पथ-प्रदर्शक नियुक्त किया जाता है, वह साधना पुरोहित या ब्रह्म पुरोहित है । ये सभी पुरोहित अपने-अपने क्षेत्र, अवसर और कार्य मे पूछने योग्य तथा पूजने योग्य है । वह एक-दूसरे के विरोधी नही वरन् पूरक है ।

चौबीस अक्षरों का गायत्री मन्त्र सर्व प्रसिद्ध है, उसे आजकल शिक्षित वर्ग के सभी लोग जानते है । फिर भी उपासना करनी है, साधनाजन्य लाभों को लेना है, तो गुरुमुख होकर गायत्री दीक्षा लेनी चाहिये । वसिष्ठ और विश्वामित्र का शाप-विमोचन करके, कीलित गायत्री का उत्कीलन करके साधना करनी चाहिये । गुरुमुख कर गायत्री दीक्षा लेना एक संस्कार है । उसमे उस दिन गुरु-शिष्य दोनों को उपवास रखना पड़ता है । शिष्य-चन्दन, अक्षत, धूप-दीप, पुष्प, नैवेद्य, अन्न, वस्त्र, पात्र, दक्षिणा आदि से गुरु का पूजन करता है । गुरु शिष्य को मन्त्र देता है और पथ-प्रदर्शन का भार अपने ऊपर लेता है । इस ग्रन्थि-बन्धन के उपरान्त अपने उपयुक्त साधना निश्चित कराके जो शिष्य श्रद्धापूर्वक आगे बढ़ते है , वे भगवती की कृपा से अपने अभीष्ट उद्देश्य को प्राप्त कर लेते है ।

जब से गायत्री की दीक्षा ले ली जाए, तब से लेकर जब तक पूर्ण सिद्धि प्राप्त न हो जाए, तब तक साधना गुरु को अपनी साधना के समय समीप रखना चाहिये । गुरु का प्रत्यक्ष रूप से सदा साथ रहना तो संभव नही हो सकता, पर उनका चित्र शीशे में मढ़वा कर पूजा के स्थान पर रखा जा सकता है और गायत्री, संध्या, जप, अनुष्ठान या कोई और साधना आरम्भ करने से पूर्व उस चित्र का पूजन धूप, अक्षत, नैवेद्य, पुष्प, चन्दन आदि से कर लेना चाहिये । जहाँ चित्र उपलब्ध न हो, वहाँ एक नारियल को गुरु के प्रतीक रूप में स्थापित कर लेना चाहिये । एकलव्य भील की कथा प्रसिद्ध है कि उसने द्रोणाचार्य की मिट्टी की मूर्ति स्थापित करके उसी को गुरु माना था और उसी से पूछकर बाण-विद्या सीखता था । अन्त मे वह इतना सफल धनुर्धारी हुआ कि पाण्डवो तक को उसकी विशेपता देखकर आश्चर्यचकित होना पड़ा था । चित्र या नारियल के माध्यम से गुरु पूजा करके तब जो भी गायत्री साधना आरम्भ की जायेगी, वह शाप-मुक्त तथा उत्कीलित होगी ।

## गायत्री की मूर्तिमान् प्रतिमा यज्ञोपवीत

यज्ञोपवीत को "ब्रह्मसूत्र" भी कहा जा सकता है । सूत्र डोरे को भी कहते हैं और उस संक्षिप्त शब्द-रचना को जिसका अर्थ बहुत विस्तृत होता है । व्याकरण, दर्शन, धर्म, कर्मकाण्ड आदि के अनेको ग्रन्थ ऐसे हैं, जिनमें ग्रन्थकर्त्ताओं ने अपने मन्तव्यों को बहुत ही सक्षिप्त संस्कृत वाक्यो में सन्निहित कर दिया है । उन सूत्रों पर लम्बी वृत्तियाँ, टिप्पणियाँ तथा टीकायें हुई है, जिनके द्वारा उन सूत्रों में छिपे हुए अर्थों का विस्तार होता है । ब्रह्मसूत्र मे यद्यपि अक्षर नही हैं , तो भी संकेतों से बहुत कुछ बताया गया है । मूर्तियाँ, चिह्न, चित्र, अवशेष आदि के आधार पर बड़ी-बड़ी महत्त्वपूर्ण जानकारियाँ प्राप्त होती है । यद्यपि इनमें अक्षर नही होते, तो भी बहुत कुछ प्रकट हो जाता है । भले ही उस इशारे में किसी शब्द-लिपि का प्रयोग नहीं किया जाता है । यज्ञोपवीत के ब्रह्मसूत्र यद्यपि वाणी और लिपि से रहित हैं, तो भी उनमें एक विशद व्याख्यान की अभिभावना भरी हुई है ।

गायत्री को गुरु मन्त्र कहा जाता है । यज्ञोपवीत धारण करते समय जो वेदारंभ कराया जाता है, वह गायत्री से कराया जाता है । प्रत्येक द्विज को गायत्री जानना उसी प्रकार अनिवार्य है, जैसे कि यज्ञोपवीत धारण करना । यह गायत्री-यज्ञोपवीत का जोड़ा ऐसा ही है, जैसा लक्ष्मी-नारायण, सीताराम, राधेश्याम, प्रकृति-ब्रह्म, गौरीशकर, नर-मादा का जोड़ा है । दोनों की सम्मिलित व्यवस्था का नाम ही गृहस्थ है, वैसे ही गायत्री-उपवीत का सम्मिलन ही द्विजत्व है । उपवीत सूत्र है, तो गायत्री उसकी व्याख्या है । दोनों की आत्मा एक-दूसरे के साथ जुड़ी हुई है ।

यज्ञोपवीत मे तीन तार हैं, गायत्री में तीन चरण हैं । 'तत्सवितुर्वरेण्यं' प्रथम चरण, 'भर्गोदेवस्य धीमहि' द्वितीय चरण, 'धियो यो नः प्रचोदयात्' तृतीय चरण है । तीनों तारों का क्या तात्पर्य है ? इसमे क्या सन्देश निहित है ? यह बात समझनी हो तो गायत्री के इन तीन चरणों को भली प्रकार जान लेना चाहिये ।

उपवीत मे तीन प्रकार की ग्रन्थियाँ और एक ब्रह्म ग्रन्थि होती हैं। गायत्री मे तीन व्याहृतियाँ (भू. भुव. स्व) और एक प्रणव (ॐ) है। गायत्री के आरम्भ मे ओकार और भूः भुवः स्वः का जो तात्पर्य है, उसी ओर यज्ञोपवीत की तीन ग्रन्थियॉं संकेत करती है। उन्हें समझने वाला जान सकता है कि यह चार गॉंठें मनुष्य जाति के लिये क्या-क्या संदेश देती है।






गायत्री महामन्त्र की प्रतिमा-यज्ञोपवीत
जिसमें ९ शब्द, तीन चरण, ॐ सहित तीन व्याहृतियाँ समाहित हैं।

इस महाविज्ञान को सरलतापूर्वक हृदयंगम करने के लिये इसे चार भागों मे विभक्त कर सकते हैं। १—प्रणव तथा तीनों व्याहृतियाँ अर्थात् यज्ञोपवीत की चारों ग्रन्थियाँ, २—गायत्री का प्रथम चरण अर्थात् यज्ञोपवीत की प्रथम लड़, ३—द्वितीय चरण अर्थात् द्वितीय लड़, ४—तृतीय चरण अर्थात् तृतीय लड। आइये अब इन पर विचार करें।

१. प्रणव का संदेश यह है—"परमात्मा सर्वत्र समस्त प्राणियों में समाया हुआ है, इसलिये लोक सेवा के लिये निष्काम भाव से कर्म करना चाहिये और अपने मन को स्थिर तथा शान्त रखना चाहिए।"

२. भू. का तत्त्वज्ञान यह है—"शरीर अस्थायी औजार मात्र है, इसलिये उस पर अत्यधिक आसक्त न होकर आत्मबल बढ़ाने का, श्रेष्ठ मार्ग का, सत्कर्मों का आश्रय ग्रहण करना चाहिये।"

३. भुवः का तात्पर्य है—"पापों के विरुद्ध रहने वाला मनुष्य देवत्व को प्राप्त करता है। जो पवित्र आदर्शों और साधनों को अपनाता है, वही बुद्धिमान् है।"

४. स्वः की प्रतिध्वनि यह है—"विवेक द्वारा शुद्ध बुद्धि से सत्य जानने, संयम और त्याग की नीति का आचरण करने के लिये अपने को तथा दूसरों को प्रेरणा देनी चाहिये।"

यह चतुर्मुख नीति यज्ञोपवीतधारी की होती है। इन सबका सारांश यह है कि उचित मार्ग से अपनी शक्तियों को बढ़ाओ और अन्त.करण को उदार रखते हुए अपनी शक्तियों का अधिकांश भाग जनहित के लिये लगाये रहो। इसी कल्याणकारी नीति पर चलने से मनुष्य व्यष्टि रूप से तथा समस्त ससार में समष्टि रूप से सुख-शान्ति प्राप्त कर सकता है। यज्ञोपवीत गायत्री की मूर्तिमान् प्रतिमा है, उसका जो सदेश मनुष्य जाति के लिये है, उसके

अतिरिक्त और कोई मार्ग ऐसा नही, जिसमें वैयक्तिक तथा सामाजिक सुख-शान्ति स्थिर रह सके ।

सुरलोक में एक ऐसा कल्पवृक्ष है, जिसके नीचे बैठकर जिस वस्तु की कामना की जाए, वही वस्तु तुरन्त सामने उपस्थित हो जाती है । जो भी इच्छा की जाए तुरन्त पूर्ण हो जाती है । वह कल्पवृक्ष जिनके पास होगा, वे कितने सुखी और सन्तुष्ट होगे, इसकी कल्पना सहज ही की जा सकती है ।

पृथ्वी पर भी एक ऐसा कल्पवृक्ष है, जिसमें सुरलोक के कल्पवृक्ष की सभी सम्भावनायें छिपी हुई हैं । इसका नाम है—गायत्री । गायत्री मन्त्र को स्थूल दृष्टि से देखा जाए, तो वह २४ अक्षरों और नौ पदो की शब्द- शृंखला मात्र है, परन्तु यदि गम्भीरतापूर्वक अवलोकन किया जाए, तो उसके प्रत्येक पद और अक्षर में ऐसे तत्वो का रहस्य छिपा हुआ मिलेगा, जिनके द्वारा कल्पवृक्ष के समान ही समस्त इच्छाओं की पूर्ति हो सकती है ।

अगले पृष्ठ पर गायत्री कल्पवृक्ष का चित्र दिया हुआ है । इसमें बताया गया है- "ॐ" ईश्वर, आस्तिकता ही भारतीय धर्म का मूल है । इससे आगे बढ़कर उसके तीन विभाग होते हैं—भूः भुवः स्व. । भूः का अर्थ है—आत्मज्ञान । भुवः का अर्थ है—कर्मयोग । स्वः का तात्पर्य है—स्थिरता, समाधि । इन तीनो शाखाओं में से प्रत्येक में तीन-तीन टहनियाँ निकलती हैं, उनमें से प्रत्येक के भी अपने-अपने तात्पर्य हैं । तत्-जीवन विज्ञान । सवितुः—शक्ति सञ्चय । वरेण्यं—श्रेष्ठता । भर्गो—निर्मलता । देवस्य—दिव्य दृष्टि । धीमहि—सद्गुण । धियो—विवेक । यो नः—संयम । प्रचोदयात्—सेवा । गायत्री हमारी मनोभूमि में इन्हीं को बोती है । फलस्वरूप जो खेत उगता है, वह कल्पवृक्ष से किसी प्रकार कम नही होता ।

ऐसा उल्लेख मिलता है कि कल्पवृक्ष के सब पत्ते रत्नजटित हैं । वे रत्नो जैसे सुशोभित और बहुमूल्य होते हैं । गायत्री कल्पवृक्ष के उपर्युक्त नौ पत्ते, निस्संदेह नौ रत्नों के समान मूल्यवान् और महत्त्वपूर्ण हैं । 'प्रत्येक पत्ता, प्रत्येक गुण' एक रत्न से किसी प्रकार कम नही है । "नौलखा हार" की ज़ेवरों में बहुत प्रशंसा है । नौ लाख रुपये की लागत से बना हुआ 'नौलखा हार' पहनने वाले अपने आप को बड़ा भाग्यशाली समझते हैं । यदि गम्भीर तात्त्विक और दूरदृष्टि से देखा जाए, तो यज्ञोपवीत भी नवरत्न जड़ित नौलखा हार से किसी प्रकार कम महत्त्व का नही है ।

गायत्री गीता के अनुसार यज्ञोपवीत के नौ तार, जिन नौ गुणों को धारण करने का आदेश करते हैं, वे इतने महत्वपूर्ण हैं कि नौ रत्नों की तुलना में इन गुणों की ही महिमा अधिक है ।

१. जीवन विज्ञान की जानकारी होने से मनुष्य जन्म-मरण के रहस्य को समझ जाता है । उसे सत्य का डर नही लगता, सदा निर्भय रहता है, उसे शरीर का तथा सांसारिक वस्तुओं का लोभ-मोह भी नही होता, फलस्वरूप जिन असाधारण हानि-लाभो के लिये लोग बेतरह दुःख के समुद्र में डूबते और हर्ष के मद में उछलते फिरते हैं, उन उन्मादों से बच जाता है ।

२. शक्ति संचय की नीति अपनाने वाला दिन-दिन अधिक स्वस्थ, विद्वान्, बुद्धिमान्, धनी, सहयोग सम्पन्न, प्रतिष्ठावान् बनता जाता है । निर्बलों पर प्रकृति के, बलवानों के तथा दुर्भाग्य के जो आक्रमण होते रहते हैं, उनसे वह बचा रहता है और शक्ति सम्पन्नता के कारण जीवन के नाना विध आनन्दों को स्वय भोगता एवं अपनी शक्ति द्वारा दुर्बलों की सहायता करके पुण्य का भागी बनता है । अनीति वही पनपती है, जहाँ शक्ति का सन्तुलन नही होता । शक्ति-संचय का स्वाभाविक परिणाम है—अनीति का अन्त, जो कि सभी के लिये कल्याणकारी है ।

३. श्रेष्ठता का अस्तित्व परिस्थितियों में नही, विचारों में होता है । जो व्यक्ति साधन-सम्पन्नता में बढ़े-चढ़े है, परन्तु लक्ष्य, सिद्धान्त, आदर्श एवं अन्त.करण की दृष्टि से गिरे हुए हैं, उन्हें निकृष्ट ही कहा जायेगा । ऐसे निकृष्ट अपनी आत्मा की दृष्टि में, परमात्मा की दृष्टि में और दूसरे गंभीर विवेकवान् व्यक्तियों की दृष्टि में नीच श्रेणी के ठहरते हैं, अपनी नीचता के दण्ड स्वरूप आत्म-ताड़ना, ईश्वरीय दण्ड और बुद्धि-भ्रम के कारण मानसिक अशान्ति में डूबते रहते हैं । इसके विपरीत कोई व्यक्ति भले ही गरीब, साधनहीन हो, पर उसका आदर्श, सिद्धान्त, उद्देश्य, अन्त.करण उच्च तथा उदार है, तो वह श्रेष्ठ ही कहा जाएगा । यह श्रेष्ठता उसके लिये इतने आनन्द का उद्भव करती रहती है, जो बड़ी से बड़ी सासारिक सम्पदा से भी सम्भव नही ।




४. निर्मलता का अर्थ है—सौन्दर्य । सौन्दर्य वह वस्तु है, जिसे मनुष्य ही नहीं, पशु-पक्षी और कीट-पतंग तक पसन्द करते है । यह निश्चित है कि कुरूपता का कारण गन्दगी है । मलिनता जहाँ कहीं भी होगी, वहाँ कुरूपता रहेगी और वहाँ से दूर रहने की सबकी इच्छा होगी । शरीर के भीतर मल भरे होंगे तो मनुष्य कमजोर और बीमार रहेगा। इसी तरह कपड़े, भोजन, त्वचा, बाल, प्रयोजनीय पदार्थ आदि में गन्दगी होगी, तो वह घृणास्पद, अस्वास्थ्यकर, निकृष्ट एवं निन्दनीय बन जाएँगे । मन में, बुद्धि में, अन्त:करण में मलिनता हो, तब तो कहना ही क्या है ? इन्सान का स्वरूप हैवान और शैतान से भी बुरा हो जाता है । इन विकृतियों से बचने का एकमात्र उपाय 'सर्वतोमुखी निर्मलता' है । जो भीतर-बाहर सब ओर से निर्मल है, जिसकी कमाई, विचार-धारा, देह, वाणी, पोशाक, झोपड़ी, प्रयोजनीय सामग्री निर्मल है, स्वच्छ है, शुद्ध है, वह सब प्रकार से सुन्दर, प्रसन्न, प्रफुल्ल, मृदुल एवं सन्तुष्ट दिखाई देगा ।

५. दिव्य दृष्टि से देखने का अर्थ है—संसार के दिव्य तत्त्वों के साथ अपना सम्बन्ध जोड़ना । हर पदार्थ अपने सजातीय पदार्थों को अपनी ओर खींचता है और उन्हीं की ओर खुद खिंचता है । जिनका दृष्टिकोण संसार की अच्छाइयों को देखने, समझने और अपनाने का है, वह चारों ओर अच्छे व्यक्तियों को देखते हैं । लोगों के

उपकार, भलमनसाहत, सेवा-भाव, सहयोग और सत्कार्यों पर ध्यान देने से ऐसा प्रतीत होता है कि लोगों में बुराइयों की अपेक्षा अच्छाइयाँ अधिक हैं और संसार हमारे साथ अपकार की अपेक्षा उपकार कहीं अधिक कर रहा है। आँखों पर जिस रंग का चश्मा लगा लिया जाए, उसी रंग की सब वस्तुयें दिखाई पड़ती हैं। जिनकी दृष्टि दूषित है, उनके लिये प्रत्येक पदार्थ और प्रत्येक प्राणी बुरा है, पर जो दिव्य दृष्टि वाले हैं, वे प्रभु की इस परम पुनीत फुलवाड़ी में सवत्र आनन्द ही आनन्द बरसता देखते हैं।

६. सद्गुण—अपने में अच्छी आदतें, अच्छी योग्यतायें, अच्छी विशेषतायें धारण करना सद्गुण कहलाता है। विनय, नम्रता, शिष्टाचार, मधुर भाषण, उदार व्यवहार, सेवा-सहयोग, ईमानदारी, परिश्रमशीलता, समय की पाबन्दी, नियमितता, मितव्ययिता, मर्यादित रहना, कर्त्तव्य परायणता, जागरूकता, प्रसन्न मुख-मुद्रा, धैर्य, साहस, पराक्रम, पुरुषार्थ, आशा, उत्साह यह सब सद्गुण हैं। संगीत, साहित्य, कला, शिल्प, व्यापार, वक्तृता, व्यवसाय, उद्योग, शिक्षण आदि योग्यतायें होना सद्गुण है। इस प्रकार के सद्गुण जिसके पास हैं, वह आनन्दमय जीवन बितायेगा, इसकी कल्पना सहज ही की जा सकती है।

७. विवेक—एक प्रकार का आत्मिक प्रकाश है, जिसके द्वारा सत्य-असत्य की, उचित-अनुचित की, आवश्यक-अनावश्यक की, हानि-लाभ की परीक्षा होती है। संसार में असंख्यों परस्पर विरोधी मान्यतायें, रिवाजें, विचारधारायें प्रचलित हैं और उनमें से हर एक के पीछे कुछ आधार, कुछ उदाहरण तथा कुछ पुस्तकों एवं महापुरुषों के नाम अवश्य सम्बन्धित होते हैं। ऐसी दशा में यह निर्णय करना कठिन होता है कि इन परस्पर विरोधी बातों में क्या ग्राह्य है और क्या अग्राह्य ? इस सम्बन्ध में देश, काल, परिस्थिति, उपयोगिता, जनहित आदि बातों को ध्यान में रखते हुए सद्बुद्धि से जो निर्णय किया जाता है, वही प्रामाणिक एवं ग्राह्य होता है। जिसने उचित निर्णय कर लिया, तो समझिये कि उसने सरलतापूर्वक सुख-शान्ति के लक्ष्य तक पहुँचने की सीधी राह पा ली। संसार में अधिकांश कलह, क्लेश, पाप एवं दुःखों का कारण दुर्बुद्धि, भ्रम तथा अज्ञान होता है। विवेकवान् व्यक्ति इन सब उलझनों से अनायास ही बच जाता है।

८. संयम—जीवनी शक्ति का, विचार शक्ति का, भोगेच्छा का, श्रम का सन्तुलन ठीक रखना ही संयम है। न इसको घटने देना, न नष्ट- निष्क्रिय होने देना और न अनुचित मार्ग में व्यय होने देना संयम का तात्पर्य है। मानव शरीर आश्चर्यजनक शक्तियों का केन्द्र है। यदि उन शक्तियों का अपव्यय रोककर उपयोगी दिशा में लगाया जाए, तो अनेक आश्चर्यजनक सफलतायें मिल सकती हैं और जीवन की प्रत्येक दिशा में उन्नति हो सकती है।

९. सेवा—सहायता, सहयोग, प्रेरणा, उन्नति की ओर, सुविधा की ओर किसी को बढ़ाना, यह उसकी सबसे बड़ी सेवा है। इस दिशा में हमारा शरीर और मस्तिष्क सबसे अधिक हमारी सेवा का पात्र है, क्योंकि वह हमारे सबसे अधिक निकट है। आमतौर से दान देना, समय देना या बिना मूल्य अपनी शारीरिक, मानसिक शक्ति किसी को देना सेवा कहा जाता है और यह अपेक्षा नहीं की जाती कि हमारे इस त्याग से दूसरों में कोई क्रिया-शक्ति, आत्म-निर्भरता, स्फूर्ति, प्रेरणा, जाग्रत् हुई या नहीं। इस प्रकार की सेवा व्यक्ति को आलसी, परावलम्बी और भाग्यवादी बनाने वाली हानिकारक सेवा भी है। हम दूसरों की इस प्रकार प्रेरक सेवा करें, जो उत्साह, आत्म-निर्भरता और क्रियाशीलता को सतेज करने में सहायक हो। सेवा का फल है—उन्नति। सेवा द्वारा अपने को तथा दूसरों को समुन्नत बनाना, संसार को अधिक सुन्दर और आनन्दमय बनाना महान् पुण्य कार्य है। इस प्रकार के सेवाभावी पुण्यात्मा सांसारिक और आत्म-दृष्टि से सदा सुखी और सन्तुष्ट रहते हैं।

यह नवगुण निस्संदेह नवरत्न हैं। लाल, मोती, मूँगा, पन्ना, पुखराज, हीरा, नीलम, गोमेद, वैदूर्य—य नौ रत्न कहे जाते हैं। कहते हैं कि जिनके पास ये रत्न होते हैं, वे सर्वसुखी समझे जाते हैं, पर भारतीय धर्मशास्त्र कहता है कि जिनके पास यज्ञोपवीत और गायत्री मिश्रित आध्यात्मिक नवरत्न हैं, वे इस भूतल के कुबेर है। भले ही उनके पास धन-दौलत, जमीन-जायदाद न हो। यह नवरत्न मण्डित कल्पवृक्ष जिसके पास है, वह विवेकयुक्त यज्ञोपवीतधारी सदा सुरलोक की सम्पदा भोगता है। उसके लिये यह भू- लोक ही स्वर्ग है, वह कल्पवृक्ष हमें चारों फल देता है। धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष चारों सम्पदाओं से हमें परिपूर्ण कर देता है।

## साधकों के लिये उपवीत आवश्यक है

कई व्यक्ति सोचते है कि यज्ञोपवीत हमसे सधेगा नहीं, हम उसके नियमों का पालन नहीं कर सकेंगे, इसलिये हमे उसे धारण नही करना चाहिये । यह तो ऐसी ही बात हुई जैसे कोई कहे कि मेरे मन मे ईश्वर भक्ति नहीं, इसलिये मै पूजा-पाठ न करूँगा । पूजा-पाठ करने से तात्पर्य ही भक्ति उत्पन्न करना है, यह भक्ति पहले ही होती, तो पूजा-पाठ करने की आवश्यकता ही न रह जाती । यही बात जनेऊ के सम्बन्ध में है, यदि धार्मिक नियमों की साधना अपने आप ही हो जाए, तो उसको धारण करने की आवश्यकता ही क्या ? चूँकि आम तौर से नियम नही सधते, इसलिये तो यज्ञोपवीत का प्रतिबन्ध लगाकर उन नियमो को साधने का प्रयत्न किया जाता है । जो लोग नियम नही साध पाते, उन्ही के लिये सबसे अधिक आवश्यकता जनेऊ धारण करने की है । जो बीमार है, उसे ही तो दवा चाहिये, यदि बीमार न होता तो दवा की आवश्यकता ही उसके लिये क्या थी ?

नियम क्यो साधने चाहिये ? इसके बारे में लोगो की बड़ी विचित्र मान्यतायें है । कई आदमी समझते हैं कि भोजन सम्बन्धी नियमों का पालन करना ही जनेऊ का नियम है । बिना स्नान किये, रास्ते का चला हुआ, रात का बासी हुआ, अपनी जाति के अलावा किसी अन्य का बनाया हुआ भोजन न करना ही यज्ञोपवीत की साधना है । यह बडी अधूरी और भ्रमपूर्ण धारणा है । यज्ञोपवीत का मन्तव्य मानव-जीवन की सर्वांगपूर्ण उन्नति करना है, उन उन्नतियो मे स्वास्थ्य की उन्नति भी एक है और उसके लिये अन्य नियम पालन करने के साथ-साथ भोजन सम्बन्धी नियमो की सावधानी रखना उचित है । इस दृष्टि से जनेऊधारी के लिये भोजन सम्बन्धी नियमो का पालन करना ठीक है, परन्तु जिस प्रकार प्रत्येक द्विज जीवन की सर्वांगीण उन्नति के नियमों का पूर्णतया पालन नही कर पाता, फिर भी कन्धे पर जनेऊ धारण किये रहता है । फिर भोजन सम्बन्धी किसी नियम मे यदि त्रुटि रह जाए, तो यह नहीं समझना चाहिये कि त्रुटि के कारण जनेऊ धारण करने का अधिकार ही छिन जाता है । यदि झूठ बोलने से, दुराचार की दृष्टि रखने से, बेईमानी करने से, आलस्य, प्रमाद या व्यसनो मे ग्रस्त रहने से जनेऊ नही टूटता, तो केवल भोजन सम्बन्धी नियम मे कभी-कभी थोड़ा-सा अपवाद आ जाने से नियम टूट जाएगा, यह सोचना किस प्रकार उचित कहा जा सकता है ।

मल- मूत्र के त्यागने मे कान पर जनेऊ चढ़ाने मे भूल होने का अक्सर भय रहता है । कई आदमी इस डर की वजह से यज्ञोपवीत नही पहनते या पहनना छोड़ देते हैं । यह ठीक है कि इस नियम का कठोरता से पालन होना चाहिये, पर यह भी ठीक है कि आरम्भ मे इसकी आदत न पड़ जाने तक नौसिखियों को कुछ सुविधा भी मिलना चाहिये, जिससे कि उन्हे एक दिन मे तीन-तीन जनेऊ बदलने के लिये विवश न होना पड़े । इसके लिये ऐसा किया जा सकता है कि जनेऊ का एक फेरा गर्दन मे घुमा दिया जाय, ऐसा करने से वह कमर से ऊँचा आ जाता है । कान मे चढ़ाने का मुख्य प्रयोजन यह है कि मल-मूत्र की अशुद्धता का यज्ञसूत्र से स्पर्श न हो, जब जनेऊ कण्ठ में लपेट दिये जाने से कमर से ऊँचा उठ जाता है, तो उससे अशुद्धता के स्पर्श होने की आशंका नही रहती और यदि कभी कान में चढ़ाने की भूल भी हो जाए, तो उसके बदलने की आवश्यकता नही होती । थोड़े दिनों में जब भली प्रकार आदत पड़ जाती है, तो फिर कण्ठ मे लपेटने की आवश्यकता नही रहती ।

छोटी आयु वाले बालकों के लिये तथा अन्य भुलक्कड़ व्यक्तियों के लिये तृतीयांश यज्ञोपवीत की व्यवस्था की जा सकती है । पूरे यज्ञोपवीत की अपेक्षा दो-तिहाई छोटा अर्थात् एक-तिहाई लम्बाई का तीन लड़ वाला उपवीत केवल कण्ठ में धारण कराया जा सकता है । इस प्रकार उपवीत को आचार्यों ने 'कण्ठी' शब्द से सम्बोधित किया है । छोटे बालकों का जब उपनयन होता था, तो उन्हें दीक्षा के साथ कण्ठी पहना दी जाती थी । आज भी गुरु नामधारी पण्डित जी गले में कण्ठी पहनाकर और कान में मन्त्र सुनाकर 'गुरु-दीक्षा' देते हैं ।

इस प्रकार के अविकसित व्यक्ति उपवीत की नित्य की सफाई का भी पूरा ध्यान रखने में प्राय भूल करते है, जिससे शरीर का पसीना उसमें रमता रहता है, फलस्वरूप बदबू, गन्दगी, मैल और रोग-कीटाणु उसमें पलने लगते है । ऐसी स्थिति में यह सोचना पड़ता है कि कोई उपाय निकल आये, जिससे कण्ठी में पड़ी हुई उपवीती- कण्ठी का शरीर से कम स्पर्श हो । इस निमित्त तुलसी, रुद्राक्ष या किसी और पवित्र वस्तु के दानों में कण्ठी के सूत्रों को

पिरो दिया जाता है, फलस्वरूप वे दाने ही शरीर का स्पर्श कर पाते हैं । सूत्र अलग रह जाता है और पसीने का जमाव होने एवं शुद्धि में प्रमाद होने के खतरे से बचत हो जाती है, इसलिये दाने वाली कण्ठियाँ पहनने का रिवाज चलाया गया ।

पूर्णरूप से न सही आंशिक रूप से सही, गायत्री के साधकों को यज्ञोपवीत अवश्य धारण करना चाहिये, क्योंकि उपनयन गायत्री का मूर्तिमान् प्रतीक है, उसे धारण किये बिना भगवती की साधना का धार्मिक अधिकार नही मिलता । आजकल नये फैशन में ज़ेवरों का रिवाज कम होता जा रहा है, फिर भी गले में कण्ठीमाला किसी न किसी रूप मे स्त्री-पुरुष धारण करते हैं । गरीब स्त्रियाँ काँच के मनकों की कण्ठियाँ धारण करती हैं । इन आभूषणों के नाम हार, नेकलेस, जंजीर, माला आदि रखे गये हैं, पर यह वास्तव में कण्ठियों के ही प्रकार है । चाहे स्त्रियों के पास कोई अन्य आभूषण हो चाहे न हो, परन्तु इतना निश्चित है कि कण्ठी को गरीब से गरीब स्त्रियाँ भी किसी न किसी रूप में अवश्य धारण करती हैं । इससे प्रकट है कि भारतीय नारियों ने अपने सहज धर्म-प्रेम को किसी न किसी रूप में जीवित रखा है और उपवीत को किसी न किसी प्रकार धारण किया है ।

जो लोग उपवीत धारण करने के अधिकारी नहीं कहे जाते, जिन्हें कोई दीक्षा नही देता, वे भी गले में तीन तार का या नौ तार का डोरा चार गाँठ लगाकर धारण कर लेते है । इस प्रकार चिह्न पूजा हो जाती है । पूरे यज्ञोपवीत का एक-तिहाई लम्बा यज्ञोपवीत गले में डाले रहने का भी कहीं-कहीं रिवाज है ।

## गायत्री साधना का उद्देश्य

नये विचारो से पुराने विचार बदल जाते हैं । कोई व्यक्ति किसी बात को गलत रूप से समझ रहा है, तो उसे तर्क, प्रमाण और उदाहरणों के आधार पर नई बात समझाई जा सकती है । यदि वह अत्यन्त ही दुराचारी, मूढ़, उत्तेजित या मदान्ध नही है, तो प्राय: सही बात को समझने में विशेष कठिनाई नही होती । सही बात समझ जाने पर प्राय: गलत मान्यता बदल जाती है । स्वार्थ या मानरक्षा के कारण कोई अपनी पूर्व मान्यता की वकालत करता रहे, पर मान्यता और विश्वास क्षेत्र में उसका विचार परिवर्तन अवश्य हो जाता है । ज्ञान द्वारा अज्ञान को हटा दिया जाना कुछ विशेष कठिन नहीं है ।

परन्तु स्वभाव, रुचि, इच्छा, भावना और प्रकृति के बारे में यह बात नही है, इन्हें साधारण रीति से नही बदला जा सकता है । यह जिस स्थान पर जमी होती है, वहाँ से आसानी से नही हटती । चूँकि मनुष्य चौरासी लाख कीट-पतंगों, जीव-जन्तुओं की क्षुद्र योनियो मे भ्रमण करता हुआ नर-देह में आता है, इसलिये स्वभावत: उसके पिछले जन्म-जन्मान्तरो के पाशविक नीच संस्कार बड़ी दृढ़ता से अपनी जड़ मनोभूमि मे जमाये होते है, उनमे परिवर्तन होता रहता है, पर उसका विशेष प्रभाव एवं गम्भीरतापूर्वक स्वय आत्म-चिंतन करने से मनुष्य भलाई और बुराई के, धर्म-अधर्म के अन्तर को भली प्रकार समझ जाता है । उसे अपनी भूलें, बुराइयाँ और कमजोरियाँ भली प्रकार प्रतीत हो जाती हैं । बौद्धिक स्तर पर वह सोचता है और चाहता है कि इन बुराइयों से उसे छुटकारा मिल जाए, कई बार तो वह अपनी काफी भर्त्सना भी करता है । इतने पर भी वह अपनी चिर संचित कुप्रवृत्तियो से, बुरी आदतो से अपने को अलग नही कर पाता ।

नशेबाज, चोर, दुष्ट, दुराचारी यह भली- भाँति जानते हैं कि हम गलत मार्ग अपनाये हुए हैं । वे बहुधा यह सोचते रहते है कि काश, इन बुराइयों से हमें छुटकारा मिल जाता, पर इनकी इच्छा एक निर्बल-कामना मात्र रह जाती है, उनके मनोरथ निष्फल ही होते रहते हैं, बुराइयाँ छूटती नही । जब भी प्रलोभन का अवसर आता है, तब मनोभूमि मे जड जमाये हुए, पड़ी हुई कुप्रवृत्तियाँ आँधी-तूफान की तरह उमड़ पड़ती है और वह व्यक्ति आदत से मजबूर होकर उन्हीं बुरे कार्यो को फिर से कर बैठता है । विचार और संस्कार इन दोनों की तुलना में सस्कार की शक्ति अत्यधिक प्रबल है । विचार एक नन्हा-सा शिशु है, तो संस्कार परिपुष्ट-प्रौढ़ । दोनो के युद्ध में प्राय: ऐसा ही परिणाम देखा जाता है कि शिशु की हार होती है और प्रौढ़ की जीत । यद्यपि कई बार मनस्वी व्यक्ति श्रीकृष्ण द्वारा पूतना और राम द्वारा ताड़का-वध का उदाहरण उपस्थित करके अपने विचार-बल द्वारा

पर विजय प्राप्त करते है, पर आमतौर से लोग कुसंस्कारों के चंगुल में, जाल में फँसे पक्षी की तरह उलझे हुए देखे जाते है । अनेको धर्मोपदेशक, ज्ञानी, विद्वान्, नेता, सम्भ्रान्त महापुरुष समझे जाने वाले व्यक्तियों का निजी चरित्र जब कुकर्मयुक्त देखा जाता है, तो यही कहना पड़ता है कि इनकी इतनी बुद्धि-प्रौढ़ता भी अपने कुसंस्कारों पर विजय न दिला सकी । कई बार तो अच्छे-अच्छे ईमानदार और तपस्वी मनुष्य किसी विशेष प्रलोभन के अवसर पर उसमे फँस जाते है, जिसके लिये पीछे उन्हें पश्चात्ताप करना पडता है । चिर संचित पाशविक वृत्तियों का भूकम्प जब आता है, तो सदाशयता के आधार पर चिर प्रयत्न से बनाये हुए सुचरित्र की दीवार हिल जाती है ।

उपर्युक्त पंक्तियों का तात्पर्य यह नही है कि विचार-शक्ति निरर्थक वस्तु है और उसके द्वारा कुसंस्कारों को जीतने मे सहायता नही मिलती । इन पंक्तियो मे यह कहा जा रहा है कि साधारण मनोबल की सदिच्छायें मनोभूमि का परिमार्जन करने मे बहुत अधिक समय में मन्द प्रगति से धीरे-धीरे आगे बढ़ती हैं, अनेको बार उन्हें निराशा और असफलता का मुँह देखना पड़ता है । इस पर भी यदि सद्विचारो का क्रम जारी रहे, तो अवश्य ही कालान्तर में कुसंस्कारों पर विजय प्राप्त की जा सकती है । अध्यात्म विद्या के आचार्य इतने आवश्यक कार्य को इतने विलम्ब तक पड़ा रहने देना नहीं चाहते । इसलिये उन्होने इस सम्बन्ध मे अत्यधिक गम्भीरता, सूक्ष्म दृष्टि और मनोयोगपूर्वक विचार विश्लेषण किया है और वे इस परिणाम पर पहुँचे है कि मनःक्षेत्र के जिस स्तर पर विचार के कम्पन क्रियाशील रहते हैं, उससे कही अधिक गहरे स्तर पर सस्कारो की जडे होती हैं ।

जैसे कुआँ खोदने पर भी जमीन में विभिन्न जाति की मिट्टियो के पर्त निकलते है, वैसे ही मनोभूमि के भी कितने ही पर्त हैं, उनके कार्य, गुण और क्षेत्र भिन्न-भिन्न है । ऊपर वाले दो पर्त (१) मन (२) बुद्धि है । मन में इच्छायें, वासनायें, कामनायें पैदा होती है, बुद्धि का काम विचार करना, मार्ग ढूँढ़ना और निर्णय करना है । यह दोनों पर्त मनुष्य के निकट सम्पर्क मे है । इन्हें स्थूल मनःक्षेत्र कहते हैं । समझने से तथा परिस्थिति के परिवर्तन से इनमें आसानी से हेर-फेर हो जाता है ।

इस स्थूल क्षेत्र से गहरे पर्त को सूक्ष्म मनःक्षेत्र कहते हैं । इसके प्रमुख भाग दो है—(१) चित्त (२) अहंकार। चित्त में संस्कार, आदत, रुचि, स्वभाव, गुण की जड़े रहती हैं । अहंकार "अपने सम्बन्ध मे मान्यता" को कहते हैं। अपने को जो व्यक्ति धनी-दरिद्र, ब्राह्मण-शूद्र, पापी-पुण्यात्मा, अभागा-सौभाग्यशाली, स्त्री-पुरुष, मूर्ख-बुद्धिमान, तुच्छ-महान्, जीव-ब्रह्म, बद्ध-मुक्त आदि जैसा भी कुछ मान लेता है, वह वैसे ही अहंकार वाला माना जाता है। आत्मा के अहम् के सम्बन्ध मे मान्यता का नाम ही अहकार है । इन मन, बुद्धि, अहकार के अनेको भेद-उपभेद हैं और उनके गुण, कर्म अलग-अलग हैं, उनका वर्णन इन पक्तियो मे नही किया जा सकता है । यहाँ तो संक्षिप्त परिचय देना इसलिये आवश्यक हुआ कि कुसंस्कारो के निवारण के बारे में कुछ बाते भली प्रकार जानने में पाठकों को सुविधा हो ।

जैसे मन और बुद्धि का जोड़ा है, वैसे ही चित्त और अहंकार का जोड़ा है । मन में नाना प्रकार की इच्छायें, कामनायें रहती है, पर बुद्धि उनका निर्णय करती है कि कौन-सी इच्छा प्रकट करने योग्य है, कौन-सी दबा देने योग्य है ? इसे बुद्धि जानती है और वह सभ्यता, लोकाचार, सामाजिक नियम, धर्म, कर्त्तव्य, असम्भव आदि का ध्यान रखते हुए अनुपयुक्त इच्छाओ को भीतर दबाती रहती है । जो इच्छा कार्य रूप में लाये जाने योग्य जँचती है, उन्हीं के लिये बुद्धि अपना प्रयत्न आरम्भ करती है । इस प्रकार यह दोनों मिलकर मस्तिष्क क्षेत्र मे अपना ताना-बाना बुनते रहते हैं ।

अन्त.करण क्षेत्र मे चित और अहंकार का जोड़ा अपना कार्य करता है । जीवात्मा अपने को जिस श्रेणी का, जिस स्तर का अनुभव करता है, चित्त में उस श्रेणी के, उसी स्तर के पूर्व सस्कार सक्रिय और परिपुष्ट रहते हैं। कोई व्यक्ति अपने को शराबी, पाप वाला, कसाई, अछूत, समाज के निम्न वर्ग का मानता है, तो उसका यह अहंकार उसके चित को उसी जाति के सस्कारों की जड़ जमाने और स्थिर रखने के लिये प्रस्तुत रखेगा । जो गुण, कर्म, स्वभाव इस श्रेणी के लोगों के होते हैं, वे सभी उसके चित्त में संस्कार रूप से जड़ जमाकर बैठ जायेगे । यदि उसका अहकार अपराधी या शराबी की मान्यता का परित्याग करके लोकसेवी, महात्मा, सच्चरित्र एवं उच्च होने

की अपनी मान्यता स्थिर कर ले, तो अति शीघ्र उसकी पुरानी आदतें, आकांक्षायें, अभिलाषायें बदल जायेंगी और वह वैसा ही बन जाएगा, जैसा कि अपने सम्बन्ध में उसका विश्वास है। शराब पीना बुरी बात है, इतना मात्र समझाने से उसकी लत छूटना मुश्किल है, क्योंकि हर कोई जानता है कि क्या बुराई है, क्या भलाई है? ऐसे विचार तो उनके मन में पहले भी अनेकों बार आ चुके होते है। लत तभी छूट सकती है, जब वह अपने अहंकार को प्रतिष्ठित नागरिक की मान्यता मे बदले और यह अनुभव करे कि ये आदतें मेरे गौरव के, स्तर के, व्यवहार के अनुपयुक्त हैं। अन्त.करण की एक ही पुकार से, एक ही हुंकार से, एक ही चीत्कार से जमे हुए कुसस्कार उखड़ कर एक ओर गिर पड़ते हैं और उनके स्थान पर नये, उपयुक्त, आवश्यक, अनुरूप संस्कार कुछ ही समय मे जम जाते है। जो कार्य मन और बुद्धि द्वारा अत्यन्त कष्ट-साध्य मालूम पड़ता था, वह अहंकार परिवर्तन की एक चुटकी मे ठीक हो जाता है।

अहंकार तक सीधी पहुँच साधना के अतिरिक्त और किसी मार्ग से नही हो सकती। मन और बुद्धि को शान्त, मूर्च्छित, तन्द्रित अवस्था में छोड़कर सीधे अहकार तक प्रवेश पाना ही साधना का उद्देश्य है। गायत्री साधना का विधान भी इसी प्रकार का है। उसका सीधा प्रभाव अहंकार पर पड़ता है। "मैं ब्राह्मी शक्ति का आधार हूँ, ईश्वरीय स्फुरणा गायत्री मेरे रोम-रोम में ओत-प्रोत हो रही है, मैं उसे अधिकाधिक मात्रा मे अपने अन्दर धारण करके ब्राह्मी-भूत हो रहा हूँ।" यह मान्यतायें मानवीय अहकार को पाशविक स्तर से बहुत ऊँचा उठा ले जाती हैं और उसे देवभाव में अवस्थित करती हैं। मान्यता कोई साधारण वस्तु नहीं है। गीता कहती है—**'यो यच्छ्रद्धः स एव सः'** जो अपने सम्बन्ध में जैसी श्रद्धा-मान्यता रखता है, वस्तुत: वैसा ही होता है। गायत्री-साधना अपने साधक को दैवी आत्म-विश्वास, ईश्वरीय अहकार प्रदान करती है और वह कुछ ही समय में वस्तुत: वैसा ही हो जाता है। जिस स्तर पर उसकी आत्म-मान्यता है, उसी स्तर पर चित्त-प्रवृत्तियाँ रहेगी। वैसी आदते, इच्छायें, रुचियाँ, प्रवृत्तियाँ, क्रियायें उसमें दीख पड़ेंगी। जो दिव्य मान्यता से ओत-प्रोत है—निश्चय ही उसकी इच्छायें, आदतें और क्रियायें वैसी ही होंगी। यह साधना प्रक्रिया मानव अन्त.करण का कायाकल्प कर देती है। जिस आत्मसुधार के लिये उपदेश सुनना और पुस्तक पढ़ना विशेष सफल नही होता था, वह कार्य साधना द्वारा सुविधापूर्वक पूरा हो जाता है। यही साधना का रहस्य है।

उच्च मन.क्षेत्र (सुपर मेण्टल) ही ईश्वरीय दिव्य शक्तियों के अवतरण का उपयुक्त स्थान है। हवाई जहाज वही उतरता है, जहाँ अड्डा होता है। ईश्वरीय दिव्य शक्ति मानव प्राणी के इसी उच्च मनःक्षेत्र मे उतरती है। यदि वह साधना द्वारा निर्मल नही बना लिया गया है, तो अति सूक्ष्म दिव्य शक्तियों को अपने में नही उतारा जा सकता। साधना, साधक के उच्च मन क्षेत्र को उपयुक्त हवाई अड्डा बनाती है जहाँ वह दैवी शक्ति उतर सके।

आत्म-कल्याण और आत्मोत्थान के लिये अनेक प्रकार की साधनाओं का आश्रय लिया जाता है। देश, काल और पात्र भेद के कारण ही साधना-मार्ग का निर्णय करने मे बहुत कुछ विचार और परिवर्तन करना पड़ता है। 'स्वाध्याय' में चित्त लगाने से सन्मार्ग की ओर रुचि होती है। 'सत्सग' से स्वभाव और संस्कार शुद्ध बनते हैं। 'कीर्तन' से एकाग्रता और तन्मयता की वृद्धि होती है। 'दान-पुण्य' से त्याग और अपरिग्रह की भावना पुष्ट होती है। 'पूजा-उपासना' से आस्तिक भावना और ईश्वर विश्वास की भावना उत्पन्न होती है। इस प्रकार भिन्न-भिन्न उद्देश्यों और परिस्थितियो को दृष्टिगोचर रखकर ऋषियो ने अनेक प्रकार की साधनाओ का उपदेश दिया है, पर इनमें सर्वोपरि 'तप' की साधना ही है। तप की अग्नि से आत्मा के मल-विक्षेप और पाप-ताप बहुत शीघ्र भस्म हो जाते हैं और आत्मा में एक अपूर्व शक्ति का आविर्भाव होता है। गायत्री-उपासना सर्वश्रेष्ठ तपश्चर्या है। इसके फलस्वरूप साधक को जो दैवी-शक्ति प्राप्त होती है, उससे सच्चा आत्मिक आनन्द प्राप्त करके उच्च से उच्च भौतिक और आध्यात्मिक लक्ष्य को वह प्राप्त कर सकता है।

यह अपरा प्रकृति का परा प्रकृति में रूपांतरित करने का विज्ञान है। मनुष्य की पाशविक वृत्तियों के स्थान पर ईश्वरीय सत् शक्ति को प्रतिष्ठित करना ही अध्यात्म विज्ञान का कार्य है। तुच्छ को महान्, सीमित को असीम, अणु को विभु, बद्ध को मुक्त, पशु को देव बनाना साधना का उद्देश्य है। यह परिवर्तन होने के साथ-साथ वे

सामर्थ्य-शक्तियाँ भी मनुष्य मे आ जाती हैं, जो उस सत्-शक्ति में सन्निहित हैं और जिन्हे ऋद्धि-सिद्धि आदि नामों से पुकारते हैं। साधना आध्यात्मिक कायाकल्प की एक वैज्ञानिक प्रणाली है और निश्चय ही अन्य साधना-विधियों में गायत्री-साधना सर्वश्रेष्ठ है।

## निष्काम साधना का तत्त्व-ज्ञान

गायत्री की साधना चाहे निष्काम भाव से की जाए, चाहे सकाम भाव से, पर उसका फल अवश्य मिलता है। भोजन चाहे सकाम भाव से किया जाए चाहे निष्काम भाव से, उससे भूख शान्त होने और रक्त बनने का परिणाम अवश्य होगा। गीता आदि सत्-शास्त्रों में निष्काम कर्म करने पर इसलिये जोर दिया गया है कि उचित रीति से सत्कर्म करने पर भी यह निश्चित नही कि हम जो फल चाहते हैं, वह निश्चित रूप से मिल ही जायेगा। कई बार ऐसा देखा गया है कि पूरी सावधानी और तत्परता से करने पर भी वह काम पूरा नही होता, जिसकी इच्छा से यह सब किया गया था। ऐसी असफलता के अवसर पर साधक खिन्न, निराश, अश्रद्धालु न हो जाए और श्रेष्ठ साधना मार्ग से उदासीन न हो जाए, इसलिये शास्त्रकारों ने निष्काम कर्म को, निष्काम-साधना को अधिक श्रेष्ठ माना है और उसी पर अधिक जोर दिया है।

इसका अर्थ यह नही कि साधना का श्रम निरर्थक चला जाता है या साधना प्रणाली ही संदिग्ध है। उसकी प्रामाणिकता और विश्वस्तता में संदेह करने की तनिक भी गुन्जायश नही है। इस दिशा में किये गये प्रयत्न का एक क्षण भी निरर्थक नही जाता। आज तक जिसने भी इस दिशा में कदम बढ़ाये हैं, उसे अपने श्रम का भरपूर प्रतिफल अवश्य मिला है। केवल एक अड़चन है कि सदा अभीष्ट-मनोवांछा पूर्ण हो जाए यह सुनिश्चित नहीं है।

कारण यह है कि प्रारब्ध कर्मों का परिपाक होकर जो प्रारब्ध बन चुकी है, उन कर्म रेखाओं को मेटना कठिन होता है। यह रेखायें कई बार तो साधारण होती हैं और प्रयत्न करने से उनमें हेर- फेर हो जाता है और कई बार वे भोग इतने प्रबल और सुनिश्चित होते हैं कि उनका टालना संभव नही होता, ऐसे कठिन प्रारब्धो के बन्धन में बड़े-ड़ों को बन्धन और उनकी यातनाओं को भुगतना पड़ा है।

राम का वन गमन, सीता का परित्याग, कृष्ण का व्याध के बाण से आहत होकर स्वर्ग सिधारना, हरिश्चन्द्र का स्त्री-पुत्रों तक को बेचना, नल द्वारा दमयन्ती का परित्याग, पाण्डवों का हिमालय में गलना, शब्दवेधी पृथ्वीराज का म्लेच्छों द्वारा बन्दी होकर मरना, जैसी असंख्यों घटनायें इतिहास में ऐसी आती हैं, जिनसे आश्चर्य होता है कि ऐसे लोगों पर ऐसी आपत्तियाँ किस कारण आ गयी ? इसके विपरीत ऐसी घटनायें हैं कि तुच्छ, साधनहीन और विपन्न परिस्थितियों के लोगों ने बड़े-बड़े पद तथा ऐश्वर्य पाये, जिन्हें देख कर आश्चर्य होता है कि किसी दैवी-सहायता से वह तुच्छ मनुष्य इतना उत्कर्ष प्राप्त करके बिना श्रम के समर्थ हो गये। ऐसी घटनाओ का समाधान प्रारब्ध के भले-बुरे भोगों की अमिटता के आधार पर ही होता है। जो होनहार है सो होकर रहता है, प्रयत्न करने पर भी उसका टालना सम्भव नही होता।

यहाँ यह सन्देह उत्पन्न हो सकता है कि जब प्रारब्ध ही प्रबल है, तो प्रयत्न करने से क्या लाभ ? ऐसा सन्देह करने वालों को समझना चाहिये कि जीवन के सभी कार्य प्रारब्ध पर निर्भर नही होते। कोई विशेष भवितव्यतायें ही ऐसी होती हैं, जो टल न सकें। जीवन का अधिकांश भाग ऐसा होता है जिसमें तात्कालिक कर्मों का फल प्राप्त होता रहता है, क्रिया का परिणाम अधिकतर हाथों-हाथ मिल जाता है। पर कभी-कभी उनमें ऐसे अपवाद आते रहते हैं कि भला करते बुरा होता है और बुरा करते भलाई हो जाती है। कठोर परिश्रमी और चतुर व्यक्ति घाटे में रहते हैं और मूर्ख तथा आलसी अनायास लाभ से लाभान्वित हो जाते हैं, ऐसे अपवाद सदा नही होते, कभी-कभी ही देखे जाते हैं। यदि ऐसी औंधी-सीधी घटनायें रोज घटित हों, तब तो संसार की सारी व्यवस्था ही बिगड़ जाए, कर्तव्य मार्ग ही नष्ट हो जाए। कर्म और फल का बन्धन यदि न दीख पड़ेगा, तो लोग कर्तव्य के कष्ट-साध्य मार्ग को छोड़कर जब जैसे भी बन पड़े, वैसे प्रयोजन सिद्ध करने या भाग्य के भरोसे बैठे रहने की नीति अपना लेंगे और संसार में घोर अव्यवस्था फैल जाएगी। ऐसी उलटबाँसी सदा ही नहीं हो सकती। केवल कभी-कभी ही

ऐसे अपवाद देखने मे आते हैं। गायत्री की सकाम साधना जहाँ अधिकतर अभीष्ट प्रयोजन में सफलता प्रदान करती है, वहाँ कभी-कभी ऐसा भी होता है कि वैसा न हो, प्रयत्न निष्फल दीख पड़े या विपरीत परिणाम हो। ऐसे अवसरो पर अकाट्य प्रारब्ध की प्रबलता ही समझनी चाहिये।

अभीष्ट फल भी न मिले तो भी गायत्री साधना का श्रम खाली नही जाता, उससे दूसरे प्रकार के लाभ तो प्राप्त हो ही जाते हैं। जैसे कोई नवयुवक किसी नवयुवक को कुश्ती में पछाड़ने के लिये व्यायाम और पौष्टिक भोजन द्वारा अपने शरीर को सुदृढ़ बनाने की उत्साहपूर्वक तैयारी करता है। पूरी तैयारी के बाद भी कदाचित् वह कुश्ती पछाड़ने में असफल रहता है, तो ऐसा नही समझना चाहिये कि उसकी तैयारी निरर्थक चली गयी। वह तो अपना लाभ दिखायेगी ही। शरीर की सुदृढ़ता, चेहरे की कान्ति, अंगों की सुडौलता, फेफड़ो की मजबूती, बल-वीर्य की अधिकता, नीरोगिता, दीर्घ जीवन, कार्यक्षमता, बलवान् सन्तान आदि अनेकों लाभ उस बढ़ी हुई तन्दुरुस्ती से प्राप्त होकर रहेंगे।

कुश्ती की सफलता से वंचित रहना पड़ा, ठीक है पर शरीर की बल वृद्धि द्वारा प्राप्त होने वाले अन्य लाभों से उसे कोई वचित नही कर सकता। गायत्री साधक अपने काम्य प्रयोजन मे सफल न हो सके, तो भी उसे अन्य-अन्य अनेकों मार्गों से ऐसे लाभ मिलेंगे, जिनकी आशा बिना साधना के नही की जा सकती थी।

मनुष्य ऐसी कामना भी करता है, जो उसे अपने लिये लाभान्वित एवं आवश्यक प्रतीत होती है, पर ईश्वरीय दृष्टि में वह कामना उसके लिये अनावश्यक एवं हानिकारक होती है, ऐसी कामनाओ को प्रभु पूरा नही करते। बालक अनेकों चीजें माँगता रहता है, पर माता जानती है कि उसे क्या दिया जाना चाहिये, क्या नही? बालक के [illegible]

[illegible] माँग के उचित होने में कोई सन्देह नहीं करते, वे समझते हैं कि उसकी माँग उचित, आवश्यक एवं निर्दोष है। इतना होने पर भी वस्तुतः उनका दृष्टिकोण गलत होता है। गायत्री साधकों में बहुत से लोग बालक और रोगी बुद्धि के हो सकते हैं। अपनी दृष्टि से उनकी कामना उचित है पर ईश्वर ही जानता है कि किसी प्राणी के लिये क्या वस्तु उपयोगी है? वह अपने पुत्रों को उनकी योग्यता, स्थिति, आवश्यकता के अनुकूल ही देता है। असफल गायत्री साधकों में से सम्भव है किन्ही को बाल-बुद्धि की याचना के कारण ही असफल होना पड़ा हो।

माता अपने किसी बच्चे को खिलौने और मिठाई देकर दुलार करती और किसी को अस्पताल में आपरेशन की कठोर पीड़ा दिलाने ले जाती एवं कड़वी दवा पिलाती है। बालक इस व्यवहार को माता का पक्षपात, अन्याय, निर्दयता या जो चाहे कह सकता है पर माता के हृदय को खोलकर देखा जाए, तो उसके अन्तःकरण मे दोनों बालकों के लिये समान प्यार होता है। बालक जिस कार्य को अपने साथ अन्याय या शत्रुता समझता है, माता की दृष्टि मे वही दुलार का सर्वश्रेष्ठ प्रमाण है। हमारी असफलतायें, हानियाँ तथा यातनायें भी कई बार हमारे लाभ के लिये होती है। माता हमारी भारी आपत्तियों को उस छोटे कष्ट द्वारा निकाल देना चाहती है। उसकी दृष्टि विशाल है, उसका हृदय बुद्धिमत्तापूर्ण है, क्योंकि उसी में हमारा हित समाया हुआ होता है। दुःख, दारिद्र्य, रोग, हानि, क्लेश, अपमान, शोक, वियोग आदि देकर भी वह हमारे ऊपर अपनी महती कृपा का प्रदर्शन करती है। इन कड़वी दवाओ को पिलाकर वह हमारे अन्दर छिपी हुई भयंकर व्याधियों का शमन करके भविष्य के लिये पूर्ण नीरोग बनाने में लगी रहती है। यदि ऐसा अवसर आए, तो गायत्री साधकों को अपना धैर्य न छोड़ना चाहिये और न निराश होना चाहिये, क्योंकि जो माता की गोदी में अपने को डालकर निश्चिंत हो चुका है, वह घाटे मे नही रहता। निष्काम भावना से साधना करने वाला भी सकाम साधना वालों से कम लाभ में नही रहता। माता से यह छिपा नही है कि उसके किस पुत्र को वस्तुतः किस वस्तु की आवश्यकता है। जो आवश्यकता उसकी दृष्टि में उचित है, उससे वह अपने किसी बालक को वंचित नहीं रहने देती।

अच्छा हो कि हम निष्काम साधना करें और चुपचाप देखते रहें कि हमारे जीवन के प्र[illegible] में वह [illegible]

शक्ति किस प्रकार सहायता कर रही है । श्रद्धा और विश्वास के साथ जिसने माता का आश्रय लिया है, वह अपने सिर पर एक दैवी छत्रछाया का अस्तित्व प्रतिक्षण अनुभव करेगा और अपनी उचित आवश्यकताओं से कभी वंचित नही रहेगा । यह मान्य तथ्य है कि कभी किसी की गायत्री साधना निष्फल नहीं जाती ।

## इन साधनाओं में अनिष्ट का कोई भय नहीं

मन्त्रों की साधना की एक विशेष विधि-व्यवस्था होती है । नित्य साधना-पद्धति से निर्धारित कर्मकाण्ड के अनुसार मन्त्रो का अनुष्ठान साधन, पुरश्चरण करना होता है । आमतौर से अविधि-पूर्वक किया गया अनुष्ठान साधक के लिये हानिकारक सिद्ध होता है और लाभ के स्थान पर उससे अनिष्ट की सम्भावना रहती है ।

ऐसे कितने ही उदाहरण मिलते हैं कि किसी व्यक्ति ने किसी मंत्र की या किसी देवता की साधना अथवा कोई योगाभ्यास या तांत्रिक अनुष्ठान किया । साधना की नीति-रीति में कोई भूल हो गयी या किसी प्रकार अनुष्ठान खण्डित हो गया तो उसके कारण साधक को भारी विपत्ति मे पड़ना पड़ता है । ऐसे प्रमाण इतिहास पुराणों में भी है । वृत्र और इन्द्र की कथा इसी प्रकार की है, वेद मन्त्रो का अशुद्ध उच्चारण करने पर उन्हें घातक संकट सहना पड़ा था ।

अन्य वेद-मन्त्रो की भाँति गायत्री का भी शुद्ध सस्वर उच्चारण होना और विधिपूर्वक साधना करना उचित है । विधिपूर्वक किये हुए अनुष्ठान सदा शीघ्र सिद्ध होते हैं और उत्तम परिणाम उपस्थित करते है । इतना होते हुए भी वेदमाता गायत्री में एक विशेषता है कि कोई भूल होने पर उनका हानिकारक फल नही होता । जिस प्रकार दयालु, उदार और बुद्धिमती माता अपने बालकों की सदा हितचिंतना करती है, उसी प्रकार गायत्री शक्ति द्वारा भी साधक का हित ही सम्पादन होता है । माता के प्रति बालक गलतियाँ भी करते रहते है, उनके सम्मान मे बालक से त्रुटि भी रह जाती है और कई बार तो वे उल्टा आचरण कर बैठते है । इतने पर भी माता न तो उनके प्रति दुर्भाव मन मे लाती है और न उन्हे किसी प्रकार की हानि पहुँचाती है । जब साधारण मातायें इतनी दयालुता और क्षमा प्रदर्शित करती हैं तो जगज्जननी वेदमाता, सद्गुणों की दिव्य सुरसरि गायत्री से और भी अधिक आशा की जा सकती है । वह अपने बालकों की अपने प्रति श्रद्धा-भावना को देखकर प्रभावित हो जाती है, बालक की भक्ति भावना को देखकर माता का हृदय उमड़ पड़ता है । उसके वात्सल्य की अमृत निर्झरिणी फूट पड़ती है, जिसके दिव्य प्रवाह में साधना की छोटी-मोटी भूलें, कर्मकाण्ड में अज्ञानवश हुई त्रुटियाँ तिनके के समान बह जाती हैं ।

सतोगुणी साधना का विपरीत फल न होने का विश्वास भगवान् श्रीकृष्ण ने गीता मे दिखाया है—

नेहाभिक्रम नाशोऽस्ति प्रत्यवायो न विद्यते ।
स्वल्पमप्यस्य धर्मस्य त्रायते महतो भयात् ॥ — श्रीमद्भगवद्गीता २/४०

अर्थात्—सत्कार्य के आरम्भ का नाश नही होता, वह गिरता-पड़ता आगे बढ़ता चलता है । उससे उलटा फल कभी नही निकलता । ऐसा कभी नही होता कि सत् इच्छा से किया हुआ कार्य असत् हो जाए और उसका शुभ परिणाम न निकले । थोड़ा भी धर्म कार्य बड़े भयों से रक्षा करता है ।

गायत्री साधना ऐसा ही सात्विक सत्कर्म है, जिसे एक बार आरम्भ कर दिया जाए तो मन की प्रवृत्तियाँ उस ओर अवश्य ही आकर्षित होती हैं और बीच मे किसी प्रकार छूट जाए तो फिर भी समय-समय पर बार-बार उस साधक को पुनः आरम्भ करने की इच्छा उठती रहती है । किसी स्वादिष्ट पदार्थ का एक बार स्वाद मिल जाता है, तो बार-बार उसे प्राप्त करने की इच्छा हुआ करती है । गायत्री ऐसा ही अमृतोपम स्वादिष्ट आध्यात्मिक आहार है, जिसे प्राप्त करने के लिए आत्मा बार-बार मचलती है, बार-बार चीख-पुकार करती है । उसकी साधना में कोई भूल रह जाए तो भी उलटा परिणाम नही निकलता । किसी विपत्ति, संकट या अनिष्ट का सामना नही करना पड़ता । त्रुटियों का परिणाम यह हो सकता है कि आशा से कम फल मिले या अधिक से अधिक यह कि वह निष्फल चला जाए । इस साधना को किसी थोड़े से भी रूप में आरम्भ कर देने से उसका फल हर दृष्टि से उत्तम होता है । उस फल के कारण उन भयों से मुक्ति मिल जाती है, जो अन्य उपायों से बड़ी कठिनाइयों से हटाये या मिटाये जा सकते हैं ।

इस विषय को अधिक स्पष्ट करने के लिये भागवत के बारहवें स्कन्ध में नारदजी ने भगवान् नारायण से यही प्रश्न किया था कि आप कोई ऐसा उपाय बतायें, जिसे अल्प शक्ति के मनुष्य भी सहज में कर सके और जिससे माता प्रसन्न होकर उनका कल्याण करे। क्योंकि सभी देवताओं की साधना में प्राय: आचार-विचार, विधि-विधान, त्याग-तपस्या के कठिन नियम बतलाये गये हैं, जिनको सामान्य श्रेणी और थोड़ी विद्या-बुद्धि वाले व्यक्ति पूरा नहीं कर सकते। इस पर भगवान् ने कहा—'हे नारद ! मनुष्य अन्य कोई अनुष्ठान करे या न करे, पर एकमात्र गायत्री में ही जो दृढ़ निष्ठा रखते हैं, वे अपने जीवन को धन्य बना लेते है। हे महामुनि ! जो सन्ध्या में अर्घ्य देते हैं और प्रतिदिन गायत्री का तीन-हजार जप करते है, वे देवताओं द्वारा भी पूजने योग्य बन जाते है। जप करने से पहले उसका न्यास किया जाता है क्योंकि शास्त्रकारों का कथन है कि 'देवो भूत्वा देव यजेत्'। अर्थात्—'देव जैसा बनकर देवों का यजन करना।' परन्तु किसी कठिनाई या प्रमाद से न्यास न कर सके और सच्चिदानन्द गायत्री का निष्कपट भाव से ध्यान करके केवल उसका ही जप करता रहे, तो भी पर्याप्त है। गायत्री का एक अक्षर सिद्ध हो जाने से भी उत्तम ब्राह्मण विष्णु, शंकर, ब्रह्मा, सूर्य, चन्द्र, अग्नि के साथ स्पर्धा करता है। जो साधक नियमानुसार गायत्री की उपासना करता है, वह उसी के द्वारा सब प्रकार की सिद्धियाँ प्राप्त कर लेता है, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है।' इस कथानक से विदित होता है कि इस युग में गायत्री की सात्त्विक और निष्काम साधना ही सर्वश्रेष्ठ है। उससे निश्चित रूप से आत्म-कल्याण होता है।

इन सब बातों पर विचार करते हुए साधको को निर्भय मन से समस्त आशकाओ एवं भय को छोड़कर गायत्री की उपासना करनी चाहिये। यह साधारण अस्त्र नहीं है, जिसके लिये नियत भूमिका बाँधे बिना काम न चले। मनुष्य यदि किन्हीं छुट्टल, वन-चर जीवों को पकड़ना चाहे, तो उसके लिये चतुरतापूर्ण उपायो की आवश्यकता पड़ती है; परन्तु बछड़ा अपनी माँ को पकड़ना चाहे तो उसे मातृ-भावना से 'माँ' पुकार देना मात्र काफी होता है। गौ माता खड़ी हो जाती है, वात्सल्य के साथ बछड़े को चाटने लगती है और उसे अपने पयोधरों से दुग्धपान कराने लगती है। आइये, हम भी वेदमाता को सच्चे अन्त.करण से भक्तिभावना के साथ पुकारे और उसके अन्तराल से निकला हुआ अमृत रस-पान करें।

हमे शास्त्रीय साधना-पद्धति से उसकी साधना करने का शक्ति भर प्रयत्न करना चाहिये। अकारण भूल करने से क्या प्रयोजन ? अपनी माता अनुचित व्यवहार को भी क्षमा कर देती है, पर इसका तात्पर्य यह नही कि उसके प्रति श्रद्धा-भक्ति में कुछ ढील या उपेक्षा की जाए। जहाँ तक बन पड़े पूर्ण सावधानी के साथ साधना करनी चाहिये, पर साथ ही इस आशंका को मन से निकाल देना चाहिये कि "किंचित् मात्र भूल हो गयी, तो बुरा होगा।" इस भय के कारण गायत्री-साधना से वंचित रहने की आवश्यकता नही है। स्पष्ट है कि वेदमाता अपने भक्तो की भक्ति-भावना का प्रधान रूप से ध्यान रखती हैं और अज्ञानवश हुई छोटी-मोटी भूलों को क्षमा करती हैं।

## साधकों के लिये कुछ आवश्यक नियम

गायत्री-साधना करने वालों के लिये कुछ आवश्यक जानकारियाँ नीचे दी जाती है—

१—शरीर को शुद्ध करके साधना पर बैठना चाहिये। साधारणत. स्नान के द्वारा ही शुद्धि होती है, पर किसी विवशता, ऋतु-प्रतिकूलता या अस्वस्थता की दशा में हाथ-मुँह धोकर या गीले कपड़े से शरीर पोछकर भी काम चलाया जा सकता है।

२—साधना के समय शरीर पर कम से कम वस्त्र रहने चाहिये। शीत की अधिकता हो तो कसे हुए कपड़े पहनने की अपेक्षा कम्बल आदि ओढ़कर शीत-निवारण कर लेना उत्तम है।

३—साधना के लिये एकान्त खुली हवा की एक ऐसी जगह ढूँढ़नी चाहिये, जहाँ का वातावरण शान्तिमय हो। खेत, बगीचा, जलाशय का किनारा, देव-मन्दिर इस कार्य के लिये उपयुक्त होते हैं, पर जहाँ ऐसा स्थान मिलने की असुविधा हो, वहाँ घर का कोई स्वच्छ और शान्त भाग भी चुना जा सकता है।

४—धुला हुआ वस्त्र पहनकर साधना करना उचित है।

५—पालथी मारकर सीधे-सादे ढंग से बैठना चाहिये। कष्टसाध्य आसन लगाकर बैठने से शरीर को कष्ट

होता है और मन बार-बार उचटता है, इसलिये इस तरह बैठना चाहिये कि देर तक बैठे रहने में असुविधा न हो।

६—रीढ़ की हड्डी को सदा सीधा रखना चाहिये । कमर झुका कर बैठने से मेरुदण्ड टेढ़ा हो जाता है और सुषुम्ना नाड़ी में प्राण का आवागमन होने में बाधा पड़ती है ।

७—बिना बिछाये जमीन पर साधना करने के लिए न बैठना चाहिये । इससे साधना-काल मे उत्पन्न होने वाली शारीरिक विद्युत् जमीन पर उतर जाती है । घास या पत्तों से बने हुए आसन सर्वश्रेष्ठ हैं । कुश का आसन, चटाई, रस्सियो का बना फर्श सबसे अच्छे हैं । इनके बाद सूती आसनों का नम्बर है । ऊन तथा चर्म के आसन तान्त्रिक कर्मों मे प्रयुक्त होते हैं ।

८—माला, तुलसी या चन्दन की लेनी चाहिये । रुद्राक्ष, लाल चन्दन, शंख आदि की माला गायत्री के तांत्रिक प्रयोगों में प्रयुक्त होती है ।

९—प्रात.काल २ घण्टे तड़के से जप आरम्भ किया जा सकता है । सूर्य अस्त होने के एक घण्टे बाद तक जप समाप्त कर लेना चाहिये । एक घण्टा शाम का, २ घण्टे प्रात.काल के, कुल ३ घण्टों को छोड़कर रात्रि के अन्य भागो मे गायत्री की दक्षिणमार्गी साधना नही करनी चाहिये ।तांत्रिक साधनाएँ अर्ध रात्रि के आस-पास की जाती हैं ।

१०—साधना के लिए चार बातों का विशेष रूप से ध्यान रखना चाहिये—(अ) चित्त एकाग्र रहे, मन इधर-उधर न उछलता फिरे । यदि चित्त बहुत दौड़े , तो उसे माता की सुन्दर छवि के ध्यान में लगाना चाहिये। (ब) माता के प्रति अगाध श्रद्धा और विश्वास हो, अविश्वासी और शंका-शंकित मति वाले पूरा लाभ नहीं पा सकते। (स) दृढ़ता के साथ साधना पर अड़े रहना चाहिये । अनुत्साह, मन उचटना, नीरसता प्रतीत होना, जल्दी लाभ न मिलना, अस्वस्थता तथा अन्य सांसारिक कठिनाइयों का मार्ग में आना साधना के विघ्न है । इन विघ्नों से लड़ते हुए अपने मार्ग पर दृढ़तापूर्वक बढ़ते चलना चाहिये । (द) निरन्तरता साधना का आवश्यक नियम है । अत्यन्त कार्य होने या विषम स्थिति आ जाने पर भी किसी न किसी रूप से चलते-फिरते ही सही, पर माता की उपासना अवश्य कर लेनी चाहिये । किसी भी दिन नागा या भूल नही करनी चाहिये । समय को रोज-रोज नहीं बदलना चाहिये । कभी सबेरे, कभी दोपहर, कभी तीन बजे तो कभी दस बजे ऐसी अनियमितता ठीक नहीं । इन चार नियमों के साथ की गयी साधना बड़ी प्रभावशाली होती है ।

११—कम से कम एक माला अर्थात् १०८ मन्त्र नित्य जपने चाहिये, इससे अधिक जितने बन पड़े उतने उत्तम हैं ।

१२—किसी अनुभवी तथा सदाचारी को साधना गुरु नियत करके तब साधना करनी चाहिये । अपने लिये कौन-सी साधना उपयुक्त है, उसका निर्णय उसी से कराना चाहिये । रोगी अपने रोग को स्वय समझने और अपने आप दवा तथा परहेज का निर्णय करने में समर्थ नहीं होता, उसे किसी वैद्य की सहायता लेनी पड़ती है । इसी प्रकार अपनी मनोभूमि के अनुकूल साधना बताने वाला, भूलों तथा कठिनाइयों का समाधान करने वाला साधना-गुरु होना अति आवश्यक है ।

१३—प्रात.काल की साधना के लिये पूर्व को मुँह करके बैठना चाहिये और शाम को पश्चिम को मुँह करके। प्रकाश की ओर, सूर्य की ओर मुंह करना उचित है ।

१४—पूजा के लिये फूल न मिलने पर चावल या नारियल की गिरी को कद्दूकस पर कस कर उसके बारीक पत्तों को काम में लाना चाहिये । यदि किसी विधान में रंगीन पुष्पों की आवश्यकता हो , तो चावल या गिरी के पत्तो को केशर, हल्दी, गेरू, मेंहदी के देशी रगों से रगा जा सकता है । विदेशी अशुद्ध चीजों से बने रग काम में नही लेने चाहिये ।

१५—देर तक एक पालथी से, एक आसन में बैठे रहना कठिन होता है, इसलिए जब एक तरफ से बैठे-बैठे पैर थक जाएँ, तब उन्हें बदला जा सकता है । आसन बदलने में दोष नही ।

१६—मल-मूत्र त्याग या किसी अनिवार्य कार्य के लिये साधना के बीच में उठना पड़े, तो शुद्ध जल से

हाथ-मुँह धोकर तब दुबारा बैठना चाहिए और विक्षेप के लिये एक माला का अतिरिक्त जप प्रायश्चित्त स्वरूप करना चाहिये।

१७—यदि किसी दिन अनिवार्य कारण से साधना स्थगित करनी पड़े, तो दूसरे दिन एक माला अतिरिक्त जप दण्डस्वरूप करना चाहिये।

१८—जन्म या मृत्यु का सूतक हो जाने पर शुद्धि होने तक माला आदि की सहायता से किया जाने वाला विधिवत् जप स्थगित रखना चाहिये। केवल मानसिक जप मन ही मन चालू रख सकते हैं। यदि इस प्रकार का अवसर सवालक्ष जप के अनुष्ठान काल में आ जाए, तो उतने दिनों अनुष्ठान स्थगित रखना चाहिये, सूतक निवृत्त होने पर उसी संख्या पर से जप आरम्भ किया जा सकता है, जहाँ से छोड़ा था। उस विक्षेप काल की शुद्धि के लिये एक हजार जप विशेष रूप से करने चाहिये।

१९—लम्बे सफर मे होने, स्वयं रोगी हो जाने या तीव्र रोगी की सेवा में संलग्न रहने की दशा में स्नान आदि पवित्रताओ की सुविधा नही रहती। ऐसी दशा मे मानसिक जप बिस्तर पर पड़े-पड़े, रास्ता चलते या किसी भी अपवित्र दशा मे किया जा सकता है।

२०—साधक का आहार-विहार सात्त्विक होना चाहिये। आहार में सतोगुणी, सादा, सुपाच्य, ताजे तथा पवित्र हाथों से बनाये हुए पदार्थ होने चाहिए। अधिक मिर्च-मसाले, तले हुए पक्वान्न, मिष्टान्न, बासी, बुसे, दुर्गन्धित, मांस, नशीले, अभक्ष्य, उष्ण, दाहक, अनीति उपार्जित, गन्दे मनुष्यो द्वारा बनाये हुए, तिरस्कार पूर्वक दिये हुए भोजन से जितना बचा जा सके, उतना ही अच्छा है।

२१—व्यवहार जितना भी प्राकृतिक, धर्म-संगत, सरल एवं सात्त्विक रह सके, उतना ही उत्तम है। फैशनपरस्ती, रात्रि मे अधिक जगना, दिन में सोना, सिनेमा, नाच-रग अधिक देखना, पर निन्दा, छिद्रान्वेषण, कलह, दुराचार, ईर्ष्या, निष्ठुरता, आलस्य, प्रमाद, मद, मत्सर से जितना बचा जा सके, बचने का प्रयत्न करना चाहिये।

२२—यों ब्रह्मचर्य तो सदा ही उत्तम है, पर गायत्री-अनुष्ठान के ४० दिन में उसकी विशेष आवश्यकता है।

२३—अनुष्ठान के दिनो में कुछ विशेष नियमों का पालन करना पड़ता है, जो इस प्रकार है—(१) ठोड़ी के सिवाय सिर के बाल न कटाएँ, ठोड़ी के बाल अपने हाथ से ही बनाये। (२) चारपाई पर न सोयें, तख्त या जमीन पर सोना चाहिये। उन दिनों अधिक दूर नंगे पैरों न फिरें। चाम के जूते के स्थान पर खड़ाऊ आदि का उपयोग करना चाहिये। (४) इन दिनो एक समय आहार, एक समय फलाहार लेना चाहिये। (५) अपने शरीर और वस्त्रों से दूसरों का स्पर्श कम से कम होने दे।

२४—एकान्त में जप करते समय माला खुले रूप से जपनी चाहिये। जहाँ बहुत आदमियों की दृष्टि पड़ती हो, वहाँ कपड़े से ढक लेना चाहिये या गोमुखी में हाथ डाल लेना चाहिये।

२५—साधना के उपरान्त पूजा के बचे हुए अक्षत, धूप, दीप, नैवेद्य, फूल, जल, दीपक की बत्ती, हवन की भस्म आदि को यों ही जहाँ-तहाँ ऐसी जगह नही फेंक देना चाहिये जहाँ वह पैरों तले कुचलती फिरे। उन्हें किसी तीर्थ, नदी, जलाशय, देव-मन्दिर, कपास, जौ, चावल का खेत आदि पवित्र स्थानों पर विसर्जित करना चाहिये। चावल चिड़ियों के लिये डाल देना चाहिये। नैवेद्य आदि बालकों को बाँट देना चाहिये। जल को सूर्य के सम्मुख अर्घ्य देना चाहिये।

२६—वेदोक्त रीति की यौगिक दक्षिण-मार्गी क्रियाओं में और तन्त्रोक्त वाममार्गी क्रियाओ में अन्तर है। योगमार्गी सरल विधियाँ इस पुस्तक में लिखी हुई हैं, उनमें कोई विशेष कर्मकाण्ड की आवश्यकता नही है। शाप मोचन, कवच, कीलक, अर्गला, मुद्रा, अंग न्यास आदि कर्मकाण्ड, तान्त्रिक साधनाओं के लिये है। इस पुस्तक के आधार पर साधना करने वालो को उसकी आवश्यकता नही है।

२७—गायत्री का अधिकार ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य इन तीन द्विजातियों को है। वर्ण जन्म से भी होते है और गुण, कर्म, स्वभाव से भी। आजकल जन्म से जातियों में बड़ी गड़बड़ी हो गयी है। कई उच्च वर्ण समय के फेर

से नीच वर्णों में गिने जाने लगे है और कई नीच वंश उच्च कहलाते है । जहाँ अधिकार के सम्बन्ध मे कुछ गड़बड़ी की आशंका हो, वहाँ अपनी स्थिति के बारे में, "शान्तिकुञ्ज, हरिद्वार" से निर्णय कराया जा सकता है ।

२८—वेद मन्त्रों का सस्वर उच्चारण करना उचित होता है, पर सब लोग यथाविधि सस्वर गायत्री का उच्चारण नही कर सकते । इसलिये जप इस प्रकार करना चाहिये कि कण्ठ से ध्वनि होती रहे, होंठ हिलते रहें, पर पास बैठा हुआ व्यक्ति भी स्पष्ट रूप से मन्त्र को न सुन सके । इस प्रकार किया जप स्वर-बन्धनो से मुक्त होता है।

२९—साधना की अनेकों विधियाँ हैं । अनेक लोग अनेक प्रकार से करते हैं । अपनी साधना विधि दूसरों को बताई जाए, तो कुछ न कुछ मीन- मेख निकाल कर सन्देह और भ्रम उत्पन्न कर देंगे । इसलिये अपनी साधना विधि हर किसी को नही बतानी चाहिये । यदि दूसरे मतभेद प्रकट करें, तो अपने साधना गुरु को ही सर्वोपरि मानना चाहिये । यदि कोई दोष की बात होगी, तो उसका पाप या उत्तरदायित्व उस साधना गुरु पर पड़ेगा । साधक तो निर्दोष और श्रद्धा युक्त होने से सच्ची साधना का ही फल पाएगा । वाल्मीकि जी उलटा राम नाम जप कर भी सिद्ध हो गये थे ।

३०—गायत्री साधना माता की चरण-वन्दना के समान है, यह कभी निष्फल नही होती । उलटा परिणाम भी नही होता, भूल हो जाने पर अनिष्ट की कोई आशंका नहीं । इसलिये निर्भय और प्रसन्न चित्त से उपासना करनी चाहिये । अन्य मन्त्र अविधिपूर्वक जपे जाने पर अनिष्ट करते हैं, पर गायत्री मे यह बात नही है । वह सर्वसुलभ, अत्यन्त सुगम और सब प्रकार सुसाध्य है । हाँ, तांत्रिक विधि से की गयी उपासना पूर्ण विधि-विधान के साथ होनी चाहिये, उसमें अन्तर पड़ना हानिकारक है ।

३१—जैसे मिठाई को अकेले-अकेले ही चुपचाप खा लेना और समीपवर्ती लोगों को उसे न चखाना बुरा है, वैसे ही गायत्री साधना को स्वय तो करते रहना, पर अन्य प्रियजनो, मित्रों, कुटुम्बियो को उसके लिये प्रोत्साहित न करना, एक बहुत बड़ी बुराई तथा भूल है । इस बुराई से बचने के लिये हर साधक को चाहिये कि अधिक से अधिक लोगों को इस दिशा में प्रोत्साहित करे ।

३२—कोई बात समझ मे न आती हो या सन्देह हो तो जवाबी पत्र भेजकर *"शान्तिकुञ्ज, हरिद्वार"* से उसका समाधान कराया जा सकता है ।

३३—माला जपते समय सुमेरु (माला के आरम्भ का सबसे बडा दाना) का उल्लंघन नही करना चाहिये। एक माला पूरी करके उसे मस्तक तथा नेत्रो से लगाकर पीछे की तरफ उलटा ही वापस कर लेना चाहिये । इस प्रकार माला पूरी होने पर हर बार उलट कर ही नया आरम्भ करना चाहिये ।

अपनी पूजा-सामग्री ऐसी जगह रखनी चाहिये, जिसे अन्य लोग अधिक स्पर्श न करे ।

## साधना-एकाग्रता और स्थिर चित्त से होनी चाहिये

साधना के लिये स्वस्थ और शांत चित्त की आवश्यकता है । चित्त को एकाग्र करके मन को सब ओर से हटाकर, तन्मयता, श्रद्धा और भक्ति-भावना से की गयी साधना सफल होती है । यदि यह सब बातें साधक के पास न हों , तो उसका प्रयत्न फलदायक नहीं होता । उद्विग्न, अशान्त, चिन्तित, उत्तेजित, भय एव आशंका से ग्रस्त मन एक जगह नही ठहरता । वह क्षण-क्षण मे इधर-उधर भागता है । कभी भय के चित्र सामने आते हैं, कभी दुर्दशा को पार करने के उपाय सोचने मे मस्तिष्क दौड़ता है । ऐसी स्थिति मे साधना कैसे हो सकती है ? एकाग्रता न होने से न गायत्री के जप में मन लगता है न ध्यान में । हाथ माला को फेरते हैं, मुख मन्त्रोच्चार करता है, चित्त कहीं का कहीं भागता फिरता है । यह स्थिति साधना के लिये उपयुक्त नहीं । जब तक मन सब ओर से हट कर, सब बातें भुलाकर एकाग्रता और तन्मयता के साथ भक्ति-भावना पूर्वक माता के चरणों मे नहीं लग जाता, तब तक अपने मे वह चुम्बक कैसे पैदा होगा जो गायत्री को अपनी ओर आकर्षित करे और अभीष्ट उद्देश्य की पूर्ति में उसकी सहायता प्राप्त कर सके ।

दूसरी कठिनाई है—श्रद्धा की कमी । कितने ही मनुष्यों की मनोभूमि बड़ी शुष्क एव अश्रद्धालु होती है, उन्हें आध्यात्मिक साधनों पर सच्चे मन से विश्वास नही होता । किसी से बहुत प्रशंसा सुनी, तो परीक्षा करने का कौतूहल

मन मे उठता है कि देखें यह बात कहाँ तक सच है ? इस सचाई को जानने के लिये किसी कष्टसाध्य कार्य की पूर्ति को कसौटी बनाते है और उस कार्य की तुलना मे वैसा परिश्रम नही करना चाहते । वे चाहते हैं कि १०-२० माला मन्त्र जपते ही उनका कष्टसाध्य मनोरथ आनन-फानन में पूरा हो जाए । कोई-कोई सज्जन तो ऐसी मनौती मानते देखे गये हैं कि हमारा अमुक कार्य पहले पूरा हो जाए तो अमुक साधना इतनी मात्रा में पीछे करेंगे । उनका प्रयास ऐसा ही है जैसे कोई कहे कि पहले जमीन से निकल कर पानी हमारे खेत को सींच दे, तब हम जल—'देवता को प्रसन्न करने के लिये कुआँ खोदवा देंगे । वे सोचते हैं कि शायद अदृश्य शक्तियाँ हमारी उपासना के बिना भूखी बैठी होगी, हमारे बिना सारा काम रुका पड़ा रहेगा, इसलिये उनसे वायदा कर दिया जाए कि पहले अमुक मजदूरी कर दो, तब तुम्हें खाना खिला देंगे या तुम्हारे रुके हुए काम पूरा करने में सहायता देंगे । यह वृत्ति उपहासास्पद है, उनके अविश्वास तथा ओछेपन को प्रकट करती है ।'

अविश्वासी, अश्रद्धालु, अस्थिर चित्त के मनुष्य भी यदि गायत्री साधना को नियमपूर्वक करते चलें, तो कुछ समय में उनके यह तीनों दोष दूर हो जाते हैं और श्रद्धा, विश्वास एवं एकाग्रता उत्पन्न होने से सफलता की ओर तेजी से कदम बढ़ने लगते हैं । इसलिये चाहे किसी की मनोभूमि असंयमी तथा अस्थिर ही क्यों न हो ; पर साधना में लग ही जाना चाहिये । एक न एक दिन त्रुटियाँ दूर हो जायेंगी और माता की कृपा प्राप्त होकर ही रहेगी ।

श्रद्धा और विश्वास की शक्ति बड़ी प्रबल है । इनके द्वारा मनुष्य असम्भव कार्य को भी सम्पन्न कर डालता है । भगीरथ ने श्रद्धा के बल से ही हिमालय पर्वत में मार्ग बनाकर गंगा का पृथ्वी पर अवतरण कराया । श्रद्धा और विश्वास के प्रभाव से ही ध्रुव और नामदेव जैसे छोटे बालकों ने भगवान् का साक्षात्कार कर लिया । इसी आधार पर तुलसीदास और सूरदास जैसे वासनाग्रस्त व्यक्ति सन्त शिरोमणि बन गये । इसलिये यदि हम इस महान् शक्ति का आश्रय लें, तो हमारे चित्त की चंचलता और अस्थिरता क्रमशः स्वयमेव दूर हो जायेगी । आवश्यकता इतनी ही है कि हम नियमपालन का ध्यान रखें और जो संकल्प किया है , उस पर दृढ़ बने रहें । इसके फल से हमारी मानसिक दुर्बलता अथवा शारीरिक अशक्ति का निराकरण स्वयं होता जायेगा और हमारी साधना अन्त में अवश्य सफल होगी ।

शास्त्र कथन है—'संदिग्धो हि हतो मन्त्री व्यग्रचित्तो हतो जप.' सन्देह करने से मन्त्र हत हो जाता है और व्यग्रचित्त से किया हुआ जप निष्फल रहता है । संदिग्ध, व्यग्र, अश्रद्धालु और अस्थिर होने पर कोई विशेष प्रयोजन सफल नही हो सकता । इस कठिनाई को ध्यान मे रखते हुए अध्यात्म विद्या के आचार्यों ने एक उपाय दूसरों द्वारा साधना कराना बताया है । किसी अधिकारी व्यक्ति को साधना कार्य में लगा देना और उसकी स्थान पूर्ति स्वयं कर देना एक सीधा-सादा निर्दोष परिवर्तन है । किसान अन्न तैयार करता है और जुलाहा कपड़ा । आवश्यकता होने पर अन्न और कपड़े की अदल-बदल हो जाती है । जिस प्रकार वकील, डॉक्टर, अध्यापक, क्लर्क आदि का समय, मूल्य देकर खरीदा जा सकता है और उस खरीदे हुए समय का मनचाहा उपयोग अपने प्रयोजन के लिये किया जा सकता है, उसी प्रकार किसी ब्रह्म परायण सत्पुरुष को गायत्री-उपासना के लिये नियुक्त किया जा सकता है । इसमें सन्देह और अस्थिर चित्त होने के कारण जो कठिनाइयाँ मार्ग मे आती हैं, उनका हल आसानी से हो जाता है ।

कार्य-व्यस्त और श्रीसम्पन्न धार्मिक-मनोवृत्ति के लोग बहुधा अपनी शान्ति, सुरक्षा और उन्नति के लिये गोपाल सहस्रनाम, विष्णु सहस्रनाम, महामृत्युञ्जय, दुर्गासप्तशती, शिव-महिमा, गगा लहरी आदि का पाठ नियमित रूप से कराते हैं । वे किसी ब्राह्मण से मासिक दक्षिणा पर नियत समय के लिये अनुबन्ध कर लेते है, जितने समय वह पाठ करता है, उनका परिवर्तित मूल्य दक्षिणा के रूप में उसे दिया जाता है । इस प्रकार वर्षों यह क्रम नियमित चलता रहता है । किसी विशेष अवसर पर विशेष रूप से विशेष प्रयोजन के लिये विशेष अनुष्ठानों के आयोजन भी होते हैं । नव-दुर्गाओं के अवसर पर बहुधा लोग दुर्गा पाठ कराते हैं ।शिवरात्रि को शिव महिमा, गंगा दशहरा को गंगा लहरी, दीवाली को श्रीसूक्त का पाठ अनेकों पण्डितों को बैठाकर अपनी सामर्थ्यानुसार लोग अधिकाधिक कराते हैं । मन्दिर में भगवान् की पूजा के लिये पुजारी नियुक्त कर दिये जाते हैं । मन्दिरों के संचालक की ओर से वे पूजा करते हैं और सचालक उनके परिश्रम का मूल्य चुका देते हैं । इस प्रकार का परिवर्तन गायत्री साधना में

भी हो सकता है । अपने शरीर, मन, परिवार और व्यवसाय की सुरक्षा तथा उन्नति के लिये गायत्री का जप एक-दो हजार की संख्या मे नित्य ही कराने की व्यवस्था श्रीसम्पन्न लोग आसानी से कर सकते हैं । इस प्रकार कोई लाभ होने पर उसकी प्रसन्नता, शुभ आशा के लिये अथवा विपत्ति निवारणार्थ सवा लक्ष जाप का गायत्री अनुष्ठान किसी सत्पात्र ब्राह्मण द्वारा कराया जा सकता है । ऐसे अवसरो पर साधना करने वाले ब्राह्मण को अन्न, वस्त्र, बर्तन तथा दक्षिणा रूप मे उचित पारिश्रमिक उदारतापूर्वक देना चाहिये । सन्तुष्ट साधक का सच्चा आशीर्वाद उस प्रयोजन के फल को और भी बढ़ा देता है । ऐसी साधना करने वालो को भी ऐसा सन्तोषी होना चाहिये कि अति न्यून मिलने पर भी सन्तुष्ट रहे और आशीर्वादात्मक भावनाये मन मे रखे । असन्तुष्ट होकर दुर्भावनायें प्रेरित करने पर तो दोनों का ही समय तथा श्रम निष्फल होता है ।

अच्छा तो यह है कि हर साधक अपनी साधना स्वयं करे । कहावत है—"आप काज सो महाकाज ।" परन्तु यदि मजबूरी के कारण वैसा न हो सके, कार्य-व्यस्तता, अस्वस्थता, अस्थिर चित्त, चिन्ताजनक स्थिति आदि के कारण यदि अपने से साधन न बन पड़े, तो आदान-प्रदान के निर्दोष एव सीधे-साधे नियम के आधार पर अन्य अधिकारी पात्रो से वह कार्य कराया जा सकता है । यह तरीका भी काफी प्रभावपूर्ण और लाभदायक सिद्ध होता है । ऐसे सत्पात्र एवं अधिकारी अनुष्ठानकर्ता तलाश करने मे शान्तिकुञ्ज, हरिद्वार संस्थान से सहायता ली जा सकती है ।

## गायत्री द्वारा सन्ध्यावन्दन

कुछ कार्य ऐसे होते है जिनका नित्य करना मनुष्य का अनिवार्य कर्त्तव्य है, ऐसे कर्मो को नित्यकर्म कहते है । नित्यकर्मो के उद्देश्य है, १—आवश्यक तत्त्वों का संचय । २—अनावश्यक तत्त्वो का त्याग । शरीर को प्राय नित्य ही कुछ न कुछ नई आवश्यकता होती है । प्रत्येक गतिशील वस्तु अपनी गति को स्थिर रखने के लिये कहीं न कहीं से नई शक्ति प्राप्त करती है, यदि वह न मिले तो उसका अन्त हो जाता है । रेल के लिये कोयला-पानी, मोटर के लिये पेट्रोल, तार के लिये बैटरी, इन्जन के लिये तेल, सिनेमा के लिये बिजली की आवश्यकता होती है । पौधो का जीवन खाद-पानी पर निर्भर रहता है । पशु-पक्षी, कीट-पतंग, प्रकृति के अनुसार अन्न, जल, वायु लेकर वे जीवन धारण करते है । यदि आहार न मिले तो शरीर-यात्रा असम्भव है । कोई भी गतिशील वस्तु चाहे वह सजीव हो या निर्जीव, अपनी गतिशीलता को स्थिर रखने के लिये आहार अवश्य चाहेगी ।

इसी प्रकार प्रत्येक गतिशील पदार्थ मे प्रतिक्षण कुछ न कुछ मल बनता रहता है, जिसे जल्दी साफ करने की आवश्यकता पड़ती है । रेल मे कोयले की राख, मशीनों मे तेल का कीचड़ जमता है । शरीर मे प्रतिक्षण मल बनता है और वह गुदा, शिश्न, नाक, मुख, कान, आँख, त्वचा आदि के छिद्रो द्वारा निकलता रहता है । यदि मल की सफाई न हो, तो देह मे इतना विष एकत्रित हो जाएगा कि दो-चार दिन मे ही जीवन संकट उपस्थित हुए बिना न रहेगा । मकान मे बुहारी न लगायी जाए, कपड़ो को न धोया जाए, बर्तन को न मला जाए, शरीर को स्नान न कराया जाए तो एक-दो दिन मे ही मैल बढ़ जाएगा और गन्दगी, कुरूपता, बदबू, मलिनता तथा विकृति उत्पन्न हो जाएगी ।

आत्मा सबसे अधिक गतिशील और चैतन्य है, उसे भी आहार की और मल-विसर्जन की आवश्यकता पड़ती है । स्वाध्याय, सत्सग, आत्म-चिन्तन, उपासना, साधना आदि साधनों द्वारा आत्मा को आहार प्राप्त होता है और वह बलवान्, चैतन्य तथा क्रियाशील रहती है । जो लोग इन आहारों से अपने अन्त.करण को वंचित रखते हैं और सासारिक झंझटो मे ही हर घड़ी लगे रहते है ; उनका शरीर चाहे कितना ही मोटा हो, धन-दौलत कितना ही जमा क्यों न हो जाए, पर आत्मा भूखी ही रहती है । इस भूख के कारण वह निस्तेज, निर्बल, निष्क्रिय और अर्धमूर्च्छित अवस्था मे पड़ी रहती है । इसलिये शास्त्रकारों ने आत्म-साधना को नित्यकर्म मे शामिल करके मनुष्य के लिये उसे एक आवश्यक कर्तव्य बना दिया है ।

आत्मिक साधना मे आहार-प्राप्ति और मल - विसर्जन दोनो महत्त्वपूर्ण कार्य समान रूप से होते हैं । आत्मिक भावना, विचारधारा और अवस्थिति को बलवान्, चैतन्य एवं क्रियाशील बनाने वाली पद्धति को साधना कहते हैं । यह साधना उन विकारो, मलों एव विषो की भी सफाई करती है, जो सांसारिक विषयो और उलझनो के कारण

चित्त पर बुरे रूप से सदा ही जमते रहते हैं । शरीर को दो बार स्नान कराना, दो बार शौच जाना आवश्यक समझा जाता है । आत्मा के लिये भी यह क्रियायें होनी आवश्यक हैं, इसी को सन्ध्या कहते है । शरीर से आत्मा का महत्त्व अधिक होने के कारण त्रिकाल सन्ध्या की साधना का शास्त्रों में वर्णन है । तीन बार न बन पडे, तो प्रात:—सायं दो बार से काम चलाया जा सकता है । जिसकी रुचि इधर बहुत ही कम है, वे एक बार तो कम से कम यह समझ कर करें कि सन्ध्या हमारा आवश्यक नित्य कर्म है, धार्मिक कर्तव्य है । उसे न करने से पाप विकारो का जमाव होता रहता है, भूखी आत्मा निर्बल होती चलती है, यह दोनों ही बातें पाप कर्मो मे शुमार है । अतएव पातक भार से बचने के लिये भी सन्ध्या को हमारे आवश्यक नित्य कर्मों मे स्थान मिलना उचित है ।

सन्ध्या वन्दन की अनेक विधियाँ हिन्दू धर्म मे प्रचलित हैं । उनमें सबसे सरल, सुगम, सीधी एवं अत्यधिक प्रभावशाली उपासना गायत्री मन्त्र द्वारा होने वाली 'ब्रह्मसन्ध्या' है । इसमें केवल एक ही गायत्री-मन्त्र याद करना होता है । अन्य सन्ध्या विधियो की भाँति अनेक मन्त्र याद करने और अनेक प्रकार के विधि-विधान याद रखने की आवश्यकता नही पड़ती ।

सूर्योदय या सूर्यास्त समय को सन्ध्याकाल कहते है । यही समय सन्ध्यावन्दन का है । सुविधानुसार इसमे थोड़ा आगे-पीछे भी कर सकते हैं । त्रिकाल सन्ध्या करने वालो के लिये तीसरा समय मध्याह्नकाल का है । नित्यकर्म से निवृत्त होकर शरीर को स्वच्छ करके सन्ध्या के लिए बैठना चाहिये, उस समय देह पर कम से कम वस्त्र होने चाहिये । खुली हवा का एकान्त स्थान मिल सके, तो सबसे अच्छा; अन्यथा घर का ऐसा भाग तो चुनना [illegible] थी मारकर [illegible] म की ओर मुँह करके बैठना चाहिये । पास में जल से भरा पात्र रख लेना चाहिये, सन्ध्या के पाँच कर्म है उनका वर्णन नीचे लिखा जाता है ।

## (१) आचमन

जल से भरे हुए पात्र मे से दाहिने हाथ की हथेली पर जल लेकर उसका तीन बार आचमन करना चाहिये । बाँये हाथ से पात्र को उठाकर हथेली मे थोड़ा-सा गड्ढा करके उसमें जल भरे और गायत्री मन्त्र पढे, मन्त्र पूरा होने पर उस जल को पी लें । तीसरी बार इसी प्रकार करे । तीन बार आचमन करने के उपरान्त दाहिने हाथ को पानी से धो डाले । कन्धे पर रखे हुए अँगोछे से हाथ-मुँह पोछ ले, जिससे हथेली, ओठ और मुँह आदि पर आचमन किये जाने का अंश लगा न रह जाए ।

आचमन त्रिगुणमयी माता की विविध शक्तियो को अपने अन्दर धारण करने के लिये है । प्रथम आचमन के साथ सतोगुणी विश्वव्यापी सूक्ष्म शक्ति 'ह्रीं' का ध्यान करते हैं और भावना करते है कि विद्युत् सरीखी सूक्ष्म नील-किरणें मेरे मन्त्रोच्चारण के साथ-साथ सब ओर से इस जल मे प्रवेश कर रही हैं और यह उस शक्ति से ओत-प्रोत हो रहा है । आचमन करने के साथ में सम्मिलित सब शक्तियाँ अपने अन्दर प्रवेश करने की भावना रखनी चाहिये कि मेरे अन्दर सद्‌गुणो का पर्याप्त मात्रा मे प्रवेश हुआ है, इसी प्रकार दूसरे आचमन के साथ रजोगुणी 'श्रीं' शक्ति की पीतवर्ण किरणों को जल मे आकर्षित होने और तीसरे आचमन मे तमोगुणी 'क्लीं' भावना की रक्त वर्ण शक्तियो को अपने में धारण होने का भाव जाग्रत् होना चाहिये ।

जैसे बालक माता का दूध पीकर उसके गुणो और शक्तियों को अपने में धारण करता है और परिपुष्ट होता है, उसी प्रकार साधक मन्त्र बल से आचमन के जल को गायत्री-माता के दूध के समान बना लेता है और उसका पान करके अपने आत्मबल को बढ़ाता है । इस आचमन से उसे त्रिविध ह्रीं, श्रीं, क्लीं की शक्ति से युक्त आत्म-बल मिलता है, तदनुसार उसको आत्मिक पवित्रता, सांसारिक समृद्धि को सुदृढ बनाने वाली शक्ति प्राप्त होती है ।

## (२) शिखा-बन्धन (वन्दन)

आचमन के पश्चात् शिखा को जल से गीला करके उसमे ऐसी गाँठ लगानी चाहिये, जो सिरा नीचे से खुल जाए । इसे आधी गाँठ कहते है । गाँठ लगाते समय गायत्री मन्त्र का उच्चारण करते जाना चाहिये ।

शिखा, मस्तिष्क के केन्द्र विन्दु पर स्थापित है । जैसे रेडियो के ध्वनि विस्तारक केन्द्रों मे ऊँचे खम्भे लगे होते है और वहाँ से ब्राडकास्ट की तरंगें चारों ओर फेकी जाती हैं, उसी प्रकार हमारे मस्तिष्क का विद्युत् भण्डार शिखा स्थान पर है, उस केन्द्र मे से हमारे विचार, संकल्प और शक्ति परमाणु हर घड़ी बाहर निकल-निकलकर आकाश मे दौड़ते रहते है । इस प्रवाह से शक्ति का अनावश्यक व्यय होता है और अपना कोष घटता है । इसका प्रतिरोध करने के लिये शिखा मे गाँठ लगा देते है ।सदा गाँठ लगाये रहने से अपनी मानसिक शक्तियो का बहुत-सा अपव्यय बच जाता है ।

सन्ध्या करते समय विशेष रूप से गाँठ लगाने का प्रयोजन यह है कि रात्रि को सोते समय यह गाँठ प्राय शिथिल हो जाती है या खुल जाती है । फिर स्नान करते समय केश-शुद्धि के लिये शिखा को खोलना पड़ता है। सन्ध्या करते समय अनेक सूक्ष्म तत्त्व आकर्षित होकर अपने अन्दर स्थिर होते हैं, वे सब मस्तिष्क केन्द्र से निकलकर बाहर न उड जाएँ और कही अपने को साधना के लाभ से वंचित न रहना पड़े, इसलिये शिखा में गाँठ लगा दी जाती है । फुटबाल के भीतर की रबड मे हवा भरने की एक नली होती है । इसमें गाँठ लगा देने से भीतर भरी हुई वायु बाहर नही निकल पाती । साइकिल के पहियो मे भरी हुई हवा को रोकने के लिये भी एक छोटी-सी बालट्यूब नामक रबड की नली लगी होती है, जिसमे होकर हवा भीतर तो जा सकती है, बाहर नही आ सकती । गाँठ लगी हुई शिखा से भी यही प्रयोजन पूरा होता है । वह बाहर के विचार और शक्ति समूह को ग्रहण करती है । भीतर के तत्त्वो का अनावश्यक व्यय नहीं होने देती ।

आचमन से पूर्व शिखा बन्धन इसलिये नही होता, क्योंकि उस समय त्रिविध शक्ति का आकर्षण जहाँ बल द्वारा होता है, वह मस्तिष्क के मध्य केन्द्र द्वारा भी होता है । इस प्रकार शिखा खुली रहने से दुहरा लाभ होता है। तत्पश्चात् उसे बाँध दिया जाता है ।

## (३) प्राणायाम

सन्ध्या का तीसरा कोष है प्राणायाम अथवा प्राणाकर्षण । गायत्री की उत्पत्ति का वर्णन करते हुए पूर्व पृष्ठों मे यह बताया जा चुका है कि सृष्टि दो प्रकार की है—(१) जड़ अर्थात् परमाणुमयी । (४) चैतन्य अर्थात् प्राणमयी। निखिल विश्व मे जिस प्रकार परमाणुओ के संयोग–वियोग से विविध प्रकार के दृश्य उपस्थित होते रहते हैं, उसी प्रकार चैतन्य प्राण-सत्ता की हलचलो से चैतंन्य जगत् की विविध घटनायें घटित होती हैं । जैसे वायु अपने क्षेत्र में सर्वत्र भरी हुई है, उसी प्रकार वायु से भी असख्य गुना सूक्ष्म चैतन्य प्राण तत्त्व सर्वत्र व्याप्त है । इस तत्त्व की न्यूनाधिकता से हमारा मानस-क्षेत्र निर्बल तथा बलवान् होता है । इस प्राणतत्त्व को जो जितनी मात्रा मे आकर्षित कर लेता है, धारण कर लेता है, उसकी आन्तरिक स्थिति उतनी ही बलवान् हो जाती है । आत्म-तेज, शूरता, दृढ़ता, पुरुषार्थ, विशालता, महानता, सहनशीलता, धैर्य, स्थिरता सरीखे गुण प्राण शक्ति के परिचायक हैं । जिनमें प्राण कम होता है, वे शरीर से स्थूल भले ही हो, पर डरपोक, दब्बू, झेंपने वाले, कायर, अस्थिर मति, संकीर्ण, अनुदार, स्वार्थी, अपराधी-मनोवृत्ति के, घबराने वाले, अधीर, तुच्छ, नीच विचारों में ग्रस्त एवं चञ्चल मनोवृत्ति के होते हैं। इन दुर्गुणों के होते हुए कोई व्यक्ति महान् नही बन सकता । इसलिये साधक को प्राण शक्ति अधिक मात्रा में अपने अन्दर धारण करने की आवश्यकता होती है । जिस प्रक्रिया द्वारा विश्वमयी, प्राणतत्त्व मे से खीचकर अधिक मात्रा में प्राणशक्ति को हम अपने अन्दर धारण करते हैं , उसे प्राणायाम कहा जाता है ।

प्राणायाम के समय मेरुदण्ड को विशेष रूप से सावधान होकर सीधा कर लीजिये, क्योकि मेरुदण्ड में स्थित इड़ा, पिंगला, और सुषुम्ना नाड़ियो द्वारा प्राणशक्ति का आवागमन होता है और यदि रीढ़ टेढ़ी झुकी रहे, तो मूलाधार में स्थित कुण्डलिनी तक प्राण की धारा निर्बाध गति से न पहुँच सकेगी । अत: प्राणायाम का वास्तविक लाभ न मिल सकेगा ।

प्राणायाम के चार भाग हैं—(१) पूरक (२) अन्त. कुम्भक (३) रेचक (४) बाह्य कुम्भक । वायु को भीतर खीचने का नाम पूरक, वायु को भीतर ही रोके रहने के नाम को अन्त: कुम्भक, वायु को बाहर निकालने का नाम रेचक और बिना साँस के रहने को-वायु को बाहर रोके रहने को बाह्य कुम्भक कहते हैं । इन चारों के लिये गायत्री

मन्त्र के चार भागों की नियुक्ति की गयी है। पूरक के साथ 'ॐ भूर्भुवः स्वः', अन्तः कुम्भक के साथ 'तत्सवितुर्वरेण्यं', रेचक के साथ 'भर्गो देवस्य धीमहि', बाह्य कुम्भक के साथ 'धियो यो नः प्रचोदयात्' मन्त्र का जप होना चाहिये।

(अ) स्वस्थ चित्त से बैठिये, मुख को बन्द कर लीजिये, नेत्रों को बन्द या अधखुले रखिये। अब साँस को धीरे-धीरे नासिका द्वारा भीतर खींचना आरम्भ कीजिये और 'ॐ भूर्भुवः स्वः' इस मन्त्र भाग का मन ही मन उच्चारण करते चलिये और भावना कीजिये कि 'विश्वव्यापी दुःखनाशक, सुख स्वरूप ब्रह्म की चैतन्य प्राण शक्ति को मैं नासिका द्वारा आकर्षित कर रहा हूँ।' इस भावना और इस मन्त्र के साथ धीरे-धीरे साँस खींचिये और जितनी अधिक वायु भीतर भर सकें, भर लीजिये।

(ब) अब वायु को भीतर रोकिये और 'तत्सवितुर्वरेण्यं' इस भाग का जप कीजिये, साथ ही भावना कीजिये, कि 'नासिका द्वारा खींचा हुआ वह प्राण श्रेष्ठ है। सूर्य के समान तेजस्वी है। उसका तेज मेरे अंग-प्रत्यंग में, रोम-रोम में भरा जा रहा है।' इस भावना के साथ पूरक की अपेक्षा आधे समय तक वायु को भीतर रोके रखें।

(स) अब नासिका द्वारा वायु धीरे-धीरे बाहर निकालना आरम्भ कीजिये और 'भर्गोदेवस्य धीमहि' इस मन्त्र भाग को जपिये तथा भावना कीजिये कि 'यह दिव्य प्राण मेरे पापों का नाश करता हुआ विदा हो रहा है।' वायु को निकालने में प्रायः उतना ही समय लगाना चाहिये, जितना कि वायु खींचने में लगाया था।

(द) जब भीतर की सब वायु बाहर निकल जाए, तो जितनी देर वायु को भीतर रोके रखा था, उतनी ही देर बाहर रोके रखें अर्थात् बिना साँस लिये रहें और 'धियो यो नः प्रचोदयात्' इस मन्त्र भाग को जपते रहें। साथ ही भावना करें कि भगवती वेदमाता आद्य-शक्ति गायत्री सद्बुद्धि को जाग्रत् कर रही हैं।

यह एक प्राणायाम हुआ। अब इसी प्रकार पुनः इन क्रियाओं की पुनरुक्ति करते हुए दूसरा प्राणायाम करें। सन्ध्या में यह पाँच प्राणायाम करने चाहिये, जिससे शरीर में स्थित प्राण, अपान, व्यान, समान, उदान नामक पाँचों प्राणों का व्यायाम, स्फुरण और परिमार्जन हो जाता है।

## (४) अघमर्षण

अघमर्षण कहते हैं—पाप के नाश करने को। गायत्री की पुण्य भावना के प्रवेश करने से पाप का नाश होता है। प्रकाश के आगमन के साथ-साथ अन्धकार नष्ट हो जाता है, पुण्य संकल्पों के उदय के साथ-साथ पापों का भी संहार होता है। बल-बुद्धि के साथ-साथ निर्बलता का अन्त हो चलता है। ब्रह्म सन्ध्या की ब्राह्मी भावनाएँ हमारे अघ का मर्षण करती रहती हैं।

अघमर्षण के लिये दाहिने हाथ की हथेली पर जल लेकर उसे दाहिने नथुने के समीप ले जाना चाहिये। समीप का अर्थ है—छः अंगुल दूर। बाँये हाथ के अँगूठे से बायाँ नथुना बन्द कर लें और दाहिने नथुने से धीरे-धीरे साँस खींचना आरम्भ करें। साँस खींचते समय ऐसी भावना करें कि गायत्री माता का पुण्य प्रतीक यह जल अपनी दिव्य शक्तियों सहित पापों का संहार करने के लिये साँस के साथ मेरे अन्दर प्रवेश कर रहा है और भीतर से पापों का, मलों का, विकारों का संहार कर रहा है।

जब पूरी साँस खींच चुकें, तो बायाँ नथुना खोल दें और दाहिना नथुना अँगूठे से बन्द रखें और साँस बाहर निकालना आरम्भ करें। दाहिनी हथेली पर रखे हुए जल को अब बाँयें नथुने के सामने करें और भावना करें कि 'नष्ट हुए पापों की लाशों का समूह साँस के साथ बाहर निकल कर इस जल में गिर रहा है।' जब साँस पूरी तरह बाहर निकल जाए, तो उस जल को बिना देखे घृणापूर्वक बाँयीं ओर पटक देना चाहिये।

अघमर्षण क्रिया से जल को हथेली में भरते समय 'ॐ भूर्भुवः स्वः' दाहिने नथुने से साँस खींचते समय 'तत्सवितुर्वरेण्यं' इतना मन्त्र भाग जपना चाहिये और बाँयें नथुने से साँस छोड़ते समय 'भर्गो देवस्य धीमहि' और जल पटकते समय 'धियो यो नः प्रचोदयात्' इस मन्त्र का उच्चारण करना चाहिये।

यह क्रिया तीन बार करनी चाहिये जिससे काया के, प्राण के, मन के त्रिविध पापों का संहार हो सके।

## (५) न्यास

न्यास कहते है धारण करने को । अंग-प्रत्यंगो से गायत्री की सतोगुणी शक्ति को धारण करने, स्थापित करने, भरने, ओत-प्रोत करने के लिये न्यास किया जाता है । गायत्री के प्रत्येक शब्द का, महत्त्वपूर्ण मर्मस्थलो से घनिष्ठ सम्बन्ध है । जैसे सितार के अमुक भाग मे, अमुक आघात के साथ उँगली का आघात लगने से अमुक ध्वनि के स्वर निकलते है, उसी प्रकार शरीर-वीणा को सन्ध्या से अगुलियो के सहारे दिव्य भाव से झंकृत किया जाता है।

ऐसा माना जाता है कि स्वभावत: अपवित्र रहने वाले शरीर से दैवी सान्निध्य ठीक प्रकार से नहीं हो सकता, इसलिये उसके प्रमुख स्थानो मे दैवी पवित्रता स्थापित करके उसमे इतनी मात्रा दैवी तत्त्वो की स्थापित कर ली जाती है कि वह दैवी साधना का अधिकारी बन जाए।

न्यास के लिये भिन्न-भिन्न उपासना विधियों मे अलग-अलग विधान हैं कि किन उँगलियो को काम मे लाया जाए । गायत्री की ब्रह्म सन्ध्या मे अँगूठा और अनामिका उँगली का प्रयोग प्रयोजनीय ठहराया गया है । अँगूठा और अनामिका उँगली को मिलाकर विभिन्न अंगो का स्पर्श इस भावना से करना चाहिये कि मेरे यह अंग गायत्री शक्ति से पवित्र तथा बलवान् हो रहे है । अंग स्पर्श के समय निम्न प्रकार मन्त्रोच्चार करना चाहिये ।

ॐ भूर्भुव: स्व.—मूर्धाये
तत्सवितु:—नेत्राभ्यां
वरेण्य—कर्णाभ्यां
भर्गो—मुखाय
देवस्य—कण्ठाय
धीमहि—हृदयाय
धियो यो न —नाभ्यै
प्रचोदयात्—हस्तपादाभ्यां

यह सात अंग शरीर ब्रह्माण्ड के सात लोक हैं अथवा यो कहिये कि आत्मारूपी सविता के सात वाहन अश्व है । शरीर सप्ताह के सात दिन हैं । यो साधारणत. दस इन्द्रियाँ मानी जाती हैं, पर गायत्री योग के अन्तर्गत सात इन्द्रियाँ मानी गयी है—

१. मूर्धा, (मस्तिष्क, मन) २. नेत्र, ३. कर्ण, ४. वाणी और रसना, ५ हृदय, अन्त:करण, ६ नाभि, जननेन्द्रिय ७. कर्मेन्द्रिय (हाथ-पैर) इन सातो मे अपवित्रता न रहे, इनके द्वारा कुमार्ग को न अपनाया जाए, अविवेकपूर्ण आचरण न हो, इस प्रतिरोध के लिये न्यास किया जाता है । इन सात अगों मे भगवती की सात शक्तियाँ निवास करती हैं। उन्हें उपर्युक्त न्यास द्वारा जाग्रत् किया जाता है । जाग्रत् हुई मातृकायें अपने-अपने स्थान की रक्षा करती हैं, अवांछनीय तत्त्वो का संहार करती है । इस प्रकार साधक का अन्त.प्रदेश ब्राह्मी शक्ति का सुदृढ़ दुर्ग बन जाता है।

इन पंचकोषो का विनियोग करने के पश्चात् आचमन, शिखा-बन्धन, प्राणायाम, अघमर्षण, न्यास से निवृत्त होने के पश्चात् गायत्री का जप ध्यान करना चाहिये । सन्ध्या तथा जप में मन्त्रोच्चार इस प्रकार करना चाहिये कि होठ हिलते रहे, शब्दोच्चारण होता रहे, पर निकट बैठा व्यक्ति उसे सुन न सके ।

जप करते हुए वेदमाता गायत्री का इस प्रकार ध्यान करना चाहिये मानो वह हमारे हृदय सिंहासन पर बैठी अपनी शक्तिपूर्ण किरणों को चारो ओर बिखेर रही है और उससे हमारा अन्त.प्रदेश आलोकित हो रहा है । उस समय नेत्र अर्धोन्मीलित या बन्द रहें । अपने हृदयाकाश में ब्राह्य आकाश के समान ही एक विस्तृत शून्य लोक की भावना करके उसमें सूर्य के समान ज्ञान की तेजस्वी ज्योति की कल्पना भी करते रहना चाहिये । यह ज्योति और प्रकाश गायत्री माता की ज्ञान शक्ति का ही होता है, जिसका अनुभव साधक को कुछ समय की साधना के पश्चात् स्पष्ट रीति से होने लगता है । इस प्रकार की साधना के फलस्वरूप श्वेत रंग की ज्योति में विभिन्न रंगों के दर्शन होते हैं । इस प्रकार धीरे-धीरे वह आत्मोन्नति करता हुआ निश्चित रूप से अध्यात्म के उच्च सोपान पर पहुँच जाता है ।

# गायत्री का सर्वश्रेष्ठ एवं सर्व सुलभ ध्यान

मानव-मस्तिष्क बड़ा ही आश्चर्यजनक, शक्तिशाली एवं चुम्बक गुण वाला यन्त्र है। उसका एक-एक परमाणु इतना विलक्षण है कि उसकी गतिविधि, सामर्थ्य और क्रियाशीलता को देखकर बडे-बड़े वैज्ञानिक हैरत में रह जाते हैं। इन अणुओं को जब किसी विशेष दिशा में नियोजित कर दिया जाता है, तो उसी दिशा मे एक लपलपाती हुई अग्नि जिह्वा अग्रगामी होती है। जिस दिशा से मनुष्य इच्छा, आकांक्षा और लालसा करता है, उसी दिशा मे, उसी रंग मे, उसी लालसा मे शरीर की शक्तियाँ नियोजित हो जाती हैं।

पहले भावनाएँ मन मे आती है। फिर जब उन भावनाओं पर चित्त एकाग्र होता है, तब यह एकाग्रता, एक चुम्बक शक्ति आकर्षणतत्त्व के रूप में प्रकट होती है और अपने अभीष्ट तत्त्वों को अखिल आकाश में से खींच लाती है। ध्यान का यही विज्ञान है। इस विज्ञान के आधार पर, प्रकृति के अन्तराल मे निवास करने वाली सूक्ष्म आद्यशक्ति ब्रह्मस्फुरणा गायत्री को अपनी ओर आकर्षित किया जा सकता है। उसके शक्ति भण्डार को प्रचुर मात्रा में अपने अन्दर धारण किया जा सकता है।

जप के समय अथवा किसी अन्य सुविधा के समय में नित्य गायत्री का ध्यान किया जाना चाहिये। एकान्त, कोलाहल रहित, शांत वातावरण के स्थान मे स्थिर चित्त होकर ध्यान के लिये बैठना चाहिये। शरीर शिथिल रहे। यदि जप काल मे ध्यान किया जा रहा है, तब तो पालथी मारकर, मेरुदण्ड सीधा रखकर ध्यान करना उचित है। यदि अलग समय में करना हो, तो आरामकुर्सी पर लेटकर या मसनद, दीवार, वृक्ष आदि का सहारा लेकर साधना करनी चाहिये। शरीर बिल्कुल शिथिल कर दिया जाय, इतना शिथिल मानो देह निर्जीव हो गयी हो। इस स्थिति मे नेत्र बन्द करके दोनों हाथों को गोदी मे रखकर ऐसा ध्यान करना चाहिये कि "इस संसार में सर्वत्र केवल नीला आकाश है, उसमें कही कोई वस्तु नही है।" प्रलयकाल मे जैसी स्थिति होती है, आकाश के अतिरिक्त और कुछ नही रह जाता, वैसी स्थिति का कल्पना चित्र मन में भलीभाँति अंकित करना चाहिये। जब यह कल्पना चित्र भावना-लोक में भली-भाँति अंकित हो जाए, तो सुदूर आकाश मे एक छोटे ज्योति-पिण्ड को सूक्ष्म नेत्रो से देखना चाहिये। सूर्य के समान प्रकाशवान् एक छोटे नक्षत्र के रूप मे गायत्री का ध्यान करना चाहिये। यह ज्योति-पिण्ड अधिक समय तक ध्यान रखने पर समीप आता है, बड़ा होता जाता है और तेज अधिक प्रखर हो जाता है।

चन्द्रमा या सूर्य के मध्य भाग में ध्यानपूर्वक देखा जाए, तो उसमे काले-काले धब्बे दिखाई पडते है, इसी प्रकार उस गायत्री तेज-पिण्ड में ध्यानपूर्वक देखने से आरम्भ मे भगवती गायत्री की धुँधली-सी प्रतिमा दृष्टिगोचर होती है। धीरे-धीरे ध्यान करने वाले को यह मूर्ति अधिक स्पष्ट, अधिक स्वच्छ, अधिक चैतन्य, हँसती, बोलती, चेष्टा करती, सकेत करती तथा भाव प्रकट करती हुई दिखाई पडती है। हमारी इस गायत्री महाविज्ञान पुस्तक के आरम्भ मे भगवती गायत्री का एक चित्र दिया हुआ है। उस चित्र का ध्यान आरम्भ करने से पूर्व कई बार वडे प्रेम से, गौर से भली-भाँति अंग-प्रत्यंगों का निरीक्षण करके उस मूर्ति को मन क्षेत्र मे इसी प्रकार बिठाना चाहिये कि ज्योति-पिण्ड में ठीक वैसी ही प्रतिमा की झाँकी होने लगे। थोड़े दिनों में यह तेजोमण्डल से आवेष्ठित भगवती गायत्री की छवि अत्यन्त सुन्दर, अत्यन्त हृदयग्राही रूप में ध्यानावस्था मे दृष्टिगोचर होने लगती है।

जैसे सूर्य की किरणे धूप मे बैठे हुए मनुष्य के ऊपर पडती हैं और वह किरणों की उष्णता को प्रत्यक्ष अनुभव करता है, वैसे ही यह ज्योति पिण्ड जब समीप आने लगता है, तो ऐसा अनुभव होता है मानो कोई दिव्य प्रकाश अपने मस्तक में, अन्त.करण और शरीर के रोम-रोम में प्रवेश करके अपना अधिकार जमा रहा है, जैसे अग्नि में पड़ने से लोहा भी धीरे-धीरे गरम और लाल रंग का अग्निवर्ण हो जाता है, वैसे ही जब गायत्री माता के तेज को ध्यानावस्था में साधक अपने अन्दर धारण करता है, तो वही सच्चिदानन्द स्वरूप, ऋषिकल्प होकर ब्रह्मतेज से झिलमिलाने लगता है। उसे अपना सम्पूर्ण शरीर तप्त स्वर्ण की भाँति रक्तवर्ण अनुभव होता है और अन्त करण में एक अलौकिक दिव्य रूप का प्रकाश सूर्य के समान प्रकाशित हुआ दीखता है। इस तेज सस्थान मे आत्मा के ऊपर चढ़े हुए अपने कलुष-कषाय जल-जल कर भस्म हो जाते हैं और साधक अपने को ब्रह्मस्वरूप, निर्मल, निर्भय, निष्पाप, निरासक्त अनुभव करता है।

इस तेज धारण, ध्यान में कई बार रंग-विरंगे प्रकाश दिखाई पड़ते हैं, कई बार प्रकाश में छोटे-मोटे रंग-बिरंगे तारा प्रकट होते, जगमगाते और छिपते दिखाई पड़ते हैं। ये एक दिशा से दूसरी दिशा की ओर चलते हैं तथा उलटे वापस लौट पड़ते है। कई बार चक्राकार एवं बाण की तरह तेजी से इस दिशा में चलते हुए छोटे-मोटे प्रकाश खण्ड दिखाई पड़ते है। यह सब प्रसन्नता देने वाले चिह्न हैं। अन्तरात्मा में गायत्री-शक्ति की वृद्धि होने से छोटी-छोटी अनेको शक्तियाँ एवं गुणावलियाँ विकसित होती हैं, वे ही ऐसे छोटे-छोटे रंग-बिरंगे प्रकाश पिण्डों के रूप में परिलक्षित होती है।

जब साधना अधिक प्रगाढ़, पुष्ट और परिपक्व हो जाती है, तो मस्तिष्क के मध्य भाग या हृदय स्थान पर वही गायत्री तेज स्थिर हो जाता है। यही सिद्धावस्था है। जब वह तेज बाह्य आकाश से खिंचकर अपने अन्दर स्थिर हो जाता है, तो ऐसी स्थिति हो जाती है, जैसे अपना शरीर और गायत्री का प्राण एक ही स्थान पर सम्मिलित हो गये हो। भूत-प्रेत का आवेश शरीर में बढ़ जाने पर मनुष्य उस प्रेतात्मा की इच्छानुसार काम करता है, वैसे ही गायत्री शक्ति का आधान अपने अन्दर हो जाने से साधक विचार, कार्य, आचरण, मनोभाव, रुचि, इच्छा, आकांक्षा एवं ध्येय मे परमार्थ प्रधान रहता है। इससे मनुष्यत्व मे से पशुता घटती जाती है और देवत्व की मात्रा बढ़ती जाती है।

उपर्युक्त ध्यान गायत्री का सर्वोत्तम ध्यान है। जब गायत्री तेज-पिण्ड की किरणें अपने ऊपर पड़ने की ध्यान-भावना की जा रही हो, तब यह भी अनुभव करना चाहिये कि ये किरणें सद्बुद्धि, सात्विकता एवं सशक्तता को उसी प्रकार हमारे ऊपर डाल रही हैं, जिस प्रकार कि सूर्य की किरणें गर्मी तथा गतिशीलता प्रदान करती हैं। इस ध्यान से उठते ही साधक अनुभव करता है कि उसके मस्तिष्क मे सद्बुद्धि, अन्त:करण मे सात्विकता तथा शरीर मे सक्रियता की मात्रा बढ़ गयी है। यह वृद्धि यदि थोड़ी-थोड़ी करके भी नित्य होती रहे, तो धीरे-धीरे कुछ ही समय मे वह बड़ी मात्रा में एकत्रित हो जाती है, जिससे साधक, ब्रह्मतेज का एक बड़ा भण्डार बन जाता है। ब्रह्म-तेज तो दर्शनी हुण्डी है, जिसे श्रेय व प्रेय दोनो में से किसी भी बैंक में भुनाया जा सकता है, उसके बदले में दैवी या सांसारिक सुख कोई भी वस्तु प्राप्त की जा सकती है।

## पापनाशक और शक्तिवर्द्धक तपश्चर्याएँ

अग्नि की उष्णता से ससार के सभी पदार्थ जल, बदल या गल जाते है। कोई ऐसी वस्तु नही है, जिसमें अग्नि का ससर्ग होने पर भी परिवर्तन न होता हो। तपस्या की अग्नि भी ऐसी ही है। वह पापो के समूह को निश्चित रूप से गलाकर नरम कर देती है, बदलकर मन-भावन बना देती है अथवा जलाकर भस्म कर देती है।

जो प्रारब्ध-कर्म समय के परिपाक से प्रारब्ध और भवितव्यता बन चुके हैं, जिनका भोगा जाना अमिट रेखा की भाँति सुनिश्चित हो चुका है, वे कष्ट-साध्य भोग, तपस्या की अग्नि के कारण गलकर नरम हो जाते हैं। उन्हें भोगना आसान हो जाता है। जो पाप परिणाम दो महीने तक भयंकर उदरशूल होकर प्रकट होने वाला था, वह साधारण कब्ज बनकर दो महीने तक मामूली गड़बड़ी करके आसानी से चला जाता है। जिस पाप के कारण हाथ या पैर कट जाते, भारी रक्तस्राव होने की संभावना थी, वह मामूली ठोकर लगने से या चाकू आदि चुभने से दस-बीस बूँद खून बहकर निवृत्त हो जाता है। जन्म-जन्मान्तरों के सचित वे पाप जो कई-कई जन्मों तक भारी कष्ट देते रहने वाले थे, वे थोडी-थोड़ी चिह्न पूजा के रूप में प्रकट होकर इसी जन्म मे निवृत्त हो जाते हैं और मृत्यु के पश्चात् स्वर्ग, मुक्ति का अत्यन्त वैभवशाली जन्म मिलने का मार्ग साफ हो जाता है। देखा गया है कि तपस्वियों को इस जन्म में प्राय: कुछ असुविधाएँ रहती हैं। इसका कारण यह है कि जन्म-जन्मान्तरो के समस्त पाप समूह का भुगतान इसी जन्म में होकर आगे का मार्ग साफ हो जाए। इसलिये ईश्वरीय वरदान की तरह हलके-फुलके कष्ट तपस्वियो को मिलते रहते है। यह पापों का गलना हुआ।

बदलना इस प्रकार होता है कि पाप का फल जो सहना पड़ता है, उसका स्वाद बड़ा स्वादिष्ट हो जाता है। धर्म के लिए, कर्तव्य के लिए, यश, कीर्ति और परोपकार के लिए जो कष्ट सहने पड़ते है, वे ऐसे ही है जैसे प्रसव

पीड़ा। प्रसूता को प्रसवकाल मे पीड़ा तो होती है, पर उसके साथ-साथ एक उल्लास भी रहता है। चन्द्र से मुख का सुन्दर बालक देखकर तो वह पीड़ा बिल्कुल भुला दी जाती है। राजा हरिश्चन्द्र, दधीचि, प्रह्लाद, मोरध्वज आदि को जो कष्ट सहने पड़े, उनके लिये उस काल में भी वे उल्लासमय थे, अन्ततः अमर कीर्ति और सद्गति की दृष्टि से तो वे कष्ट उनके लिये सब प्रकार मंगलमय ही रहे। दान देने मे जहाँ ऋण मुक्ति होती है, वहाँ यश तथा शुभ गति की भी प्राप्ति होती है। तप द्वारा इस प्रकार 'उधार पट जाना और मेहमान जीम जाना' दो कार्य एक साथ हो जाते है।

जल जाना इस प्रकार का होता है कि जो पाप अभी प्रारब्ध नही बने है, भूल, अज्ञान या मजबूरी में बने हैं, वे छोटे-मोटे अशुभ कर्म तप की अग्नि मे जलकर अपने आप भस्म हो जाते है। सूखे हुए घास-पात के ढेर को अग्नि की छोटी-सी चिनगारी जला डालती है, वैसे ही इस श्रेणी के पाप कर्म तपश्चर्या, प्रायश्चित्त और भविष्य में वैसा न करने के दृढ निश्चय से अपने आप नष्ट हो जाते है। प्रकाश के सम्मुख जिस प्रकार अन्धकार विलीन हो जाता है, वैसे ही तपस्वी के अन्तःकरण की प्रखर किरणो से पिछले कुसंस्कार नष्ट हो जाते है और साथ ही उन कुसंस्कारो की छाया, दुर्गन्ध, कष्टकारक परिणामो की घटा का भी अन्त हो जाता है।

तपश्चर्या से पूर्वकृत पापो का गलना, बदलना एवं जलना होता हो सो बात ही नही है, वरन् तपस्वी में एक नयी परम सात्त्विक अग्नि पैदा होती है। इस अग्नि को दैवी विद्युत् शक्ति, आत्म-तेज, तपोबल आदि नामो से भी पुकारते है। इस बल से अन्त करण में छिपी हुई सुप्त शक्तियाँ जाग्रत् होती है, दिव्य सद्गुणो का विकास होता है। स्फूर्ति, उत्साह, साहस, धैर्य, दूरदर्शिता, सयम, सन्मार्ग में प्रवृत्ति आदि अनेको गुणो की विशेषता प्रत्यक्ष परिलक्षित होने लगती है। कुसंस्कार, कुविचार, कुटेव, कुकर्म से छुटकारा पाने के लिये तपश्चर्या एक रामबाण अस्त्र है। प्राचीन काल में अनेक देव-दानवों ने तपस्याएँ करके मनोरथ पूरा करने वाले वरदान पाये हैं।

घिसने की रगड़ से गर्मी पैदा होती है। अपने को तपस्या के पत्थर पर घिसने से आत्म-शक्ति का उद्भव होता है। समुद्र को मथने से चौदह रत्न मिले। दूध के मथने से घी निकलता है। काम मन्थन से प्राणधारी बालक की उत्पत्ति होती है। भूमि मन्थन से अन्न उपजता है। तपस्या द्वारा आत्म-मन्थन से उच्च आध्यात्मिक तत्त्वो की वृद्धि का लाभ प्राप्त होता है। पत्थर पर घिसने से चाकू तेज होता है। अग्नि में तपाने से सोना निर्मल बनता है। तप से तपा हुआ मनुष्य भी पापमुक्त, तेजस्वी और विवेकवान् बन जाता है।

अपनी तपस्याओं मे गायत्री तपस्या का स्थान बहुत महत्त्वपूर्ण है। नीचे कुछ पाप-नाशिनी और ब्रह्मतेज-वर्द्धिनी तपश्चर्याएँ बताई जाती है—

## (१) अस्वाद तप

तप उन कष्टो को कहते हैं, जो अभ्यस्त वस्तुओ के अभाव में सहने पडते है। भोजन मे नमक और मीठा ये दो स्वाद की प्रधान वस्तुएँ है। इनमे से एक भी वस्तु न डाली जाए, तो वह भोजन स्वाद रहित होता है। प्रायः लोगो को स्वादिष्ट भोजन करने का अभ्यास होता है। इन दोनो स्वाद तत्त्वो को या इनमे से एक को छोड़ देने से जो भोजन बनता है, उसे सात्त्विक प्रकृति वाला ही कर सकता है। राजसिक प्रकृति वाले का मन उससे नही भरेगा। जैसे-जैसे स्वाद रहित भोजन मे सन्तोष पैदा होता है, वैसे ही वैसे सात्त्विकता बढ़ती जाती है। सबसे प्रारम्भ में एक सप्ताह, एक मास या एक ऋतु के लिये इसका प्रयोग करना चाहिये। आरम्भ में बहुत लम्बे समय के लिये नही करना चाहिये। यह अस्वाद-तप हुआ।

## (२) तितिक्षा तप

सर्दी या गर्मी के कारण शरीर को जो कष्ट होता है, उसे थोड़ा-थोड़ा सहन करना चाहिये। जाड़े की ऋतु मे धोती और दुपट्टा या कुर्ता दो वस्त्रो में गुजारा करना, रात को रुई का कपड़ा ओढ़कर या कम्बल से काम चलाना, गरम पानी का प्रयोग न करके ताजे जल से स्नान करना, अग्नि न तापना, यह शीत सहन के तप हैं। पंखा, छाता और बर्फ का त्याग यह गर्मी की तपश्चर्या है।

## (३) कर्षण तप

प्रात.काल एक-दो घण्टे रात रहे उठकर नित्यकर्म मे लग जाना, अपने हाथ से बनाया भोजन करना, अपने लिये स्वयं जल भरकर लाना, अपने हाथ से वस्त्र धोना, अपने वर्तन स्वयं मलना आदि अपनी सेवा के काम दूसरों से कम से कम कराना । जूता न पहनकर खड़ाऊँ या चट्टी से काम चलाना । पलंग पर शयन न करके तख्त या भूमि पर शयन करना । धातु के बर्तन प्रयोग न करके पत्तल या हाथ मे भोजन करना, पशुओं की सवारी न करना, खादी पहनना, पैदल यात्रा करना आदि कर्षण तप है । इसमे प्रतिदिन शारीरिक सुविधाओ का त्याग और असुविधाओ को सहन करना पड़ता है ।

## (४) उपवास

गीता मे उपवास को विषय विकार से निवृत्त करने वाला बताया गया है । एक समय अन्नाहार और एक समय फलाहार आरम्भिक उपवास है । धीरे-धीरे इसकी कठोरता बढानी चाहिये । दो समय फल, दूध, दही आदि का आहार इससे कठिन है । केवल दूध या छाछ पर रहना हो तो उसे कई बार सेवन किया जा सकता है । जल हर एक उपवास मे कई बार अधिक मात्रा मे बिना प्यास के भी पीना चाहिये । जो लोग उपवास मे जल नही पीते या कम पीते हैं, वे भारी भूल करते है । इससे पेट की अग्नि आँतों मे पड़े मल को सुखाकर गाँठे बना देती है । इसलिये उपवास मे कई बार पानी पीना चाहिये । उसमे नीबू, सोडा, शक्कर मिला लिया जाए, तो स्वास्थ्य और आत्म-शुद्धि के लिए और भी अच्छा है ।

## (५) गव्य कल्प तप

शरीर और मन के अनेक विकारों को दूर करने के लिये गव्यकल्प अभूतपूर्व है । राजा दिलीप जब निस्सन्तान रहे, तो उन्होंने कुल गुरु के आश्रम में गौ चराने की तपस्या पत्नी सहित की थी । नन्दिनी गौ को वे चराते थे और गोरस का सेवन करके ही रहते थे । गाय का दूध, गाय का दही, गाय की छाछ, गाय का घी सेवन करना, गाय के गोबर के कण्डो से दूध गरम करना चाहिये । गोमूत्र की शरीर पर मालिश करके सिर मे डालकर स्नान करना, चर्म-रोगो तथा रक्त-विकारों के लिये बड़ा लाभदायक है । गाय के शरीर से निकलने वाला तेज बड़ा सात्विक एवं बलदायक होता है, इसलिये गौ चराने का भी बडा सूक्ष्म लाभ है । गौ के दूध, दही, घी, छाछ पर मनुष्य तीन मास निर्वाह करे, तो उसके शरीर का एक प्रकार से कल्प हो जाता है ।

## (६) प्रदातव्य तप

अपने पास जो शक्ति हो , उसमें से कम मात्रा में अपने लिये रखकर दूसरों को अधिक मात्रा मे दान देना है । धनी आदमी धन का दान करते हैं । जो धनी नहीं हैं , वे अपने समय, बुद्धि, ज्ञान, चातुर्य, सहयोग आदि की उधार या दान देकर दूसरों को लाभ पहुँचा सकते है । शरीर का, मन का दान भी धन-दान की ही भाँति महत्वपूर्ण है । अनीति उपार्जित धन का सबसे अच्छा प्रायश्चित्त यही है कि उसको सत्कार्य के लिये दान कर दिया जाए । समय का कुछ न कुछ भाग लोकसेवा के लिये लगाना आवश्यक है । दान देते समय पात्र और कार्य का ध्यान करना आवश्यक है । कुपात्र को दिया हुआ, अनुपयुक्त कर्म के लिये दिया गया दान व्यर्थ है । मनुष्येतर प्राणी भी दान के अधिकारी हैं । गौ, चीटी, चिड़ियाँ, कुत्ते आदि उपकारी जीव-जन्तुओं को भी अन्न-जल का दान देने के लिये प्रयत्नशील रहना चाहिये ।

स्वय कष्ट सहकर, अभावग्रस्त रहकर भी दूसरों की उचित सहायता करना, उन्हें उन्नतिशील, सात्विक, सद्‌गुणी बनाने में सहायता करना, सुविधा देना दान का वास्तविक उद्देश्य है । दान प्रशंसा मे धर्म-शास्त्रों का पन्ना-पन्ना भरा हुआ है । उसके पुण्य के सम्बन्ध में अधिक क्या कहा जाए । वेद ने कहा है—"सौ हाथों से कमाये और हजार हाथों से दान करे ।"

## (७) निष्कासन तप

अपनी बुराइयो और पापो को गुप्त रखने से मन भारी रहता है। पेट में मल भरा रहे, तो उससे नाना प्रकार के रोग उत्पन्न होते है, वैसे ही अपने पापों को छुपाकर रखा जाए, तो यह गुप्तता रुके हुए मल की तरह गन्दगी और सड़न पैदा करने वाले समस्त मानसिक क्षेत्र को दूषित कर देती है। इसलिये कुछ ऐसे मित्र चुनने चाहिये जो काफी गम्भीर और विश्वस्त हो। उनसे अपनी पाप कथायें कह देनी चाहिये। अपनी कठिनाइयाँ, दुःख गाथाएँ, इच्छाएँ, अनुभूतियाँ भी इसी प्रकार किन्ही ऐसे लोगों से कहते रहना चाहिये, जो उतने उदार हो कि उन्हे सुनकर घृणा न करे और कभी विरोधी हो जाने पर उन्हें दूसरों से प्रकट करके हानि न पहुँचाएँ। यह गुप्त बातो का प्रकटीकरण एक प्रकार का आध्यात्मिक जुलाब है, जिससे मनोभूमि निर्मल होती है।

प्रायश्चित्तो मे "दोष प्रकाशन" का महत्त्वपूर्ण स्थान है। गोहत्या हो जाने का प्रायश्चित्त शास्त्रो ने यह बताया है कि मरी गौ की पूँछ हाथ मे लेकर एक-सौ गाँवो मे वह व्यक्ति उच्च स्वर से चिल्ला-चिल्लाकर यह कहे कि मुझसे गौ-हत्या हो गयी। इस दोष प्रकाशन से गौ-हत्या का दोष छूट जाता है। जिसके साथ बुराई की हो उससे क्षमा माँगनी चाहिये, क्षतिपूर्ति करनी चाहिये और जिस प्रकार वह संतुष्ट हो सके वह करना चाहिये। यदि वह भी न हो तो कम से कम दोष प्रकाशन द्वारा अपनी अन्तरात्मा का एक भारी बोझ तो हल्का करना ही चाहिये। इस प्रकार के दोष प्रकाशन के लिये 'शान्तिकुञ्ज हरिद्वार' को एक विश्वसनीय मित्र समझकर पत्र द्वारा अपने दोषो को लिखकर उनके प्रायश्चित्त तथा सुधार की सलाह प्रसन्नतापूर्वक ली जा सकती है।

## (८) साधना तप

गायत्री का चौबीस हजार जप नौ दिन मे पूरा करना, सवालक्ष जप चालीस दिन मे पूरा करना, गायत्री यज्ञ, गायत्री की योग साधनाएँ, पुरश्चरण, पूजन, स्तोत्र पाठ आदि साधनाओं से पाप घटता है और पुण्य बढ़ता है। कम पढ़े लोग "गायत्री चालीसा" का पाठ नित्य करके अपनी गायत्री भक्ति को बढ़ा सकते है और इस महामन्त्र से बढ़ी हुई शक्ति के द्वारा तपोबल के अधिकारी बन सकते हैं।

## (९) ब्रह्मचर्य तप

वीर्य-रक्षा, मैथुन से बचना, काम-विकार पर काबू रखना ब्रह्मचर्य व्रत है। मानसिक काम-सेवन शारीरिक काम-सेवन की ही भाँति हानिकारक है। मन को कामक्रीड़ा की ओर न जाने देने का सबसे अच्छा उपाय उसे उच्च आध्यात्मिक एवं नैतिक विचारो में लगाये रहना है। बिना इसके ब्रह्मचर्य की रक्षा नही हो सकती। मन को ब्रह्म मे, सत् तत्त्व में लगाये रहने से आत्मोन्नति भी होती है, धर्म साधना भी और वीर्य रक्षा भी। इस प्रकार एक ही उपाय से तीन लाभ करने वाला यह तप गायत्री साधना वालों के लिये सब प्रकार उत्तम है।

## (१०) चान्द्रायण तप

यह व्रत पूर्णमासी से आरम्भ किया जाता है। पूर्णमासी को अपनी जितनी पूर्ण खुराक हो, उसका सोलहवाँ भाग प्रतिदिन कम करते जाना चाहिये। जैसे अपना पूर्ण आहार एक सेर है, तो प्रतिदिन एक छटाँक आहार कम करते जाना चाहिये, कृष्ण पक्ष का चन्द्रमा जैसे १-१ कला नित्य घटता है, वैसे ही १-१ षोडशांश नित्य कम करते चलना चाहिये। अमावस्या और प्रतिपदा को चन्द्रमा बिल्कुल दिखाई नही पड़ता। उन दो दिनो बिल्कुल भी आहार न लेना चाहिये। फिर शुक्ल पक्ष की दौज को चन्द्रमा एक कला से निकलता है और धीरे-धीरे बढ़ता है वैसे ही १-१ षोडशाश बढ़ाते हुए पूर्णमासी तक पूर्ण आहार पर पहुँच जाना चाहिये। एक मास में आहार-विहार का संयम, स्वाध्याय, सत्संग मे प्रवृत्ति, सात्त्विक जीवनचर्या तथा गायत्री साधना मे उत्साहपूर्वक संलग्न रहना चाहिये।

अर्ध चान्द्रायण व्रत पन्द्रह दिन का होता है। उसमे भोजन का आठवाँ भाग आठ दिन कम करना और आठ दिन बढ़ाना होता है। आरम्भ में अर्ध चान्द्रायण ही करना चाहिये। जब एक बार सफलता मिल जाए, तो पूर्ण चान्द्रायण के लिये कदम बढ़ाना चाहिये।

उपवास, स्वास्थ्यरक्षा का बड़ा प्रभावशाली साधन है। मनुष्य से खान-पान मे जो त्रुटियाँ स्वभाव या परिस्थितिवश होती रहती हैं, उनसे शरीर मे दूषित या विजातीय तत्त्व की वृद्धि हो जाती है। उपवास काल में जब पेट खाली रहता है, तो जठराग्नि उन दोषों को ही पचाने लगती हैं। इसमे शरीर शुद्ध होता है और रक्त स्वच्छ हो जाता है। जिसकी देह मे विजातीय तत्त्व नही होगे और नाड़ियों में स्वच्छ रक्त परिभ्रमण करता होगा, उसको एकाएक किसी रोग या बीमारी की शिकायत हो ही नही सकती। इसलिये स्वास्थ्यकामी पुरुष के लिये उपवास बहुत बड़े सहायक बन्धु के समान है। अन्य उपवासों से चान्द्रायण व्रत में यह विशेषता है कि इसमे भोजन का घटाना और बढाना एक नियम और क्रम से होता है, जिससे उसका विपरीत प्रभाव तनिक भी नही पड़ता। अन्य लम्बे उपवासों मे जिनमे भोजन को लगातार दस-पन्द्रह दिन के लिये छोड़ दिया जाता है, उपवास को खत्म करते समय बड़ी सावधानी रखनी पडती है और अधिकांश व्यक्ति उस समय अधिक मात्रा मे अनुपयुक्त आहार कर लेने से कठिन रोगो के शिकार हो जाते है। यह चान्द्रायण व्रत में बिल्कुल नही होता।

## (११) मौन तप

मौन से शक्तियों का क्षरण रुकता है, आत्म-बल एव संयम बढ़ता है, दैवी तत्वों की वृद्धि होती है, चित्त की एकाग्रता बढ़ती है, शान्ति का प्रादुर्भाव होता है, बहिर्मुखी वृत्तियाँ अन्तर्मुखी होने से आत्मोन्नति का मार्ग प्रशस्त होता है। प्रतिदिन या सप्ताह मे अथवा मास में कोई नियत समय मौन रहने के लिये निश्चित करना चाहिये। कई दिन या लगातार भी ऐसा व्रत रखा जा सकता है। अपनी स्थिति, रुचि और सुविधा के अनुसार मौन की अवधि निर्धारित करनी चाहिये। मौन काल का अधिकांश भाग एकांत मे स्वाध्याय अथवा ब्रह्म चिन्तन मे व्यतीत करना चाहिये।

## (१२) अर्जन तप

विद्याध्ययन, शिल्प-शिक्षा, देशाटन, मल्ल विद्या, संगीत आदि किसी भी प्रकार की उत्पादक उपयोगी शिक्षा प्राप्त करके अपनी शक्ति, योग्यता, क्षमता, क्रियाशीलता, उपयोगिता बढाना अर्जन तप है। विद्यार्थी को कष्ट उठाना पड़ता है, जिस प्रकार मन मारना पड़ता है और सुविधाएँ छोड़कर कठिनाई से भरा कार्यक्रम अपनाना पड़ता है, वह तप का लक्षण है। केवल बचपन मे ही नही वृद्धावस्था और मृत्यु पर्यन्त किसी न किसी रूप में सदैव अर्जन तप करते रहने का प्रयत्न करना चाहिये। साल में थोड़ा-सा समय तो इस तपस्या मे लगाना ही चाहिये, जिससे अपनी तपस्याएँ बढ़ती चले और उनके द्वारा अधिक लोक-सेवा करना सम्भव हो सके।

सूर्य की बारह राशियाँ होती हैं, गायत्री के वह बारह तप हैं। इनमे से जो तप, जब, जिस प्रकार सम्भव हो, उसे अपनी स्थिति, रुचि और सुविधा के अनुसार अपनाते रहना चाहिये। ऐसा भी हो सकता है कि वर्ष के बारह महीनों में एक-एक महीने एक-एक तप करके एक वर्ष पूरा तप वर्ष बिताया जाए।

सातवें निष्कासन तप मे एक-दो बार विश्वस्त मित्रों के सामने दोष प्रकटीकरण हो सकता है। नित्य तो अपनी डायरी मे एक मास तक अपनी बुराइयाँ लिखते रहना चाहिये और उन्हें अपने पथ-प्रदर्शक को दिखाना चाहिये। यह क्रम अधिक दिन तक चालू रखा जाए, तो और भी उत्तम है। महात्मा गाँधी साबरमती आश्रम में अपने आश्रमवासियों की डायरी बड़े गौर से जाँचा करते थे।

अन्य तपों मे प्रत्येक को प्रयोग करने के लिये अनेको रीतियाँ हो सकती है। उन्हें थोड़ी-थोड़ी अवधि के लिये निर्धारित करके अपना अभ्यास और साहस बढ़ाना चाहिये। आरम्भ में थोड़ा और सरल तप अपनाने से पीछे दीर्घकाल तक और कठिन स्वाध्याय साधन करना भी सुलभ हो जाता है।

## गायत्री साधना से पापमुक्ति

गायत्री की अनन्त कृपा से पतितों को उच्चता मिलती है और पापियों के पाप नाश होते हैं। इस तत्त्व पर विचार करते हुए हमें यह भली प्रकार समझ लेना चाहिये कि आत्मा, सर्वथा स्वच्छ, निर्मल, पवित्र, शुद्ध, बुद्ध और निर्लिप्त है। श्वेत काँच या पारदर्शी पात्र मे किसी रंग का पानी भर दिया जाए, तो उसी रग का दीखने लगेगा,

साधारणत: उसे उसी रग का पात्र कहा जाएगा । इतने पर भी पात्र का मूल सर्वथा रंग रहित हो रहता है । एक रंग का पानी भर दिया जाए, तो फिर इस परिवर्तन के साथ ही पात्र दूसरे रंग का दिखाई देने लगेगा । मनुष्य की यही स्थिति है । आत्मा स्वभावत: निर्विकार है, पर उसमें जिस प्रकार के गुण, कर्म, स्वभाव भर जाते है, वह उसी प्रकार का दिखाई देने लगता है ।

गीता मे कहा है कि—"विद्या-विनय सम्पन्न-ब्राह्मण, गौ, हाथी, कुत्ता तथा चाण्डाल आदि को जो समत्व बुद्धि से देखता है, वही पण्डित है ।" इस समन्वय का रहस्य यह है कि आत्मा सर्वथा निर्विकार है, उसकी मूल स्थिति में परिवर्तन नही होता, केवल मन, बुद्धि, चित्त, अहकार अन्त.करण चतुष्टय, रगीन-विकारग्रस्त हो जाता है, जिसके कारण मनुष्य अस्वाभाविक, विपन्न, विकृत दशा मे पड़ा हुआ प्रतीत होता है । इस स्थिति मे यदि परिवर्तन हो जाए, तो आज के दुष्ट का कल ही सन्त बन जाना कुछ भी कठिन नही है । इतिहास बताता है, कि एक चाण्डाल कुलोत्पन्न तस्कर बदलकर महर्षि वाल्मीकि हो गया । जीवन भर वेश्यावृत्ति करने वाली गणिका आन्तरिक परिवर्तन के कारण परम साध्वी देवियो को प्राप्त होने वाली परमगति की अधिकारिणी हुई । कसाई का पेशा करते हुए जिन्दगी गुजार देने वाले अजामिल और सदन परम भागवत भक्त कहलाये । इस प्रकार अनेकों नीच काम करने वाले उच्चता को प्राप्त हुए हैं और हीन कुलोत्पन्नो को उच्च वर्ण की प्रतिष्ठा मिली है । रैदास चमार, कबीर जुलाहे, रामानुज शूद्र, पट्कोपाचार्य खटीक, तिरवल्लुवर अंत्यज वर्ण में उत्पन्न हुए थे, पर उनकी स्थिति अनेकों ब्राह्मणों से ऊँची थी । विश्वामित्र क्षत्रिय से ब्राह्मण बने थे ।

जहाँ पतित स्थान से ऊपर चढने के उदाहरणो से इतिहास भरा पड़ा है, वहाँ उच्च स्थिति के लोगो के पतित होने के भी उदाहरण कम नही है, पुलस्त्य के उत्तम ब्रह्मकुल मे उत्पन्न हुआ चारो वेदो का महापण्डित रावण, मनुष्यता से भी पतित होकर राक्षस कहलाया । खोटा अन्न खाने से द्रोण और भीष्म जैसे ज्ञानी पुरुष, अन्यायी कौरवों के समर्थक हो गये । विश्वामित्र ने क्रोध में आकर वसिष्ठ के निर्दोष बालकों की हत्या कर डाली । पाराशर ने धीवर की कुमारी कन्या से व्यभिचार करके सन्तान उत्पन्न की, विश्वामित्र ने वेश्या पर आसक्त होकर उसे लम्बे समय तक अपने पास रखा, चन्द्रमा जैसा देवता गुरु माता के साथ कुमार्गगामी बना, देवताओ के राजा इन्द्र को व्यभिचार के कारण शाप का भाजन होना पड़ा, ब्रह्मा अपनी पुत्री पर ही मोहित हो गये, ब्रह्मचारी नारद मोहग्रस्त होकर विवाह करने स्वयवर मे पहुँचे, सड़ी-गली काया वाले वयोवृद्ध च्यवन ऋषि को सुकुमारी सुकन्या से विवाह करने की सूझी, बलि राजा के दान में भाँजी मारते हुए शुक्राचार्य ने अपनी आँख गँवा दी, धर्मराज युधिष्ठिर तक ने अश्वत्थामा के मरने की पुष्टि करके अपने मुख पर कालिख पोती और धीरे से 'नरो वा कुञ्जरो वा' गुनगुनाकर अपने को झूठ से बचाने की प्रवचना की । कहाँ तक कहें, किस-किस की कहे, इस दृष्टि से इतिहास देखते है, तो बड़ो-बडों को स्थान च्युत हुआ पाते हैं । इससे प्रकट होता है कि आन्तरिक स्थिति मे हेर-फेर हो जाने से भले मनुष्य बुरे और बुरे मनुष्य भले बन सकते हैं ।

शास्त्र कहता है कि जन्म से सभी मनुष्य शूद्र पैदा होते हैं । पीछे संस्कार के प्रभाव से द्विज बनते हैं । असल में यह सस्कार ही है, जो शूद्र को द्विज और द्विज को शूद्र बना देते हैं । गायत्री के तत्त्वज्ञान को हृदय मे धारण करने से ऐसे संस्कारों की उत्पत्ति होती है, जो मनुष्य को एक विशेष प्रकार का बना देते है । उस पात्र मे भरा हुआ पहला लाल रंग निवृत्त हो जाता है और उसके स्थान पर नील वर्ण परिलक्षित होने लगता है ।

पापो का नाश आत्मतेज की प्रचण्डता से होता है । यह तेजी जितनी अधिक होती है, उतना ही सस्कार का कार्य शीघ्र और अधिक परिमाण मे होता है । बिना धार की लोहे की छड़ से वह कार्य नही हो सकता, जो तीक्ष्ण तलवार से होता है । यह तेजी किस प्रकार आए ? इसका उपाय तपाना और रगड़ना है । लोहे को आग में तपाकर उसमें धार बनाई जाती है और पत्थर पर रगड़कर उसे तेज किया जाता है । तब वह तलवार दुश्मन की सेना का सफाया करने योग्य होती है । हमे भी अपनी आत्म-शक्ति तेज करने के लिये इसी तपाने, घिसने वाली प्रणाली को अपनाना पड़ता है—इसे आध्यात्मिक भाषा मे 'तप' या 'प्रायश्चित्त' नाम से पुकारते है ।

अपराधों की निवृत्ति के लिये हर जगह दण्ड का विधान काम में लाया जाता है । बच्चे ने गडबड़ी की, कि

माता की डाँट-डपट पड़ी, शिष्य ने प्रमाद किया, कि गुरु ने छड़ी सँभाली। सामाजिक नियमों को भंग किया, कि पंचायत ने दण्ड दिया। कानून का उल्लंघन हुआ कि जुर्माना, जेल, काला पानी या फाँसी तैयार है। ईश्वर दैविक, दैहिक, भौतिक दुःख देकर पापो का दण्ड देता है। दण्ड-विधान प्रतिशोध या प्रतिहिंसा मात्र नही है। 'खून का बदला खून' की जंगली प्रथा के कारण नही, दण्ड विधान का निर्माण उच्च आध्यात्मिक विज्ञान के आधार पर किया गया है। कारण यह है कि दण्ड स्वरूप जो कष्ट दिये जाते हैं, उनसे मनुष्य के भीतर एक खलबली मचती है, प्रतिक्रिया होती है, तेजी आती है, जिससे उसका गुप्त मानस चौंक पड़ता है और भूल को छोड़कर उचित मार्ग पर आ जाता है। 'तप मे ऐसी शक्ति है। तप की गर्मी से अनात्म तत्त्वों का संहार होता है।'

दूसरो द्वारा दण्ड रूप मे बलात् तप कराके हमारी शुद्धि की जाती है। उस प्रणाली को हम स्वयं ही अपनाएँ, अपने गुप्त प्रकट पापो का दण्ड स्वयं ही अपने को देकर स्वेच्छापूर्वक तप करें, तो वह दूसरो द्वारा बलात् कराये हुए तप की अपेक्षा असंख्य गुना उत्तम है। उसमें न अपमान होता है, न प्रतिहिंसा एवं न आत्म-ग्लानि से चित्त क्षोभित होता है; वरन् स्वेच्छा तप से एक आध्यात्मिक आनन्द आता है, शौर्य और साहस प्रकट होता है तथा दूसरो की दृष्टि मे अपनी श्रेष्ठता, प्रतिष्ठा बढ़ती है। पापो की निवृत्ति के लिये आत्मतेज की अग्नि चाहिये, इस अग्नि की उत्पत्ति से दुहरा लाभ होता है, एक तो हानिकारक तत्त्वों का, कषाय-कल्मषों का नाश होता है, दूसरे उनकी ऊष्मा और प्रकाश से दैवी-तत्त्वों का विकास, पोषण एवं अभिवर्द्धन होता है, जिसके कारण साधक, तपस्वी, मनस्वी एवं तेजस्वी बन जाता है। हमारे धर्म-शास्त्रो मे पग-पग पर व्रत, उपवास, दान, स्नान, आचरण-विचार आदि के विधि-विधान इसी दृष्टि से किये गये हैं कि उन्हे अपनाकर मनुष्य इन दुहरे लाभों को उठा सके।

'अपने से कोई भूल, पाप या बुराइयाँ बन पड़ी हो, तो उनके अशुभ फलों के निवारण के लिये सच्चा प्रायश्चित्त तो यही है कि उन्हे फिर न करने का दृढ निश्चय किया जाए, पर यदि इस निश्चय के साथ-साथ थोड़ी तपश्चर्या भी की जाए, तो उसे प्रतिज्ञा का बल मिलता है और उसके पालन में दृढ़ता आती है। साथ ही यह तपश्चर्या सात्त्विकता की तीव्रगति से वृद्धि करती है, चैतन्यता उत्पन्न करती है और ऐसे उत्तमोत्तम गुण, कर्म, स्वभावो को उत्पन्न करती है; जिनसे पवित्रतामय, साधनामय, मंगलमय जीवन बिताना सुगम हो जाता है। गायत्री शक्ति के आधार पर की गयी तपश्चर्या बड़े-बडे पापियों को भी निष्पाप बनाने, उनके पाप-पुञ्जो को नष्ट करने तथा भविष्य के लिये उन्हें निष्पाप रहने योग्य बना सकती है।'

जो कार्य, पाप दिखाई पड़ते हैं; वे सर्वदा वैसे पाप नही होते, जैसे कि समझते है। कहा गया है कि कोई भी कार्य न तो पाप है न पुण्य, कर्त्ता की भावना के अनुसार पाप-पुण्य होते है। जो कार्य एक मनुष्य के लिये पाप है, वही दूसरे के लिये पाप-रहित है और किसी के लिये वह पुण्य भी है। हत्या करना एक कर्म है, वह तीन व्यक्तियों के लिये तीन विभिन्न परिस्थितियो के कारण भिन्न परिणाम वाला बन जाता है। कोई व्यक्ति दूसरो का धन अपहरण करने के लिये किसी की हत्या करता है, यह हत्या घोर पाप हुई। कोई न्यायाधीश या जल्लाद समाज के शत्रु अपराधी को न्याय रक्षा के लिये प्राण-दण्ड देता है, वह उसके लिये कर्तव्य-पालन है। कोई व्यक्ति आततायी डाकुओ के आक्रमण से निर्दोष के प्राण बचाने के लिये अपने को जोखिम में डालकर उन अत्याचारियो का वध कर देता है, तो वह पुण्य है। हत्या तीनों ने ही की, पर तीनो की हत्याये अलग-अलग परिणाम वाली है। तीनों हत्यारे डाकू, न्यायाधीश एवं आततायी से लड़कर उसका वध करने वाले—समान रूप से पापी नही गिने जा सकते।

चोरी एक बुरा कार्य है, परन्तु परिस्थितियो वश वह भी सदा बुरा नहीं रहता। स्वयं सम्पन्न होते हुए भी जो अन्यायपूर्वक दूसरों का धन हरण करता है, वह पक्का चोर है। दूसरा उदाहरण लीजिये—भूख से प्राण जाने की मजबूरी मे किसी भी सम्पन्न व्यक्ति का कुछ चुराकर आत्म-रक्षा करना कोई बहुत बड़ा पाप नही है। तीसरी स्थिति में किसी दुष्ट की साधन-सामग्री चुराकर उसे शक्ति हीन बना देना और उस चुराई हुई सामग्री को सत्कर्म में लगा देना पुण्य का काम है। तीनों चोर समान श्रेणी के पापी नही ठहराये जा सकते।

परिस्थिति, मजबूरी, धर्म रक्षा तथा बौद्धिक स्वल्प विकास के कारण वश कई बार ऐसे कार्य होते हैं, जो

स्थूल दृष्टि से देखने मे निन्दनीय मालूम पड़ते हैं, पर वस्तुतः उनके पीछे पाप भावना छिपी हुई नही होती, ऐसे कार्य पाप नही कहे जा सकते । बालक का फोड़ा चिरवाने के लिये माता को उसे अस्पताल ले जाना पड़ता है और बालक को कष्ट मे डालना पड़ता है । रोगी की प्राण रक्षा के लिये डाक्टर को कसाई के समान चीड़-फाड़ करने का कार्य करना पड़ता है । रोगी की कुपथ्यकारक इच्छाओ को टालने के लिये उपचारक को झूठे बहाने बनाकर किसी प्रकार समझाना पड़ता है । बालको की जिद का भी प्राय. ऐसा ही समाधान किया जाता है । हिंसक जन्तुओ, शस्त्रधारी दस्युओ पर सामने से नही, बल्कि पीछे से आक्रमण करना पड़ता है ।

प्राचीन इतिहास पर दृष्टिपात करने से प्रतीत होता है कि अनेक महापुरुषों को भी धर्म की स्थूल मर्यादाओं का उल्लघन करना पड़ता है । लोकहित, धर्म वृद्धि और अधर्म नाश की सद्भावना के कारण उन्हे वैसा पापी नही बनना पड़ता जैसे कि वही काम करने वाले आदमी को साधारणत. बनना पड़ता है ।

भगवान् विष्णु ने भस्मासुर से शंकर जी के प्राण बचाने के लिये मोहिनी रूप बनाकर उसे छला और नष्ट किया । समुद्र-मन्थन के समय अमृत-घट के बँटवारे पर जब देवताओं और असुरों में झगड़ा हो रहा था, तब भी विष्णु ने माया- मोहिनी रूप बनाकर असुरो को धोखे मे रखा और अमृत देवताओं को पिला दिया । सती वृन्दा का सतीत्व डिगाने के लिये भगवान् ने जालन्धर का रूप बनाया था । राजा बलि को छलने के लिये वामन का रूप धारण किया था । पेड़ को आड़ मे छिपकर राम ने अनुचित रूप से बाली को मारा था ।

महाभारत मे धर्मराज युधिष्ठिर ने अश्वत्थामा की मृत्यु का छलपूर्वक समर्थन किया । अर्जुन ने शिखण्डी की ओट मे खड़े होकर भीष्म को मारा, कर्ण का रथ कीचड़ में धँस जाने पर भी उसका वध किया । घोर दुर्भिक्ष मे क्षुधा पीड़ित होने पर विश्वामित्र ऋषि ने चाण्डाल के घर से कुत्ते का मांस चुराकर खाया, प्रह्लाद का पिता की आज्ञा का उल्लंघन करना, बलि का गुरु शुक्राचार्य की आज्ञा न मानना, विभीषण का भाई को त्यागना, भरत का माता की भर्त्सना करना, गोपियों का पर-पुरुष श्रीकृष्ण से प्रेम करना, मीरा का अपने पति को त्याग देना, परशुराम जी का अपनी माता का सिर काट देना आदि कार्य साधारणत. अधर्म प्रतीत होते है, पर उन्हे कर्त्ताओ ने सदुद्देश्य से प्रेरित होकर किया था, इसलिये धर्म की सूक्ष्म दृष्टि से यह कार्य पातक नही गिने गये ।

शिवाजी ने अफजल खाँ का वध कूटनीतिक चातुर्य से किया था । भारतीय स्वाधीनता के इतिहास में क्रान्तिकारियों ने ब्रिटिश सरकार के साथ जिस नीति को अपनाया था, उसमें चोरी, डकैती, जासूसी, हत्या, कत्ल, झूठ बोलना, छल, विश्वासघात आदि ऐसे सभी कार्यो का समावेश हुआ था, जो मोटे तौर से अधर्म कहे जाते है; परन्तु उनकी आत्मा पवित्र थी, असख्य दीन-दु:खी प्रजा की करुणाजनक स्थिति से द्रवित होकर अन्यायी शासन को उलटने के लिये ही उन्होंने ऐसा किया था । कानून उनको भले ही अपराधी बताए, पर वस्तुत: वे पापी कदापि नही कहे जा सकते ।

अधर्म का नाश और धर्म की रक्षा के लिये भगवान् को युग-युग में अवतार लेकर अगणित हत्याये करनी पड़ती हैं और रक्त की धार बहानी पड़ती है । इसमे पाप नही होता । सदुद्देश्य के लिये किया हुआ अनुचित कार्य भी उचित के समान ही उत्तम माना गया है । इस प्रकार मजबूर किये गये, सताये गये, बुभुक्षित, संत्रस्त-दु:खी, उत्तेजित, आपत्तिग्रस्तो, अज्ञानी बालक, रोगी अथवा पागल कोई अनुचित कार्य कर बैठते है, तो वह क्षम्य माने जाते हैं, कारण यह है कि उस मनोभूमि का मनुष्य धर्म और कर्तव्य के दृष्टिकोण से किसी बात पर ठीक विचार करने में समर्थ नही होता ।

पापियों की सूची मे जितने लोग है, उनमे से अधिकाश ऐसे होते है, जिन्हें उपर्युक्त किन्ही कारणो से अनुचित कार्य करने पड़े, पीछे वे उनके स्वभाव मे आ गये । परिस्थितियो ने, मजबूरियो ने, आदतों ने उन्हे लाचार कर दिया और वे बुराई की ढालू सड़क पर फिसलते चले गये । यदि दूसरे प्रकार की परिस्थितियाँ, सुविधाये उन्हे मिलती, ऊँचा उठाने वाले और सन्तोष देने वाले साधन मिल जाते, तो निश्चय ही वे अच्छे बने होते ।

कानून और लोकमत चाहे किसी को कितना ही दोषी ठहरा सकता है, स्थूल दृष्टि से कोई आदमी अत्यन्त बुरा हो सकता है, पर वास्तविक पापियो की संख्या इस ससार में बहुत कम है । जो परिस्थितियों के वश बुरे बन

की बुद्धि ठीक काम नहीं करती । जाल में फँसे कबूतर की तरह वह जितना फड़फड़ाता है, उतना ही जाल में और फँसता जाता है । ऐसे अवसरों पर 'हारे को हरिनाम' बल होता है । गज, द्रौपदी, नरसी, प्रह्लाद आदि को उसी बल का आश्रय लेना पड़ा था । देखा गया है कि कई बार जब वह सांसारिक प्रयत्न विशेष कारगर नहीं होते, तो दैवी सहायता मिलने पर सारी स्थिति ही बदल जाती है और विपदाओं की रात्रि के घोर अन्धकार को चीरकर अचानक ऐसी बिजली कोंध जाती है, जिसके प्रकाश में पार होने का रास्ता मिल जाता है । अनुष्ठान ऐसी ही प्रक्रिया है। यह हारे हुए का चीत्कार है, जिससे देवताओं का सिंहासन हिलता है । अनुष्ठान का विस्फोट हृदयाकाश में एक ऐसे प्रकाश के रूप में होता है, जिसके द्वारा विपत्तिग्रस्त को पार होने का रास्ता दिखाई दे जाता है ।

सांसारिक कठिनाइयों में, मानसिक उलझनों में, आन्तरिक उद्वेगों में गायत्री-अनुष्ठान से असाधारण सहायता मिलती है । यह ठीक है कि "किसी को सोने-का घड़ा भर कर अशर्फियाँ गायत्री नहीं दे जाती" पर यह भी ठीक है कि उसके प्रभाव से मनोभूमि में ऐसे मौलिक परिवर्तन होते हैं, जिनके कारण कठिनाई का उचित हल निकल आता है । उपासक में ऐसी बुद्धि, ऐसी प्रतिभा, ऐसी सूझ, ऐसी दूरदर्शिता पैदा हो जाती है, जिसके कारण वह ऐसा रास्ता प्राप्त कर लेता है, जो कठिनाई के निवारण में रामबाण की तरह फलप्रद सिद्ध होता है । भ्रांत मस्तिष्क में कुछ असंगत, असम्भव और अनावश्यक विचारधारायें, कामनायें, मान्यतायें घुस पड़ती है, जिनके कारण वह व्यक्ति अकारण दु:खी बना रहता है । गायत्री साधना से मस्तिष्क का ऐसा परिमार्जन हो जाता है, जिसमें कुछ समय पहले जो बाते अत्यन्त आवश्यक और महत्त्वपूर्ण लगती थी , वे ही पीछे अनावश्यक और अनुपयुक्त लगने लगती है । वह उधर से मुँह मोड़ लेता है । इस प्रकार यह मानसिक परिवर्तन इतना आनन्दमय सिद्ध होता है जितना कि पूर्व कल्पित कामनाओं से पूर्ण होने पर भी सुख न मिलता । अनुष्ठान द्वारा ऐसे ही ज्ञात और अज्ञात परिवर्तन होते है , जिनके कारण दु:खो और चिन्ताओं से ग्रस्त मनुष्य थोड़े ही समय मे सुख-शान्ति का स्वर्गीय जीवन बिताने की स्थिति मे पहुँच जाता है ।

सवालाख मन्त्रों के जप को अनुष्ठान कहते है । हर वस्तु के पकने की कुछ मर्यादा होती है । दाल, साग, ईंट, काँच आदि के पकने के लिये एक नियत श्रेणी का तापमान आवश्यक होता है । वृक्षों पर फल एक नियत अवधि मे पकते है । अण्डे अपने पकने का समय पूरा कर लेते हैं , तब फूटते हैं । गर्भ में बालक जब अपना पूरा समय ले लेता है, तब जन्मता है । यदि उपर्युक्त क्रियाओ मे नियत अवधि से पहले ही विक्षेप उत्पन्न हो जाय, तो उनकी सफलता की आशा नहीं रहती । अनुष्ठान की अवधि, मर्यादा, जप-मात्रा सवालक्ष जप है, इतनी मात्रा मे जब वह पक जाता है, तब स्वस्थ परिणाम उत्पन्न होता है । पकी हुई साधना ही मधुर फल देती है ।

## अनुष्ठान की विधि

अनुष्ठान किसी भी मास मे किया जा सकता है । तिथियो मे पंचमी, एकादशी, पूर्णमासी शुभ मानी गयी है । पंचमी को दुर्गा, एकादशी को सरस्वती, पूर्णमासी को लक्ष्मी तत्त्व की प्रधानता रहती है । शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष दोनो में से किसी का निषेध नहीं है, किन्तु कृष्ण पक्ष की अपेक्षा शुक्लपक्ष अधिक शुभ हैं ।

अनुष्ठान आरम्भ करते हुए नित्य गायत्री का आवाहन करे और अन्त करते हुए विसर्जन करना चाहिये । इस प्रतिष्ठा मे भावना और निवेदन प्रधान है । श्रद्धापूर्वक "भगवती, जगज्जननी, भक्तवत्सला माँ गायत्री यहाँ प्रतिष्ठित होने का अनुग्रह कीजिये"—ऐसी प्रार्थना संस्कृत या मातृभाषा मे करनी चाहिये । विश्वास करना चाहिये कि प्रार्थना को स्वीकार करके वे कृपापूर्वक पधार गयी है । विसर्जन करते समय प्रार्थना करनी चाहिये कि "आदि शक्ति, भयहारिणी, शक्तिदायिनी, तरणतारिणी मातृके ! अब आप विसर्जित हो" । इस भावना को संस्कृत में या अपनी मातृभाषा मे कह सकते हैं, इस प्रार्थना के साथ-साथ यह विश्वास करना चाहिये कि प्रार्थना स्वीकार करके वे विसर्जित हो गयी है ।

कई ग्रन्थो मे ऐसा उल्लेख मिलता है कि जप से दसवाँ भाग हवन, हवन से दसवाँ भाग तर्पण, तर्पण से दसवाँ भाग ब्राह्मण भोजन कराना चाहिये । यह नियम तन्त्रोक्त रीति से किये गये पुरश्चरण के लिये है । इन पंक्तियों

में वेदोक्त योग विधि की दक्षिण मार्गी साधना बताई जा रही है । इसके अनुसार तर्पण की आवश्यकता नही है । अनुष्ठान के अन्त मे १०८ आहुति का हवन तो कम से कम होना आवश्यक है, अधिक सामर्थ्य और सुविधा के अनुसार है । इसी प्रकार त्रिपदा गायत्री के लिये कम से कम तीन ब्राह्मणों का भोजन भी होना ही चाहिये । दान के लिये इस प्रकार की कोई मर्यादा नही बाँधी जा सकती । यह साधक की श्रद्धा का विषय है, पर अन्त मे दान करना अवश्य चाहिये ।

किसी छोटी चौकी, चबूतरी या आसन पर फूलों का एक छोटा सुन्दर-सा आसन बनाना चाहिये और उस पर गायत्री की प्रतिष्ठा होने की भावना करनी चाहिये । साकार उपासना के समर्थक भगवती का कोई सुन्दर-सा चित्र अथवा प्रतिमा को उन फूलो पर स्थापित कर सकते है । निराकार के उपासक निराकार भगवती की शक्ति पूजा का एक स्फुलिंग वहाँ प्रतिष्ठित होने की भावना कर सकते है । कोई-कोई साधक धूपबत्ती, दीपक की अग्नि-शिखा मे भगवती की चैतन्य ज्वाला का दर्शन करते हैं और उसी दीपक या धूपबत्ती को फूलो पर प्रतिष्ठित करके अपनी आराध्य शक्ति की उपस्थिति अनुभव करते है । निसर्जन के समय प्रतिमा को हटाकर शयन करा देना चाहिये, पुष्पो को जलाशय या पवित्र स्थान मे विसर्जित कर देना चाहिये । अधजली धूपबत्ती या रुई बत्ती को बुझाकर उसे भी पुष्पो के साथ विसर्जित कर देना चाहिये । दूसरे दिन जली हुई बत्ती का प्रयोग फिर न होना चाहिये ।

गायत्री पूजन के लिये पाँच वस्तुये प्रधान रूप से मागलिक मानी गयी हैं । इन पूजा पदार्थों मे वह प्राण है, जो गायत्री के अनुकूल पड़ता है । इसलिये पुष्प आसन पर प्रतिष्ठित गायत्री के सम्मुख धूप जलाना, दीपक स्थापित करना, नैवेद्य चढ़ाना, चन्दन लगाना तथा अक्षतो की वृष्टि करनी चाहिये । अगर दीपक और धूप को गायत्री की स्थापना मे रखा गया है, तो उसके स्थान पर जल का अर्घ्य देकर पाँचवें पूजा पदार्थ की पूर्ति करनी चाहिये ।

पूर्व वर्णित विधि से प्रात.काल पूर्वाभिमुख होकर शुद्ध भूमि पर शुद्ध होकर कुश के आसन पर बैठे । जल का पात्र समीप रख ले । धूप और दीपक जप के समय जलते रहने चाहिये । बुझ जाय तो उस बत्ती को हटाकर नई बत्ती डालकर पुन: जलाना चाहिये । दीपक या उसमे पड़े हुए घृत को हटाने की आवश्यकता नहीं है ।

पुष्प आसन पर गायत्री की प्रतिष्ठा और पूजा के अनन्तर जप प्रारम्भ कर देना चाहिये । नित्य यही क्रम रहे । प्रतिष्ठा और पूजा अनुष्ठान काल में नित्य होती रहनी चाहिये । मन चारों ओर न दौड़े, इसलिये पूर्व वर्णित ध्यान भावना के अनुसार गायत्री का ध्यान करते हुए जप करना चाहिये । साधना के इस आवश्यक अंग के ध्यान मे मन लगा देने से वह एक कार्य मे उलझा रहता है और जगह-जगह नही भागता । भागे तो उसे रोक-रोककर बार-बार ध्यान भावना पर लगाना चाहिये । इस विधि से एकाग्रता की दिन-दिन वृद्धि होती चलती है ।

सवा लाख जप को चालीस दिन में पूरा करने का क्रम पूर्वकाल से चला आता है । पर निर्बल अथवा कम समय तक साधना कर सकने वाले साधक उसे दो मास मे भी समाप्त कर सकते हैं । प्रतिदिन जप की संख्या बराबर होनी चाहिये, किसी दिन ज्यादा, किसी दिन कम ऐसा क्रम ठीक नही । यदि चालीस दिन में अनुष्ठान पूरा करना हो तो १२५०००/४० = ३१२५ मन्त्र नित्य जपने चाहिये । माला में १०८ दाने होते है, इतने मन्त्रो की ३१२५/१०८ = २९, इस प्रकार उन्तीस मालायें नित्य जपनी चाहिये । यदि दो मास मे जप करना हो तो १२५०००/६० = २०८० मन्त्र प्रतिदिन जपने चाहिये । इन मन्त्रो की मालाये २०८०/१०८ = २० मालाये प्रतिदिन जपी जानी चाहिये । माला की गिनती याद रखने के लिये खड़िया मिट्टी को गंगाजल मे सान कर छोटी-छोटी गोली बना लेनी चाहिये और एक माला जपने पर एक गोली एक स्थान से दूसरे स्थान पर रख लेनी चाहिये । इस प्रकार जब सब गोलियाँ इधर से उधर हो जाएँ, तो जप समाप्त कर देना चाहिये । इस क्रम से जप-संख्या मे भूल नही पड़ती ।

गायत्री आवाहन का मन्त्र—

आयातु वरदे देवि! त्र्यक्षरे ब्रह्मवादिनि।<br>
गायत्रिच्छन्दसां मातः ब्रह्मयोने नमोऽस्तुते ॥

गायत्री विसर्जन का मन्त्र—

उत्तमे शिखरे देवि! भूम्यां पर्वतमूर्धनि।
ब्राह्मणेभ्यो ह्यनुज्ञाता गच्छ देवि यथासुखम्॥

अनुष्ठान के अन्त में हवन करना चाहिये, तदनन्तर शक्ति के अनुसार दान और ब्रह्मभोज करना चाहिये। ब्रह्मभोज उन्हीं ब्राह्मणों को कराना चाहिये जो वास्तव में ब्राह्मण हैं, वास्तव में ब्रह्म-परायण हैं। कुपात्रों को दिया हुआ दान और कराया हुआ भोजन निष्फल जाता है, इसलिये निकटस्थ या दूरस्थ सच्चे ब्राह्मणों को ही भोजन कराना चाहिये। हवन की विधि नीचे लिखते हैं—

## सदैव शुभ गायत्री यज्ञ

गायत्री अनुष्ठान के अन्त में या किसी भी शुभ अवसर पर 'गायत्री-यज्ञ' करना चाहिये। जिस प्रकार वेदमाता की सरलता, सौम्यता, वत्सलता, सुशीलता प्रसिद्ध है, उसी प्रकार गायत्री हवन भी अत्यन्त सुगम है। इसके लिये बड़ी भारी मीन-मेख निकालने की या कर्मकाण्डी पण्डितों का ही आश्रय लेने की अनिवार्यता नहीं है। साधारण बुद्धि के साधक इसको भली प्रकार कर सकते हैं।

कुण्ड खोदकर या वेदी बनाकर दोनों ही प्रकार से हवन किया जा सकता है। निष्काम बुद्धि से आत्म-कल्याण के लिये किये जाने वाले हवन, कुण्ड खोदकर करना ठीक है और किसी कामना से मनोरथ की पूर्ति के लिये किये जाने वाले यज्ञ वेदी पर किये जाने चाहिये। कुण्ड या वेदी की लम्बाई-चौड़ाई साधक की अँगुली से चौबीस-चौबीस अंगुल होनी चाहिये। कुण्ड खोदा जाए तो उसे चौबीस अंगुल ही गहरा भी खोदना चाहिये और इस प्रकार तिरछा खोदना चाहिये कि नीचे पहुँचते-पहुँचते छः अंगुल चौड़ा और छः अंगुल लम्बा रह जाए। वेदी बनानी हो तो पीली मिट्टी की चार अंगुल ऊँची वेदी चौबीस-चौबीस अंगुल लम्बी-चौड़ी बनानी चाहिये। वेदी या कुण्ड को हवन करने से दो घण्टे पूर्व पानी से इस प्रकार लीप देना चाहिये कि वह समतल हो जाए, ऊँचाई-नीचाई अधिक न रहे। कुण्ड या वेदी से चार अंगुल हटकर एक छोटी-सी नाली दो अंगुल गहरी खोद कर उसमें पानी भर देना चाहिये। वेदी या कुण्ड के आस-पास गेहूँ का आटा, हल्दी, रोली आदि मांगलिक द्रव्यों से चौक पूरकर अपनी कलाप्रियता का परिचय देना चाहिये। यज्ञ-स्थल को अपनी सुविधानुसार मण्डप, पुष्प, पल्लव आदि से जितना सुन्दर एवं आकर्षक बनाया जा सके उतना अच्छा है।

वेदी या कुण्ड के ईशानकोण में कलश स्थापित करना चाहिये। मिट्टी या उत्तम धातु के बने हुए कलश में पवित्र जल भरकर उसके मुख में आम्रपल्लव रखे और ऊपर ढक्कन में चावल, गेहूँ का आटा, मिष्टान्न अथवा कोई अन्य मांगलिक द्रव्य रख देना चाहिये। कलश के चारों ओर हल्दी से स्वस्तिक (सतिया) अंकित कर देना चाहिये। कलश के समीप एक छोटी चौकी या वेदी पर पुष्प और गायत्री की प्रतिमा, पूजन सामग्री रखनी चाहिये।

वेदी या कुण्ड के तीन ओर आसन बिछाकर इष्ट-मित्रों, बन्धु-बान्धवों सहित बैठना चाहिये। पूर्व दिशा में जिधर कलश और गायत्री स्थापित है, उधर किसी श्रेष्ठ ब्राह्मण अथवा अपने वयोवृद्ध को आचार्य वरण करके बिठाना चाहिये, वह इस यज्ञ का ब्रह्मा है। यजमान पहले ब्रह्मा के दाहिने हाथ में सूत्र (कलावा) बाँधे, रोली या चन्दन से उनका तिलक करे, चरण स्पर्श करे। तदुपरान्त ब्रह्मा उपस्थित सब लोगों को क्रमशः अपने आप बुलाकर उनके दाहिने हाथ में कलावा बाँधे, मस्तक पर रोली का तिलक करे और उनके ऊपर अक्षत छिड़क कर आशीर्वाद के मंगल वचन बोले।

यजमान को पश्चिम में बैठना चाहिये। उसका मुख पूर्व को रहे। हवन सामग्री और घृत अधिक हो, तो उसे कई पात्रों में विभाजित करके कई व्यक्ति हवन करने बैठ सकते हैं, सामग्री थोड़ी हो तो यजमान हवन सामग्री अपने पास रखे और उनकी पत्नी घृत पात्र सामने रखकर चम्मच (स्रुवा) सँभाले, पत्नी न हो तो भाई या मित्र घृत पात्र लेकर बैठ सकता है: समिधायें सात प्रकार की होती हैं। ये सब प्रकार की न मिल सकें, तो जितने प्रकार की मिल सकें, उतने प्रकार की ले लेनी चाहिये। हवन सामग्री त्रिगुणात्मक साधना में आगे दी हुई है—वे तीनों गुण वाली लेनी चाहिये, पर आध्यात्मिक हवन हो तो सतोगुणी सामग्री आधी और चौथाई-चौथाई रजोगुणी और तमोगुणी

लेनी चाहिये । यदि किसी भौतिक कामना के लिये हवन किया गया हो, तो रजोगुणी आधी और सतोगुणी और तमोगुणी चौथाई-चौथाई लेनी चाहिये । सामग्री भली प्रकार साफ कर धूप मे सुखाकर जौकुट कर लेना चाहिये । सामग्रियो मे किसी वस्तु के न मिलने पर या कम मिलने पर उसका भाग उसी गुण वाली दूसरी औषधि को मिलाकर पूरा किया जा सकता है ।

उपस्थित लोगो में जो हवन की विधि मे सम्मिलित हो, वे स्नान किये हुए हो । जो लोग दर्शक हो, वे थोड़ा हटकर बैठे । दोनो के बीच थोड़ा फासला रहना चाहिये ।

हवन आरम्भ करते हुए यजमान ब्रह्म-संध्या के आरम्भ मे प्रयोग होने वाले पञ्चकर्मो, आचमन, शिखाबन्धन (शिखावन्दन), प्राणायाम, अघमर्षण तथा न्यास की क्रियाएँ करें । तत्पश्चात् वेदी या कुण्ड पर समिधाएँ चिनकर कपूर की सहायता से गायत्री-मन्त्र के उच्चारण सहित अग्नि प्रज्वलित करे । सब लोग साथ-साथ मंत्र बोले और अन्त मे स्वाहा के साथ घृत तथा सामग्री से हवन करे । आहुति के अन्त मे चम्मच में से बचे हुए घृत की एक-एक बूँद पास मे रखे हुए जलपात्र मे टपकाते जाना चाहिये और "इदं गायत्र्यै इदं न मम" का उच्चारण करना चाहिये । हवन मे साथ-साथ बोलते हुए मधुर स्वर से मन्त्रोच्चार करना उत्तम है । उदात्त, अनुदात्त और स्वरित के अनुसार होने न होने को इस सामूहिक सम्मेलन मे शास्त्रकारों ने छूट दी हुई है ।

आहुतियाँ कम से कम १०८ होनी चाहिये । अधिक इससे दो-तीन या चाहे जितने गुने किये जा सकते है । हवन सामग्री कम से कम २५० ग्राम और घृत १०० ग्राम प्रति व्यक्ति होना चाहिये । सामर्थ्यानुसार इससे अधिक चाहे जितना बढ़ाया जा सकता है । ब्रह्मा माला लेकर बैठे और आहुतियाँ गिनता रहे । जब पूरा हो जाय तो आहुतियाँ समाप्त करा दें । उस दिन बने हुए पकवान-मिष्टान्न आदि में से अलौने और मधुर पदार्थ लेने चाहिये । नमक मिर्च मिले हुए शाक, अचार, रायते आदि को अग्नि मे होमने का निषेध है । इस भोजन मे से थोड़ा-थोड़ा भाग लेकर वे सभी लोग चढ़ाये, जिन्होंने स्नान किया है और हवन मे भाग लिया है । अन्त मे एक नारियल की भीतरी गिरी को लेकर उसमे छेद करके सामग्री भरना चाहिये और खड़े होकर पूर्णाहुति के रूप मे उसे अग्नि में समर्पित कर देना चाहिये । यदि कुछ सामग्री बची हो, तो वह भी सब इसी समय चढ़ा देनी चाहिये ।

इसके पश्चात् सब लोग खड़े होकर यज्ञ की चार परिक्रमा करे और 'इदं न मम' का पानी पर तैरता हुआ घृत ऊँगली से लेकर पलको पर लगाएँ । हवन की बुझी हुई भस्म लेकर सब लोग मस्तक पर लगाएँ । कीर्तन या भजन गायन करें और प्रसाद वितरण करके सब लोग प्रसन्नता और अभिवादनपूर्वक विदा हो । यज्ञ की सामग्री को दूसरे दिन किसी पवित्र स्थान मे विसर्जित करना चाहिये । यह गायत्री यज्ञ अनुष्ठान के अन्त मे ही नही , अन्य समस्त शुभ-कर्मो मे किया जा सकता है ।

प्रयोजन के अनुरूप ही साधन भी जुटाने पड़ते है । लड़ाई के लिये युद्ध सामग्री जमा करनी पड़ती है और जिस प्रकार का व्यापार हो उसके लिये उसी तरह का सामान इकट्ठा करना होता है । भोजन बनाने वाला, रसोई सम्बन्धी वस्तुयें लाकर अपने पास रखता हैं और कलाकार को अपनी आवश्यक चीज जमा करनी होती है । व्यायाम करने और दफ्तर जाने की पोशाक में अन्तर रहता है । जिस प्रकार की साधना करनी होती है, उसी के अनुरूप, उन्ही तत्त्वों वाली, उन्ही प्राणो वाली, उन्ही गुणो वाली सामग्री उपयोग मे लानी होती है । सबसे प्रथम यह देखना चाहिये कि हमारी साधना किस उद्देश्य के लिये है ? सत्, रज, तम मे से किस तत्त्व की वृद्धि के लिये है ? जिस प्रकार की साधना हो उसी प्रकार की साधना-सामग्री व्यवहृत करनी चाहिये । नीचे इस सम्बन्ध मे एक विवरण दिया जाता है—

## सतोगुण—

माला-तुलसी । आसन-कुश । पुष्प-श्वेत । पात्र-ताँबा । वस्त्र-सूती (खादी) ।मुख पूर्व को । दीपक मे घृत-गौ-घृत । तिलक चन्दन । हवन मे समिधा-पीपल, बड़, गूलर । हवन सामग्री-श्वेत चन्दन, अगर, छोटी इलायची, लौंग, शंखपुष्पी, ब्राह्मी, शतावरी, खस, शीतलचीनी, आँवला, इन्द्रजौ, वंशलोचन, जावित्री, गिलोय, वच, नेत्रवाला, मुलहटी, कमल, केशर, वड़ की जटाये, नारियल, बादाम, दाख, जौ, मिश्री ।

### रजोगुण—

माला-चन्दन । आसन-सूत । पुष्प-पीले । पात्र- काँसा । वस्त्र- रेशम, मुख-उत्तर को । दीपक में घृत-भैंस का घृत । तिलक-रोली । समिधा-आम, ढाक, शीशम । हवन सामग्री-देवदारु, बड़ी इलायची, केसर, छार-छबीला, पुनर्नवा, जीवन्ती, कचूर, तालीस पत्र, रास्ना, नागर-मोथा, उन्नाव, तालमखाना, मोचरस, सौंफ, चित्रक, दालचीनी, पद्माख, छुआरा, किशमिश, चावल, खाँड़ ।

### तमोगुण—

माला-रुद्राक्ष । आसन-ऊन । पुष्प-हरे या गहरे लाल ।पात्र लोहा । वस्त्र-ऊन । मुख-पश्चिम को । दीपक में घृत-बकरी का । तिलक-भस्म का । समिधा-बेल, छौंकर, करील । सामग्री-रक्त चन्दन, तगर, असगन्ध, जायफल, कमलगट्टा, नागकेशर, पीपल बड़ी, कुटकी, चिरायता, अपामार्ग, काकड़ासिंगी, पोहकरमूल, कुलञ्जन, मूसली स्याह, मेथी के बीज, काकजघा, भारगी, अकरकरा, पिस्ता, अखरोट, चिरौंजी, तिल, उड़द, गुड़ ।

गुणो के अनुसार साधन-सामग्री उपयोग करने से साधक में उन्हीं गुणों की अभिवृद्धि होती है, तदनुसार सफलता का मार्ग अधिक सुगम हो जाता है ।

## नवदुर्गाओं में गायत्री साधना

यों तो वर्षा, शरद, शिशिर, हेमन्त, वसन्त, ग्रीष्म ये छः ऋतुएँ होती है और मोटे तौर से सर्दी, गर्मी, वर्षा यह तीन ऋतु मानी जाती है, पर वस्तुत. दो ही ऋतु है—(१) सर्दी (२) गर्मी । वर्षा तो दोनो ऋतुओ मे होती है । गर्मियों मे मेघ सावन-भादों मे बरसते है, सर्दियो मे पौष-माघ मे वर्षा होती है । गर्मियो की वर्षा मे अधिक पानी पड़ता है, सर्दियो मे कम । इतना अन्तर होते हुए भी दोनो ही बार पानी पड़ने की आशा की जाती है । इन दो प्रधान ऋतुओं के मिलने की संधि वेला को नवदुर्गा कहते हैं ।

दिन और रात्रि के मिलन काल को सन्ध्याकाल कहते है और उस महत्त्वपूर्ण सन्ध्याकाल को बडी सावधानी से बिताते है । सूर्योदय और सूर्यास्त के समय भोजन करना, सोते रहना, मैथुन करना, यात्रा आरम्भ करना आदि कितने ही कार्य वर्जित है । उस समय को ईश्वराराधन, सन्ध्यावन्दन, आत्म-साधना आदि कार्यो मे लगाते है, क्योंकि वह समय जिन कार्यो के लिये सूक्ष्म दृष्टि से अधिक उपयोगी है, वही कार्य करने मे थोड़े ही श्रम से अधिक और आश्चर्यजनक सहायता मिलती है । इसी प्रकार जो कार्य वर्जित है, वे उस समय में अन्य समयो की अपेक्षा हानिकारक होते हैं । सर्दी और गर्मी की ऋतुओ का मिलन दिन और रात्रि के मिलन के समान सन्ध्याकाल है, पुण्य पर्व है । पुराणो मे कहा है कि ऋतुये नौ दिन के लिये ऋतुमयी, रजस्वला होती है । जैसे रजस्वला को विशेष आहार-विहार और आचार-विचार आदि का ध्यान रखना आवश्यक होता है, वैसे ही उस सन्ध्याकाल का संधि वेला मे-रजस्वला अवधि मे-विशेष स्थिति मे रहने की आवश्यकता होती है ।

आरोग्य शास्त्र के पण्डित जानते हैं कि आश्विन और चैत्र मे जो सूक्ष्म ऋतु परिवर्तन होता है, उसका प्रभाव शरीर पर कितनी अधिक मात्रा मे होता है । उस प्रभाव से स्वास्थ्य की दीवारें हिल जाती है और अनेक व्यक्ति ज्वर, जूड़ी, हैजा, दस्त, चेचक, अवसाद आदि अनेक रोगों से ग्रस्त हो जाते है । वैद्य-डॉक्टरों के दवाखानो मे उन दिनो बीमारो का मेला लगा रहता है । वैद्य लोग जानते है कि वमन, विरेचन, नस्य, स्वेदन, वस्ति, रक्तमोक्षण आदि शरीर-शोधन-कार्यों के लिये आश्विन और चैत्र का महीना ही सबसे उपयुक्त है । इस समय में दशहरा और राम नवमी जैसे दो प्रमुख त्योहार नवदुर्गाओ के अन्त मे होते है । ऐसे महत्त्वपूर्ण त्योहारो के लिये यही समय सबसे उपयुक्त हैं । नवदुर्गाओं के अन्त मे भगवती दुर्गा प्रकट हुई । चैत्र की नवदुर्गाओ के अन्त मे भगवान् राम का अवतार हुआ । यह अमावस्या पूर्णमासी की सन्ध्या उषा जैसी ही है, जिनके अन्त मे सूर्य या चन्द्रमा का उदय होता है ।

ऋतु परिवर्तन का अवसर वैसे सामान्य दृष्टि से तो कष्टकारक, हानि-प्रद जान पड़ता है, उस समय अधिकांश लोगों को कुछ न कुछ शारीरिक कष्ट, कोई छोटा-बड़ा रोग हो जाता है, पर वास्तव मे बात उलटी होती है । उस समय शारीरिक जीवन शक्ति मे ज्वर की सी अवस्था उत्पन्न होती है और उसके प्रभाव से पिछले छ मास में

आहार-विहार मे जो अनियमिततायें हुई है, हमने कुअभ्यास या स्वादवश जो अनुचित और अतिरिक्त सामग्री ग्रहण करके दूषित तत्त्वों को बढ़ाया, वह शक्ति उनके निराकरण का उद्योग करने मे लगती है । यही दोष निष्कासन की प्रतिक्रिया सामान्य जूड़ी-बुखार, जुकाम-खाँसी आदि के रूप मे प्रकट होती है । यदि उपवास या स्वल्प आहार द्वारा शरीर को अपनी सफाई आप कर लेने का मौका दे और जप उपासना द्वारा मानसिक क्षेत्र के मल-विक्षेपो को दूर करने का प्रयत्न करें , तो आगामी कई महीनो के लिये रोगो से बचकर स्वस्थ जीवन बिताने के योग्य बन सकते है । गायत्री का यह लघु अनुष्ठान इस दृष्टि से परमोपयोगी है ।

क्वार और चैत्र मास शुक्लपक्ष में प्रतिपदा (पडवा) से लेकर नवमी तक नौ दुर्गाये रहती है । यह समय गायत्री-साधना के लिये सबसे अधिक उपयुक्त है । इन दिनो मे उपवास रखकर चौबीस हजार मन्त्रो के जप का छोटा- सा अनुष्ठान कर लेना चाहिये । यह छोटी साधना भी बड़ी के समान उपयोगी सिद्ध होती है ।

एक समय अन्नाहार, एक समय फलाहार, दो समय दूध और फल, एक समय आहार, एक समय फल-दूध का आहार, केवल दूध का आहार इनमें से जो भी उपवास अपनी सामर्थ्यानुकूल हो उसी के अनुसार साधना आरम्भ कर देनी चाहिये । प्रात काल ब्राह्ममुहूर्त्त मे उठकर शौच, स्नान से निवृत्त होकर पूर्व वर्णित नियमो को ध्यान मे रखते हुए बैठना चाहिये । नौ दिन में २४ हजार जप करना है । प्रतिदिन २६६७ मन्त्र जपने है । एक माला में १०८ दाने होते है । प्रतिदिन २७ मालाये जपने से यह सख्या पूरी हो जाती है । तीन-चार घण्टे मे अपनी गति के अनुसार इतनी मालाये आसानी से जपी जा सकती है । यदि एक बार में इतने समय लगातार जप करना कठिन हो, तो अधिकाश भाग प्रात काल पूरा करके न्यून-अंश सायंकाल को पूरा कर लेना चाहिये । अन्तिम दिन हवन के लिये है । उस दिन पूर्व वर्णित हवन के अनुसार कम से कम १०८ आहुतियो का हवन कर लेना चाहिये । ब्राह्मण भोजन और यज्ञ पूर्ति की दान-दक्षिणा की भी यथाविधि व्यवस्था करनी चाहिये ।

यदि छोटा नौ दिन का अनुष्ठान नवदुर्गाओ के समय मे प्रति वर्ष करते रहा जाए, तो सबसे उत्तम है । स्वयं न कर सके, तो किसी अधिकारी सुपात्र ब्राह्मण से वह करा लेना चाहिये । ये नौ दिन साधना के लिये बड़े ही उपयुक्त है । कष्ट निवारण, कामनापूर्ति और आत्मबल बढाने में इन दिनो की उपासना बहुत ही लाभदायक सिद्ध होती है । आगामी नवदुर्गाये निकट है । पाठक उस समय एक छोटा अनुष्ठान करके उसका लाभ देखे ।

नवदुर्गाओं के अतिरिक्त भी छोटा अनुष्ठान उसी प्रकार कभी भी किया जा सकता है । सवालक्ष का जप चालीस दिन में होने वाला पूर्ण अनुष्ठान है । नौ दिन का एक पाद (पञ्चमांश) अनुष्ठान कहलाता है । सुविधा और आवश्यकतानुसार उसे भी करते रहना चाहिये । यह तपोधन जितनी अधिक मात्रा मे एकत्रित किया जा सके, उतना ही उत्तम है ।

### छोटा गायत्री मन्त्र—

जैसे सवालक्ष जप का पूर्ण अनुष्ठान न कर सकने वालों के लिये नौ दिन का चौबीस हजार जप का लघु अनुष्ठान हो सकता है, उसी प्रकार अल्पशिक्षित-अशिक्षित बालक या स्त्रियो के लिये लघु गायत्री मन्त्र भी है । जो २४ अक्षरो का पूर्ण मन्त्र याद नही कर पाते, वे प्रणव और व्याहृतियाँ (ॐ भूर्भुवः स्वः) इतना पञ्चाक्षरी मन्त्र का जप करके काम चला सकते है । जैसे चारो वेदों का बीज चौबीस अक्षर वाली गायत्री है, वैसे ही गायत्री का मूल पंचाक्षरी मन्त्र प्रणव और व्याहृतियाँ है । ॐ भूर्भुवः स्वः यह मन्त्र स्वल्प ज्ञान वालो की सुविधा के लिये बड़ा उपयोगी है ।

## महिलाओं के लिये विशेष साधनाएँ

पुरुषो की भाँति स्त्रियो को भी वेदमाता गायत्री की साधना का अधिकार है । गतिहीन व्यवस्था को गतिशीलता मे परिणत करने के लिये दो भिन्न जाति के पारस्परिक आकर्षण करने वाले तत्त्वो की आवश्यकता होती है । ऋण (निगेटिव) और धन (पोजेटिव) शक्तियों के पारस्परिक आकर्षण-विकर्षण द्वारा ही विद्युत् गति का सचार होता है । परमाणु के इलेक्ट्रोन और प्रोटोन भाग पारस्परिक आदान-प्रदान के कारण गतिशील होते है । शाश्वत चैतन्य को क्रियाशील बनाने के लिये सजीव सृष्टि को नर और मादा के दो रूपों मे बाँटा गया है; क्योंकि

ऐसा विभाजन हुए विना विश्व निश्चेष्ट अवस्था में ही पड़ा रहता । "रयि" और "प्राण" शक्ति का सम्मिलन ही तो चैतन्य है । नर-तत्त्व और नारी तत्त्व का पारस्परिक सम्मिलन न हो, तो चैतन्य, आनन्द, स्फुरणा, चेतना, गति, क्रिया, वृद्धि आदि का लोप होकर एक जड़ स्थिति रह जाएगी ।

नर-तत्त्व और नारी तत्त्व एक-दूसरे के पूरक हैं । एक के बिना दूसरा अपूर्ण है । दोनों का महत्व, उपयोग, अधिकार और स्थान समान है । वेदमाता गायत्री की साधना का अधिकार भी स्त्रियों को पुरुषों के समान ही है। जो यह कहते है कि गायत्री वेद मन्त्र होने से उसका अधिकार स्त्रियो को नही है, वे भारी भूल करते हैं । प्राचीन काल में स्त्रियाँ मन्त्रद्रष्टी रही है । वेदमन्त्रो का उनके द्वारा अवतरण हुआ है । गायत्री स्वयं स्त्रीलिंग है फिर उसके अधिकार न होने का कोई कारण नही । हाँ ; जो अशिक्षित, हीनमति, अपवित्र, स्त्री शूद्र हैं, वे स्वयमेव प्रवृत्ति नहीं रखती, न महत्त्व समझती है, इसलिये वे अपनी निज की मानसिक अवस्था से ही अधिकार-वंचित होती हैं ।

स्त्रियाँ भी पुरुषो की भाँति गायत्री-साधनाये कर सकती हैं । जो साधनाएँ इस पुस्तक मे दी गयी हैं, वे सभी उनके अधिकार क्षेत्र मे है । परन्तु देखा गया है कि सधवा स्त्रियाँ जिन्हें घर के काम मे विशेष रूप से व्यस्त रहना पड़ता है अथवा जिनके छोटे-छोटे बच्चे है और वे उनके मल-मूत्र के अधिक सम्पर्क मे रहने के कारण उतनी स्वच्छता नही रख सकती, उनके लिये देर मे पूरी हो सकने वाली साधनाएँ कठिन है । वे संक्षिप्त पंचाक्षरी गायत्री मंत्र (ॐ भूर्भुवः स्वः) से काम चला सकती है । रजस्वला होने के दिनों में उन्हे विधिपूर्वक साधना बन्द रखनी चाहिये । कोई अनुष्ठान चल रहा हो, तो इन दिनो मे रोककर रज-स्नान के पश्चात् उसे फिर चालू किया जा सकता है ।

-निस्संतान महिलाएँ गायत्री-साधना को पुरुषो की भाँति ही सुविधापूर्वक कर सकती है । अविवाहित या विधवा देवियो के लिये तो वैसी ही सुविधाएँ है जैसी कि पुरुषो को, जिनके बच्चे बड़े हो गये है, गोदी मे कोई छोटा बालक नही है या जो वयोवृद्ध है, उन्हे भी कुछ असुविधा नही हो सकती । साधारण दैनिक साधना मे कोई विशेष नियमोपनियम पालन करने की आवश्यकता नही है । दाम्पत्य जीवन के साधारण धर्म-पालन करने में उसमें कोई बाधा नही । यदि कोई विशेष साधना या अनुष्ठान करना हो, तो उतनी अवधि के लिये ब्रह्मचर्य पालन करना आवश्यक होता है ।

विविध प्रयोजनो के लिये कुछ साधनाये नीचे दी जाती हैं—

## मनोनिग्रह और ब्रह्म-प्राप्ति के लिये—

विधवा बहिनें आत्म-संयम, सदाचार, विवेक, ब्रह्मचर्य पालन, इन्द्रिय निग्रह एवं मन को वश मे करने के लिये गायत्री साधना का ब्रह्मास्त्र के रूप मे प्रयोग कर सकती है । जिस दिन से यह साधना आरम्भ की जाती है, उसी दिन से मन मे शान्ति, स्थिरता, सद्बुद्धि और आत्म-संयम की भावना पैदा होती है । मन पर अपना अधिकार होता है, चित्त की चंचलता नष्ट होती है, विचारों में सतोगुण बढ जाता है । इच्छाये, रुचियाँ, क्रियाये, भावनायें, सभी सतोगुणी, शुद्ध और पवित्र रहने लगती हैं । ईश्वर-प्राप्ति, धर्म-रक्षा, तपश्चर्या, आत्म-कल्याण और ईश्वर आराधना में मन विशेष रूप से लगता है । धीरे-धीरे उसकी साध्वी, तपस्विनी, ईश्वर-परायण एव ब्रह्मवादिनी जैसी स्थिति हो जाती है । गायत्री के वेश मे उसे भगवान् का साक्षात्कार होने लगता है और ऐसी आत्म-शान्ति मिलती है, जिसकी तुलना में सधवा रहने का सुख उसे नितान्त तुच्छ दिखाई पडता है ।

प्रातःकाल ऐसे जल से स्नान करे जो शरीर को सह्य हो, अति शीतल या अति उष्ण जल स्नान के लिये अनुपयुक्त है । वैसे तो सभी के लिये, पर स्त्रियों के लिये विशेष रूप से, असह्य तापमान का जल स्नान के लिये हानिकारक है । स्नान के उपरान्त गायत्री-साधना के लिये बैठना चाहिये । पास मे जल भरा हुआ पात्र रहे । जप के लिये तुलसी की माला और बिछाने के लिये कुशासन ठीक है । वृषभारूढ, श्वेत वस्त्रधारी, चतुर्भुजी, प्रत्येक हाथ में - माला, कमण्डल, पुस्तक और कमल पुष्प लिये हुए प्रसन्न मुख प्रौढ़ावस्था गायत्री का ध्यान करना चाहिये । ध्यान सद्गुणों की वृद्धि के लिये, मनोनिग्रह के लिये बड़ा लाभदायक है । मन को बार-बार इस ध्यान मे लगाना चाहिये और मुख से जप इस प्रकार करते जाना चाहिये कि कण्ठ से कुछ ध्वनि हो, होठ हिलते रहें, परन्तु मन्त्र को

निकट बैठा हुआ मनुष्य भी भली प्रकार सुन न सके। प्रात: और साय दोनो समय इस प्रकार का जप किया जा सकता है। एक माला तो कम से कम जप होना ही चाहिये। सुविधानुसार अधिक संख्या मे भी जप करना चाहिये। तपश्चर्या प्रकरण मे लिखी हुई तपश्चर्यायें साथ मे की जाये, तो और भी उत्तम है। किस प्रकार के स्वास्थ्य और वातावरण मे कौन-सी तपश्चर्या ठीक रहेगी, इस सम्बन्ध मे शान्तिकुञ्ज, हरिद्वार से जवाबी पत्र द्वारा सलाह ली जा सकती है।

## कुमारियों के लिये आशाप्रद भविष्य की साधना

कुमारी कन्याये अपने विवाहित जीवन मे सब प्रकार के सुख शान्ति की प्राप्ति के लिये भगवती की उपासना कर सकती है। पार्वती जी ने मनचाहा वर पाने के लिये नारद जी के आदेशानुसार तप किया था और वे अन्त मे सफल मनोरथ हुई थी। सीता जी ने मनोवाञ्छित पति पाने के लिये गौरी (पार्वती) की उपासना की थी। नवदुर्गाओ मे आस्तिक घरानो की कन्यायें भगवती की आराधना करती हैं, गायत्री की उपासना उनके लिये सब प्रकार मंगलमय है।

गायत्री के चित्र अथवा मूर्ति को किसी छोटे आसन या चौकी पर स्थापित करके उनकी पूजा वैसे ही करनी चाहिये, जैसे अन्य देव-प्रतिमाओं की होती है। प्रतिमा के आगे एक छोटी तस्वीर रख लेनी चाहिये और उसी पर चन्दन, धूप, दीप, नैवेद्य, पुष्प, जल, भोग आदि पूजा सामग्री चढ़ानी चाहिये, मूर्ति के मस्तक पर चन्दन लगाया जा सकता है, पर यदि चित्र है तो उसके चन्दन आदि नही लगाना चाहिये, जिससे उसमे मैलापन न आए। नेत्र बन्द करके ध्यान करना चाहिये और मन ही मन कम से कम २४ मन्त्र गायत्री के जपने चाहिये। गायत्री का चित्र या मूर्ति अपने यहाँ प्राप्त न हो सके, तो इसके लिये गायत्री तपोभूमि मथुरा को लिखना चाहिये। इस प्रकार की गायत्री साधना कन्याओ को उनके लिये अनुकूल वर, अच्छा घर तथा सौभाग्य प्रदान करने मे सहायक होती है।

## सधवाओं के लिये मंगलमयी साधना

अपने पतियों को सुखी, समृद्ध, स्वस्थ, सम्पन्न, प्रसन्न, दीर्घजीवी बनाने के लिये सधवा स्त्रियों को गायत्री की शरण लेनी चाहिये। इससे पतियो के बिगड़े हुए स्वभाव, विचार और आचरण शुद्ध होकर इनमे ऐसी सात्त्विक बुद्धि आती है कि वे अपने गृहस्थ जीवन के कर्तव्य-धर्मों को तत्परता एवं प्रसन्नतापूर्वक पालन कर सके। इस साधना से स्त्रियों के स्वास्थ्य तथा स्वभाव मे एक ऐसा आकर्षण पैदा होता है, जिससे वे सभी को परमप्रिय लगती हैं और उनका समुचित सत्कार होता है। अपना बिगड़ा हुआ स्वास्थ्य, घर के अन्य लोगों का बिगड़ा हुआ स्वास्थ्य, आर्थिक तंगी, दरिद्रता, बढ़ा हुआ खर्च, आमदनी की कमी, पारिवारिक क्लेश, मनमुटाव, आपसी राग-द्वेष एवं बुरे दिनों के उपद्रव को शान्त करने के लिये महिलाओं को गायत्री-उपासना करनी चाहिये। पिता के कुल एवं पति के कुल दोनों ही कुलों के लिये यह साधना उपयोगी है, पर सधवाओं की उपासना विशेष रूप से पतिकुल के लिये ही लाभदायक होती है।

प्रात:काल से लेकर मध्याह्नकाल तक उपासना कर लेनी चाहिये। जब तक साधना न की जाए, भोजन नही करना चाहिये। हाँ, जल पिया जा सकता है। शुद्ध शरीर, मन और शुद्ध वस्त्र से पूर्व की ओर मुँह करके बैठना चाहिये। केशर डालकर चन्दन अपने हाथ से घिसें और मस्तक, हृदय तथा कण्ठ पर तिलक छापे के रूप मे लगायें। तिलक छोटे-से-छोटा भी लगाया जा सकता है, गायत्री की मूर्ति अथवा चित्र की स्थापना करके उनकी विधिवत् पूजा करे। पीले रग का पूजा के सब कार्यों में प्रयोग करें। प्रतिमा का आवरण पीले वस्त्रों का रखें। पीले पुष्प, पीले चावल, बेसनी लड्डू आदि पीले पदार्थ का भोग, केशर मिले चन्दन का तिलक, आरती के लिए पीला गोधृत, गोधृत न मिले तो उसमें केशर मिलाकर पीला कर लेना, चन्दन का चूरा, धूप। इस प्रकार पूजा में पीले रग का अधिक से अधिक प्रयोग करना चाहिये। नेत्र बन्द करके पीतवर्ण आकाश में पीले सिंह पर सवार, पीतवस्त्र पहने गायत्री का ध्यान करना चाहिये। पूजा के समय सब वस्त्र पीले न हो सके, तो कम से कम एक वस्त्र पीला अवश्य होना चाहिये। इस प्रकार पीतवर्ण गायत्री का ध्यान करते हुए कम-से-कम २४ मन्त्र गायत्री के जपने चाहिये। जब अवसर मिले, तभी मन ही मन भगवती का ध्यान करती रहे। महीने की हर एक पूर्णमासी को व्रत

रखना चाहिये । अपने नित्य आहार मे एक चीज पीले रंग की अवश्य ले । शरीर पर कभी-कभी हल्दी का उबटन कर लेना अच्छा है । यह पीतवर्ण साधना दाम्पत्य जीवन को सुखी बनाने के लिये परम उत्तम है ।

## सन्तान सुख देने वाली उपासना

जिनकी सन्तान बीमार रहती है, अल्प आयु मे ही मर जाती है, केवल पुत्र या कन्याये ही होती हैं, गर्भपात हो जाते है, गर्भ स्थापित ही नही होता, बन्ध्या दोष लगा हुआ है अथवा सन्तान दीर्घसूत्री, आलसी, मन्द-बुद्धि दुर्गुणी, आज्ञा उल्लघनकारी, कटुभाषी या कुमार्गगामी है, वे वेदमाता गायत्री की शरण मे जाकर इन कष्टों से छुटकारा पा सकती हैं । हमारे सामने ऐसे सैकड़ो उदाहरण है, जिन स्त्रियों ने वेदमाता गायत्री के चरणो में अपना अञ्चल फैलाकर सन्तान-सुख माँगा है उन्हें भगवती ने प्रसन्नतापूर्वक दिया है । माता के भण्डार मे किसी वस्तु की कमी नही है, उनकी कृपा को पाकर मनुष्य दुर्लभ से दुर्लभ वस्तु प्राप्त कर सकता है । कोई वस्तु ऐसी नहीं जो माता की कृपा से प्राप्त न हो सकती हो, फिर सन्तान-सुख जैसी साधारण बात की उपलब्धि मे कोई बड़ी अड़चन नही हो सकती ।

जो महिलाये गर्भवती है, वे प्रातः सूर्योदय से पूर्व या रात्रि को सूर्य अस्त के पश्चात् अपने गर्भ में गायत्री के सूर्य सदृश प्रचण्ड तेज का ध्यान किया करे और मन ही मन गायत्री जपे, तो उनका बालक तेजस्वी, बुद्धिमान चतुर, दीर्घजीवी तथा तपस्वी होता है ।

प्रात.काल कटि प्रदेश में भीगे वस्त्र रखकर शांत चित्त से ध्यानावस्थित होना चाहिये और अपने योनि मार्ग मे होकर गर्भाशय तक पहुँचता हुआ गायत्री का प्रकाश सूर्य किरणों जैसा ध्यान करना चाहिये । नेत्र बन्द रहे यह साधना, शीघ्र गर्भ स्थापित करने वाली है । कुन्ती ने इस साधना के बल से गायत्री के दक्षिण भाग (सूर्य भगवान्) को आकर्षित करके कुमारी अवस्था मे ही कर्ण को जन्म दिया था । यह साधना कुमारी कन्याओ को नही करनी चाहिये ।

साधना से उठकर सूर्य को जल चढाना चाहिये और अर्घ्य से बचा हुआ एक चुल्लू जल स्वय पीना चाहिये इस प्रयोग से बन्ध्याये गर्भ धारण करती हैं, जिनके बच्चे मर जाते है या गर्भपात हो जाता है, उनका यह कष्ट मिटकर सन्तोषदायी सन्तान् उत्पन्न होती है ।

रोगी, कुबुद्धि, आलसी, चिडचिड़े बालको को गोद मे लेकर माताये हंसवाहिनी, गुलाबी कमल पुष्पो से लदी हुई, शख-चक्र हाथ मे लिये गायत्री का ध्यान करे और मन ही मन जप करे । माता के जप का प्रभाव गोदी मे लिये बालक पर होता है और उसके शरीर तथा मस्तिष्क मे आश्चर्यजनक प्रभाव होता है । छोटा बच्चा हो तो इस साधना के समय माता दूध पिलाती रहे । बडा बच्चा हो तो उसके शरीर पर हाथ फिराती रहे । बच्चो की शुभकामना के लिये गुरुवार का व्रत उपयोगी है । साधना से उठ कर जल का अर्घ्य सूर्य को चढाएँ और पीछे बचा हुआ थोड़ा-सा जल बच्चो पर मार्जन की तरह छिड़क दे ।

## किसी विशेष आवश्यकता के लिये

अपने परिवार पर, परिजनों पर, प्रियजनो पर आयी हुई किसी आपत्ति के निवारण के लिये अथवा किसी आवश्यक कार्य मे आई हुई किसी बड़ी रुकावट एवं कठिनाई को हटाने के लिये गायत्री-साधना के समान दैवी सहायता के माध्यम कठिनाई से मिलेगे । कोई विशेष कामना मन मे हो और उसके पूर्ण होने मे भारी बाधायें दिखाई पड़ रही हो, तो सच्चे हृदय से वेदमाता गायत्री को पुकारना चाहिये । माता जैसे अपने प्रिय बालक की पुकार सुनकर दौड़ी आती है, वैसे ही गायत्री की उपासिकाये भी माता की अमित करुणा का प्रत्यक्ष परिचय प्राप्त करती है ।

नौ दिन का लघु अनुष्ठान, चालीस दिन का पूर्ण अनुष्ठान इसी पुस्तक मे अन्यत्र वर्णित है । तत्कालीन आवश्यकता के लिये उनका उपयोग करना चाहिये । तपश्चर्या प्रकरण में लिखी हुई तपश्चर्यायें भगवती को प्रसन्न करने के लिये प्राय. सफल होती हैं । एक वर्ष का गायत्री उद्यापन सब कामनाओं को पूर्ण करने वाला है, उसका उल्लेख आगे किया जायेगा । जैसे पुरुष के लिये गायत्री अनुष्ठान एक सर्वप्रधान साधन है, उसी प्रकार महिलाओं

के लिये गायत्री उद्यापन की विशेष महिमा है । उसे आरम्भ कर देने में विशेष कठिनाई भी नहीं है और विशेष प्रतिबन्ध भी नहीं है । सरलता की दृष्टि से यह स्त्रियों के लिये विशेष उपयोगी है । माता को प्रसन्न करने के लिये उद्यापन की पुष्पमाला उसका एक परमप्रिय उपहार है ।

नित्य की साधना मे गायत्री चालीसा का पाठ महिलाओं के लिये बड़ा हितकारी है, जनेऊ की जगह पर कण्ठी गले में धारण करके महिलाये द्विजत्व प्राप्त कर लेती हैं और गायत्री अधिकारिणी बन जाती है । साधना आरम्भ करने से पूर्व उत्कीलन कर लेना चाहिये । इसी पुस्तक के पिछले पृष्ठों में गायत्री उत्कीलन के सम्बन्ध में सविस्तार बताया गया है ।

## एक वर्ष की उद्यापन साधना

कई व्यक्तियों का जीवन-क्रम बड़ा अस्त-व्यस्त होता है, वे सदा कार्य में व्यस्त रहते हैं । व्यावहारिक जीवन की कठिनाइयाँ उन्हे चैन नही लेने देती । जीविका कमाने में, सामाजिक व्यवहारों को निभाने मे, पारिवारिक उत्तरदायित्वो को पूरा करने मे, उलझी हुई परिस्थितियो को सुलझाने मे, कठिनाइयों के निवारण की चिन्ता मे उनके समय और शक्ति का इतना व्यय हो जाता है कि जब फुरसत मिलने की घड़ी आती है, तब वे अपने को थका-माँदा, शक्तिहीन, शिथिल और परिश्रम के भार से चकनाचूर पाते हैं । उस समय उनकी एक ही इच्छा होती है कि उन्हें चुपचाप पड़े रहने दिया जाए, कोई उन्हें छेड़े नही ; ताकि वे सुस्ताकर अपनी थकान उतार सकें । कई व्यक्तियो का शरीर एव मस्तिष्क अल्प शक्ति वाला होता है, मामूली दैनिक कार्यों के श्रम में ही वे अपनी शक्ति खर्च कर देते हैं , फिर उनके हाथ-पैर शिथिल हो जाते है ।

साधारणत: सभी आध्यात्मिक साधनाओं के लिये और विशेष कर गायत्री-साधना के लिये उत्साहित मन एवं शक्ति-सम्पन्न शरीर की आवश्यकता होती है; ताकि स्थिरता, दृढ़ता, एकाग्रता और शान्ति के साथ मन साधना में लग सके । इस स्थिति मे की गयी साधनायें सफल होती हैं । परन्तु कितने लोग हैं, जो ऐसी स्थिति को उपलब्ध कर पाते हैं । अस्थिर, अव्यवस्थित चित्त किसी प्रकार साधना में जुट जाए तो उससे वैसा परिणाम नही निकल पाता, जैसा कि निकलना चाहिये । अधूरे मन से की गयी उपासना भी अधूरी होती है और उसका फल भी वैसा ही अधूरा मिलता है ।

ऐसे स्त्री, पुरुषों के लिये एक अति सरल एव बहुत महत्त्वपूर्ण साधना "गायत्री-उद्यापन" है । इसे बहुधन्धी, काम-काजी और कार्य व्यस्त व्यक्ति भी कर सकते है । कहते हैं कि बूँद-बूँद जोड़ने से धीरे-धीरे घड़ा भरा जाता है । थोड़ी-थोड़ी आराधना करने से कुछ समय में एक बड़े परिमाण मे साधना-शक्ति जमा हो जाती है ।

प्रतिमास अमावस्या और पूर्णमासी दो दिन उद्यापन की साधना करनी पड़ती है । किसी मास की पूर्णिमा से उसे आरम्भ किया जा सकता है । ठीक एक वर्ष बाद इसी पूर्णमासी को उसकी समाप्ति करनी चाहिये । प्रति अमावस्या और पूर्णमासी को निम्न कार्यक्रम होना चाहिये और इन नियमो का पालन करना चाहिये ।

(१) गायत्री उद्यापन के लिये कोई सुयोग्य, सदाचारी, गायत्री-विद्या का ज्ञाता ब्राह्मण वरण करके उसे ब्रह्मा नियुक्त करना चाहिये ।

(२) ब्रह्मा को उद्यापन आरम्भ करते समय अन्न, वस्त्र, पात्र और यथासम्भव दक्षिणा देकर इस यज्ञ के लिये वरण करना चाहिये ।

(३) प्रत्येक अमावस्या व पूर्णमासी को साधक की तरह ब्रह्मा भी अपने निवास स्थान पर रहकर यजमान की सहायता के लिये उसी प्रकार की साधना करे । यजमान और ब्रह्मा को एक समान नियमो का पालन करना चाहिये, जिससे उभयपक्षीय साधनाये मिलकर एक सर्वांगपूर्ण साधना प्रस्तुत हो ।

(४) उस दिन ब्रह्मचर्य से रहना आवश्यक है ।

(५) उस दिन उपवास रखे । अपनी स्थिति और स्वास्थ्य को ध्यान में रखते हुए एक बार एक अन्न का आहार, फलाहार, दुग्धाहार या इनके मिश्रण के आधार पर उपवास किया जा सकता है । तपश्चर्या एव प्रायश्चित्त प्रकरण मे इस सम्बन्ध मे विस्तृत बाते लिखी जा चुकी है ।

(६) तपश्चर्या प्रकरण मे बताई हुई तपश्चर्याओं में से जो अन्य नियम, व्रत पालन किये जा सकें, उनका यथा सम्भव पालन करना चाहिये । उस दिन पुरुषों को हजामत बनाना, स्त्रियों को सुसज्जित चोटी गूँथना वर्जित है।

(७) उस दिन प्रात काल नित्यकर्म से निवृत्त होकर स्वच्छतापूर्वक साधना के लिये बैठना चाहिये । गायत्री सन्ध्या करने के उपरान्त गायत्री की प्रतिमा (चित्र या मूर्ति) का पूजन धूप, दीप, अक्षत, पुष्प, चन्दन, रोली, जल, मिष्टान्न से करे । तदुपरान्त यजमान इस उद्यापन के ब्रह्मा का ध्यान करके मन ही मन उसे प्रणाम करे और ब्रह्मा यजमान का ध्यान करते हुए उसे आशीर्वाद दे । इसके पश्चात् गायत्री मन्त्र का जप आरम्भ करे । जप के समय इस पुस्तक के आरम्भ मे दिये हुए गायत्री-चित्र का ध्यान करता रहे । इस मन्त्र का जप करने के लिये दस मालायें फेरनी चाहिये । मिट्टी के एक पात्र मे अग्नि रखकर उसमे घी मे मिली हुई धूप डालता रहे, जिससे यज्ञ जैसी सुगन्ध उड़ती रहे । साथ ही घी का दीपक जलता रहे ।

(८) जप पूरा होने पर कपूर या घृत की बत्ती जलाकर आरती करे । आरती के उपरान्त भगवती को मिष्टान्न का भोग लगाएँ और उसे प्रसाद की तरह समीपवर्ती लोगो मे बाँट दें ।

(९) पात्र के जल को सूर्य के सम्मुख अर्घ्यरूप से चढ़ा दें ।

(१०) यह सब कृत्य लगभग दो घण्टे मे पूरा हो जाता है, पन्द्रह दिन बाद इतना समय निकाल लेना कुछ कठिन बात नही है । जो अधिक कार्य व्यस्त व्यक्ति है, वे दो घण्टे तड़के उठकर सूर्योदय तक अपना कार्य समाप्त कर सकते है । सन्ध्या को यदि समय मिल सके, तो थोड़ा-बहुत उस समय भी साधारण रीति से कर लेना चाहिये। सन्ध्या पूजन आदि की आवश्यकता नही । प्रातः और सायं का एक समय पूर्व निश्चित होना चाहिये, जिस पर यजमान और ब्रह्मा साथ-साथ साधना कर सके ।

(११) यदि किसी बार बीमारी, सूतक, आकस्मिक कार्य आदि के कारण साधना न हो सके, तो दूसरी बार दूना करके क्षति-पूर्ति कर लेनी चाहिये या यजमान का कार्य ब्रह्मा एवं ब्रह्मा का कार्य यजमान पूरा कर दे ।

(१२) अमावस्या, पूर्णमासी के अतिरिक्त भी गायत्री का जप चालू रखना चाहिये । अधिक न बन पड़े, तो स्नान के उपरान्त या स्नान करते समय कम से कम ४ मन्त्र मन ही मन अवश्य जप लेना चाहिये ।

(१३) उद्यापन पूरा होने पर उसी पूर्णमासी को गायत्री-पूजन, हवन, जप तथा ब्राह्मण भोजन कराना चाहिये। ब्राह्मणो को गायत्री सम्बन्धी छोटी या बड़ी पुस्तके तथा और जो बन पडे दक्षिणा मे देना चाहिये । गायत्री-पूजन के लिये अपनी सामर्थ्यानुसार सोना, चाँदी या ताँबे की गायत्री-प्रतिमा बनवानी चाहिये । प्रतिमा, वस्त्र, पात्र तथा दक्षिणा देकर ब्रह्मा की विदाई करनी चाहिये ।

यह गायत्री उद्यापन स्वास्थ्य, धन, सन्तान तथा सुख-शान्ति की रक्षा करने वाला है । आपत्तियो का निवारण करता है, शत्रुता तथा द्वेष को मिटाता है, सद्बुद्धि तथा विवेकशीलता उत्पन्न करता है एवं मानसिक शक्तियों को बढाता है । किसी अभिलाषा को पूर्ण करने के लिये, गायत्री की कृपा प्राप्त करने के लिये यह एक उत्तम तप है, जिससे भगवती प्रसन्न होकर साधक का मनोरथ पूरा करती हैं । यदि कोई सफलता मिले, अभीष्ट कामना की पूर्ति हो, प्रसन्नता का अवसर आए, तो उसकी खुशी मे भगवती के प्रति कृतज्ञता प्रकट करने के रूप में उद्यापन करते रहना चाहिये । गीता मे भगवान् ने कहा है—

देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः ।
परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ ॥ —अ० ३ ।११

"इस यज्ञ द्वारा तुम देवताओ की आराधना करो, वे देवता तुम्हारी रक्षा करेगे । इस प्रकार आपस मे आदान-प्रदान करने से परम कल्याण की प्राप्ति होगी ।"

## गायत्री साधना से अनेकों प्रयोजनों की सिद्धि

*गायत्री-मन्त्र सर्वोपरि मन्त्र है । इससे बड़ा और कोई मन्त्र नही । जो काम ससार के किसी अन्य मन्त्र से नहीं* हो सकता, वह निश्चित रूप से गायत्री द्वारा हो सकता है । दक्षिण-मार्गी योग-साधक वेदोक्त पद्धति से जिन कार्यों

के लिये अन्य किसी मन्त्र से सफलता प्राप्त करते हैं, वे सब प्रयोजन गायत्री से पूरे हो सकते हैं । इसी प्रकार वाममार्गी तान्त्रिक जो कार्य तन्त्र प्रणाली से किसी मन्त्र के आधार पर करते हैं, वह भी गायत्री द्वारा किये जा सकते हैं । यह एक प्रचण्ड शक्ति है, जिसे जिधर भी लगा दिया जायेगा, उधर ही चमत्कारी सफलता मिलेगी ।

काम्य कर्मों के लिये, सकाम प्रयोजनों के लिये अनुष्ठान करना आवश्यक होता है । सवालक्ष का पूर्ण अनुष्ठान, चौबीस हजार का आंशिक अनुष्ठान अपनी-अपनी मर्यादा के अनुसार फल देते हैं । "जितना गुड़ डालो उतना मीठा" वाली कहावत इस क्षेत्र में भी चरितार्थ होती है । साधना और तपश्चर्या द्वारा जो आत्म-बल संग्रह किया गया है, उसे जिस काम में भी खर्च किया जायेगा, उसका प्रतिफल अवश्य मिलेगा । बन्दूक उतनी ही उपयोगी सिद्ध होगी, जितनी बढ़िया और जितने अधिक कारतूस होंगे । गायत्री की प्रयोग विधि एक प्रकार की आध्यात्मिक बन्दूक है । तपश्चर्या या साधना द्वारा संग्रह की हुई आत्मिक शक्ति कारतूसों की पेटी है । दोनों के मिलने से ही निशाने को मार गिराया जा सकता है । कोई व्यक्ति प्रयोग विधि जानता हो, पर उसके पास साधन-बल न हो, तो ऐसा ही परिणाम होगा, जैसा खाली बन्दूक का घोड़ा बार-बार चटकाकर कोई यह आशा करे कि अचूक निशाना लगेगा । इसी प्रकार जिनके पास तपोबल है, पर उसका काम्य प्रयोजन के लिये विधिवत् प्रयोग करना नहीं जानते, वैसे हैं जैसे कोई कारतूस की पोटली बाँधे फिरे और उन्हें हाथ से फेंक-फेंक कर शत्रुओं की सेना का संहार करना चाहे । यह उपहासास्पद तरीके हैं ।

आत्म-बल संचय करने के लिये जितनी अधिक साधनायें की जाएँ उतना ही अच्छा है । पाँच प्रकार के साधक गायत्री सिद्ध समझे जाते हैं—(१) लगातार बारह वर्ष तक प्रतिदिन कम से कम एक माला नित्य जप किया हो । (२) गायत्री की ब्रह्म-सन्ध्या को नौ वर्ष किया हो, (३) ब्रह्मचर्यपूर्वक पाँच वर्ष तक प्रतिदिन एक हजार मन्त्र जपे हों, (४) चौबीस लक्ष गायत्री का अनुष्ठान किया हो, (५) पाँच वर्ष तक विशेष गायत्री जप किया हो । जो व्यक्ति इन साधनाओं में कम से कम एक या एक से अधिक का तप पूरा कर चुके हों, वे गायत्री मन्त्र का काम्य कर्म में प्रयोग करके सफलता प्राप्त कर सकते हैं । चौबीस हजार वाले अनुष्ठानों की पूँजी जिनके पास है, वे भी अपनी-अपनी पूँजी के अनुसार एक सीमा तक सफल हो सकते हैं ।

नीचे कुछ खास-खास प्रयोजनों के लिये गायत्री प्रयोग की विधियाँ दी जाती हैं—

## रोग निवारण—

स्वयं रोगी होने पर जिस स्थिति में भी रहना पड़े, उसी में मन ही मन गायत्री का जप करना चाहिये । एक मन्त्र समाप्त होने और दूसरा आरम्भ होने के बीच में एक "बीज मन्त्र" का सम्पुट भी लगाते चलना चाहिये । सर्दी प्रधान (कफ) रोग में 'एं' बीज मन्त्र, गर्मी प्रधान पित्त रोगों में 'ऐं', अपच एवं विष तथा वात रोगों में 'हूं' बीज मन्त्र का प्रयोग करना चाहिये । नीरोग होने के लिये वृषभ-वाहिनी हरित वस्त्रा गायत्री का ध्यान करना चाहिये ।

दूसरों को नीरोग करने के लिये भी इन्हीं बीज मन्त्रों का और इसी ध्यान का प्रयोग करना चाहिये । रोगी के पीड़ित अंगों पर उपर्युक्त ध्यान और जप करते हुए हाथ फेरना, जल अभिमन्त्रित करके रोगी पर मार्जन देना एवं छिड़कना चाहिये । इन्हीं परिस्थितियों में तुलसी पत्र और कालीमिर्च गंगाजल में पीसकर दवा के रूप में देना, यह सब उपचार ऐसे हैं, जो किसी भी रोग के रोगी को दिये जाएँ, उसे लाभ पहुँचाये बिना न रहेंगे ।

## विष- निवारण—

सर्प, बिच्छू, बर्र, ततैया, मधुमक्खी और जहरीले जीवों के काट लेने पर बड़ी पीड़ा होती है । साथ ही शरीर में विष फैलने से मृत्यु हो जाने की सम्भावना रहती है, इस प्रकार की घटनायें घटित होने पर गायत्री शक्ति द्वारा उपचार किया जा सकता है ।

पीपल वृक्ष की समिधाओं से विधिवत् हवन करके उसकी भस्म को सुरक्षित रख लेना चाहिये । अपनी नासिका का जो स्वर चल रहा है उसी हाथ पर थोड़ी-सी भस्म रखकर दूसरे हाथ से उसे अभिमन्त्रित करता चले और बीच में 'हूं' बीजमन्त्र का सम्पुट लगावे तथा रक्तवर्ण अश्वारूढ़ा गायत्री का ध्यान करता हुआ उस भस्म को विषैले कीड़े के काटे हुए स्थान पर दो-चार मिनट मसले । पीड़ा में जादू के समान आराम होता है ।

सर्प के काटे हुए स्थान पर रक्त चन्दन से किये हुए हवन की भस्म मलनी चाहिये और अभिमन्त्रित करके घृत पिलाना चाहिये । पीली सरसो अभिमन्त्रित करके उसे पीसकर दशो इन्द्रियो के द्वार पर थोड़ा-थोड़ा लगा देना चाहिये । ऐसा करने से सर्प-विष दूर हो जाता है ।

## बुद्धि-वृद्धि—

गायत्री प्रधानत. बुद्धि को शुद्ध, प्रखर और समुन्नत करने वाला मन्त्र है । मन्द बुद्धि, स्मरण शक्ति की कमी वाले लोग इससे विशेष रूप से लाभ उठा सकते है । जो बालक अनुत्तीर्ण हो जाते हैं, पाठ ठीक प्रकार याद नहीं कर पाते, उनके लिये निम्न उपासना बहुत उपयोगी है ।

सूर्योदय के समय की प्रथम किरणे पानी से भीगे हुए मस्तक पर लगने दें । पूर्व की ओर मुख करके अधखुले नेत्रों से सूर्य का दर्शन करते हुए आरम्भ में तीन बार ॐ का उच्चारण करते हुए गायत्री का जप करे । कम से कम एक माला (१०८ मन्त्र) अवश्य जपना चाहिये । पीछे हाथो की हथेली का भाग सूर्य की ओर इस प्रकार करें, मानों आग पर ताप रहे हैं । इस स्थिति मे बारह मन्त्र जपकर हथेलियों को आपस मे रगड़ना चाहिये और उन उष्ण हाथो को मुख, नेत्र, नासिका, ग्रीवा, कर्ण, मस्तक आदि समस्त शिरोभागों पर फिराना चाहिये ।

## राजकीय सफलता—

किसी सरकारी कार्य, मुकदमा, राज्य स्वीकृति, नियुक्ति आदि में सफलता प्राप्त करने के लिये गायत्री का उपयोग किया जा सकता है । जिस समय अधिकारी के सम्मुख उपस्थित होना हो अथवा कोई आवेदन पत्र लिखना हो, उस समय यह देखना चाहिये कि कौन-सा स्वर चल रहा है । यदि दाहिना स्वर चल रहा हो तो पीतवर्ण ज्योति का मस्तिष्क मे ध्यान करना चाहिये और यदि बायाँ स्वर चल रहा हो तो हरे रंग के प्रकाश का ध्यान करना चाहिये । मन्त्र में सप्त व्याहृतियाँ (ॐ भूः भुव. स्वः महः जनः तपः सत्यम्) लगाते हुए बारह मन्त्रो का मन ही मन जप करना चाहिये । दृष्टि उस हाथ के अँगूठे के नाखून पर रखनी चाहिये, जिसका स्वर चल रहा हो । भगवती की मानसिक आराधना, प्रार्थना करते हुए राजद्वार मे प्रवेश करने से सफलता मिलती है ।

## दरिद्रता का नाश—

दरिद्रता, हानि, ऋण, बेकारी, साधनहीनता, वस्तुओं का अभाव, कम आमदनी, बढ़ा हुआ खर्च, कोई रुका हुआ आवश्यक कार्य आदिं की व्यर्थ चिन्ता से मुक्ति दिलाने मे गायत्री साधना बड़ी सहायक सिद्ध होती है। उससे ऐसी मनोभूमि तैयार हो जाती है, जो वर्तमान अर्थ-चक्र से निकालकर साधक को सन्तोषजनक स्थिति पर पहुँचा दे ।

दरिद्रता-नाश के लिये गायत्री की 'श्री' शक्ति की उपासना करनी चाहिये । मन्त्र के अन्त में तीन बार 'श्रीं' बीज का सम्पुट लगाना चाहिये । साधना काल के लिये पीत वस्त्र, पीले पुष्प, पीला यज्ञोपवीत, पीला तिलक, पीला आसन प्रयोग करना चाहिये और रविवार को उपवास करना चाहिये । शरीर पर शुक्रवार को हल्दी मिले हुए तेल की मालिश करनी चाहिये और रविवार को उपवास करना चाहिये । पीताम्बर धारी, हाथो पर चढ़ी हुई गायत्री का ध्यान करना चाहिये । पीतवर्ण लक्ष्मी का प्रतीक है, भोजन में भी पीली चीजें प्रधान रूप से लेनी चाहिये । इस प्रकार की साधना से धन की वृद्धि और दरिद्रता का नाश होता है ।

## सुसंतति की प्राप्ति—

जिसके सन्तान नही होती हैं, होकर मर जाती हैं, रोगी रहती हैं, गर्भपात हो जाते हैं, केवल कन्यायें होती हैं, तो इन कारणों से माता-पिता को दु:खी रहना स्वाभाविक है । इस प्रकार के दु.खों से भगवती की कृपा द्वारा छुटकारा मिल सकता है ।

इस प्रकार की साधना में स्त्री-पुरुष दोनों ही सम्मिलित हो सकें, तो बहुत ही अच्छा, एक पक्ष के द्वारा ही पूरा भार कन्धे पर लिये जाने से आंशिक सफलता ही मिलती है । प्रात.काल नित्यकर्म से निवृत्त होकर पूर्वाभिमुख होकर साधना पर बैठें । नेत्र बन्द करके श्वेत वस्त्राभूषण अलंकृत, किशोर आयु वाली, कमल पुष्प हाथ में धारण किये हुए गायत्री का ध्यान करें । 'यैं' बीज के तीन सम्पुट लगाकर गायत्री का जप चन्दन की माला पर करें ।

नासिका से साँस खींचते हुए पेडू तक ले जानी चाहिये । पेडू को जितना वायु से भरा जा सके भरना चाहिये । फिर साँस रोककर 'यँ' बीज सम्पुटित गायत्री का कम से कम एक, अधिक से अधिक तीन बार जप करना चाहिये । इस प्रकार पेडू मे गायत्री-शक्ति का आकर्षण और धारण कराने वाला यह प्राणायाम दस बार करना चाहिये । तदनन्तर अपने वीर्यकोष या गर्भाशय में शुभ्र वर्ण ज्योति का ध्यान करना चाहिये । यह साधना स्वस्थ, सुन्दर, तेजस्वी, गुणवान्, बुद्धिमान् सन्तान उत्पन्न करने के लिये है ।

इस साधना के दिनो मे प्रत्येक रविवार को चावल, दूध, दही आदि केवल श्वेत वस्तुओं का ही भोजन करना चाहिये ।

## शत्रुता का संहार—

द्वेष, कलह, मुकदमाबाजी, मनमुटाव को दूर करना और अत्याचारी, अन्यायी, अकारण, आक्रमण करने वाली मनोवृत्ति का संहार करना, आत्मा तथा समाज मे शान्ति रखने के लिये चार 'क्ली' बीजमन्त्रों के सम्पुट समेत रक्त चन्दन की माला से पश्चिमाभिमुख होकर गायत्री का जप करना चाहिये । जप काल मे सिर पर यज्ञ भस्म का तिलक लगाना तथा ऊन का आसन बिछाना चाहिये । लाल वस्त्र पहनकर सिंहारूढ़, खड्ग हस्ता, विकराल बदना, दुर्गा वेशधारी गायत्री का ध्यान करना चाहिये ।

जिन व्यक्तियों का द्वेष-दुर्भाव निवारण करना हो उनका नाम पीपल के पत्ते पर रक्त चन्दन की स्याही और अनार की कलम से लिखना चाहिये । इस पत्ते को उल्टा रखकर प्रत्येक मन्त्र के बाद जल पात्र मे से एक छोटी चम्मच भर के जल लेकर उस पत्ते पर डालना चाहिये । इस प्रकार १०८ मन्त्र जपने चाहिये । इससे शत्रु के स्वभाव का परिवर्तन होता है और उसकी द्वेष करने वाली सामर्थ्य घट जाती है ।

## भूत-बाधा की शान्ति—

कुछ मनोवैज्ञानिक कारणो, सासारिक विकृतियो तथा प्रेतात्माओं के कोप से कई बार भूत बाधा के उपद्रव होने लगते है । कोई व्यक्ति उन्मादियों जैसी चेष्टा करने लगता है, उसके मस्तिष्क पर किसी दूसरी आत्मा का आधिपत्य दृष्टिगोचर होता है । इसके अतिरिक्त कोई मनुष्य या पशु ऐसी विचित्र दशा का रोगी होता है, जैसा कि साधारण रोगों से नही होता । भयानक आकृतियाँ दिखाई पड़ना, अदृश्य मनुष्य द्वारा की जाने जैसी क्रियाओं का देखा जाना भूत बाधा के लक्षण हैं ।

इसके लिये गायत्री हवन सर्वश्रेष्ठ है । सतोगुणी हवन सामग्री से विधिपूर्वक यज्ञ करना चाहिये और रोगी को उसके निकट बिठा लेना चाहिये, हवन की अग्नि में तपाया हुआ जल रोगी को पिलाना चाहिये, बुझी हुई यज्ञ भस्म सुरक्षित रख लेनी चाहिये, किसी को अचानक भूत बाधा हो तो उस यज्ञ-भस्म को उसके हृदय, ग्रीवा, मस्तक, नेत्र, कर्ण, मुख, नासिका आदि पर लगाना चाहिये ।

## दूसरों को प्रभावित करना—

जो व्यक्ति अपने प्रतिकूल है उन्हें अनुकूल बनाने के लिये, उपेक्षा करने वालो मे प्रेम उत्पन्न करने के लिये गायत्री द्वारा आकर्षण क्रिया की जा सकती है । वशीकरण तो घोर तान्त्रिक क्रिया द्वारा ही होता है, पर चुम्बकीय आकर्षण, जिससे किसी व्यक्ति का मन अपनी ओर सद्भावनापूर्वक आकर्षित हो, गायत्री की दक्षिण मार्गी इस योग-साधना से हो सकता है ।

गायत्री मन्त्र का जप तीन प्रणव लगाकर करना चाहिये और ऐसा ध्यान करना चाहिये कि अपनी त्रिकुटी (मस्तिष्क के मध्य भाग) मे से एक नील वर्ण विद्युत्-तेज की रस्सी जैसी शक्ति निकलकर उस व्यक्ति तक पहुँचती है, जिसे आपको आकर्षित करना है और उसके चारो ओर अनेक लपेट मारकर लिपट जाती है । इस प्रकार लिपटा हुआ वह व्यक्ति अर्द्धतद्रित अवस्था मे धीरे-धीरे खिंचता चला आता है और अनुकूलता की प्रसन्न मुद्रा उसके चेहरे पर छाई हुई होती है । आकर्षण के लिये यह ध्यान बड़ा प्रभावशाली है ।

किसी के मन मे, मस्तिष्क मे से उसके अनुचित विचार हटाकर उचित विचार भरने हो, तो ऐसा करना चाहिये कि शान्तचित्त होकर उस व्यक्ति को अखिल नील आकाश मे अकेला सोता हुआ ध्यान करे और भावना करे कि

उसके कुविचारो को हटाकर आप उसके मन मे सद्विचार भर रहे हैं । इस ध्यान-साधना के समय अपना शरीर भी बिल्कुल शिथिल और नील वस्त्र से ढका होना चाहिये ।

## रक्षा-कवच—

किसी शुभ दिन उपवास रखकर केशर, कस्तूरी, जायफल, जावित्री, गोरोचन इन पाँच चीजों के मिश्रण की स्याही बनाकर अनार की कलम से पाँच प्रणव संयुक्त गायत्री मंत्र बिना पालिश किये हुए कागज या भोज-पत्र पर लिखना चाहिये । कवच चाँदी के ताबीज मे बन्द करके जिस किसी को धारण कराया जाए, उसकी सब प्रकार की रक्षा करता है । रोग, अकाल मृत्यु, शत्रु, चोर, हानि, बुरे दिन, कलह, भय, राज्य दण्ड, भूत-प्रेत, अभिचार आदि मे यह कवच रक्षा करता है । इसके प्रताप और प्रभाव से शारीरिक, आर्थिक और मानसिक सुख साधनो में वृद्धि होती है ।

काँसे की थाली मे उपर्युक्त प्रकार से गायत्री मन्त्र लिखकर उसे प्रसव-कष्ट से पीड़ित प्रसूता को दिखाया जाय और फिर पानी में घोलकर उसे पिला दिया जाय तो कष्ट दूर होकर सुख-पूर्वक शीघ्र प्रसव हो जाता है।

## बुरे मुहूर्त और शकुनों का परिहार—

कभी-कभी ऐसे अवसर आते है कि कोई कार्य करना या कही जाना है, उस समय कोई शकुन या मुहूर्त ऐसे उपस्थित हो रहे है, जिनके कारण आगे कदम बढ़ाते हुए झिझक होती है, ऐसे अवसरो पर गायत्री की एक माला जपने के पश्चात् कार्य आरम्भ किया जा सकता है । इससे सारे अनिष्टो और आशंकाओ का समाधान हो जाता है और किसी अनिष्ट की संभावना नही रहती । विवाह न बनता हो या विधि वर्ग न मिलते हों, विवाह मुहूर्त में सूर्य, बृहस्पति, चन्द्रमा आदि की बाधा हो, तो चौबीस हजार जप का नौ दिन वाला लघु अनुष्ठान करके विवाह कर देना चाहिये । ऐसे विवाह से किसी प्रकार के अनिष्ट होने की कोई सम्भावना नही है । वह सब प्रकार शुद्ध और ज्योतिष सम्मत विवाह के समान ही ठीक माना जाना चाहिये ।

## बुरे स्वप्नों के फल का नाश—

रात्रि या दिन मे सोने में कभी-कभी कई बार ऐसे भयंकर स्वप्न दिखाई पड़ते हैं, जिससे स्वप्न काल में भयंकर त्रास और दुःख मिलता है एव जागने पर भी उसका स्मरण करके दिल धड़कता है । ऐसे स्वप्न कभी अनिष्ट की आशका का सकेत करते है । जब ऐसे स्वप्न हो, तो एक सप्ताह तक प्रतिदिन दस-दस मालाये गायत्री जप करना चाहिये और गायत्री का पूजन करना या कराना चाहिये । गायत्री सहस्रनाम या गायत्री चालीसा का पाठ भी दुःस्वप्नो के प्रभाव को नष्ट करने वाला है ।

उपर्युक्त पंक्तियो मे कुछ थोडे से प्रयोग और उपचारो का अभ्यास कराया गया है । अनेक विषयो मे अनेक विधियो से गायत्री का जो उपयोग हो सकता है, उसका विवरण बहुत विस्तृत है । ऐसे छोटे-छोटे लेखो मे नहीं आ सकता, उसे तो स्वयं अनुभव करके अथवा इस मार्ग के किसी अनुभवी सफल प्रयोक्ता को एक प्रदर्शक नियुक्त करके ही जाना जा सकता है । गायत्री की महिमा अपार है, वह कामधेनु है । उसको साधना-उपासना करने वाला कभी निराश नही लौटता ।

## गायत्री का अर्थ चिन्तन

ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात् ।

| | |
|---|---|
| ॐ—ब्रह्म | भू—प्राणस्वरूप |
| भुवः—दुःखनाशक | स्वः—सुख स्वरूप |
| तत्—उस | सवितुः—तेजस्वी, प्रकाशवान् |
| वरेण्य—श्रेष्ठ | भर्गो—पापनाशक |
| देवस्य—दिव्य को, देने वाले को | धीमहि—धारण करें |
| धियो—बुद्धि को | यो—जो |
| नः—हमारी | प्रचोदयात्—प्रेरित करे । |

गायत्री-मन्त्र के इस अर्थ पर मनन एवं चिन्तन करने से अन्तःकरण में उन तत्त्वों की वृद्धि होती है, जो मनुष्य को देवत्व की ओर ले जाते हैं। यह भाव बड़े ही शक्तिदायक, उत्साहप्रद, सतोगुणी, उन्नायक एवं आत्मबल बढ़ाने वाले है। इन भावो का नित्यप्रति कुछ समय मनन करना चाहिये।

१—"भूः लोक, भुवः लोक, स्वः लोक- इन तीन लोको मे ॐ परमात्मा समाया हुआ है। यह जितना भी विश्व ब्रह्माण्ड है, परमात्मा की साकार प्रतिमा है। कण-कण में भगवान् समाये हुए हैं। सर्वव्यापक परमात्मा को सर्वत्र देखते हुए, मुझे कुविचारो और कुकर्मों से सदा दूर रहना चाहिये एवं संसार की सुख-शान्ति तथा शोभा बढ़ाने में सहयोग देकर प्रभु की सच्ची पूजा करना चाहिये।"

२ "तत्- वह परमात्मा, सवितुः-तेजस्वी, वरेण्यं- श्रेष्ठ, भर्गो- पाप रहित और देवस्य- दिव्य है, उसको अन्तःकरण में धारण करता हूँ। इन गुणों वाले भगवान् मेरे अन्तःकरण मे प्रविष्ट होकर मुझे भी तेजस्वी, श्रेष्ठ, पाप रहित एवं दिव्य बनाते हैं। मैं प्रतिक्षण इन गुणों से युक्त होता जाता हूँ। इन दोनों की मात्रा मेरे मस्तिष्क तथा शरीर के कण-कण में बढ़ती है। इन गुणो से ओत-प्रोत होता जाता हूँ।"

३-'वह परमात्मा, नः-हमारी, धियो-बुद्धि को, प्रचोदयात्-सन्मार्ग मे प्रेरित करे। हम सब की, हमारे स्वजन-परिजनों की बुद्धि सन्मार्गगामी हो। संसार की सबसे बड़ी विभूति, सुखों की आदि माता सद्बुद्धि को पाकर हम इस जीवन में ही स्वर्गीय आनन्द का उपयोग करें। मानव जन्म को सफल बनायें।"

उपर्युक्त तीन चिन्तन-सकल्प धीरे-धीरे मनन करने चाहिये। एक-एक शब्द पर कुछ क्षण रुकना चाहिये और उस शब्द का कल्पना चित्र मन में बनाना चाहिये।

जब यह शब्द पढ़े जा रहे हों कि परमात्मा भूः भुवः स्वः तीनों लोको में व्याप्त है, तब ऐसी कल्पना करनी चाहिये, जैसे हम पाताल, पृथ्वी, स्वर्ग को भली प्रकार देख रहे हैं और उसमे गर्मी, प्रकाश, बिजली, शक्ति या प्राण की तरह परमात्मा सर्वत्र समाया हुआ है। यह विराट् ब्रह्माण्ड ईश्वर की एक जीवित-जाग्रत् साकार प्रतिमा है। गीता मे अर्जुन को जिस प्रकार भगवान् ने अपना विराट् रूप दिखाया है, वैसे ही विराट् पुरुष के दर्शन अपने कल्पना-लोक में मानस चक्षुओं से करने चाहिये। जी भरकर इस विराट् ब्रह्म के, विश्व पुरुष के दर्शन करने चाहिये कि मैं इस विश्व पुरुष के पेट में बैठा हूँ। मेरे चारों ओर परमात्मा ही परमात्मा है। ऐसी महाशक्ति की उपस्थिति में कुविचारों और कुकर्मों को मैं किस प्रकार अंगीकार कर सकता हूँ। इस विश्वपुरुष का कण-कण मेरे लिये पूजनीय है। उसकी सेवा, सुरक्षा एवं शोभा बढ़ाने में प्रवृत रहना ही मेरे लिये श्रेयस्कर है।

संकल्प के दूसरे भाग का चिन्तन करते हुए अपने हृदय को भगवान् का सिंहासन अनुभव करना चाहिये और उस तेजस्वी, सर्वश्रेष्ठ, निर्विकार, दिव्य गुणो वाले परमात्मा को विराजमान देखना चाहिये। भगवान् की झाँकी तीन रूप मे की जा सकती है। (१) विराट् पुरुष के रूप में (२) राम, कृष्ण, विष्णु, गायत्री, सरस्वती आदि के रूप में (३) दीपक की ज्योति के रूप में। यह अपनी भावना, इच्छा और रुचि के ऊपर है। परमात्मा का पुरुष रूप मे, गायत्री का मातृ रूप मे अपनी रुचि के अनुसार ध्यान किया जा सकता है। परमात्मा स्त्री भी है और पुरुष भी। गायत्री साधकों को माता गायत्री के रूप मे ब्रह्म का ध्यान करना अधिक रुचता है। सुन्दर छवि का ध्यान करते हुए उसमें सूर्य के समान तेजस्विता, सर्वोपरि श्रेष्ठता, परम पवित्र निर्मलता और दिव्य सतोगुण की झाँकी करनी चाहिये। इस प्रकार गुण और रूप वाली ब्रह्म-शक्ति को अपने हृदय में स्थायी रूप से बस जाने की, अपने रोम-रोम में रम जाने की भावना करनी चाहिये।

सकल्प के तीसरे भाग का चिन्तन करते हुए ऐसा अनुभव करना चाहिये कि वह गायत्री ब्रह्म-शक्ति, हमारे हृदय में निवास करने वाली भावना तथा मस्तिष्क में रहने वाली बुद्धि को पकड़कर सात्त्विकता के, धर्म कर्त्तव्य के, सेवा के सत्पथ पर घसीटे लिये जा रही हैं। बुद्धि और भावना को इसी दिशा में चलाने का अभ्यास तथा प्रेम उत्पन्न कर रही है और वे तीनों बड़े आनन्द, उत्साह तथा सन्तोष का अनुभव करते हुए, माता गायत्री के साथ-साथ चल रही हैं।

गायत्री में दी हुई यह तीन भावनायें क्रमशः ज्ञान-योग, भक्ति-योग और कर्मयोग की प्रतीक हैं। इन्ही तीन

भावनाओं का विस्तार होकर योग के ज्ञान, भक्ति और कर्म यह तीन आधार बने हैं । गायत्री का अर्थ चिन्तन बीज रूप से अपनी अन्तरात्मा को तीनों योगों की त्रिवेणी में स्नान कराने के समान है ।

इस प्रकार चिन्तन करने से गायत्री मन्त्र का अर्थ भली प्रकार हृदयंगम हो जाता है और उसकी प्रत्येक भावना मन पर अपनी छाप जमा लेती है । जिससे यह परिणाम कुछ ही दिनों में दिखाई पड़ने लगता है कि मन कुविचारों और कुकर्मों की ओर से हट गया है और मनुष्योचित सद्‌विचारों एवं सत्कर्मों में उत्साहपूर्वक रस लेने लगा है। यह प्रवृत्ति, आरम्भ में चाहे कितनी ही मन्द क्यों न हो, यह निश्चित है कि यदि वह बनी रहे, बुझने न पाए, तो निश्चय ही आत्मा दिन-दिन समुन्नत होती जाती है और जीवन का परम लक्ष्य समीप खिसकता चला आता है ।

## माता से वार्त्तालाप करने की साधना

साधना की दिव्य ज्योति जैसे-जैसे अधिक प्रकाशित होती चलती है, वैसे ही वैसे अन्तरात्मा की ग्राह्यशक्ति बढ़ती चलती है । रेडियो यंत्र के भीतर बल्ब लगे होते हैं, बिजली का संचार होने से वे जलने लगते हैं । प्रकाश होते ही यन्त्र की ध्वनि पकड़ने वाला भाग जाग्रत् हो जाता है और ईथर तत्व में भ्रमण करती हुई सूक्ष्म शब्द-तरंगों को पकड़ने लगता है, इसी क्रिया को रेडियो बजाना कहते हैं । साधना एक बिजली है, जिससे मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार के बल्ब दिव्य ज्योति से जगमगाने लगते हैं । इस प्रकार का सीधा प्रभाव अन्तरात्मा पर पड़ता है, जिससे उसकी सूक्ष्म चेतना जाग्रत् हो जाती है और दिव्य सन्देशों को, ईश्वरीय आदेशों को, प्रकृति के गुप्त रहस्यों को समझने की योग्यता उत्पन्न हो जाती है । इस प्रकार साधक का अन्त.करण रेडियो का उदाहरण बन जाता है और उसके द्वारा सूक्ष्म जगत् की बड़ी-बड़ी रहस्यमय बातों का प्रकटीकरण होने लगता है ।

दर्पण जितना ही स्वच्छ, निर्मल होगा, उतनी ही उसमें प्रतिच्छाया स्पष्ट दिखाई देगी । मैला दर्पण धुँधला होता है, उसमें चेहरा साफ दिखाई नही पड़ता । साधना से अन्तरात्मा निर्मल हो जाती है और उसमे दैवी तत्वों का, ईश्वरीय संकेतो का अनुभव स्पष्ट रूप से होता है । अँधेरे में क्या हो रहा है, यह जानना कठिन है, पर दीपक जला देने पर क्षण भर में अन्धकार मे छिपी हुई सारी बातें प्रकट हो जाती हैं और पहले का रहस्य तब भली प्रकार प्रत्यक्ष हो जाता है ।

गायत्री-साधको की मनोभूमि साफ हो जाती है, उनमें अनेक गुप्त बातों के रहस्य अपने आप स्पष्ट होने लगते हैं, इसी तथ्य को गायत्री दर्शन का वार्त्तालाप भी कह सकते हैं । साधना की परिपक्वावस्था में, स्वप्न में या जाग्रत् अवस्था मे भगवती के दर्शन करने का दिव्य कानों को सौभाग्य प्राप्त होता है । किसी को प्रकाशमयी ज्योति के रूप मे, किसी को अलौकिक देवी रूप मे, किसी को सम्बन्धित किसी स्नेहमयी नारी के रूप में दर्शन होते हैं। कोई उसके सन्देश प्रत्यक्ष वार्त्तालाप जैसे प्राप्त करते हैं । किसी को किसी बहाने घुमा-फिराकर बात सुनाई या समझाई गई प्रतीत होती है । किन्ही को आकाशवाणी की तरह स्पष्ट शब्दों में आदेश होता है । यह साधकों की विशेष मनोभूमि पर निर्भर है । हर एक को इस प्रकार के अनुभव नही हो सकते ।

परन्तु एक प्रकार से हर एक साधक माता के समीप पहुँच जाता है और उनसे अपनी आत्मिक स्थिति के अनुरूप स्पष्ट या अस्पष्ट उत्तर प्राप्त कर सकता है । एक तरीका यह है कि एकान्त स्थान मे शान्त चित्त होकर आराम से शरीर को ढीला करके बैठें, चित्त को चिन्ता से रहित रखें, शरीर और वस्त्र शुद्ध हों, नेत्र बन्द करके प्रकाश, ज्योति या हंसवाहिनी के रूप में हृदय स्थान पर गायत्री शक्ति का ध्यान करें और मन-ही-मन अपने को भगवती के सन्मुख बार-बार दुहराएँ । यह ध्यान दस मिनट करने के उपरान्त तीन लम्बे श्वास इस प्रकार खींचें मानो अखिल वायु मण्डल में व्याप्त महाशक्ति श्वास द्वारा प्रवेश करके अन्त.करण के कण-कण में व्याप्त हो गयी है । अब ध्यान बन्द कर दीजिये । मन को सब प्रकार के विचारों से बिल्कुल शून्य कर दीजिये । अपनी ओर से कोई भी विचार न उठाएँ । मन और हृदय सर्वथा विचारशून्य हो जाना चाहिये ।

इस शून्यावस्था में स्तब्धता को भंग करती हुई अन्त-करण में स्फुरणा होती है, जिसमें अनायास ही कोई अचिन्त्य भाव उपज पड़ता है । यकायक कोई विचार अन्तरात्मा में इस प्रकार उद्‌भूत होता है मानो किसी अज्ञात शक्ति ने उत्तर सुझाया हो । पवित्र हृदय जब उपर्युक्त साधना द्वारा और भी अधिक दिव्य पवित्रता से परिपूर्ण हो

जाता है तो सूक्ष्म दैवी शक्ति जो व्यष्टि अन्तरात्मा और समष्टि परमात्मा में समान रूप से व्याप्त है, उस पवित्र हृदय-पटल पर अपना कार्य करना आरम्भ कर देती है और कई ऐसे प्रश्नों, संदेहों और शंकाओं का उत्तर मिल जाता है, जो पहले बहुत विवादास्पद, सन्देहयुक्त एवं रहस्यमय बने हुए थे। इस प्रक्रिया से भगवती वेदमाता गायत्री साधक से वार्त्तालाप करती हैं और उसकी जिज्ञासाओं का समाधान करती हैं। यह क्रम यदि व्यवस्थापूर्वक आगे बढ़ता रहे, तो आगे चलकर उस शरीर रहित दिव्य माता से उसी प्रकार वार्त्तालाप करना संभव हो सकता है, जैसा कि जन्म देने वाली तनधारी माता से बातें करना सम्भव और सुगम होता है।

माता से वार्त्तालाप का विषय अपनी निम्नकोटि की आवश्यकताओं के सम्बन्ध में नहीं होना चाहिये, विशेषत: आर्थिक प्रश्नों का लोभी न बनना चाहिये, क्योंकि ऐसे प्रश्नों के साथ-साथ मन में स्वार्थ, सांसारिकता आदि के अन्य अनेक मलिन भाव उठ जाते हैं और अन्त:करण की उस पवित्रता को नष्ट कर देते है, जो कि माता से बात करने के सम्बन्ध में आवश्यक है। चोरी में गयी वस्तु, जमीन मे गढ़ा धन, तेजी-मन्दी, सट्टा, लाटरी, हार-जीत, आयु, सन्तान, स्त्री, मुकदमा, नौकरी, लाभ-हानि जैसे प्रश्नों को माध्यम बनाकर जो लोग उस दैवी शक्ति से वार्त्तालाप करना चाहते हैं, वे माता की दृष्टि में इस योग्य, ऐसे अधिकारी नही समझे जाते, जिनके साथ उसे वार्त्तालाप करना चाहिये। ऐसे अनधिकारी लोगों के प्रयत्न प्राय: असफल रहते हैं। उनकी मनोभूमि में प्राय. कोई दैवी सन्देश आते ही नहीं, यदि आते हैं तो वे माता के शब्द न होकर अन्य स्रोतों से उद्भूत हुए होते हैं। फलस्वरूप उनकी सहायता और विश्वस्तता सन्दिग्ध होती है।

वर्तमान समय मे यह दोष लोगों मे बहुत अधिक फैल गया है। इस अर्थ-युग मे धन को इतना अधिक महत्व दे दिया गया है कि उसके सामने मनुष्य की आध्यात्मिक शक्तियाँ प्राय: कुण्ठित हो गयी हैं। ऐसे लोगो की दृष्टि में देवी-देवताओं की पूजा और ईश्वर की उपासना का मूल्य भी यही है, कि इनके द्वारा सांसारिक वैभव, सम्पत्ति की प्राप्ति हो। रुपये की मोहिनी-माया ने मनुष्यों की बुद्धि को इतना अधिक आच्छादित कर दिया है कि वे धन के लिये धर्म को बड़ी जल्दी त्यागने, बेचने को तैयार हो जाते हैं। ऐसे लोगों का यह आशा करना कि थोड़े बहुत-पूजा-पाठ, जप-कीर्तन या अन्य प्रकार के धार्मिक कर्मकाण्ड से उनको अलौकिक शक्ति का आभास मिलने लगेगा या वे आवश्यकता पड़ने पर दैवी सहायता पा सकेंगे, निरर्थक है। इस प्रकार की विशेष सुविधाओं और अनुग्रह के अधिकारी वे ही व्यक्ति हो सकते हैं, जो अपना दृष्टिकोण पर्याप्त ऊँचा रखें और केवल स्वार्थ पर ही नही परमार्थ की ओर भी सदैव ध्यान देते रहें।

माता से वार्त्तालाप आध्यात्मिक, धार्मिक, आत्म-कल्याणकारी, जनहितकारी, पारमार्थिक, लोकहित के प्रश्नों को लेकर करना चाहिये। कर्त्तव्य और अकर्त्तव्य की गुत्थियों को, विवादास्पद विचारों, विश्वासो और मान्यताओं को लेकर यह वार्त्तालाप आरम्भ होना चाहिये।

इस प्रकार के वार्त्तालाप में अपने तथा दूसरे मनुष्यों के पूर्व- जन्मों, पूर्व सम्बन्धों के बारे मे कई महत्त्वपूर्ण बातें प्रकाश में आती हैं। जीवन-निर्माण के सुझाव मिलते हैं तथा ऐसे संकेत मिलते है, जिनके अनुसार कार्य करने पर इसी जीवन में आशाजनक सफलतायें प्राप्त होती हैं। सद्गुणों का, सात्विकता का, मनोबल का, दूरदर्शिता का, बुद्धिमत्ता का तथा आन्तरिक शान्ति का उद्भव तो अवश्य ही होता है। इस प्रकार माता का वार्त्तालाप साधक के लिये सब प्रकार से कल्याणकारक ही सिद्ध होता है।

## साधकों के स्वप्न निरर्थक नहीं होते

साधना से एक विशेष दिशा में मनोभूमि का निर्माण होता है। श्रद्धा, विश्वास तथा साधना विधि की कार्य-प्रणाली के अनुसार आंतरिक क्रियायें उसी दिशा में प्रवाहित होती है, जिससे मन, बुद्धि, चित्त और अहंकार-चतुष्टय वैसा ही रूप धारण करने लगता है। भावनाओं के संस्कार अन्तर्मन मे गहराई तक प्रवेश कर जाते है। गायत्री साधक की मानसिक गतिविधियों मे आध्यात्मिकता एवं सात्विकता का प्रमुख स्थान बन जाता है। इसलिये जाग्रत् अवस्था की भाँति स्वप्नावस्था मे भी उसकी क्रियाशीलता सारगर्भित ही होती है, उसे प्राय. सार्थक स्वप्न ही आते हैं।

गायत्री-साधकों को साधारण व्यक्तियो की तरह निरर्थक स्वप्न प्राय बहुत कम आते है । उनकी मनोभूमि ऐसी अव्यवस्थित नहीं होती, जिसमे चाहे जिस प्रकार के उल्टे-सीधे स्वप्नो का उद्‌भव होता हो । जहाँ व्यवस्था स्थापित हो चुकी है, वहाँ की क्रियाये भी व्यवस्थित होती है । गायत्री-साधको के स्वप्नो को हमं बहुत समय से ध्यानपूर्वक सुनते रहे हैं और उनके मूल कारणो पर विचार करते रहे है । तदनुसार हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ा है कि लोगों के स्वप्न निरर्थक बहुत कम होते है, उनमे सार्थकता की मात्रा अधिक रहती है ।

निरर्थक स्वप्न अत्यन्त अपूर्ण होते है । उनमें केवल किसी बात की छोटी-सी झाँकी होती है, फिर तुरन्त उनका तारतम्य बिगड जाता है । दैनिक व्यवहार की साधारण क्रियाओ की सामान्य स्मृति मस्तिष्क में पुन-पुन जाग्रत् होती रहती है और भोजन, स्नान, वायु-सेवन जैसी साधारण बातों की दैनिक स्मृति के अस्त-व्यस्त स्वप्न दिखाई देते है । ऐसे स्वप्नो को निरर्थक कहा जाता है । सार्थक स्वप्न कुछ विशेषता लिये हुए होते हैं । उनमें कोई विचित्रता, नवीनता, घटनाक्रम एव प्रभावोत्पादक क्षमता होती है । उन्हे देखकर मन मे भय, शोक, चिन्ता, क्रोध हर्ष, विषाद, लोभ- मोह आदि के भाव उत्पन्न होते है । निद्रा त्याग देने पर भी उसकी छाप मन पर बनी रहती है और चित्त मे बार-बार यह जिज्ञासा उत्पन्न होती है कि इस स्वप्न का अर्थ क्या है ?

साधको के सार्थक स्वप्नों को चार भागो मे विभक्त किया जा सकता है—(१) पूर्व सचित कुसंस्कारों का निष्कासन, (२) श्रेष्ठ तत्त्वो की स्थापना का प्रकटीकरण, (३) भविष्य-सम्भावना का पूर्वाभास, (४) दिव्य-दर्शन इन चार श्रेणियो के अन्तर्गत विविध प्रकार के सभी सार्थक स्वप्न आ जाते है ।

## (१) कुसंस्कारों का निष्कासन—

कुसस्कारो को नष्ट करने वाले स्वप्न पूर्व संचित कुसंस्कारों के निष्कासन मे इसलिये होते हैं गायत्री-साधना द्वारा आध्यात्मिक नये तत्त्वो की वृद्धि साधक के अन्तःकरण मे हो जाती है । जहाँ तक वस्तु जाती है, वहाँ से दूसरी को हटाना पड़ता है । गिलास में पानी भरा जाए, तो उसमे से पहले से भरी हुई वायु को हटाना पड़ेगा । रेल के डिब्बे में नये मुसाफिरो को स्थान मिलने के लिये यह आवश्यक है कि उसमे से बैठे हुए पुराने मुसाफिर उतरे । दिन का प्रकाश आने पर अन्धकार को भागना ही पड़ता है । इसी प्रकार गायत्री साधक के अन्तर्जगत् मे जिन दिव्य तत्त्वों की वृद्धि होती है, उन सुसंस्कारों के लिये स्थान नियुक्त होने से पूर्व कुसस्कारों का निष्कासन स्वाभाविक है । यह निष्कासन जाग्रत् अवस्था मे भी होता रहता है और स्वप्न अवस्था में भी । विज्ञान के सिद्धान्तानुसार विस्फोट द्वारा उष्णवीर्य के पदार्थ जब स्थान- च्युत होते हैं, तो वे एक झटका मारते हैं । बन्दूक जब चलाई जाती है, तो पीछे की ओर एक जोरदार झटका मारती है । बारूद जब जलती है, तो एक धड़ाके की आवाज करती है । दीपक के बुझते समय एक बार जोर से लौ उठती है । इसी प्रकार कुसंस्कार भी मानस लोक से प्रयाण करते समय मस्तिष्कीय तन्तुओं पर आघात करते है और उन आघातो की प्रतिक्रिया स्वरूप जो विक्षोभ उत्पन्न होता है, उसे स्वप्नावस्था में भयंकर, अस्वाभाविक, अनिष्ट एवं उपद्रव के रूप मे देखा जाता है ।

भयानक-हिसक पशु, सर्प, सिंह, व्याघ्र, पिशाच, चोर, डाकू आदि का आक्रमण होना, सुनसान, एकान्त, डरावने जंगल दिखाई देना, किसी प्रियजन की मृत्यु, अग्निकाण्ड, बाढ, भूकम्प, युद्ध आदि के भयानक दृश्य दीखना, अपहरण, अन्याय, शोषण, विश्वासघात द्वारा अपना शिकार होना, कोई विपत्ति आना, अनिष्ट की आशका से चित्त घबराना आदि भयकर दिल धड़काने वाले ऐसे स्वप्न, जिनके कारण मन में चिन्ता, बेचैनी, पीड़ा, भय, क्रोध, द्वेष, शोक, कायरता, ग्लानि, घृणा आदि के भाव उत्पन्न होते हैं, वे पूर्व सचित इन्ही कुसस्कारों की अन्तिम झाँकी का प्रमाण होते है । यह स्वप्न बताते हैं कि जन्म-जन्मान्तरों की सचित यह कुप्रवृत्तियाँ अब अपना अन्तिम दर्शन और अभिवादन करती हुई जा रही हैं और मन ने स्वप्न में इस परिवर्तन को ध्यानपूर्वक देखने के साथ-साथ एक आलकारिक कथा के रूप में किसी शृखलाबद्ध घटना का चित्र गढ़ डाला है और उसे स्वप्न रूप में देखकर जी बहलाया है ।

कामवासना अन्य सब मनोवृत्तियों से अधिक प्रबल है । काम भोग की अनियन्त्रित इच्छायें मन में उठती हैं, उन सबका सफल होना असम्भव है । इसलिये वे परिस्थितियों द्वारा कुचली जाती रहती हैं और मन मसोस कर

वे अतृप्त, असंतुष्ट प्रेमिका की भाँति अन्तर्मन के कोपभवन मे खटपाटी लेकर पड़ी रहती है । यह अतृप्ति चुपचाप पडी नही रहती, वरन् जब अवसर पाती है निद्रावस्था मे अपने मनसूबो को चरितार्थ करने के लिये, मन के लड्डू खाने के लिये मनचीते स्वप्न का अभिनय रचती है । दिन में घर के लोगो के जाग्रत् रहने के कारण चूहे डरते और बिलो मे छिपे रहते है, पर रात्रि को जब घर के आदमी सो जाते हैं, तो चूहे अपने बिलों मे से निकलकर निर्भयतापूर्वक उछल-कूद मचाते हैं । कुचली हुई काम-वासना भी यही करती है और "खयाली पुलाव" खाकर किसी प्रकार अपनी क्षुधा को बुझाती है । स्वप्नावस्था मे सुन्दर-सुन्दर वस्तुओ का देखना, उनसे खेलना, प्यार करना, जमा करना, रूपवती स्त्रियों को देखना, उनकी निकटता मे आना, मनोहर नदी, तड़ाग, वन, उपवन, पुष्प, फल, नृत्य, गीत, वाद्य, उत्सव, समारोह जैसे दृश्यो को देखकर कुचली हुई वासनाये किसी प्रकार अपने को तृप्त करती है । धन की, पद की, महत्त्व प्राप्ति की अतृप्त आकाँक्षायें भी अपनी तृप्ति के झूठे अभिनय रचा करती है । कभी-कभी ऐसा होता है कि अपनी अतृप्ति के दर्द को, घाव को, पीडा को स्पष्ट रूप मे अनुभव करने के लिये ऐसे स्वप्न दिखाई देते हैं , मानों अतृप्ति भी बढ़ गयी । जो थोड़ा-बहुत सुख था, वह भी हाथ से चला गया अथवा मनोवाछा पूरी होते-होते किसी आकस्मिक बाधा के कारण रुक गयी ।

अतृप्तियों को किसी अश मे या किसी अन्य प्रकार से तृप्त करने के एव अतृप्ति को और भी उग्र रूप से अनुभव करने के लिये उपर्युक्त प्रकार के स्वप्न आया करते है । यह दबी हुई वृत्तियाँ गायत्री की साधना के कारण उखडकर अपना स्थान खाली करती है । इसलिये परिवर्तन काल मे वे अपने गुप्त रूप को प्रकट करती हुई विदा होती है । तदनुसार साधना काल मे प्राय. इस प्रकार के स्वप्न आते रहते है । किसी मृत प्रेमी का दर्शन, सुन्दर दृश्यों का अवलोकन, स्त्रियो से मिलना-जुलना, मनोवांछाओ का पूरा होना आदि घटनाओं के स्वप्न भी विशेष रूप से दिखाई देते है । इनका अर्थ है कि अनेकों दबी हुई अतृप्त तृष्णाये , कामनाएँ, वासनाएँ धीरे-धीरे करके अपनी विदाई की तैयारी कर रही हैं । आत्मिक तत्त्वो की वृद्धि के कारण ऐसा होना स्वाभाविक भी है ।

## (२) दिव्य तत्त्वों के वृद्धि सूचक स्वप्न--

दूसरी श्रेणी के स्वप्न वे होते हैं, जिनसे इस बात का पता चलता है कि अपने अन्दर सात्त्विकता की मात्रा मे लगातार अभिवृद्धि हो रही है । सतोगुणी कार्यों को स्वय करने या किसी अन्य के द्वारा होते हुए स्वप्न ऐसा ही परिचय देते है । पीड़ितो की सेवा, अभावग्रस्तों की सहायता, दान, जप, यज्ञ, उपासना, तीर्थ, मन्दिर, पूजा, धार्मिक कर्मकाण्ड, कथा, कीर्तन, प्रवचन, उपदेश, माता, पिता, साधु, महात्मा, नेता, विद्वान्, सज्जनो की समीपता, स्वाध्याय, अध्ययन, आकाशवाणी, देवी-देवताओ के दर्शन, दिव्य प्रकाश आदि आध्यात्मिक सतोगुणी, शुभ स्वप्नो से अपने आप अन्दर आये हुए शुभ तत्त्वो को देखता है और उन दृश्यो से शान्ति लाभ प्राप्त करता है ।

## (३) भविष्य का आभास एवं दैवी सन्देश का स्वप्न--

तीसरे प्रकार के स्वप्न भविष्य में होने वाली किन्ही घटनाओ की ओर संकेत करते हैं । प्रात.काल सूर्योदय से एक-दो घण्टे पूर्व देखे हुए स्वप्न मे सच्चाई का बहुत अंश होता है । ब्राह्म मुहूर्त मे एक तो साधक का मस्तिष्क निर्मल होता है, दूसरे प्रकृति के अन्तराल का कोलाहल भी रात्रि की स्तब्धता के कारण बहुत अशों मे शान्त हो जाता है । उस समय सत् तत्त्व की प्रधानता के कारण वातावरण स्वच्छ रहता है और सूक्ष्म जगत् मे विचरण करते हुए भविष्य का, भावी विधानो का, बहुत कुछ आभास मिलने लगता है ।

कभी-कभी अस्पष्ट और उलझे हुए ऐसे दृश्य दिखाई देते है, जिनसे मालूम होता है कि भविष्य में होने वाले किसी लाभ या हानि के सकेत है, पर स्पष्ट रूप से यह विदित नही हो पाता कि इनका वास्तविक तात्पर्य क्या है ? ऐसे उलझन भरे स्वप्नो के कारण होते है (१) भविष्य का विधान प्रारब्ध कर्मों से बनता है, पर वर्तमान कर्मों से उस विधान मे हेर-फेर हो सकता है । कोई पूर्व निर्धारित विधि का विधान साधक के वर्तमान कर्मों के कारण कुछ परिवर्तित हो जाता है, तो उसका निश्चित और स्पष्ट रूप दिखाकर अनिश्चित और अस्पष्ट हो जाता है, तदनुसार स्वप्न मे उलझी हुई बात दिखाई पड़ती है (२) कुछ भावी विधान ऐसे है , जो नये कर्मो के नई परिस्थिति के अनुसार बनते और परिवर्तित होते रहते है । तेजी, मन्दी, सट्टा, लाटरी आदि के बारे में जब तक भविष्य का भ्रूण ही तैयार

हो पाता है, पूर्ण रूप से उसकी स्पष्टता नही हो पाती, तब तक उसका पूर्वाभास साधक को स्वप्न मे मिले, तो वह एकांगी एवं अपूर्ण होता है, (३) अपनेपन की सीमा जितने क्षेत्र में होती है, वह व्यक्ति के 'अहम्' के सीमा क्षेत्र तक अपने को दिखाई पड सकते है , इसलिये ऐसा भी हो जाता है कि जो सन्देश स्वप्न में मिला है, वह अपनेपन की मर्यादा में आने वाले किसी कुटुम्बी, पडोसी, रिश्तेदार या मित्र के लिये हो, (४) साधक की मनोभूमि पूर्णरूप से निर्मल न हो गयी हो, तो आकाश के सूक्ष्म अन्तराल मे बहते हुए तथ्य अधूरे या रूपान्तरित होकर दिखाई पड़ते है, जैसे कोई व्यक्ति अपने घर से [illegible] व्यक्ति के आने का आभास मिले।

दूर चलने वाले मनुष्य पुतले से दिखाई पड़ते है, पर उनकी शक्ल नहीं पहचानी जाती है । जब धुँधले, स्पष्ट आभास के ऊपर हमारी स्वप्न माया एक कल्पित आवरण चढ़ा कर कोई झूठ-मूठ की आकृति जोड देती है और रस्सी को सर्प बना देती है । ऐसे स्वप्न आधे असत्य होते है, परन्तु जैसे-जैसे साधक की मनोभूमि अधिक निर्मल होती जाती है, वैसे ही वैसे, उसकी दिव्य दृष्टि स्वच्छ होती जाती है और उसके स्वप्न अधिक सार्थकता युक्त होने लगते है।

## (४) जाग्रत् स्वप्न या दिव्य दर्शन—

स्वप्न केवल रात्रि मे या निद्राग्रस्त होने पर ही नही आते । वे जाग्रत् अवस्था में भी आते है । ध्यान को एक प्रकार का जाग्रत् स्वप्न ही समझना चाहिये । कल्पना के घोड़े पर चढ़कर हम सुदूर स्थानो के विविध-विधि सम्भव और असम्भव दृश्य देखा करते है, यह एक प्रकार के स्वप्न ही है । निद्राग्रस्त स्वप्नो मे क्रियायें प्रधान होती है, जाग्रत् स्वप्नों मे बहिर्मन की क्रियाये प्रमुख रूप से काम करती है । इतना अन्तर तो अवश्य है पर इसके अतिरिक्त निद्रा स्वप्न और जाग्रत् स्वप्नो की एक-सी प्रणाली है । जाग्रत् अवस्था मे साधक के मनोलोक में नाना प्रकार की विचारधाराये और कल्पनायें घुड़दौड़ मचाती है । यह भी तीन प्रकार की होती हैं- पूर्व कुसंस्कारों के निष्कासन, श्रेष्ठ तत्त्वो के प्रकटीकरण तथा भविष्य के पूर्वाभास की सूचना देने के लिये मस्तिष्क मे विविध प्रकार के विचार, भाव एवं कल्पना चित्र आते है।

कभी-कभी जाग्रत् अवस्था मे भी कोई चमत्कारी, दैवी, अलौकिक दृश्य किसी-किसी को दिखाई दे जाते हैं । इष्टदेव का किसी-किसी को चर्म-चक्षुओं से दर्शन होता है, कोई-कोई भूत-प्रेतों को प्रत्यक्ष देखते है किन्हीं-किन्हीं को दूसरो के चेहरे पर तेजोवलय और मनोगत भावों का आकार दिखाई देता है, जिसके आधार पर वह दूसरो की आन्तरिक स्थिति को पहचान लेते है । रोगी का अच्छा होना न होना, संघर्ष में जीतना, चोरी में गयी वस्तु, आगामी लाभ-हानि, विपत्ति-सम्पत्ति आदि के बारे में कई मनुष्यो के अन्त.करण में एक प्रकार की आकाशवाणी-सी होती है और वह कई बार इतनी सच्ची निकलती है कि आश्चर्य से दंग रह जाना पड़ता है।

## सफलता के लक्षण

गायत्री साधना से साधक मे एक सूक्ष्म दैवी चेतना का आविर्भाव होता है । प्रत्यक्ष रूप से उसके शरीर या आकृति मे कोई विशेष अन्तर नही आता, पर भीतर ही भीतर भारी हेर-फेर हो जाता है । आध्यात्मिक तत्त्वों की वृद्धि से प्राणमय कोष, विज्ञानमय कोष और मनोमय कोष में जो परिवर्तन होता है, उसकी छाया अन्नमय कोष में बिल्कुल ही दृष्टिगोचर न हो ऐसा नही हो सकता । यह सच है कि शरीर का ढाँचा आसानी से नहीं बदलता, पर यह भी सच है कि आतरिक हेर-फेर के चिह्न शरीर में प्रकट हुए बिना नही रह सकते ।

सर्प के मास कोष में जब एक नई त्वचा तैयार होती है, तो उसका लक्षण सर्प के शरीर में परिलक्षित होता है । उसकी देह भारी हो जाती है, तेजी से वह नहीं दौड़ता, स्फूर्ति और उत्साह से वह वंचित हो जाता है, एक स्थान पर पड़ा रहता है । जब वह चमड़ी पक जाती है, तो सर्प बाहरी त्वचा को बदल देता है, इसे केंचुली बदलना कहते हैं । केंचुली छोड़ने के बाद सर्प में एक नया उत्साह आता है, उसकी चेष्टायें बदल जाती हैं, उसकी नई चमड़ी पर चिकनाई, चमक और कोमलता स्पष्ट रूप से दिखाई देती है । ऐसा ही हेर-फेर साधक में होता है । जब उसकी साधना गर्भ में पकती है, तो उसे कुछ उदासी, भारीपन, अनुत्साह एवं शिथिलता के लक्षण प्रतीत होते हैं,

पर जब साधना पूर्ण हो जाती है, तो दूसरे ही लक्षण प्रकट होने लगते हैं। माता के उदर में जब तक गर्भ पकता है, तब तक माता का शरीर भारी, गिरा-गिरा-सा रहता है, उसमें अनुत्साह रहता है, पर जब प्रसूति से निवृत्ति हो जाती है, तो वह अपने में एक हल्कापन, उत्साह एवं चैतन्यता अनुभव करती है।

साधक जब साधना करने बैठता है, तो अपने अन्दर एक प्रकार का आध्यात्मिक गर्भ धारण करता है। तन्त्र शास्त्रों में साधना को मैथुन कहा है। जैसे मैथुन को गुप्त रखा जाता है, वैसे ही साधना को गुप्त रखने का आदेश किया गया है। आत्मा जब परमात्मा से लिपटती है, आलिंगन करती है, तो उसे एक अनिर्वचनीय आनन्द आता है, इसे भक्ति की तन्मयता कहते हैं। जब दोनों का प्रगाढ़ मिलन होता है, एक-दूसरे में आत्मसात् होते है, तो उस स्खलन को 'समाधि' कहा जाता है। आध्यात्मिक मैथुन का समाधि-सुख अन्तिम स्खलन है। गायत्री उपनिषद् और सावित्री उपनिषद् में अनेक मैथुनों का वर्णन किया गया है। यहाँ बताया गया है कि सविता और सावित्री का मिथुन है। सावित्री-गायत्री की आराधना करने से साधक अपनी आत्मा को एक योनि बना लेता है, जिसमें सविता का तेजपुज, परमात्मा का तेज वीर्य गिरता है। इसे शक्तिपात भी कहा गया है। इस शक्तिपात विज्ञान के अनुसार अमैथुनी सृष्टि उत्पन्न हो सकती है। कुन्ती से कर्ण का, मरियम के पेट से ईसा का उत्पन्न होना असंभव नही है। देव शक्तियों की उत्पत्ति इसी प्रकार के सूक्ष्म मैथुनो से होती है, समुद्र मन्थन एक मैथुन था, जिसके फलस्वरूप चौदह रत्नो का प्रसव हुआ। ऋण और धन (निगेटिव और पोजेटिव) परमाणुओ के आलिंगन से विद्युत् प्रवाह का रस उत्पन्न होता है। तन्त्र शास्त्रो में स्थान-स्थान पर मैथुन को प्रशंसित किया गया है, वह यही साधना मैथुन है।

साधना का अर्थ है- अपने भीतर की श्रद्धा तथा विश्वास की शक्तियो का सम्मिलन कराके एक नई शक्ति का आविर्भाव करना, जिसे सिद्धि, दैवी वरदान या चमत्कार भी कहा जा सकता है। इस प्रकार के उद्देश्य की प्राप्ति के लिये अपने पास कुछ साधन पहले भी होने आवश्यक है। जैसे किसी गन्तव्य स्थान को कोई व्यक्ति किसी भी मार्ग से जाए, रास्ते में खर्च के लिये रुपया, पैसा, खाने-पीने, वस्त्रादि की आवश्यकता पड़ती है, वैसे ही किसी दैवी शक्ति की साधना करने के लिये सद्गुणों, सद्विचारों और सत्कर्मों की आवश्यकता होती है। जिसका जीवन आरम्भ से ही कलुषित-पापपूर्ण और दूषित रहा है, उसकी साधना का सम्पन्न होना असम्भव-सा ही है। इसलिये जो व्यक्ति सच्चे मन से साधना के इच्छुक हैं और उससे कोई उच्च लक्ष्य प्राप्त करना चाहते हैं, तो उनको पहले अपने मन, वचन, काया की शुद्धि का भी प्रयत्न करना चाहिये। ऐसा करने पर ही किसी प्रकार की सिद्धि की आशा कर सकते हैं।

आत्मा और परमात्मा का, सविता और सावित्री का मैथुन जब प्रगाढ़ आलिंगन में आबद्ध होता है, तो उसके फलस्वरूप एक आध्यात्मिक गर्भ धारण होता है। इसी गर्भ को आध्यात्मिक भाषा मे भर्ग कहते है। भर्ग को जो साधक जितने अंशों में धारण करता है, उसे उतना ही स्थान अपने अन्दर इस नये तत्त्व के लिये देना होता है। नये तत्त्वों की स्थापना के लिये पुराने तत्त्वों को पदच्युत होना पड़ता है, इस संक्रान्ति के कारण स्वाभाविक क्रिया-विधि मे अन्तर आ जाता है और उस अन्तर के लक्षण साधक में उसी प्रकार प्रकट होने लगते हैं, जैसे गर्भवती स्त्री को अरुचि, उबकाई, कोष्ठबद्धता, आलस्य आदि लक्षण होते है, वैसे ही लक्षण साधक को भी उस समय तक जब तक कि उसकी अन्त:योनि में गर्भ पकता रहता है, परिलक्षित होते है। केंचुली में भरे हुए सर्प की तरह वह भी अपने को भारी-भारी, बिंधा हुआ, जकड़ा हुआ, अवसादग्रस्त अनुभव करता है। आत्म-विद्या के आचार्य जानते हैं कि साधनावस्था मे साधक को कैसी विषम स्थिति में रहना पड़ता है। इसलिये वे अनुयायियो को साधनाकाल में बड़े आचार-विचार के साथ रहने का आदेश करते हैं। रजस्वला या गर्भवती स्त्रियों से मिलता-जुलता आहार-विहार साधकों को अपनाना होता है, तभी वे साधना संक्रान्ति को ठीक प्रकार से पार कर पाते हैं।

मनुष्य कोई भी महत्त्वपूर्ण कार्य करना चाहे, उसमें किसी न किसी प्रकार की विघ्न-बाधायें, भय-प्रलोभन आते ही हैं, किन्तु जो लोग उनका सफलतापूर्वक सामना कर सकते हैं, वे ही सफलता के द्वार पर पहुँचते हैं।

आहार दोष, आलस्य, अधैर्य, असंयम, घृणा, द्वेष, विलासिता, कुसंग, अभिमान आदि के कारण भी साधक अपने मार्ग से भटक जाता है। भ्रष्टाचार, चोरी की कमाई, दूसरे के अधिकार का अपहरण, घोर स्वार्थपरता आदि जैसे दोषो का आजकल बाहुल्य है। वे भी मनुष्य को किसी प्रकार की दैवी सफलता के अयोग्य बना देते हैं। इसलिये जो व्यक्ति वास्तव में साधना को पूर्ण करके सफलता और सिद्धि की आकांक्षा रखते हैं, उनको उसके लिये सब प्रकार के त्याग, बलिदान, कष्ट-सहन आदि के लिये सहर्ष प्रस्तुत रहना चाहिये, जिससे साधना परिपक्व होकर इच्छित फल प्रदान करेगी।

अण्डे से बच्चा निकलता है, गर्भ से सन्तान पैदा होती है, साधक को भी साधना के फलस्वरूप एक सन्तान मिलती है, *जिसे शक्ति या सिद्धि कहते है। मुक्ति, समाधि, ब्राह्मी स्थिति, तुरीयावस्था आदि नाम भी इसी के हैं।* यह सन्तान आरम्भ मे बड़ी निर्बल तथा लघु आकार की होती है। जैसे अण्डे से निकलने पर बच्चे बड़े ही लुञ्ज-पुञ्ज होते है, जैसे माता के गर्भ से उत्पन्न हुए बालक बड़े ही कोमल होते हैं, वैसे ही साधना पूर्ण होने पर प्रसव हुई नवजात सिद्धि भी बड़ी कोमल होती है। बुद्धिमान् साधक उसे उसी प्रकार पाल-पोस कर बडा करते है, जैसे कुशल माताये अपनी सन्तान को अनिष्टो से बचाती हुई पौष्टिक पोषण देकर पालती हैं।

साधना जब तक साधक के गर्भ मे पकती रहती है, कच्ची रहती है, तब तक उसके शरीर में आलस्य और अवसाद के चिह्न रहते है, स्वास्थ्य गिरा हुआ और चेहरा उतरा हुआ दिखाई देता है, पर जब साधना पक जाती है और सिद्धि की सुकोमल सन्तति का प्रसव होता है, तो साधक मे तेज, ओज, हल्कापन, चैतन्य, उत्साह आ जाता है, वैसा ही जैसा कि केचुली बदलने के बाद सर्प मे आता है। सिद्धि का प्रसव हुआ या नही, इसकी परीक्षा इन लक्षणों से हो सकती है। यह दस लक्षण नीचे दिये जाते है—

१—शरीर मे हल्कापन और मन में उत्साह होता है।

२—शरीर मे से एक विशेष प्रकार की सुगन्ध आने लगती है।

३—त्वचा पर चिकनाई और कोमलता का अंश बढ जाता है।

४—तामसिक आहार-विहार से घृणा बढ जाती है और सात्विक दिशा मे मन लगने लगता है।

५—स्वार्थ का कम और परमार्थ का अधिक ध्यान रहता है।

६—नेत्रो मे तेज झलकने लगता है।

७—किसी व्यक्ति या कार्य के विषय में वह जरा भी विचार करता है, तो उसके सम्बन्ध में बहुत-सी ऐसी बाते स्वयमेव प्रतिभासित होती है, जो परीक्षा करने पर ठीक निकलती है।

८—दूसरो के मन के भाव जान लेने में देर नही लगती।

९—भविष्य में घटित होने वाली बातों का पूर्वाभास मिलने लगता है।

१०—शाप या आशीर्वाद सफल होने लगते हैं। अपनी गुप्त शक्तियो से वह दूसरो का बहुत कुछ लाभ या बुरा कर सकता है।

यह दस लक्षण इस बात के प्रमाण हैं कि साधक का गर्भ पक गया और सिद्धि का प्रसव हो चुका है। इस शक्ति - सन्तति को जो साधक सावधानी के साथ पालते - पोषते हैं, उसे पुष्ट करते है, वे भविष्य में आज्ञाकारी सन्तान वाले बुजुर्ग की तरह आनन्दमय परिणामो का उपभोग करते हैं। किन्तु जो फूहड़ जन्मते ही सिद्धि का दुरुपयोग करते हैं, अपनी स्वल्प शक्ति का विचार न करते हुए उस पर अधिक भार डालते हैं, उनकी गोदी खाली हो जाती है और मृतवत्सा माता की तरह उन्हे पश्चात्ताप करना पड़ता है।

## सिद्धियों का दुरुपयोग न होना चाहिये

गायत्री-साधना करने वालों को अनेक प्रकार की अलौकिक शक्तियों के आभास होते हैं। कारण यह है कि यह एक श्रेष्ठ साधना है। जो लाभ अन्य साधनाओ से होते है, जो सिद्धियाँ किसी अन्य योग से मिल सकती है, वे सभी गायत्री साधना से मिल सकती हैं। जब थोड़े दिनों श्रद्धा, विश्वास और विनयपूर्वक उपासना चलती है, तो आत्म-शक्ति की मात्रा दिन-दिन बढ़ती रहती है। आत्म-तेज प्रकाशित होने लगता है। अन्त:करण पर चढ़े हुए

मैल छूटने लगते हैं । आन्तरिक निर्मलता की अभिवृद्धि होती है । फलस्वरूप आत्मा की मन्दज्योति अपने असली रूप मे प्रकट होने लगती है ।

अंगार के ऊपर जब राख का मोटा परत जम जाता है, तो वह दाहक शक्ति से रहित हो जाता है । उसे छूने से कोई विशेष अनुभव नही होता, पर जब उस अंगार पर से राख का पर्दा हटा दिया जाता है, तो धधकती हुई अग्नि प्रज्वलित हो जाती है । यही बात आत्मा के सम्बन्ध में है । आमतौर से मनुष्य मायाग्रस्त होते है, भौतिक जीवन की बहिर्मुखी वृत्तियो मे उलझे रहते हैं । यह एक प्रकार से भस्म का पर्दा है, जिसके कारण आत्मतेज की ठष्णता एव रोशनी की झॉकी नहीं हो पाती, जब मनुष्य अपने को अन्तर्मुखी बनाता है, आत्मा की झॉकी करता है, साधना द्वारा अपने कषाय-कल्मषो को हटाकर निर्मलता प्राप्त करता है, तो आत्म दर्शन की स्थिति प्राप्त होती है ।

आत्मा, परमात्मा का अंश है । उसमे वे सब तत्त्व, गुण एव बल मौजूद हैं, जो परमात्मा मे होते है । अग्नि के सब गुण चिन्गारी मे उपस्थित हैं, यदि चिन्गारी को अवसर मिले, तो वह दावानल का कार्य कर सकती है । आत्मा के ऊपर चढ़े हुए मलों का यदि निवारण हो जाए, तो वही परमात्मा का प्रत्यक्ष प्रतिबिम्ब दिखाई देगा और उसमे वे सब शक्तियाँ परिलक्षित होगी, जो परमात्मा के अश मे होनी चाहिये ।

अष्ट सिद्धियाँ, नौ निधियाँ प्रसिद्ध हैं । उनके अतिरिक्त भी अगणित छोटी-बड़ी ऋद्धि-सिद्धियाँ होती हैं । वे साधना का परिपाक होने के साथ-साथ उठती, प्रकट होती और बढ़ती है । किसी विशेष सिद्धि की प्राप्ति के लिये चाहे भले ही प्रयत्न न किया जाए, पर युवावस्था आने पर जैसे यौवन के चिह्न अपने आप प्रस्फुटित हो जाते हैं, उसी प्रकार साधना के परिपाक के साथ-साथ सिद्धियाँ अपने आप आती-जाती हैं । गायत्री का साधक धीरे-धीरे सिद्धावस्था की ओर अग्रसर होता जाता है । उसमे अनेक अलौकिक शक्तियाँ दिखाई पड़ती हैं । देखा गया है कि जो लोग श्रद्धा और निष्ठापूर्वक गायत्री साधना मे दीर्घकाल तक तल्लीन रहे हैं, उनमें ये विशेषतायें स्पष्ट रूप से परिलक्षित होती हैं—

(१) उनका व्यक्तित्व आकर्षक, नेत्रो मे चमक, वाणी मे बल, चेहरे पर प्रतिभा, गम्भीरता तथा स्थिरता होती है, जिससे दूसरो पर अच्छा प्रभाव पड़ता है । जो व्यक्ति उनके सम्पर्क मे आ जाते है, वे उनसे काफी प्रभावित हो जाते हैं तथा उनकी इच्छानुसार आचरण करते हैं ।

(२) साधक को अपने अन्दर एक दैवी तेज की उपस्थिति प्रतीत होती है । वह अनुभव करता है कि उसके अन्त:करण मे कोई नई शक्ति काम कर रही है ।

(३) बुरे कामो से उसकी रुचि हटती जाती है और भले कामो में मन लगता है । कोई बुराई बन पड़ती है, तो उसके लिये बड़ा खेद और पश्चात्ताप होता है । सुख के समय वैभव में अधिक आनन्द न होना और दु:ख, कठिनाई तथा आपत्ति मे धैर्य खोकर किंकर्त्तव्यविमूढ़ न होना उनकी विशेषता होती है ।

(४) भविष्य मे जो घटनाये घटित होने वाली हैं, उनका उनके मन मे पहले से ही आभास आने लगता है । आरम्भ मे तो कुछ हल्का-सा ही अन्दाज होता है, पर धीरे-धीरे उसे भविष्य का ज्ञान बिल्कुल सही होने लगता है ।

(५) उसके शाप और आशीर्वाद सफल होते हैं । यदि वह अन्तरात्मा से दु:खी होकर किसी को शाप देता है, तो उस व्यक्ति पर भारी विपत्तियाँ आती है और प्रसन्न होकर जिसे वह सच्चे अन्त:करण से आशीर्वाद देता है, उसका मगल होता है । उसके आशीर्वाद विफल नही होते ।

(६) वह दूसरों के मनोभावों को देखते ही पहचान लेता है, कोई व्यक्ति कितना ही छिपावे, उसके सामने यह भाव छिपते नही । वह किसी के भी गुण, दोषों, विचारों तथा आचरणों को पारदर्शी की तरह सूक्ष्म दृष्टि से देख सकता है ।

(७) वह अपने विचारो को दूसरे के हृदय में प्रवेश करा सकता है । दूर रहने वाले मनुष्यों तक बिना तार या पत्र की सहायता के अपने सन्देश पहुँचा सकता है ।

(८) जहाँ वह रहता है, उसके आस-पास का वातावरण बड़ा शान्त एवं सात्त्विक रहता है । उसके पास बैठने

वालो को जब तक वे समीप रहते हैं, अपने अन्दर अद्भुत शान्ति, सात्विकता तथा पवित्रता अनुभव होती है।

(९) वह अपनी तपस्या, आयु या शक्ति का एक भाग किसी को दे सकता है और उसके द्वारा दूसरा व्यक्ति बिना-प्रयास या स्वल्प प्रयास में ही अधिक लाभान्वित हो सकता है। ऐसे व्यक्ति दूसरों पर 'शक्तिपात' कर सकते हैं।

(१०) उसे स्वप्न मे, जाग्रत् अवस्था में, ध्यानावस्था में रंग-बिरंगे प्रकाश पुञ्ज, दिव्य ध्वनियाँ, दिव्य प्रकाश एवं दिव्य वाणियाँ सुनाई पड़ती हैं। कोई अलौकिक शक्ति उसके साथ बार-बार छेड़खानी, खिलवाड़ करती हुई-सी दिखाई पड़ती है। उसे अनेकों प्रकार के ऐसे दिव्य अनुभव होते हैं, जो बिना अलौकिक शक्ति के प्रभाव के साधारणत: नहीं होते।

यह चिह्न तो प्रत्यक्ष प्रकट होते है। अप्रत्यक्ष रूप से अणिमा, लघिमा, महिमा आदि योग शास्त्रों में वर्णित अन्य सिद्धियों का भी आभास मिलता है। वह कभी-कभी ऐसे कार्य कर सकने में सफल होता है, जो बड़े ही अद्भुत, अलौकिक और आश्चर्यजनक होते हैं।

जिस समय सिद्धियों का उत्पादन एवं विकास हो रहा हो, वह समय बड़ा ही नाजुक एवं बड़ी ही सावधानी का है। जब किशोर अवस्था का अन्त एवं नवयौवन का प्रारम्भ होता है, उस समय वीर्य का शरीर में नवीन उद्भव होता है। इस उद्भवकाल में मन बड़ा उत्साहित, काम-क्रीड़ा का इच्छुक एवं चंचल रहता है। यदि इस मनोदशा पर नियन्त्रण न किया जाए, तो कच्चे वीर्य का अपव्यय होने लगता है, नवयुवक थोड़े ही समय मे शक्तिहीन, वीर्यहीन, यौवनहीन होकर सदा के लिये निकम्मा बन जाता है, साधना में भी सिद्धि का प्रारम्भ ऐसी ही अवस्था है, जबकि साधक अपने अन्दर एक नवीन आत्मिक चेतना अनुभव करता है और उत्साहित होकर प्रदर्शन द्वारा दूसरो पर अपनी महत्ता की छाप बिठाना चाहता है। यह क्रम यदि चल पड़े तो वह कच्चा वीर्य प्रारंभिक सिद्धि तत्त्व स्वल्प काल में ही अपव्यय होकर समाप्त हो जाता है और साधक को सदा के लिये छूँछ एवं निकम्मा हो जाना पडता है।

संसार में जो कार्यक्रम चल रहा है, वह कर्मफल के आधार पर चल रहा है। ईश्वरीय सुनिश्चित नियमों के आधार पर कर्म-बन्धन मे बँधे हुए प्राणी अपना-अपना जीवन चलाते हैं। प्राणियों की सेवा का सच्चा मार्ग यह है कि उन्हें सत्कर्म में प्रवृत्त किया जाए, आपत्तियों को सहने का साहस दिया जाए, यह आत्मिक सहायता हुई। तात्कालिक कठिनाई का हल करने वाली भौतिक सहायता देनी चाहिये। आत्म-शक्ति खर्च करके कर्तव्यहीन व्यक्तियों को सम्पन्न बनाया जाए, तो वह उनको और अधिक निकम्मा बनाना होगा, इसलिये दूसरों को सेवा के लिये सद्गुण और विवेक दान देना ही श्रेष्ठ है। दान देना हो तो धन आदि जो हो, उसका दान करना चाहिये। दूसरो का वैभव बढ़ाने मे आत्म-शक्ति का सीधा प्रत्यावर्तन करना, अपनी शक्तियो को समाप्त करना है। दूसरो को आश्चर्य में डालने या उन पर अपनी अलौकिक सिद्धि प्रकट करने जैसी तुच्छ बातों मे कष्टसाध्य आत्मबल को व्यय करना ऐसा ही है, जैसे कोई मूर्ख होली खेलने का कौतुक करने के लिये अपना रक्त निकालकर उसे उलीचे, यह मूर्खता की हद है। जो अध्यात्मवादी दूरदर्शी होते हैं, वे सासारिक मान-बड़ाई की रत्ती भर परवाह नही करते।

पर आजकल समाज में इसके विपरीत धारा ही बहती दिखाई पड़ती है। लोगों ने ईश्वर-उपासना, पूजा-पाठ, जप-तप को भी सांसारिक प्रलोभनों का साधन बना लिया है। वे जुआ, लाटरी आदि में सफलता प्राप्त करने के लिये भजन, जप करते हैं और देवताओं की मनौती करते हैं, उन्हें प्रसाद चढ़ाते है। उनका उद्देश्य किसी प्रकार धन प्राप्त करना होता है, चाहे वह चोरी-ठगी से और चाहे जप-तप भजन से। ऐसे लोगों को प्रथम तो उपासना जनित शक्ति ही प्राप्त नहीं होती और यदि किसी कारणवश थोड़ी-बहुत सफलता प्राप्त हो गयी, तो वह उससे ही ऐसे फूल जाते हैं और तरह-तरह के अनुचित कार्यों में उसका इस प्रकार अपव्यय करने लगते हैं कि जो कुछ कमाई होती है, वह शीघ्र ही नष्ट हो जाती है और आगे के लिये रास्ता बन्द हो जाता है। दैवी शक्तियाँ कभी किसी अयोग्य व्यक्ति को ऐसी सामर्थ्य प्रदान नहीं कर सकती, जिससे वह दूसरों का अनिष्ट करने लग जाए।

तान्त्रिक पद्धति से किसी का मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण करना, किसी के गुप्त आचरणों या मनोभावों

को जानकर उनको प्रकट कर देना और उसकी प्रतिष्ठा को घटाना आदि कार्य आध्यात्मिक साधकों के लिये सर्वथा निषिद्ध हैं। कोई ऐसा अद्‌भुत कार्य-करके दिखाना जिससे लोग यह समझ लें कि यह सिद्ध पुरुष है, गायत्री-उपासकों के लिये कड़ाई के साथ वर्जित है। यदि वे इस चक्कर मे पड़े, तो निश्चित रूप से कुछ ही दिनो में उनकी शक्ति का स्रोत सूख जाएगा और छूँछ बनकर अपनी कष्टसाध्य आध्यात्मिक कमाई से हाथ धो बैठेंगे। उसके लिये संसार का सद्ज्ञान दान कार्य ही इतना बड़ा एवं महत्त्वपूर्ण है कि उसी के द्वारा वे जनसाधारण के आन्तरिक, बाह्य और सामाजिक कष्टों को भली प्रकार दूर कर सकते हैं और स्वल्प साधनों से ही स्वर्गीय सुखो का आस्वादन कराते हुए लोगों के जीवन सफल बना सकते है। इस दिशा में कार्य करने से उनकी आध्यात्मिक शक्ति बढ़ती है। इसके प्रतिकूल यदि वे चमत्कारो के 'प्रदर्शन' के चक्कर मे पड़ेगे, तो लोगो का क्षणिक कौतूहल, अपने प्रति उनका आकर्षण थोड़े समय के लिये भले ही बढ़ा ले, पर वस्तुत: अपनी और दूसरो की इस प्रकार भारी कुसेवा होनी सम्भव है।

इन सब बातों को ध्यान मे रखते हुए हम इस पुस्तक के पाठकों और अनुयायियो को सावधान करते है, कड़े शब्दों में आदेश करते हैं कि वे अपनी सिद्धियों को गुप्त रखे, किसी के सामने प्रकट न करे। जो दैवी चमत्कार अपने को दृष्टिगोचर हों, उन्हे विश्वस्त अभिन्न हृदय मित्रों के अतिरिक्त और किसी से न कहें। आवश्यकता होने पर ऐसी घटनाओं के सम्बन्ध में शान्तिकुञ्ज, हरिद्वार से भी परामर्श किया जा सकता है। गायत्री साधको की यह जिम्मेदारी है कि वे प्राप्त शक्ति का रत्तीभर भी दुरुपयोग न करें। हम सावधान करते हैं कि कोई साधक इस मर्यादा का उल्लंघन न करे।

## गायत्री द्वारा वाममार्गी तान्त्रिक साधनायें

इस पुस्तक के प्रारम्भिक पृष्ठो में गायत्री की उत्पत्ति की चर्चा करते हुए यह बताया जा चुका है कि ब्रह्मा से शक्ति की उत्पत्ति हुई और वह शक्ति दो विभागों मे बँटी। एक संकल्पमयी गायत्री, दूसरी परमाणुमयी सावित्री। सकल्पमयी गायत्री का उपयोग आत्मिक शक्तियों को बढ़ाने एवं दैवी सान्निध्य प्राप्त करने मे होता है। आत्मिक गुणों और विशेषताओं के बढ़ने के कारण साधक को सांसारिक कठिनाइयाँ पार करना, स्वल्प साधन में भी सुखी रहना एवं सुखकर स्थिति को उपलब्ध करना सहज होता है। अब तक इसी विधि-विधान की चर्चा इस पुस्तक में की गयी है। यह योग विज्ञान है, इसे दक्षिण मार्ग भी कहते हैं। यह सत् प्रधान होने से हानि रहित एवं व्यक्ति तथा समाज के लिये सब प्रकार हितकर है।

शक्ति की दूसरी श्रेणी परमाणुमयी सावित्री है। इसे स्थूल प्रकृति, पचभूत, भौतिक सृष्टि आदि नामो से भी पुकारते हैं। इसमें प्रकृति के परमाणुओं के आकर्षण-विकर्षण से संसार में नाना प्रकार के पदार्थो की उत्पत्ति, वृद्धि और समाप्ति होती रहती है। इन परमाणुओं की स्वाभाविक साधारण क्रिया में हेर-फेर करके अपने लिये अधिक उपयोगी बना लेने की क्रिया का नाम विज्ञान है। यह विज्ञान दो भागो में विभक्त है—एक वह जो यन्त्रो द्वारा प्रकृति के परमाणुओ को अपने लिये उपयोगी बनाता है। रेल, तार, टेलीफोन, रेडियो, हवाई जहाज, टेलीविजन, विद्युत् शक्ति आदि अनेकों वैज्ञानिक यन्त्र आविष्कृत हुए है और होने वाले हैं। यह यन्त्र विज्ञान है। दूसरा है तन्त्र विज्ञान - जिसमें यन्त्रों के स्थान पर मानव अन्तराल में रहने वाली विद्युत् शक्ति को कुछ ऐसी विशेषता से सम्पन्न बनाया जाता है, जिससे प्रकृति के सूक्ष्म परमाणु उसी स्थिति में परिणत हो जाते है, जिसमे कि मनुष्य चाहता है। पदार्थों की रचना, परिवर्तन और विनाश का बड़ा भारी काम बिना किन्ही यन्त्रों की सहायता के तन्त्र विद्या द्वारा हो सकता है। विज्ञान के इस तन्त्र भाग को सावित्री-विद्या, तन्त्र साधना, वाममार्ग आदि नामो से पुकारते हैं।

तन्त्र-विद्या एक स्वतंत्र विद्या है। इस पुस्तक में उसके आधार और कार्य की चर्चा नही की जा सकती। इन पंक्तियों में तो हमें तंत्र के विज्ञान का पाठकों को थोड़ा-सा परिचय कराना है। प्राचीनकाल मे भारत के विज्ञानाचार्य अनेक प्रयोजनों के लिये इसी मार्ग का अवलम्बन करते थे। प्राचीन इतिहास में ऐसी अनेक साक्षियाँ मिलती हैं, जिनसे प्रकट होता है कि उस समय बिना यन्त्रो के भी ऐसे अद्‌भुत कार्य होते थे, जैसे आज यन्त्रों से भी सभव नही हो पाते है। युद्धो में आज अनेक प्रकार के बहुमूल्य वैज्ञानिक अस्त्र-शस्त्र प्रयुक्त होते है, पर प्राचीनकाल में

जैसे—वरुणास्त्र-जो जल की भारी वर्षा कर दे, आग्नेयास्त्र—जो भयंकर अग्नि ज्वाला का दावानल प्रकट कर दे, सम्मोहनास्त्र—जो लोगो को संज्ञाशून्य बना दे, नागपाश—जो लकवे की तरह जकड़ दे, आज कहाँ हैं ? इसी प्रकार इजन, भाप, पेट्रोल के बिना आकाश में, भूमि पर और जल में चलने वाले रथ आज कहाँ हैं ? मारीच की तरह मनुष्य से पशु बन जाना, सुरसा की तरह बहुत बड़ा शरीर बना लेना, हनुमान् की तरह मच्छर के समान अति लघु रूप धारण करना, समुद्र लाँघना, पर्वत उठाना, नल की भाँति पानी पर तैरने वाले पत्थरों का पुल बनाना, रावण-अहिरावण की भाँति बिना रेडियो के अमरीका और लंका के बीच वार्तालाप होना, अदृश्य हो जाना आदि अनेकों ऐसे अद्भुत कार्य थे, जो आज यन्त्रों से भी नही हो पाते, पर एक समय, बिना किसी यन्त्र की सहायता के, केवल आत्मशक्ति व तान्त्रिक उपयोग से सुगमता पूर्वक हो जाते थे । इस क्षेत्र मे भारत भारी उन्नति कर चुका था और ससार पर चक्रवर्ती शासन करने एव जगद्गुरु कहलाने का यह भी एक कारण था ।

नागार्जुन, गोरखनाथ, मछीन्द्रनाथ आदि सिद्ध पुरुषों के पश्चात् भारत से इस विद्या का लोप होता गया और आज तो इस क्षेत्र मे अधिकार रखने वाले व्यक्ति कठिनाई से ढूँढे मिलेगे । इस तन्त्र महाविज्ञान की कुछ लँगड़ी-लूली, टूटी-फूटी, शाखा-प्रशाखायें जहाँ-तहाँ मिलती हैं, उनके चमत्कार दिखाने वाले जहाँ-तहाँ मिल पाते है । उनमे से एक शाखा है "दूसरों के शरीर मन पर अच्छा या बुरा प्रभाव डालना", जो इसे कर सकते है, वे यदि अभिचार करे , तो स्वस्थ आदमी को रोगी बना सकते है, किसी भयंकर प्राणघातक पीड़ा, वेदना या बीमारी में अटका सकते है, उस पर प्राणघातक सूक्ष्म प्रहार कर सकते हैं, किसी की बुद्धि को फेर सकते है, उसे पागल, उन्मत्त, विक्षिप्त, मन्दबुद्धि या उल्टा सोचने वाला कर सकते है । भ्रम, भय, सन्देह, आशंका और बेचैनी के गहरे दलदल मैं फँसाकर उसके मानसिक धरातल को अस्त-व्यस्त कर सकते है । इसी प्रकार अप्रत्यक्ष चेतना शक्ति द्वारा किसी व्यक्ति पर बुरा प्रभाव पड़ा हो, तो उसे दूर कर सकते है । नजर लगना, उन्माद, भूतोन्माद, ग्रह अनिष्ट, बुरे दिन किसी के द्वारा प्रेरित अभिचार या मानसिक उद्वेग आदि को शान्त किया जा सकता हैं । शारीरिक रोगो का निवारण, सर्प, बिच्छू आदि का दशन एव विषैले फोड़ो का समाधान भी मन्त्र द्वारा होता हे । छोटे बालको पर इस विद्या का बड़ी आसानी से भला या बुरा प्रभाव डाला जा सकता है ।

तन्त्र साधना द्वारा सूक्ष्म जगत् मे विचरण करने वाली अनेक चेतना ग्रन्थियो मे से किसी विशेष प्रकार की ग्रन्थि को अपने लिये जाग्रत्, चैतन्य, क्रियाशील एव अनुचरी बनाया जा सकता है । देखा गया है कि कई तान्त्रिकों को श्मशान, पिशाच, भैरव, छाया पुरुष, ब्रह्म-राक्षस, वेताल, कर्ण-पिशाचिनी, त्रिपुर-सुन्दरी, कालरात्रि, दुर्गा आदि की सिद्धि होती है । जैसे कोई सेवक प्रत्यक्ष शरीर से किसी के यहाँ नौकर रहता है और मालिक की आज्ञानुसार काम करता है, वैसे ही यह शक्तियाँ अप्रत्यक्ष रूप से उस तन्त्रसिद्ध पुरुष के वश मे होकर सदा उसके समीप उपस्थित रहती है और जो आज्ञा दी जाती है, उसको वे अपनी सामर्थ्यानुसार पूरा करती है । इस रीति से कई बार ऐसे-ऐसे अद्भुत काम किये जाते है कि उनके कारण आश्चर्य से दग हो जाना पड़ता है ।

होता यह है कि अदृश्य लोक की "चेतना ग्रन्थियाँ" सदा विचरण करती रहती हैं । तांत्रिक साधना-विधानों द्वारा अपने योग्य ग्रन्थियो को पकड़कर उनमें प्राण डाला जाता है । जब वे प्राणवान् हो जाती है, तब उनका सीधा आक्रमण साधक पर होता है, यदि साधक अपनी आत्मिक बलिष्ठता द्वारा उस आक्रमण को सह गया, उससे परास्त न हुआ, तो प्रतिहत होकर वह ग्रन्थि उसके वशवर्ती हो जाती है और चौबीसो घण्टे के साथी, आज्ञाकारी सेवक की तरह काम करती है । ऐसी साधनाये बड़े खतरे से भरी हुई होती है । निर्जन, श्मशान आदि भयंकर प्रदेशो मे ऐसी रोमाचकारी विधि-व्यवस्था का प्रयोग करना पडता है, जिससे साधारण मनुष्य का कलेजा दहल जाता है । उस समय ऐसे-ऐसे घोर अनुभव होते है , जिनसे डर जाने, बीमार पड़ जाने, पागल हो जाने या मृत्यु के मुख मे चले जाने की आशंका रहती है । ऐसी साधनायें हर कोई नही कर सकता । कर ले, तो सिद्धि मिलने पर उन अदृश्य शक्तियों को साथ रखने की कष्टसाध्य शर्ते होती है, उन्हे पालन नही कर सकता । यही कारण है कि इस मार्ग पर चलने का कोई बिरले ही साहस करते है, उनमें से कोई बिरले ही सफल होते है और जो सफल होते है, उनमें से कोई बिरले ही अन्त काल तक उनसे समुचित लाभ उठा पाते है ।

यहाँ तन्त्र साधना की किन्ही विधियों को बताने का हमारा कोई इरादा नही है ; क्योंकि उन गुप्त रहस्यों को जनसाधारण के लिये प्रकाशित कर देने का अर्थ-बालकों के क्रीड़ा-स्थल में बारूद बिखेर देना है। जिनमे वे बेचारे क्रीड़ा-कौतुक करने के उपलक्ष्य मे सर्वनाश का उपहार प्राप्त करें। यह परम्परा तो अधिकार और अधिकारी के आधार पर एक-दूसरे को सिखाने की रही है। हमें स्वयं इस मार्ग पर प्राण घातक खतरे मे होकर गुजरने का कटु अनुभव है, फिर भोले-भाले पाठकों को कोई खतरा उपस्थित कर देने के लिये उस शिक्षण विधि को लिख मारने की भूल हम कैसे कर सकते है ? इन पंक्तियों में तो हमारा इरादा केवल यह बताने का है कि प्रकृति की परमाणुमयी शक्ति पर भी आत्मिक विद्युत् द्वारा भूतकाल मे अधिकार प्राप्त किया जा चुका है और आगे भी प्राप्त किया जा सकता है।

यह ठीक है कि आज ऐसे व्यक्ति दिखाई नही पड़ते, जो प्रत्यक्ष रूप से यह प्रमाण दे सके कि किस प्रकार अमुक यन्त्र का काम, अन्दर की बिजली से अमुक प्रकार हो सकता है। यह विद्या विगत दो हजार वर्षों से धीरे-धीरे विलुप्त होती चली गयी है और अब तो इस विद्या के ज्ञाता ढूँढे नही मिलते। वैसे तो वैज्ञानिक यन्त्रो के अनेक आविष्कारो के कारण उतनी आवश्यकता आज नही रही, फिर भी उस महाविद्या का प्रकाश तो जारी रहना ही चाहिये। यह आज के तांत्रिको का कर्तव्य है कि इस लुप्त प्राय सावित्री विद्या को अथक परिश्रम द्वारा पुनर्जीवित करके भारतीय विज्ञान की महत्ता संसार के सामने प्रतिष्ठित करें। आज के तांत्रिक जितना कर लेते हैं यद्यपि यह भी कम महत्त्वपूर्ण और कम आश्चर्यजनक नही है, फिर भी इस मार्ग के पथिको को तब तक चैन नही लेना चाहिये, जब तक कि परमाणु प्रकृति पर आत्मशक्ति द्वारा अधिकार करने के विज्ञान मे पूर्वकाल जैसी सफलता प्राप्त न हो जाए।

वर्तमान काल मे तन्त्र का जितना अंश प्रचलित, ज्ञात एवं क्रियान्वित है, उसकी चर्चा ऊपर की जा चुकी है। मनुष्यों पर अदृश्य प्रकार से भला या बुरा प्रभाव डालना आज के तन्त्र विज्ञान की मर्यादा है। वस्तुओं का रूपान्तर, परिवर्तन, प्रकटीकरण, लोप एवं विशेष जाति के परमाणुओ का एकीकरण करके उनके शक्तिशाली प्रयोग का भाग आज प्राय: लुप्त है। चैतन्य ग्रन्थियों का जागरण और उनको वशवर्ती बनाकर आज्ञापालन कराने मे विक्रमादित्य के समान साधक आज नही हैं, पर किन्ही अंशो में इस विद्या का अस्तित्व मौजूद अवश्य है।

साथ ही इस सम्बन्ध में हम एक बात यह भी स्पष्ट कर देना चाहते हैं कि इस समय तन्त्र के नाम पर सर्व साधारण को बहकाने वाले या ठगने वाले लोगों की बहुतायत हो गयी है। ऐसे लोग धन के लालच से या पारस्परिक राग-द्वेष के कारण अन्य व्यक्तियो को हानि पहुँचाने की चेष्टा किया करते है। उनके प्रयत्न कहाँ तक सफल होते हैं अथवा उनके कथन में कहाँ तक सच्चाई होती है, यह तो दूसरी बात है, पर इतना अवश्य है कि ऐसे लोगो के कार्यों के परिणामस्वरूप इस विद्या की बदनामी होती है और इसे लोग श्रेष्ठजनों के अनुपयुक्त समझने लगते हैं। यह अवस्था सर्वथा अवांछनीय है और जो लोग ऐसा कुकृत्य करते हैं, वे निस्संदेह दण्ड के भागी हैं।

तन्त्र-शास्त्र में अनेक मन्त्र है, पर उन सब मन्त्रों का कार्य गायत्री से भी हो सकता है। गायत्री की संकल्प शक्ति की साधना इस पुस्तक में सविस्तार लिखी जा चुकी है, क्योकि वह सर्व हितकारी, सुलभ और सर्वमंगलमय है। परमाणुमयी तन्त्र प्रधान, वाममार्गी सावित्री-विद्या का विषय गोपनीय है। इसका परिचय मात्र इन पंक्तियों में कर दिया गया है। इस सम्बन्ध में गुप्त बातो पर प्रकाश डालना और तत्सम्बन्धी साधनाये प्रकाशित करना जनसाधारण के हित मे अनुपयुक्त है, इसलिये इस लेख को अधिक न बढ़ाकर यहीं समाप्त किया जाता है।

## गायत्री द्वारा कुण्डलिनी जागरण

शरीर मे अनेक साधारण और अनेक असाधारण अंग हैं। असाधारण अंग जिन्हे 'मर्म स्थान' कहते है, केवल इसलिये मर्म स्थान नही कहे जाते कि वे बहुत सुकोमल एवं उपयोगी होते है, वरन् इसलिये भी कहे जाते है कि इनके भीतर गुप्त आध्यात्मिक शक्तियों के महत्त्वपूर्ण केन्द्र होते हैं। इन केन्द्रों में वे बीज सुरक्षित रखे रहते हैं, जिनका उत्कर्ष, जागरण हो जाये, तो मनुष्य कुछ से कुछ बन सकता है। उसमें आत्मिक शक्तियों के स्रोत उमड़

सकते हैं और उस उभार के फलस्वरूप वह ऐसी अलौकिक शक्तियों का भण्डार बन सकता है, जो साधारण लोगों के लिये "अलौकिक आश्चर्य" से कम प्रतीत नही होती ।

ऐसे मर्मस्थलो मे मेरुदण्ड या रीढ़ का प्रमुख स्थान है । यह शरीर की आधार शिला है । यह मेरुदण्ड छोटे-छोटे तैंतीस अस्थि खण्डो से मिलकर बना है । इस प्रत्येक खण्ड में तत्वदर्शियों को ऐसी विशेष शक्तियाँ परिलक्षित होती है, जिनका सम्बन्ध दैवी शक्तियो से है । देवताओ मे जिन शक्तियों का केन्द्र होता है, वे शक्तियाँ भिन्न-भिन्न रूप मे मेरुदण्ड के इन अस्थि-खण्डो मे पायी जाती हैं, इसलिये यह निष्कर्ष निकाला गया है कि मेरुदण्ड तैंतीस देवताओं का प्रतिनिधित्व करता है । आठ वसु, बारह आदित्य, ग्यारह रुद्र, इन्द्र और प्रजापति इन तैंतीसों की शक्तियाँ उसमे बीज रूप से उपस्थित रहती है ।

इस पोले मेरुदण्ड मे शरीर विज्ञान के अनुसार नाड़ियाँ हैं और वे विविध कार्यों मे नियोजित रहती हैं। अध्यात्म विज्ञान के अनुसार उनमे प्रमुख नाड़ियाँ हैं—(१) इड़ा, (२) पिंगला, (३) सुषुम्ना । यह तीन नाड़ियाँ मेरुदण्ड को चीरने पर प्रत्यक्ष रूप से आँखो द्वारा नही देखी जा सकतीं, इनका सम्बन्ध सूक्ष्म जगत् से है । यह एक प्रकार का विद्युत् प्रवाह है । जैसे बिजली से चलने वाले यन्त्रो मे नेगेटिव और पोजेटिव, ऋण और धन धारायें दौड़ती है और उन दोनो का जहाँ मिलन होता है, वही शक्ति पैदा हो जाती है । इसी प्रकार इड़ा को नेगेटिव, पिंगला को पोजेटिव कह सकते है । इड़ा को चन्द्र नाड़ी और पिंगला को सूर्य नाड़ी भी कहते हैं । मोटे शब्दो मे इन्हें ठण्डी-गरम धाराये कहा जा सकता है । दोनो के मिलने से जो तीसरी शक्ति उत्पन्न होती है, उसे सुषुम्ना कहते है। प्रयाग मे गगा और यमुना मिलती हैं । इस मिलन से एक तीसरी सूक्ष्म सरिता और विनिर्मित होती है, जिसे सरस्वती कहते है । इस प्रकार तीन नदियों से त्रिवेणी बन जाती है । मेरुदण्ड के अन्तर्गत भी ऐसी आध्यात्मिक त्रिवेणी है । इड़ा, पिंगला की दो धाराये मिलकर सुषुम्ना की सृष्टि करती हैं और एक पूर्ण त्रिवर्ग बन जाता है।

यह त्रिवेणी ऊपर मस्तिष्क के मध्य केन्द्र से, ब्रह्मरन्ध्र से, सहस्रार कमल से सम्बन्धित और नीचे मेरुदण्ड का जहाँ नुकीला अन्त है, वहाँ लिंग मूल और गुदा के बीच 'सीवन' स्थान की सीध मे पहुँच कर रुक जाती है। यही इस त्रिवेणी का आदि- अन्त है ।

सुषुम्ना नाड़ी के भीतर एक और त्रिवर्ग है । उसके अन्तर्गत भी तीन अत्यन्त सूक्ष्म धाराये प्रवाहित होती हैं, जिन्हे वज्रा, चित्रणी और ब्रह्म नाड़ी कहते हैं । जैसे केले के तने को काटने पर उसमे एक के भीतर एक परत दिखाई पड़ती है, वैसे ही सुषुम्ना के भीतर वज्रा है । वज्रा के चित्रणी और चित्रणी के भीतर ब्रह्मनाड़ी है । यह ब्रह्म नाड़ी सब नाड़ियो का मर्मस्थल, केन्द्र एवं शक्तिसार है । इस मर्म की सुरक्षा के लिये ही उस पर इतने परत चढ़े है ।

यह ब्रह्मनाडी मस्तिष्क के केन्द्र मे — ब्रह्मरन्ध्र में-पहुँचकर हजारों भागो में चारो ओर फैल जाती है इसी से उस स्थान को सहस्रदल कमल कहते हैं, विष्णुजी की शय्या शेषजी के सहस्र फनो पर होने का अलंकार [illegible] पर एक विशेष प्रकार [illegible] प्रकार के बाल नही हैं, [illegible] शक्तियों से सम्बन्धित [illegible] तन्तुओ के द्वारा सूक्ष्म आकाश मे ध्वनि को फेका जाता है और बढती हुई तरगों को पकड़ा जाता है । मस्तिष्क का 'एरियल' सहस्रार कमल है । उसके द्वारा परमात्म-सत्ता की अनन्त शक्तियो को सूक्ष्म लोक में से पकड़ा जाता है । जैसे भूखा अजगर जब जाग्रत् होकर लम्बी साँसें खींचता है, तो आकाश में उड़ते पक्षियों को अपनी तीव्र शक्ति से जकड़ लेता है और वे मन्त्रमुग्ध की तरह खिंचते हुए अजगर के मुँह में चले जाते हैं । उसी प्रकार जाग्रत् हुआ सहस्रमुखी शेषनाग-सहस्रार कमल अनन्त प्रकार की सिद्धियो को लोक-लोकान्तरो से खीच लेता है । जैसे कोई अजगर जब क्रुद्ध होकर विषैली फुँफकार मारता है, तो एक सीमा तक वायु मण्डल को विषैला कर देता है, उसी प्रकार जाग्रत् हुए सहस्रार कमल द्वारा शक्तिशाली भावना तरंगे प्रवाहित करके साधारण जीव-जन्तुओं एवं मनुष्यो को ही नहीं वरन् सूक्ष्म लोकों की आत्माओ को भी प्रभावित और आकर्षित किया जा सकता है । शक्तिशाली ट्रांसमीटर द्वारा

किया हुआ अमेरिका का ब्राडकास्ट भारत में सुना जाता है। शक्तिशाली सहस्रार द्वारा निक्षेपित भावना प्रवाह भी लोक-लोकान्तरों के सूक्ष्म तत्त्वों को हिला देता है।

अब मेरुदण्ड के नीचे के भाग को, मूल को लीजिये। सुषुम्ना के भीतर रहने वाली तीन नाड़ियों में सबसे सूक्ष्म ब्रह्म नाड़ी मेरुदण्ड के अन्तिम भाग के समीप एक काले वर्ण के षट्‌कोण वाले परमाणु से लिपटकर बँध जाती है। छप्पर को मजबूत बाँधने के लिये दीवार में खूँटे गाड़ते हैं और उन खूँटों में छप्पर से सम्बन्धित रस्सी को बाँध देते हैं। इसी प्रकार उस षट्‌कोण कृष्ण वर्ण परमाणु से ब्रह्म नाड़ी को बाँधकर इस शरीर से प्राणों के छप्पर को जकड़ देने की व्यवस्था की गयी है।

कूर्म से ब्रह्मनाड़ी के गुन्थन स्थल को आध्यात्मिक भाषा में 'कुण्डलिनी' कहते है। जैसे काले रंग का होने से आदमी का नाम कलुआ भी पड़ जाता है, वैसे ही कुण्डलाकार बनी हुई, इस आकृति को 'कुण्डलिनी' कहा जाता है। यह साढ़े तीन लपेटे उस कूर्म में लगाये हुए है और मुँह नीचे को है। विवाह संस्कारो मे इसी की नकल करके "भाँवर या फेरे" होते हैं। साढ़े तीन (सुविधा की दृष्टि से चार) परिक्रमा किये जाने और मुँह नीचा किये जाने का विधान इस कुण्डलिनी के आधार पर ही रखा गया है, क्योंकि भावी जीवन-निर्माण की व्यवस्थित आधार शिला, पति-पत्नी का कूर्म और ब्रह्मनाड़ी मिलन वैसा ही महत्त्वपूर्ण है जैसा कि शरीर और प्राण को जोड़ने में कुण्डलिनी का महत्त्व है।

इस कुण्डलिनी की महिमा, शक्ति और उपयोगिता इतनी अधिक है कि उसको भली प्रकार समझने में मनुष्य की बुद्धि लड़खड़ा जाती है। भौतिक विज्ञान के अन्वेषकों के लिये आज 'परमाणु' एक पहेली बना हुआ है। उसके तोड़ने की एक क्रिया मालूम हो जाने का चमत्कार दुनिया ने प्रलयंकर परमाणु बम के रूप मे देख लिया। अभी उसके अनेकों विध्वंसक और रचनात्मक पहलू बाकी हैं। सर आर्थर का कथन है कि—"यदि परमाणु शक्ति का पूरा ज्ञान और उपयोग मनुष्य को मालूम हो गया, तो उसके लिये कुछ भी असंभव नही रहेगा। यह सूर्य के टुकड़े-टुकड़े करके उसे गर्द में मिला सकेगा और जो चाहेगा, वह वस्तु या प्राणी मनमाने ढंग से पैदा कर लिया करेगा। ऐसे-ऐसे यन्त्र उसके पास होगे, जिनसे सारी पृथ्वी एक मुहल्ले में रहने वाली आबादी की तरह हो जायेगी। कोई व्यक्ति चाहे कही क्षण भर में आ जा सकेगा और चाहे जिससे चाहे जो वस्तु ले दे सकेगा तथा देश-देशान्तरों में स्थित लोगों से ऐसे ही घुल- मिलकर वार्त्तालाप कर सकेगा, जैसे दो मित्र आपस में बैठे-बैठे गप्पें लड़ाते रहते हैं।" जड़ जगत् के एक परमाणु की शक्ति इतनी कूती जा रही है कि उसकी महत्ता को देखकर आश्चर्य की सीमा नहीं रहती। फिर चैतन्य जगत् का एक स्फुल्लिंग जो जड़ परमाणु की अपेक्षा अनन्त गुना शक्तिशाली है, कितना अद्‌भुत होगा, इसको तो कल्पना कर सकना भी कठिन है।

योगियों में अनेक प्रकार की अद्‌भुत शक्तियाँ होने के वर्णन और प्रमाण हमें मिलते हैं। योग की ऋद्धि—सिद्धियों की अनेक गाथायें सुनी जाती हैं। उनसे आश्चर्य होता है और विश्वास नही होता कि यह कहाँ तक ठीक है, पर जो लोग विज्ञान से परिचित हैं और जड़ परमाणु तथा चैतन्य स्फुल्लिंग को जानते हैं, उनके लिये इसमें आश्चर्य की कोई बात नही। जिस प्रकार आज परमाणु की शोध मे प्रत्येक देश के वैज्ञानिक व्यस्त हैं, उसी प्रकार पूर्वकाल में आध्यात्मिक विज्ञानवेत्ताओं ने, तत्त्वदर्शी ऋषियों ने मानव-शरीर के अन्तर्गत एक बीज परमाणु की अत्यधिक शोध की थी। दो परमाणुओं को तोड़ने, मिलाने या स्थानांतरित करने का सर्वोच्च स्थान कुण्डलिनी केन्द्र में होता है, क्योंकि अन्य सब जगह के चैतन्य परमाणु गोल और चिकने होते हैं, पर कुण्डलिनी में यह मिथुन लिपटा हुआ है। जैसे यूरेनियम और प्लेटोनियम धातु में परमाणुओं का गुन्थन कुछ ऐसे टेढ़े-तिरछे ढंग से होता है कि उनका तोड़ा जाना अन्य पदार्थों के परमाणुओं की अपेक्षा अधिक सरल है, उसी प्रकार कुण्डलिनी स्थित स्फुल्लिंग परमाणुओं की गतिविधि को इच्छानुकूल संचालित करना अधिक सुगम है। इसलिये प्राचीनकाल में कुण्डलिनी जागरण की उतनी ही तत्परता से शोध हुई थी, जितनी कि आजकल परमाणु विज्ञान के बारे मे हो रही है। इन शोधों के परीक्षणों और प्रयोगो के फलस्वरूप उन्हें ऐसे कितने ही रहस्य भी करतलगत हुए थे, जिन्हें आज 'योग के चमत्कार' के नाम से पुकारते हैं।

मैडम ब्लेवेटस्की ने कुण्डलिनी शक्ति के बारे मे काफी खोजबीन की है। वे लिखती है—"कुण्डलिनी विश्वव्यापी सूक्ष्म विद्युत् शक्ति है, जो स्थूल बिजली की अपेक्षा कही अधिक शक्तिशालिनी है, इसकी चाल सर्प की चाल की तरह टेढी है, इससे इसे सर्पाकार कहते है। प्रकाश एक लाख पचासी हजार मील प्रति सेकण्ड चलता है, पर कुण्डलिनी की गति एक सेकण्ड मे ३४५००० मील है।" पाश्चात्य वैज्ञानिक इसे "स्प्रिट-फायर" "सरपेन्टलपावर" कहते है। इस सम्बन्ध में सर जान वुडरफ ने भी बहुत विस्तृत विवेचन किया है।

कुण्डलिनी को गुप्त शक्तियों की तिजोरी कहा जा सकता है। बहुमूल्य रत्नो को रखने के लिये किसी अज्ञात स्थान में गुप्त परिस्थितियो मे तिजोरी रखी जाती है और उसमें कई ताले लगा दिये जाते है; ताकि घर या बाहर के अनधिकारी लोग उस खजाने मे रखी हुई सम्पत्ति को न ले सकें। परमात्मा ने हमें शक्तियो का अक्षय भण्डार देकर उसमे छः ताले लगा दिये। ताले इसलिये लगा दिये है कि वे जब पात्रता आ जाये, धन के उत्तरदायित्व को ठीक प्रकार समझने लगे, तभी वह सब प्राप्त हो सके। उन छहो तालो की ताली मनुष्य को ही सौप दी गयी है, ताकि वह आवश्यकता के समय तालो को खोलकर उचित लाभ उठा सके।

षट्—चक्र



यह छ. ताले जो कुण्डलिनी पर लगे हुए है, छः चक्र कहलाते हैं। इन चक्रों को वेधन करके जीव कुण्डलिनी के समीप पहुँच सकता है और उसका यथोचित उपयोग करके जीवन-लाभ प्राप्त कर सकता है। सब लोगों की कुण्डलिनी साधारणत. अस्त-व्यस्त अवस्था में पड़ी रहती है, पर जब उसे जगाया जाता है, तो वह अपने स्थान पर से हट जाती है और उस लोक में प्रवेश कर जाने देती है, जिसमें परमात्म-शक्तियों की प्राप्ति हो जाती है। बड़े-बड़े गुप्त खजाने जो प्राचीनकाल से भूमि में छिपे पड़े होते हैं, उन पर सर्प की चौकीदारी पाई जाती है। खजाने के मुख पर कुण्डलीदार सर्प बैठा रहता है और चौकीदारी किया करता है। देवलोक भी ऐसा ही खजाना है, जिसके मुँह पर षट्कोण कूर्म की शिला रक्खी हुई है और शिला से लिपटी हुई भयंकर सर्पिणी कुण्डलिनी बैठी है। वह सर्पिणी अधिकारी पात्र की प्रतीक्षा में बैठी होती है। जैसे ही कोई अधिकारी उसके समीप पहुँचता है, वह उसे रोकने या हानि पहुँचाने की अपेक्षा अपने स्थान से हटकर उसको रास्ता दे देती है और उसका कार्य समाप्त हो जाता है।

कुण्डलिनी—जागरण के लाभों पर प्रकाश डालते हुए एक अनुभवी साधक ने लिखा है—"भगवती कुण्डलिनी की कृपा से साधक सर्वगुण सम्पन्न होता है। सब कलायें, सब सिद्धियाँ उसे अनायास प्राप्त हो जाती हैं। ऐसे साधक का शरीर १०० वर्ष तक बिल्कुल स्वस्थ और सुदृढ़ रहता है। वह अपना जीवन परमात्मा की सेवा में लगा देता है और उसके आदेशानुसार लोकोपकार करते हुए अन्त मे स्वेच्छा से अपना कलेवर छोड़ जाता है। कुण्डलिनी शक्ति सम्पन्न व्यक्ति पूर्ण निर्भय और आनन्दमय रहता है। भगवती की उस पर पूर्ण कृपा रहती है और वह स्वयं सदैव अपने ऊपर उसकी छत्रछाया होने का अनुभव करता है। उसके कानों में माता के ये शब्द गूँजते रहते हैं कि —भय नही, मै तुम्हारे पीछे खड़ी हूँ।" इसमे सन्देह नही कि कुण्डलिनी शक्ति के प्रभाव से मनुष्य का दृष्टिकोण दैवी हो जाता है और इस कारण उसका व्यक्तित्व सब प्रकार से शक्ति सम्पन्न और सुखी बन जाता है।

मस्तिष्क के ब्रह्मरन्ध्र में बिखरे हुए सहस्रदल भी साधारणतः उसी प्रकार प्रसुप्त अवस्था मे पड़े रहते हैं, जैसे कि कुण्डलिनी सोया करती है। उतने बहुमूल्य यन्त्रों और कोषों के होते हुए भी मनुष्य साधारणत. बड़ा दीन, दुर्बल, तुच्छ, क्षुद्र, विषय-विकारों का गुलाम बनकर कीट-पतंगो की तरह जीवन व्यतीत करता है और दुःख-दारिद्र्य की दासता में बँधा हुआ फड़फड़ाया करता है, पर जब इन यन्त्रो और रत्नागारो से परिचित होकर उनके उपयोग को जान लेता है, उन पर अधिकार कर लेता है, तो वह परमात्मा के सच्चे उत्तराधिकारी की समस्त योग्यताओं और शक्तियों से सम्पन्न हो जाता है। कुण्डलिनी जागरण से होने वाले लाभों के सम्बन्ध मे योग-शास्त्रो मे बड़ा विस्तृत और आकर्षक वर्णन है। उन सबकी चर्चा न करके यहाँ इतना कह देना पर्याप्त होगा कि कुण्डलिनी शक्ति के जागरण से इस विश्व में जो कुछ है, वह सब कुछ मिल सकता है। उसके लिये कोई वस्तु अप्राप्य नही रहती।

## षट्चक्रों का वेधन

कुण्डलिनी की शक्ति के मूल तक पहुँचने के मार्ग में छ. फाटक हैं अथवा यो कहना चाहिये कि छः ताले लगे हुए हैं। यह फाटक या ताले खोलकर ही कोई जीव उन शक्ति-केन्द्रों तक पहुँच सकता है। इन छ. अवरोधों को आध्यात्मिक भाषा में 'षट्चक्र' कहते हैं।

सुषुम्ना के अन्तर्गत रहने वाली तीन नाड़ियों में सबसे भीतर स्थित ब्रह्मनाड़ी से वह छः चक्र सम्बन्धित हैं। माला के सूत्र में पिरोये हुए कमल पुष्पों से इनकी उपमा दी जाती है। पिछले पृष्ठ पर दिये गये चित्र में पाठक यह देख सकेगे कि कौन-सा चक्र किस स्थान पर है। मूलाधार चक्र योनि की सीध में, स्वाधिष्ठान चक्र पेड़ू की सीध में, मणिपूर चक्र नाभि की सीध में, अनाहत चक्र हृदय की सीध में, विशुद्धाख्य चक्र कण्ठ की सीध मे और आज्ञा चक्र भृकुटि के मध्य में अवस्थित है। उनसे ऊपर सहस्रार है।

सुषुम्ना तथा उसके अन्तर्गत रहने वाली चित्रणी आदि नाड़ियाँ इतनी सूक्ष्म है कि उन्हे साधारण नेत्रो से देख सकना कठिन है। फिर उनसे सम्बन्धित यह चक्र तो और भी सूक्ष्म हैं। किसी शरीर को चीर-फाड़ करते समय इन चक्रों को नस-नाड़ियो की तरह स्पष्ट रूप से नही देखा जा सकता, क्योंकि हमारे चर्म-चक्षुओं की वीक्षण शक्ति

बहुत ही सीमित है। शब्द की तरंगे, वायु के परमाणु तथा रोगों के कीटाणु हमें आँखों से दिखाई नही पड़ते, तो भी उनके अस्तित्व से इन्कार नही किया जा सकता। इन चक्रों को योगियों ने अपनी योग दृष्टि से देखा है और उनका वैज्ञानिक परीक्षण करके महत्त्वपूर्ण लाभ उठाया है और उनके व्यवस्थित विज्ञान का निर्माण करके योग-मार्ग के पथिको के लिये उसे उपस्थित किया है।

'षट्चक्र' एक प्रकार की सूक्ष्म ग्रन्थियाँ हैं, जो ब्रह्मनाड़ी के मार्ग में बनी हुई है। इन चक्र ग्रन्थियो मे जब साधक अपने ध्यान को केन्द्रित करता है, तो उसे वहाँ की सूक्ष्म स्थिति का बड़ा विचित्र अनुभव होता है। वे ग्रन्थियाँ गोल नहीं होती; वरन् उनमें इस प्रकार के कोण निकले होते हैं, जैसे पुष्प मे पंखुड़ियाँ होती हैं। इन कोण या पंखुडियो को 'पद्मदल' कहते हैं। यह एक प्रकार के तन्तु-गुच्छक हैं।

इन चक्रों के रग भी विचित्र प्रकार के होते हैं, क्योंकि किसी ग्रन्थि में कोई और किसी में कोई तत्त्व प्रधान होता है। इस तत्त्व प्रधानता का उस स्थान के रक्त पर प्रभाव पड़ता है और उसका रंग बदल जाता है। पृथ्वी तत्व की प्रधानता का मिश्रण होने से गुलाबी, अग्नि से नीला, वायु से शुद्ध लाल और आकाश से धुमैला हो जाता है। यही मिश्रण चक्रो का रंग बदल देता है।

घुन नामक कीडा लकड़ी को काटता चलता है, तो उस काटे हुए स्थान की कुछ आकृतियाँ बन जाती हैं। उन चक्रों मे होता हुआ प्राण वायु आता-जाता है, उसका मार्ग उस ग्रन्थि की स्थिति के अनुसार कुछ टेढ़ा-मेढ़ा होता है, इस गति की आकृति कई देवनागरी अक्षरों की आकृति से मिलती है, इसलिये वायुमार्ग चक्रो के अक्षर कहलाते है।

द्रुतगति से बहती हुई नदी मे कुछ विशेष स्थानो मे भँवर पड़ जाते हैं। यह पानी के भँवर कहीं उथले, कहीं गहरे, कही तिरछे, कही गोल-चौकोर हो जाते हैं। प्राण-वायु का सुषुम्ना प्रवाह इन चक्रो मे होकर द्रुतगति से गुजरता है, तो वहाँ एक प्रकार से सूक्ष्म भँवर पड़ते हैं, जिनकी आकृति चतुष्कोण, अर्धचन्द्राकार, त्रिकोण, षट्कोण, गोलाकार, लिंगाकार तथा पूर्ण चन्द्राकार बनती है। अग्नि जब भी जलती है, उसकी लौ ऊपर की ओर उठती है, जो नीचे मोटी और ऊपर पतली होती है। इस प्रकार अव्यवस्थित त्रिकोण-सा बन जाता है। इस प्रकार की विविध आकृतियाँ वायु-प्रवाह से बनती है। इन आकृतियों को चक्रों के यन्त्र कहते हैं।

शरीर पंचतत्त्वों का बना हुआ है। इन तत्त्वों के न्यूनाधिक सम्मिश्रण से विविध अंग-प्रत्यगो का निर्माण कार्य, उनका सचालन होता है। जिस स्थान में जिस तत्त्व की जितनी आवश्यकता है, उससे न्यूनाधिक हो जाने पर शरीर रोगग्रस्त हो जाता है। तत्त्वों का यथास्थान, यथा मात्रा में होना ही नीरोगिता का चिह्न समझा जाता है। चक्रों मे भी एक-एक तत्त्व की प्रधानता रहती है, जिस चक्र में जो तत्त्व प्रधान होता है, वही उसका तत्त्व कहा जाता है।

ब्रह्म नाड़ी की पोली नली मे होकर वायु का अभिगमन होता है, तो चक्रों के सूक्ष्म छिद्रो के आघात से उनमें एक वैसी ध्वनि होती है, जैसी कि वंशी में वायु का प्रवेश होने पर छिद्रों के आधार से ध्वनि उत्पन्न होती है। हर चक्र के एक सूक्ष्म छिद्र मे वंशी के स्वर छिद्र की-सी प्रतिक्रिया होने के कारण स, र, ग, म, जैसे स्वरों की एक विशेष ध्वनि प्रवाहित होती है, जो यँ, लँ, रँ, हँ, ॐ जैसे स्वरों में सुनाई पड़ती है, इसे चक्रो का बीज कहते हैं।

चक्रो में वायु की चाल मे अन्तर होता है। जैसे वात, पित्त, कफ की नाड़ी कपोत, मडूक, सर्प, कुक्कुट आदि की चाल से चलती है, उस चाल को पहचान कर वैद्य लोग अपना कार्य करते हैं। तत्वों के मिश्रण, टेढ़-मेढ़ा मार्ग, भँवर, बीज आदि के समन्वय से प्रत्येक चक्र में रक्ताभिसरण, वायु अभिगमन के संयोग से एक विशेष चाल वहाँ परिलक्षित होती है। यह चाल किसी चक्र में हाथी के समान मन्दगामी, किसी में मगर की तरह डुबकी मारने वाली, किसी में हिरण की-सी छलाँग मारने वाली, किसी में मेढक की तरह फुदकने वाली होती है, उस चाल को चक्रों का वाहन कहते हैं।

इन चक्रों में विविध दैवी शक्तियाँ सन्निहित हैं, उत्पादन, पोषण, संहार, ज्ञान, समृद्धि, बल आदि शक्तियों को देवता विशेषों की शक्ति माना गया है अथवा यों कहिये कि यह शक्तियाँ ही देवता है। प्रत्येक चक्र में एक पुरुष

वर्ग की उष्णवीर्य और एक स्त्री वर्ग की शीतवीर्य शक्ति रहती है, क्योंकि धन और ऋण, अग्नि और सोम दोनो तत्वो के मिले बिना गति और जीव का प्रवाह उत्पन्न नही होता, यह शक्तियाँ ही चक्रों के देवी-देवता है।

पच तत्वो के अपने-अपने गुण होते हैं। पृथ्वी का गंध, जल का रस, अग्नि का रूप, वायु का स्पर्श और आकाश का गुण शब्द होता है। चक्रों में तत्वों की प्रधानता के अनुरूप उनके गुण भी प्रधानता में होते है। यही चक्रो के गुण है।

यह चक्र अपनी सूक्ष्म शक्ति को वैसे तो समस्त शरीर में प्रवाहित करते हैं; पर एक ज्ञानेन्द्रिय और एक कर्मेन्द्रिय से उनका सम्बन्ध विशेष रूप से होता है। सम्बन्धित इन्द्रियों को वे अधिक प्रभावित करते हैं। चक्रों के जागरण के चिह्न उन इन्द्रियों पर तुरन्त परिलक्षित होते हैं। इसी सम्बन्ध विशेष के कारण वे इन्द्रियाँ चक्रों की इन्द्रियाँ कहलाती हैं।

देव शक्तियों में डाकिनी, राकिनी, शाकिनी, हाकिनी आदि के विचित्र नामों को सुनकर उनके भूतनी, चुड़ैल, मशानी जैसी कोई चीज होने का भ्रम होता है, वस्तुतः बात ऐसी नही है। मुख से लेकर नाभि तक चक्राकार 'अ' से लेकर 'ह' तक के समस्त अक्षरों की एक ग्रन्थि माला है, उस माला के दानों को 'मातृकायें' कहते है। इन मातृकाओं के योग-दर्शन द्वारा ही ऋषियों ने देवनागरी वर्णमाला के अक्षरों की रचना की है। चक्रो के देव जिन मातृकाओं से झंकृत होते हैं, सम्बद्ध होते हैं, उन्हें उन देवों की देव शक्ति कहते हैं। ड, र, ल, क, श, के आगे आदि मातृकाओं का बोधक 'किनी' शब्द जोड़कर राकिनी, डाकिनी बना दिये गये हैं। यही देव शक्तियाँ है।

उपर्युक्त परिभाषाओं को समझ लेने के उपरान्त प्रत्येक चक्र की निम्न जानकारी को ठीक प्रकार समझ लेना पाठकों के लिये सुगम होगा। अब छहों चक्रों का परिचय नीचे दिया जाता है—

## मूलाधार चक्र—

स्थान—योनि (गुदा के समीप)। वर्ण—लाल। लोक—भू:लोक। दलो के अक्षर—वं, शं, षं, सं। तत्व-पृथ्वी तत्त्व। बीज—लं। वाहन—ऐरावत हाथी। गुण—गन्ध। देव शक्ति—डाकिनी। यन्त्र चतुष्कोण। ज्ञानेन्द्रिय—नासिका। कर्मेन्द्रिय—गुदा। ध्यान का फल—वक्ता, मनुष्यों के श्रेष्ठ, सर्व विद्याविनोदी, आरोग्य, आनन्द-चित्त, काव्य और लेखन की सामर्थ्य।

## स्वाधिष्ठान चक्र—

स्थान—पेड़ू (शिश्न के सामने)। दल—छः। वर्ण—सिन्दूर। लोक—भुवः। दलों के अक्षर—बं, भं, मं, यं, रं, लं। तत्व-जल तत्व। बीज—वं। बीज का वाहन—मगर। गुण—रस। देव—विष्णु। देव शक्ति—डाकिनी। यन्त्र—चन्द्राकार। ज्ञानेन्द्रिय—रसना। कर्मेन्द्रिय—लिंग। ध्यान का फल—अहंकारादि विकारों का नाश, श्रेष्ठ योग, मोह - निवृत्ति, रचना शक्ति।

## मणिपूर चक्र—

स्थान - नाभि। दल—दस। वर्ण—नील। लोक—स्व.। दलों के अक्षर—डं, ढं, णं, तं, थं, दं, ध, नं, पं, फं। तत्व-अग्नितत्व। बीज—रं। बीज का वाहन—मेंढ़ा। गुण—रूप। देव—वृद्ध रुद्र। देव शक्ति—शाकिनी। यन्त्र—त्रिकोण। ज्ञानेन्द्रिय—चक्षु। कर्मेन्द्रिय—चरण। ध्यान का फल—संहार और पालन की सामर्थ्य, वचन-सिद्धि।

## अनाहत चक्र—

स्थान—हृदय। दल—बारह। वर्ण—अरुण। लोक—महः। दलों के अक्षर कं, ख, गं, घं, चं, छं, ज, झं, ञं, टं, ठ। तत्व—वायु। देव शक्ति—काकिनी। यन्त्र—षट्कोण। ज्ञानेन्द्रिय—त्वचा। कर्मेन्द्रिय—हाथ। फल—स्वामित्व, योग सिद्धि, ज्ञान जागृति, इन्द्रिय जय, परकाया प्रवेश।

## विशुद्धाख्य चक्र—

स्थान—कण्ठ। दल—सोलह। वर्ण—धूम्र। लोक—जनः। दलों के अक्षर—'अ' से लेकर 'अः' तक सोलह अक्षर। तत्व—आकाश। तत्व बीज—हं। वाहन—हाथी। गुण—शब्द। देव—पंचमुखी सदाशिव।

देवशक्ति—शाकिनी। यन्त्र—शून्य (गोलाकार)। ज्ञानेन्द्रिय—कर्ण। कर्मेन्द्रिय—पाद। ध्यान फल—चित्त शान्ति, त्रिकाल दर्शित्व, दीर्घ जीवन, तेजस्विता, सर्वहित परायणता।

## आज्ञा चक्र—

स्थान—भ्रू मध्य। दल—दो। वर्ण—श्वेत। दलों के अक्षर हं, क्षं। तत्त्व—महः तत्त्व। बीज—ॐ। बीज का वाहन—नाद। देव—ज्योतिर्लिंग। देवशक्ति—हाकिनी। यन्त्र—लिंगाकार। लोक—तपः। ध्यान फल—सर्वार्थ साधन।

षट् चक्रों मे उपर्युक्त छः चक्र ही आते हैं। परन्तु सहस्रार या सहस्र दल कमल को कोई-कोई लोग सातवाँ-शून्य चक्र मानते हैं। उसका भी वर्णन नीचे किया जाता है।

## शून्य चक्र—

स्थान—मस्तक। दल—सहस्र। दलों के अक्षर—अं से क्षं तक की पुनरावृत्तियाँ। लोक—सत्य। तत्वों से अतीत। बीज तत्त्व—(:) विसर्ग। बीज का वाहन—बिन्दु। देव—परब्रह्म। देव शक्ति—महाशक्ति। यन्त्र—पूर्ण चन्द्रवत्। प्रकाश—निराकार। ध्यानफल—भक्ति, अमरता, समाधि, समस्त ऋद्धि - सिद्धियों का करतलगत होना।

पाठक जानते हैं कि कुण्डलिनी शक्ति का स्रोत है। वह हमारे शरीर का सबसे अधिक समीप चैतन्य स्फुलिंग है, उसमें बीज रूप से इतनी रहस्यमय शक्तियाँ गर्भित हैं, जिनकी कल्पना तक नहीं हो सकती। कुण्डलिनी शक्ति के इन छः केन्द्रों मे, षट् चक्रों मे भी उसका काफी प्रकाश है। जैसे सौर मण्डल में नौ ग्रह हैं, सूर्य उनका केन्द्र है और चन्द्रमा, मंगल आदि उसमे सम्बद्ध होने के कारण सूर्य की परिक्रमा करते है। वे सूर्य की ऊष्मा, आकर्षणी, विलयिनी आदि शक्तियो से प्रभावित और ओत - प्रोत रहते है। वैसे ही कुण्डलिनी की शक्तियाँ चक्रों में भी प्रसारित होती रहती है। एक बडी तिजोरी मे जैसे कई छोटे-छोटे अनेक दराज होते हैं, जैसे मधुमक्खी के एक बड़े छत्ते मे छोटे-छोटे अनेक छिद्र होते है और उनमें भी कुछ मधु भरा रहता है, वैसे ही कुण्डलिनी की कुछ शक्ति का प्रकाश चक्रो मे भी होता है। चक्रों के जागरण के साथ-साथ उनमे सन्निहित कितनी ही रहस्यमय शक्तियाँ भी जाग पड़ती है। उनका संक्षिप्त-सा संकेत ऊपर चक्रों के ध्यान फल में बताया गया है। इनको विस्तार करके कहा जाए, तो यह शक्तियाँ भी आश्चर्यो से किसी प्रकार कम प्रतीत नही होगी।

## चक्रों का वेधन—

षट् चक्रों का वेधन करते हुए कुण्डलिनी तक पहुँचना और उसे जाग्रत् करके आत्मोन्नति के मार्ग मे लगा देना यह एक महाविज्ञान है। ऐसा ही महाविज्ञान, जैसा कि परमाणु बम का निर्माण एवं उसका विस्फोट करना एक अत्यन्त उत्तरदायित्वपूर्ण कार्य है। इसे यो ही अपने आप केवल पुस्तक पढ़कर आरम्भ नही कर देना चाहिये, वरन् किसी अनुभवी पथ- प्रदर्शक की संरक्षकता में यह सब किया जाना चाहिये।

चक्रों का वेधन ध्यान - शक्ति के द्वारा किया जाता है। यह सभी जानते है कि हमारा मस्तिष्क एक प्रकार का बिजलीघर है और उस बिजली घर की प्रमुख धारा का नाम—'मन' है। मन की गति चंचल और बहुमुखी होती है। यह हर घड़ी चंचलता मग्न और सदा उछल—कूद में व्यस्त रहता है। इस उथल—पुथल के कारण उस विद्युत् पुञ्ज का एक स्थान पर केन्द्रीकरण नही होता, जिससे कोई महत्त्वपूर्ण कार्य सम्पादन हो। इस के अभाव में जीवन के क्षण यो ही अस्त—व्यस्त, नष्ट होते रहते हैं। यदि उस शक्ति का एकीकरण हो जाता है, उसे एक स्थान पर संचित कर लिया जाता है तो आतिशी शीशे द्वारा, एकत्रित हुई सूर्य किरणों द्वारा आग की लपटें उठने लगना जैसे दृश्य उपस्थित हो जाते हैं। ध्यान का एक ऐसा सूक्ष्म विज्ञान है जिसके द्वारा मन की बिखरी हुई बहुमुखी शक्तियाँ एक स्थान पर एकत्रित होकर एक कार्य में लगती हैं। फलस्वरूप वहाँ असाधारण शक्ति का स्रोत प्रवाहित हो जाता है। ध्यान द्वारा मन.क्षेत्र की केन्द्रीय भूत इस बिजली से साधक षट्चक्रों का वेधन कर सकता है।

षट् चक्रों के वेधन की साधना करने के लिये अनेक ग्रन्थों में अनेक मार्ग बताये गये हैं। इसी प्रकार गुरु परम्परा से चली आने वाली साधनायें भी विविध प्रकार की हैं। इन सभी मार्गों से उद्देश्य की पूर्ति हो सकती है,

सफलता मिल सकती है, पर शर्त यह है कि उसे पूर्ण विश्वास, श्रद्धा, निष्ठा उचित पथ—प्रदर्शन में किया जाए।

अन्य साधनाओं की चर्चा और तुलना करके उनकी आलोचना, प्रत्यालोचना करना यहाँ हमे अभीष्ट नही है। इन पंक्तियो में तो हम एक ऐसी सुगम साधना पाठकों के सामने उपस्थित करना चाहते हैं, जिसके द्वारा गायत्री शक्ति से चक्रो का जागरण बड़ी सुविधापूर्वक हो सकता है और अन्य साधनाओं मे आने वाली असाधारण कठिनाइयों एव खतरो से स्वतंत्र रहा जा सकता है।

प्रात.काल शुद्ध शरीर और स्वस्थ चित्त से सावधान होकर पद्मासन से बैठिये। पूर्व वर्णित ब्रह्म सध्या के आरम्भिक पचकोषों की क्रिया कीजिये। आचमन, शिखाबन्धन (शिखावन्दन), प्राणायाम, अघमर्षण और न्यास करने के बाद गायत्री के एक सौ आठ मन्त्रो की माला जपिये।

ब्रह्म संध्या कर चुकने के पश्चात् मस्तिष्क के मध्य भाग त्रिकुटी में (एक रेखा एक कान से दूसरे कान तक खीची जाए और दूसरी रेखा दोनों भौंहों के मध्य में से मस्तिष्क के मध्य तक खीची जाए, तो दोनों का मिलन जहाँ होता है, उस स्थान को त्रिकुटी कहते हैं) वेदमाता गायत्री का ज्योतिस्वरूप ध्यान करना चाहिये। मन को उसके मध्य से ज्योतिर्लिंग के मध्य मे इस प्रकार अवस्थित करना चाहिये, जैसे लुहार अपने लोहे को गरम करने के लिये भट्टी मे डाल देता है और जब वह लाल हो जाता है, तो उसे बाहर निकाल कर ठोकता-पीटता और अभीष्ट वस्तु बनाता है। त्रिकुटी स्थित गायत्री ज्योति में मन को अवस्थित रखने से मन स्वय भी तेज स्वरूप हो जाता है। तब उसे आज्ञाचक्र के स्थान में लाना चाहिये। ब्रह्मनाड़ी मेरुदण्ड से आगे बढ़कर त्रिकुटी मे होती हुई सहस्रार को गयी है। इस ब्रह्मनाड़ी की पोली नली में दीप्तिमान् मन में प्रवेश करके आज्ञाचक्र में ले जाया जाता है। वहाँ स्थिरता करने पर वे सब अनुभव होते हैं, जो चक्र के लक्षणो मे वर्णित हैं। मन को चक्र के दलों का, अक्षरो का, तत्त्व का, बीज का, देवशक्ति का, यन्त्र का, वाहन का, गुण—रंग का अनुभव होता है। आरम्भ में अनुभव बहुत अधूरे होते हैं। धीरे-धीरे वे अधिक स्पष्ट हो जाते हैं। कभी-कभी किन्ही व्यक्तियों के चक्रो में कुछ लक्षण भेद भी होता है। उसे अपने अन्दर के चक्र की आकृति का अनुभव होगा।

स्वस्थ चित्त से, सावधान होकर, एक मास तक एक चक्र की साधना करने से वह प्रस्फुटित हो जाता है। ध्यान में उसके लक्षण अधिक स्पष्ट होने लगते हैं और चक्र के स्थान पर उससे सम्बन्धित मातृकाओ, ज्ञानेन्द्रियो और कर्मेन्द्रियो में अचानक कम्पन, रोमाच, प्रस्फुरण, उत्तेजना, दाद, खाज, खुजली जैसे अनुभव होते है। यह इस बात के चिह्न हैं कि चक्रों का जागरण हो रहा है। एक मास या न्यूनाधिक काल में इस प्रकार के चिह्न प्रकट होने लगें, ध्यान मे चक्र का रूप स्पष्ट होने लगे, तो उससे आगे बढ़कर इससे नीचे की ओर दूसरे चक्र मे प्रवेश करना चाहिये। विधि यही है—मार्ग वही। गायत्री ज्योति में मन को तपाकर ब्रह्मनाड़ी मे प्रवेश करना और उसमें होकर पहले चक्र मे जाना, फिर उसे पार करके दूसरे मे जाना। इस प्रकार एक चक्र मे लगभग एक मास लगता है। जब साधना पक जाती है, तो एक चक्र से दूसरे चक्र में जाने का मार्ग खुल जाता है। जब तक साधना कच्ची रहती है, तब तक द्वार रुका रहता है। साधक का मन आगे बढ़ना चाहे, तो भी द्वार नही मिलता और वह उसी चक्र के तन्तु जाल की भूल-भुलैयों में उलझा रह जाता है।

जब साधना देर तक नही पकती और साधक को आगे का मार्ग नही मिलता, तो उसे अनुभवी गुरु की सहायता की आवश्यकता होती है, वह जैसा उपाय बताएँ वैसा उसे करना होता है। इसी प्रकार धीरे-धीरे क्रमश. छहों चक्रों को पार करता हुआ साधक मूलाधार में स्थित कुण्डलिनी तक पहुँचता है और वहाँ उस ज्वालामुखी कराल कालस्वरूप महाशक्ति सर्पिणी के विकराल रूप का दर्शन करता है। महाकाली का प्रचण्ड स्वरूप यही दिखाई पड़ता है। कई साधक इस सोते सिंह को जगाने का साहस करते हुए काँप जाते है।

कुण्डलिनी को जगाने में उसे पीड़ित करना पड़ता है, छेदना पड़ता है, जैसे परमाणु का विस्फोट करने के लिये उसे बीच में से छेदना पड़ता है, उसी प्रकार सुप्त कुण्डलिनी को गतिशील बनाने के लिये उसी पर आघात करना होता है। इसे आध्यात्मिक भाषा मे कुण्डलिनी पीड़न कहते हैं। इससे पीड़ित होकर क्षुब्ध कुण्डलिनी फुसकारती हुई जाग पड़ती है और उसका सबसे प्रथम आक्रमण, मन मे लगे हुए जन्म-जन्मान्तरो के सस्कारों पर

होता है। वह संस्कारों को चबा जाती है, मन की छाती पर अपने अस्त्रों सहित चढ़ बैठती है और उसकी स्थूलता, माया-परायणता को नष्ट कर ब्रह्मभाव में परिणत कर देती है।

इस कुण्डलिनी को जगाने और उसके जागने पर आक्रमण होने की क्रिया का पुराणों ने बड़े ही आलङ्कारिक और हृदयग्राही रूप से वर्णन किया है।

महिषासुर और दुर्गा का युद्ध इसी आध्यात्मिक रहस्य का प्रतीक है। अपनी मुक्ति की कामना करते हुए देवी के हाथों मरने की कामना से उत्साहित होकर महिषासुर (महि: पृथ्वी आदि पंचभूतों से बना हुआ मन) चण्डी (कुण्डलिनी) से लड़ने लगता है। उस चुपचाप बैठी हुई पर आक्रमण करता है। देवी क्रुद्ध होकर उससे युद्ध करती हैं। उस पर प्रत्याघात करती हैं। उसके वाहन महिष को, संस्कारों के समूह को चबा डालती है। मन के भौतिक आचरण को महिषासुर के शरीर को, दसों भुजाओं को, दसों दिशाओं से, सब ओर से विदीर्ण कर डालती हैं और अन्त में महिषासुर, (साधारण बीज) चण्डी की ज्योति में मिल जाता है। महाशक्ति का अंश होकर जीवन लाभ को प्राप्त कर लेता है। भक्तिमयी साधना का वह रौद्ररूप बड़ा विचित्र है। इसे 'साधना—समर' कहते हैं।

जहाँ कितने ही भक्त, प्रेम और भक्ति द्वारा ब्रह्म को प्राप्त करते हैं, वहाँ ऐसे भी कितने ही भक्त हैं, जो साधन-समर में ब्रह्म से लड़कर उसे प्राप्त करते हैं। भगवान् तो निष्ठा के भूखे हैं, वे सच्चे प्रेमी को भी मिल सकते हैं, सच्चे शत्रु को भी। भक्त योगी भी उन्हें पा सकते हैं और साधन—समर में अपने दो-दो हाथ दिखाने वाले हठयोगी, तन्त्र-मार्गी भी उन्हें प्राप्त कर सकते हैं। कुण्डलिनी जागरण ऐसा ही हठ-तंत्र है, जिसके आधार पर आत्मा तुच्छ से महान् और अणु से विभु बनकर ईश्वरीय सर्व शक्तियों से सम्पन्न हो जाती है।

षट् चक्रों की साधना करते समय प्रतिदिन ब्रह्मनाड़ी में प्रवेश करके चक्रों का ध्यान करते हैं। यह ध्यान पाँच मिनट से आरम्भ करके तीस मिनट तक पहुँचाया जा सकता है। एक बार में इससे अधिक ध्यान करना हानिकारक है, क्योंकि अधिक ध्यान से बढ़ी ऊष्मा को सहन करना कठिन हो जाता है। ध्यान समाप्त करते समय उसी मार्ग पर वापस लौटकर मन को त्रिकुटी में लगाया जाता है और फिर ध्यान को समाप्त कर दिया जाता है।

यह कहने की आवश्यकता ही नहीं कि साधनाकाल में ब्रह्मचर्य से रहना, एक बार भोजन करना, सात्विक खाद्य पदार्थ ग्रहण करना, एकान्त सेवन करना, स्वस्थ वातावरण में रहना, दिनचर्या को ठीक रखना अनिवार्य है क्योंकि यह साधनाओ की प्रारम्भिक शर्तें मानी गई हैं।

षट्चक्रों के वेधन और कुण्डलिनी के जागरण से ब्रह्मरन्ध्र में ईश्वरीय दिव्य शक्ति के दर्शन होते है और गुप्त सिद्धियाँ प्राप्त होती है।

## यह दिव्य प्रसाद औरों को भी बाँटिये

पुण्य कर्मों के साथ प्रसाद बाँटना एक आवश्यक धर्मकृत्य माना गया है। सत्यनारायण की कथा के अन्त मे पञ्चामृत, पँजीरी बाँटी जाती है, यज्ञ के अन्त में उपस्थित व्यक्तियों को हलुआ या अन्य मिष्टान्न बाँटते हैं। गीत-भगल, पूजा-कीर्तन आदि के पश्चात् प्रसाद बाँटा जाता है, देवता, पीर-मुरीद आदि की प्रसन्नता के लिये बताशे रेवड़ी या अन्य प्रसाद बाँटा जाता है। मन्दिरो में जहाँ अधिक भीड़ होती है और अधिक धन खर्चने को नहीं होता वहाँ जल मे तुलसी पत्र डालकर चरणामृत को ही प्रसाद रूप में बाँटते हैं। तात्पर्य यह है कि शुभ कार्यों के पश्चात् कोई न कोई प्रसाद बाँटना आवश्यक होता है। इसका कारण यह है कि शुभ कार्य के साथ जो शुभ वातावरण पैदा होता है, उसे खाद्य पदार्थों के साथ सम्बन्धित करके उपस्थित व्यक्तियो को देते हैं, ताकि वे भी उन शुभ तत्वों को ग्रहण करके आत्मसात् कर सके। दूसरी बात यह है कि उस प्रसाद के साथ दिव्य तत्त्वो के प्रति श्रद्धा की धारणा होती है और मधुर पदार्थों को ग्रहण करते समय प्रसन्नता का आविर्भाव होता है। इन तत्त्वो की अभिवृद्धि से प्रसाद ग्रहण करने वाला अध्यात्म की ओर आकर्षित होता है और यह आकर्षण अन्तत: उसके लिये सर्वतोमुखी कल्याण को प्राप्त कराने वाला सिद्ध होता है। यह परम्परा एक से दूसरे में, दूसरे से तीसरे में चलती रहे और धर्मवृद्धि का यह क्रम बराबर बढ़ता रहे, इस लाभ को ध्यान में रखते हुए अध्यात्म-विद्या के आचार्यों ने यह आदेश किया कि प्रत्येक शुभ कार्य के अन्त में प्रसाद बाँटना आवश्यक है। शास्त्रों में ऐसे आदेश मिलते हैं, जिनमें कहा

गया है कि अन्त मे प्रसाद वितरण न करने से यह कार्य निष्फल हो जाता है । इसका तात्पर्य प्रसाद के महत्त्व की ओर लोगो को सावधान करने का है ।

गायत्री साधना भी एक यज्ञ है । यह असाधारण यज्ञ है । अग्नि में सामग्री की आहुति देना स्थूल कर्मकाण्ड है, पर आत्मा मे परमात्मा की स्थापना सूक्ष्म यज्ञ है, जिसकी महत्ता स्थूल अग्निहोत्र की अपेक्षा अनेक गुनी अधिक होती है । इतने महान् धर्मकृत्य के साथ-साथ प्रसाद का वितरण भी ऐसा होना चाहिये , जो उसकी महत्ता के अनुरूप हो । रेवड़ी, बतासे, लड्डू या हलुआ-पूरी बाँट देने मात्र से यह कार्य पूरा नहीं हो सकता । गायत्री का प्रसाद तो ऐसा होना चाहिये, जिसे ग्रहण करने वाले को स्वर्गीय स्वाद मिले, जिसे खाकर उसकी आत्मा तृप्त हो जाए । गायत्री ब्राह्मी शक्ति है, उसका प्रसाद भी 'ब्राह्मी प्रसाद' होना चाहिये, तभी वह उपयुक्त गौरव का कार्य होगा । इस प्रकार का प्रसाद हो सकता है—ब्रह्मदान, ब्राह्मी स्थिति की ओर चलाने का आकर्षण, प्रोत्साहन । जिस व्यक्ति को ब्रह्म-प्रसाद लेना है, उसे आत्म-कल्याण की दिशा में आकर्षित करना और उस ओर चलने के लिये उसे प्रोत्साहित करना ही प्रसाद है ।

यह प्रकट है कि भौतिक और आत्मिक आनन्द के समस्त स्रोत मानव प्राणी के अन्तःकरण मे छिपे हुए हैं । सम्पत्तियाँ संसार में बाहर नही हैं, बाहर तो पत्थर, धातुओं के टुकड़े और निर्जीव पदार्थ भरे पड़े हैं, सम्पत्तियों के समस्त कोष आत्मा में सन्निहित हैं, जिनके दर्शन मात्र से मनुष्य को तृप्ति मिल जाती है और उनके उपयोग करने पर आनन्द का पारावार नहीं रहता । उन आनन्द भण्डारों को खोलने की कुञ्जी आध्यात्मिक साधनाओ मे है और उन समस्त साधनाओं में गायत्री-साधना सर्वश्रेष्ठ है । यह श्रेष्ठता अतुलनीय है, असाधारण है । उनकी सिद्धियाँ-चमत्कारों का कोई पारावार नहीं । ऐसे श्रेष्ठ साधना के मार्ग पर यदि किसी को आकर्षित किया जाए, प्रोत्साहित किया जाए और जुटा दिया जाए, तो इससे बढ़कर उस व्यक्ति का और कोई उपकार नही हो सकता । जैसे-जैसे उसके अन्दर सात्त्विक तत्त्वों की वृद्धि होगी, वैसे-वैसे उसके विचार और कार्य पुण्यमय होते जायेगे और उसका प्रभाव दूसरों पर पड़ने से वे भी सन्मार्ग का अवलम्बन प्राप्त करेंगे । यह शृंखला जैसे-जैसे बढ़ेगी, वैसे ही वैसे संसार में सुख-शान्ति की, पुण्य की मात्रा बढ़ेगी और इस कर्म के पुण्य फल में उस व्यक्ति का भी भाग होगा, जिसने किसी को आत्म-मार्ग में प्रोत्साहित किया था ।

जो व्यक्ति गायत्री की साधना करे, उसे प्रतिज्ञा करनी चाहिये कि मैं भगवती को प्रसन्न करने के लिये उसका महाप्रसाद, ब्रह्म-प्रसाद अवश्य वितरण करूँगा । यह वितरण इस प्रकार का होना चाहिये, जिनमें पहले के कुछ शुभ संस्कारों के बीज मौजूद हों, उन्हे धीरे-धीरे गायत्री का माहात्म्य, रहस्य, लाभ समझाते रहा जाए । जो लोग आध्यात्मिक उन्नति के महत्त्व को नही समझते, उन्हें गायत्री से होने वाले भौतिक लाभो का सविस्तार वर्णन किया जाए, 'अखण्ड ज्योति' द्वारा प्रकाशित गायत्री साहित्य पढ़ाया जाए । इस प्रकार उनकी रुचि को इस दिशा मे मोड़ा जाए, जिससे वे आरम्भ में भले ही सकाम भावना से ही सही, वेदमाता का आश्रय ग्रहण करें, पीछे तो स्वयं ही इस महा-लाभ पर मुग्ध होकर छोड़ने का नाम न लेगे । एक बार रास्ते पर डाल देने से गाड़ी अपने आप ठीक मार्ग पर चलती जाती है ।

यह ब्रह्म प्रसाद अन्य साधारण स्थूल पदार्थों की अपेक्षा कही अधिक महत्त्वपूर्ण है । आइये, इसे धन से ही नहीं, प्रयत्न से ही वितरण हो सकने वाले ब्रह्म प्रसाद को वितरण करके वेदमाता की कृपा प्राप्त कीजिये और अक्षय पुण्य के भागीदार बनिये ।

## गायत्री से यज्ञ का सम्बन्ध

यज्ञ भारतीय संस्कृति का आदि प्रतीक है । हमारे धर्म में जितनी महानता यज्ञ को दी गयी है, उतनी और किसी को नही दी गयी है । हमारा कोई भी शुभ-अशुभ धर्म-कृत्य यज्ञ के बिना पूर्ण नही होता । जन्म से लेकर अन्त्येष्टि तक १६ संस्कार होते हैं, इनमें अग्निहोत्र आवश्यक है । जब बालक का जन्म होता है, तो उसकी रक्षार्थ सूतक-निवृत्ति तक घर मे अखण्ड अग्नि स्थापित रखी जाती है । नामकरण, यज्ञोपवीत, विवाह आदि संस्कारो में भी हवन अवश्य होता है । अन्त में जब शरीर छूटता है तो उसे अग्नि को ही सौंपते हैं । अब लोग मृत्यु के समय

चिता जला कर यों ही लाश को भस्म कर देते हैं, पर शास्त्रों में देखा जाए, तो वह भी एक संस्कार है। इसमें वेदमन्त्रों से विधिपूर्वक आहुतियाँ चढ़ाई जाती हैं और शरीर यज्ञ भगवान् को अर्पण किया जाता है।

प्रत्येक कथा, कीर्तन, व्रत, उपवास, पर्व, त्योहार, उत्सव, उद्यापन में हवन को आवश्यक माना जाता है। अब लोग उसका महत्व एव विधान भूल गये हैं और केवल चिह्न पूजा करके काम चला लेते है। घरों मे स्त्रियाँ किसी रूप मे यज्ञ की चिह्न पूजा करती हैं। वे त्योहारो या पर्वों पर 'अग्नि को जिमाने' या 'अगियारी' करने का कृत्य किसी न किसी रूप मे करती रहती हैं। थोड़ी-सी अग्नि लेकर उस पर घी डालकर प्रज्वलित करना और उस पर पकवान के छोटे-छोटे ग्रास-चढ़ाना और फिर जल से अग्नि की परिक्रमा कर देना-यह विधान हम घर-घर में प्रत्येक पर्व एवं त्योहारो पर होते देख सकते हैं। पितरों का श्राद्ध जिस दिन होगा, उस दिन ब्राह्मण भोजन में पूर्व इस प्रकार अग्नि को भोजन अवश्य कराया जाएगा, क्योकि यह स्थिर मान्यता है कि अग्नि के मुख मे दी हुई आहुति देवताओ और पितरों को अवश्य पहुँचती है।

विशेष अवसर पर तो हवन करना ही पड़ता है। नित्य की चूल्हा, चक्की, बुहारी आदि से होने वाली जीव हिंसा एव पातको के निवारणार्थ नित्य पंच यज्ञ करने का विधान है। उन पाँचों में बलिवैश्व भी है। बलिवैश्व अग्नि मे आहुति देने से होता है। इस प्रकार शास्त्रो की आज्ञानुसार तो नित्य हवन करना भी हमारे लिये आवश्यक है। होली तो यज्ञ का त्योहार है। आजकल लोग लकड़ी, उपले जलाकर होली मनाते है। शास्त्रो में देखा जाए तो यह यज्ञ है। लोग यज्ञ की आवश्यकता और विधि को भूल गये, पर केवल ईंधन जलाकर उस प्राचीन परम्परा की किसी प्रकार पूर्ति कर देते है। इसी प्रकार श्रावणी, दशहरा, दीपावली के त्योहारो पर किसी न किसी रूप में हवन अवश्य होता है। नवरात्र मे स्त्रियाँ देवी की पूजा करती हैं, तो अग्नि के मुख मे देवी के निमित्त घी, लौंग, जायफल आदि अवश्य चढ़ाती हैं। सत्यनारायण व्रत कथा, रामायण-पारायण, गीता-पाठ, भागवत-सप्ताह आदि कोई भी शुभ-कर्म क्यो न हो, हवन इसमें अवश्य रहेगा।

साधनाओ मे भी हवन अनिवार्य है। जितने भी पाठ, पुरश्चरण, जप, साधन किये जाते हैं, वे चाहे वेदोक्त हों, चाहे तांत्रिक, हवन उसमें किसी न किसी रूप मे अवश्य करना पड़ेगा। गायत्री उपासना मे भी हवन आवश्यक है। अनुष्ठान या पुरश्चरण में जप से दसवाँ भाग हवन करने का विधान है। परिस्थितिवश दसवाँ भाग आहुति न दी जा सके, तो शताश (सौवाँ भाग) आवश्यक ही है। गायत्री को माता और यज्ञ को पिता माना गया है। इन्हीं दोनों के सयोग से मनुष्य का जन्म होता है, जिसे 'द्विजत्व' कहते हैं। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य को द्विज कहते हैं। द्विज का अर्थ है—दूसरा जन्म। जैसे अपने शरीर को जन्म देने वाले माता-पिता की सेवा-पूजा करना मनुष्य का नित्य-कर्म है, उसी प्रकार गायत्री माता और यज्ञ पिता की पूजा भी प्रत्येक द्विज का आवश्यक धर्म-कर्तव्य है।

धर्म ग्रन्थो में पग-पग पर यज्ञ की महिमा का गान है। वेद मे यज्ञ का विषय प्रधान है, क्योकि यज्ञ एक ऐसा विज्ञानमय विधान है जिससे मनुष्य का भौतिक और आध्यात्मिक दृष्टि से कल्याणकारक उत्कर्ष होता है। भगवान् यज्ञ से प्रसन्न होते हैं। कहा गया है—

यो यज्ञैः यज्ञपरमैरिज्यते यज्ञसंज्ञितः।
तं यज्ञपुरुषं विष्णुं नमामि प्रभुमीश्वरम्॥

"जो यज्ञ द्वारा पूजे जाते है, यज्ञमय हैं, यज्ञ रूप हैं, उन यज्ञ पुरुष विष्णु भगवान् को नमस्कार है।"

यज्ञ मनुष्य की अनेक कामनाओं को पूर्ण करने वाला तथा स्वर्ग एव मुक्ति प्रदान करने वाला है। यज्ञ को छोड़ने वालों की शास्त्रो में बहुत निन्दा की गयी है—

कस्त्वा विमुञ्चति स त्वा विमुञ्चति कस्मै त्वा विमुञ्चति
तस्मै त्वा विमुञ्चति। पोषाय रक्षसां भागोसि॥ - यजु २.२३

"सुख-शान्ति चाहने वाला कोई व्यक्ति यज्ञ का परित्याग नही करता। जो यज्ञ को छोड़ता है, उसे यज्ञ रूप परमात्मा भी छोड़ देते है। सबकी उन्नति के लिये आहुतियाँ यज्ञ में छोड़ी जाती है, जो नही छोड़ता वह राक्षस हो जाता है।"

यज्ञेन पापैः बहुभिर्विमुक्तः प्राप्नोति लोकान् परमस्य विष्णोः। —हारीत

"यज्ञ से अनेक पापो से छुटकारा मिलता है तथा परमात्मा के लोक की भी प्राप्ति होती है।"

पुत्रार्थी लभते पुत्रान् धनार्थी लभते धनम्।
भार्यार्थी शोभनां भार्या कुमारी च शुभं पतिम्॥
भ्रष्टराज्यस्तथा राज्यं श्रीकामः श्रियमाप्नुयात्।
यं यं प्रार्थयते कामं स वै भवति पुष्कलः॥
निष्कामः कुरुते यस्तु स परं ब्रह्म गच्छति। —मत्स्यपुराण ९३।११७-११८

यज्ञ से पुत्रार्थी को पुत्र लाभ, धनार्थी को धन लाभ, विवाहार्थी को सुन्दर भार्या, कुमारी को सुन्दर पति, श्री-कामना वाले को ऐश्वर्य प्राप्त होता है और निष्काम भाव से यज्ञानुष्ठान करने से परमात्मा की प्राप्ति होती है।

न तस्य ग्रहपीडा स्यान्नच बन्धु-धनक्षयः।
ग्रह यज्ञ व्रतं गेहे लिखितं यत्र तिष्ठति॥
न तत्र पीडा पापानां न रोगो न च बन्धनम्।
अशेष - यज्ञ - फलदमशेषाघौघनाशनम्॥ —कोटि होम पद्धति

यज्ञ करने वाले को ग्रह पीड़ा, बन्धु नाश, धन क्षय, पाप, रोग, बन्धन आदि की पीड़ा नही सहनी पड़ती। यज्ञ का फल अनन्त है।

देवाः सन्तोषिता यज्ञैर्लोकान् सम्वंर्धयन्त्युत।
उभयोर्लोकयो र्देव भूतिर्यज्ञः प्रदृश्यते॥
तस्माद्यद् याति देवत्वं पूर्वजैः सह मोदते।
नास्ति यज्ञ-समं दानं नास्ति यज्ञ-समो विधिः॥
सर्व धर्म समुद्देश्यो देव यज्ञे समाहितः॥

"यज्ञों से सन्तुष्ट होकर देवता ससार का कल्याण करते हैं। यज्ञ द्वारा लोक-परलोक का सुख प्राप्त हो सकता है। यज्ञ से स्वर्ग की प्राप्ति होती है। यज्ञ के समान कोई दान नही, यज्ञ के समान कोई विधि-विधान नहीं, यज्ञ में ही सब धर्मों का उद्देश्य समाया हुआ है।"

असुराश्च सुराश्चैव पुण्यहेतोर्मख-क्रियाम्।
प्रयतन्ते महात्मानस्तस्माद्यज्ञाः परायणाः।
यज्ञैरेव महात्मानो बभूवुरधिकाः सुराः॥ —महाभारत आश्व० ३६,७

"असुर और सुर सभी पुण्य के मूल हेतु यज्ञ के लिये प्रयत्न करते है। सत्पुरुषों को सदा यज्ञ-परायण होना चाहिये। यज्ञों से ही बहुत से सत्पुरुष देवता बने हैं।"

यदिक्षितायुर्यदि वा परेतो यदि मृत्योरन्तिकं नीत एव।
तमाहरामि निर्ऋते रुपस्थादस्पार्शमेनं शत-शारदाय॥ -अथर्व० ३।११।२

"यदि रोगी अपनी जीवनी-शक्ति को खो भी चुका हो, निराशाजनक स्थिति को पहुँच गया हो, यदि मरणकाल भी समीप आ पहुँचा हो, तो भी यज्ञ उसे मृत्यु के चंगुल से बचा लेता है और सौ वर्ष जीवित रहने के लिये पुनः बलवान् बना देता है।"

यज्ञैराप्यायिता देवा वृष्ट्युत्सर्गेण वै प्रजाः।
आप्यायन्ते तु धर्मज्ञ! यज्ञाः कल्याण-हेतवः॥ —विष्णु पुराण

"यज्ञ से देवताओं को बल मिलता है। यज्ञ द्वारा वर्षा होती है। वर्षा से अन्न और प्रजापालन होता है। हे धर्मज्ञ! यज्ञ ही कल्याण का हेतु है।"

चिता जला कर यों ही लाश को भस्म कर देते हैं, पर शास्त्रों में देखा जाए, तो यह भी एक संस्कार है। इसमें वेदमन्त्रों से विधिपूर्वक आहुतियाँ चढ़ाई जाती हैं और शरीर यज्ञ भगवान् को अर्पण किया जाता है।

प्रत्येक कथा, कीर्तन, व्रत, उपवास, पर्व, त्योहार, उत्सव, उद्यापन में हवन को आवश्यक माना जाता है। अब लोग उसका महत्त्व एवं विधान भूल गये हैं और केवल चिह्न पूजा करके काम चला लेते हैं। घरों में स्त्रियाँ किसी रूप मे यज्ञ की चिह्न पूजा करती हैं। वे त्योहारों या पर्वों पर 'अग्नि को जिमाने' या 'अगियारी' करने का कृत्य किसी न किसी रूप मे करती रहती है। थोड़ी-सी अग्नि लेकर उस पर घी डालकर प्रज्वलित करना और उस पर पकवान के छोटे-छोटे ग्रास-चढ़ाना और फिर जल से अग्नि की परिक्रमा कर देना-यह विधान हम घर-घर में प्रत्येक पर्व एवं त्योहारों पर होते देख सकते है। पितरों का श्राद्ध जिस दिन होगा, उस दिन ब्राह्मण भोजन से पूर्व इस प्रकार अग्नि को भोजन अवश्य कराया जाएगा, क्योकि यह स्थिर मान्यता है कि अग्नि के मुख मे दी हुई आहुति देवताओ और पितरों को अवश्य पहुँचती है।

विशेष अवसर पर तो हवन करना ही पड़ता है। नित्य की चूल्हा, चक्की, बुहारी आदि से होने वाली जीव हिंसा एवं पातको के निवारणार्थ नित्य पंच यज्ञ करने का विधान है। उन पाँचों में बलिवैश्व भी है। बलिवैश्व अग्नि मे आहुति देने से होता है। इस प्रकार शास्त्रों की आज्ञानुसार तो नित्य हवन करना भी हमारे लिये आवश्यक है। होली तो यज्ञ का त्योहार है। आजकल लोग लकड़ी, उपले जलाकर होली मनाते है। शास्त्रो मे देखा जाए, तो यह यज्ञ है। लोग यज्ञ की आवश्यकता और विधि को भूल गये, पर केवल ईंधन जलाकर उस प्राचीन परम्परा की किसी प्रकार पूर्ति कर देते है। इसी प्रकार श्रावणी, दशहरा, दीपावली के त्योहारों पर किसी न किसी रूप में हवन अवश्य होता है। नवरात्र में स्त्रियाँ देवी की पूजा करती हैं, तो अग्नि के मुख मे देवी के निमित्त घी, लौंग, जायफल आदि अवश्य चढ़ाती हैं। सत्यनारायण व्रत कथा, रामायण-पारायण, गीता-पाठ, भागवत-सप्ताह आदि कोई भी शुभ-कर्म क्यो न हो, हवन इसमें अवश्य रहेगा।

साधनाओ मे भी हवन अनिवार्य है। जितने भी पाठ, पुरश्चरण, जप, साधन किये जाते है, वे चाहे वेदोक्त हों, चाहे तांत्रिक, हवन उसमें किसी न किसी रूप में अवश्य करना पड़ेगा। गायत्री उपासना मे भी हवन आवश्यक है। अनुष्ठान या पुरश्चरण में जप से दसवाँ भाग हवन करने का विधान है। परिस्थितिवश दसवाँ भाग आहुति न दी जा सके, तो शतांश (सौवाँ भाग) आवश्यक ही है। गायत्री को माता और यज्ञ को पिता माना गया है। इन्हीं दोनों के सयोग से मनुष्य का जन्म होता है, जिसे 'द्विजत्व' कहते हैं। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य को द्विज कहते हैं। द्विज का अर्थ है—दूसरा जन्म। जैसे अपने शरीर को जन्म देने वाले माता-पिता की सेवा-पूजा करना मनुष्य का नित्य-कर्म है, उसी प्रकार गायत्री माता और यज्ञ पिता की पूजा भी प्रत्येक द्विज का आवश्यक धर्म-कर्त्तव्य है।

धर्म ग्रन्थो मे पग-पग पर यज्ञ की महिमा का गान है। वेद मे यज्ञ का विषय प्रधान है, क्योकि यज्ञ एक ऐसा विज्ञानमय विधान है जिससे मनुष्य का भौतिक और आध्यात्मिक दृष्टि से कल्याणकारक उत्कर्ष होता है। भगवान् यज्ञ से प्रसन्न होते हैं। कहा गया है—

योः यज्ञैः यज्ञपरमैरिज्यते यज्ञसंज्ञितः।
तं यज्ञपुरुषं विष्णुं नमामि प्रभुमीश्वरम्॥

"जो यज्ञ द्वारा पूजे जाते है, यज्ञमय हैं, यज्ञ रूप है, उन यज्ञ पुरुष विष्णु भगवान् को नमस्कार है।"

यज्ञ मनुष्य की अनेक कामनाओ को पूर्ण करने वाला तथा स्वर्ग एवं मुक्ति प्रदान करने वाला है। यज्ञ को छोड़ने वालों की शास्त्रों में बहुत निन्दा की गयी है—

कस्त्वा विमुञ्चति स त्वा विमुञ्चति कस्मै त्वा विमुञ्चति
तस्मै त्वा विमुञ्चति। पोषाय रक्षसां भागोसि॥ - यजु २.२३

"सुख-शान्ति चाहने वाला कोई व्यक्ति यज्ञ का परित्याग नही करता। जो यज्ञ को छोड़ता है, उसे यज्ञ रूप परमात्मा भी छोड़ देते है। सबकी उन्नति के लिये आहुतियाँ यज्ञ में छोड़ी जाती है, जो नही छोडता वह राक्षस हो जाता है।"

यज्ञेन पापैः बहुभिर्विमुक्तः प्राप्नोति लोकान् परमस्य विष्णोः । —हारीत

"यज्ञ से अनेक पापों से छुटकारा मिलता है तथा परमात्मा के लोक की भी प्राप्ति होती है ।"

पुत्रार्थी लभते पुत्रान् धनार्थी लभते धनम्।
भार्यार्थी शोभनां भार्यां कुमारी च शुभं पतिम्॥
भ्रष्टराज्यस्तथा राज्यं श्रीकामः श्रियमाप्नुयात्।
यं यं प्रार्थयते कामं स वै भवति पुष्कलः॥
निष्कामः कुरुते यस्तु स परं ब्रह्म गच्छति। —मत्स्यपुराण ९३।११७-११८

यज्ञ से पुत्रार्थी को पुत्र लाभ, धनार्थी को धन लाभ, विवाहार्थी को सुन्दर भार्या, कुमारी को सुन्दर पति, श्री-कामना वाले को ऐश्वर्य प्राप्त होता है और निष्काम भाव से यज्ञानुष्ठान करने से परमात्मा की प्राप्ति होती है ।

न तस्य ग्रहपीडा स्यान्नच बन्धु-धनक्षयः ।
ग्रह यज्ञ व्रतं गेहे लिखितं यत्र तिष्ठति॥
न तत्र पीडा पापानां न रोगो न च बन्धनम्।
अशेष - यज्ञ - फलदमशेषाघौघनाशनम्॥ —कोटि होम पद्धति

यज्ञ करने वाले को ग्रह पीड़ा, बन्धु नाश, धन क्षय, पाप, रोग, बन्धन आदि की पीडा नहीं सहनी पड़ती । यज्ञ का फल अनन्त है ।

देवाः सन्तोषिता यज्ञैर्लोकान् सम्वंधयन्त्युत।
उभयोर्लोकयो र्देव भूतिर्यज्ञः प्रदृश्यते॥
तस्माद्यद् याति देवत्वं पूर्वजैः सह मोदते।
नास्ति यज्ञ-समं दानं नास्ति यज्ञ-समो विधिः॥
सर्व धर्म समुद्देश्यो देव यज्ञे समाहितः॥

"यज्ञों से सन्तुष्ट होकर देवता संसार का कल्याण करते हैं । यज्ञ द्वारा लोक-परलोक का सुख प्राप्त हो सकता है । यज्ञ से स्वर्ग की प्राप्ति होती है । यज्ञ के समान कोई दान नहीं, यज्ञ के समान कोई विधि-विधान नहीं, यज्ञ में ही सब धर्मों का उद्देश्य समाया हुआ है ।"

असुराश्च सुराश्चैव पुण्यहेतोर्मख-क्रियाम्।
प्रयतन्ते महात्मानस्तस्माद्यज्ञाः परायणाः।
यज्ञैरेव महात्मानो बभूवुरधिकाः सुराः॥ —महाभारत आश्व० ३६,७

"असुर और सुर सभी पुण्य के मूल हेतु यज्ञ के लिये प्रयत्न करते है । सत्पुरुषों को सदा यज्ञ-परायण होना चाहिये । यज्ञों से ही बहुत से सत्पुरुष देवता बने है ।"

यदिक्षितायुर्यदि वा परेतो यदि मृत्योरन्तिकं नीत एव।
तमाहरामि निर्ऋते रुपस्थादस्पार्शमेनं शत-शारदाय॥ -अथर्व० ३।११।२

"यदि रोगी अपनी जीवनी-शक्ति को खो भी चुका हो, निराशाजनक स्थिति को पहुँच गया हो, यदि मरणकाल भी समीप आ पहुँचा हो, तो भी यज्ञ उसे मृत्यु के चंगुल से बचा लेता है और सौ वर्ष जीवित रहने के लिये पुनः बलवान् बना देता है ।"

यज्ञैराप्यायिता देवा वृष्ट्युत्सर्गेण वै प्रजाः।
आप्यायन्ते तु धर्मज्ञ! यज्ञाः कल्याण-हेतवः॥ —विष्णु पुराण

"यज्ञ से देवताओं को बल मिलता है । यज्ञ द्वारा वर्षा होती है । वर्षा से अन्न और प्रजापालन होता है । हे धर्मज्ञ ! यज्ञ ही कल्याण का हेतु है ।"

प्रयुक्तया यया चेष्ट्या राजयक्ष्मा पुरा जितः।
तां वेदविहितामिष्टिमारोग्यार्थी प्रयोजयेत्॥ —चरक चि

"तपेदिक सरीखे रोगों को प्राचीनकाल में यज्ञ के प्रयोगों से नष्ट किया जाता था। ... वालों को चाहिये कि उस वेद विहित यज्ञ का आश्रय लें।"

अहं क्रतुरहं यज्ञः स्वधाहमहमौषधम्।
मन्त्रोऽहमहमेवाज्यमहमग्निरहं हुतम्॥ —गीता ९।१६

"मैं ही क्रतु हूँ, मैं ही यज्ञ हूँ, मैं ही स्वधा हूँ, मैं ही औषधि हूँ और मन्त्र, घृत, ..."

नायं लोकोऽस्त्ययज्ञस्य कुतोऽन्यः कुरुसत्तम। —गीता ४।३१

"हे अर्जुन! यज्ञ रहित मनुष्य को इस लोक में भी सुख नहीं मिल सकता, फिर परलोक ... ही कैसे?"

नास्ति अयज्ञस्य लोको वै नायज्ञो विन्दते शुभम्।
अयज्ञो न च पूतात्मा नश्यतिच्छिन्नपर्णवत्॥ -शंख स्मृति

"यज्ञ न करने वाला मनुष्य लौकिक और पारलौकिक सुखों से वञ्चित हो जाता है। ... आत्मा पवित्र नहीं होती और वह पेड़ से टूटे हुए पत्ते की तरह नष्ट होता है।"

सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः।
अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक्॥
देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः।
परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ॥ —गीता ३।१०, ११
इष्टान्भोगान्हि वो देवा दास्यन्ते यज्ञभाविताः।

'ब्रह्माजी ने मनुष्य के साथ ही यज्ञ को भी पैदा किया और उनसे कहा कि इस यज्ञ से तुम्हारी ... यह यज्ञ तुम्हारी इच्छित कामनाओं, आवश्यकताओं को पूर्ण करेगा। तुम लोग यज्ञ द्वारा देवताओं ... वे देवता तुम्हारी उन्नति करेंगे। इस प्रकार दोनों अपने कर्तव्य का पालन करते हुए कल्याण को प्राप्त ... द्वारा पुष्ट किये हुए देवता अनायास ही तुम्हारी सुख-शान्ति की वस्तुयें प्रदान करेंगे।'

असंख्यों शास्त्र वचनों में से कुछ प्रमाण ऊपर दिये गये हैं। इनसे यज्ञ की महत्ता का अनुमान ... जाता है। पूर्वकाल में आध्यात्मिक एवं भौतिक उद्देश्यों के निमित्त बड़े-बड़े यज्ञ हुआ करते थे। ... करते थे, असुर भी यज्ञ करते थे, ऋषियों द्वारा यज्ञ किये जाते थे, राजा लोग अश्वमेध आदि ... आयोजन करते थे, साधारण गृहस्थ अपनी-अपनी सामर्थ्यों के अनुसार समय-समय ... असुर लोग सदैव यज्ञों को विध्वंस करने का प्रयत्न इसलिये किया करते थे कि उनके ... न होने पाये। इसी प्रकार असुरों के यज्ञों का विध्वंस भी कराया गया है। ... वर्णन है, जिसे हनुमान् जी ने नष्ट किया था। यदि वह सफल हो जाता, तो राक्षस ...

राजा दशरथ ने पुत्रेष्टि यज्ञ करके चार पुत्र पाये थे। ... हुए थे। राजा अश्वपति ने यज्ञ द्वारा सन्तान ... करने का सु... स्वर्ग पाया था। भगवान् राम ने अपने यहाँ ... कराया ... यज्ञ कराया था, जिसमें श्रीकृष्णजी ने आगन्तुकों के ... प्रायश्चित्त स्वरूप, अनिष्टों और प्रारब्धजन्य दुर्भाग्यों की शान्ति के ... सहयोग या सौभाग्य प्राप्त करने के प्रयोजन से, रोग निवारणार्थ ... अधिक उपज के लिये अमृतमयी वर्षा के निमित्त, वायु-मण्डल में ... निमित्त हवन-यज्ञ किये जाते थे और उनका परिणाम भी वैसा ही ...

यज्ञ एक महत्त्वपूर्ण विज्ञान है । जिन वृक्षो की समिधायें काम मे ली जाती है, उनमे विशेष प्रकार के गुण होते हैं । किस प्रयोग के लिये किस प्रकार की हव्य वस्तुये होमी जाती है, उनका भी विज्ञान है । उन वस्तुओ के आपस मे मिलने से एक विशेष गुण संयुक्त सम्मिश्रण तैयार होता है, जो जलने पर वायुमण्डल मे एक विशिष्ट प्रवाह पैदा करता है । वेद-मन्त्रों के उच्चारण की शक्ति से उस प्रभाव मे और भी अधिक वृद्धि होती है । फलस्वरूप जो व्यक्ति उसमें सम्मिलित होते हैं उन पर तथा निकटवर्ती वायुमण्डल पर उसका बडा प्रभाव पडता है । सूक्ष्म प्रकृति के अन्तराल में जो नाना प्रकार की दिव्य शक्तियाँ काम करती है, उन्हें देवता कहते है । इन देवताओ को अनुकूल बनाना, उनको उपयोगी दिशा मे प्रयोग करना, उनसे सम्बन्ध स्थापित करना, यही देवताओ को प्रसन्न करना है । यह प्रयोजन यज्ञ द्वारा आसानी से पूरा हो जाता है ।

ससार मे कभी भी किसी वस्तु का नाश नही होता केवल रूपान्तर होता रहता है । जो वस्तुएँ हवन मे होमी जाती हैं, वे तथा वेद-मन्त्रों की शक्ति के साथ जो सद्भावनायें यज्ञ द्वारा उत्पन्न की जाती है, वे दोनो मिलकर आकाश मे छा जाती है । उनका प्रवाह समस्त ससार के लिये कल्याणकारक परिणाम उत्पन्न करने वाला होता है । इस प्रकार यह संसार की सेवा का, विश्व में सुख-शान्ति उत्पन्न करने का एक उत्तम माध्यम एवं पुण्य-परमार्थ है । यज्ञ से याज्ञिक की आत्म-शुद्धि होती है, उनके पाप-ताप नष्ट होते हैं तथा शान्ति एवं सद्गति उपलब्ध होती है । सच्चे हृदय से यज्ञ करने वाले मनुष्यों का लोक-परलोक सुधरता है । यदि उनका पुण्य पर्याप्त हुआ, तब तो उन्हे स्वर्ग या मुक्ति की प्राप्ति होती है अन्यथा यदि दूसरा जन्म भी लेना पड़ा तो सुखी, श्रीमान्, साधन-सम्पन्न उच्च परिवार मे जन्म होता है, ताकि आगे के लिये वह सुविधा के साथ सत्कर्म करता हुआ लक्ष्य को सफलतापूर्वक प्राप्त कर सके ।

यज्ञ का अर्थ दान, एकता, उपासना से है । यज्ञ का वेदोक्त आयोजन शक्तिशाली मन्त्रो का विधिवत् उच्चारण, विधिपूर्वक बनाये हुए कुण्ड, शास्त्रोक्त समिधायें तथा सामग्रियाँ जब ठीक विधानपूर्वक हवन की जाती है, उनका दिव्य प्रभाव विस्तृत आकाश मण्डल में फैल जाता है । उसके प्रभाव के फलस्वरूप प्रजा के अन्त.करण मे प्रेम, एकता, सहयोग, सद्भाव, उदारता, ईमानदारी, संयम, सदाचार, आस्तिकता आदि सद्भावो एवं सद्विचारों का स्वयमेव आविर्भाव होने लगता है । पत्तों से आच्छादित दिव्य आध्यात्मिक वातावरण के स्थान पर जो सन्तान पैदा होती है, वह स्वस्थ, सद्गुणी एवं उच्च विचारधाराओं से परिपूर्ण होती है । पूर्वकाल मे पुत्र प्राप्ति के लिये ही पुत्रेष्टि यज्ञ कराते हो सो बात नही, जिनको बराबर सन्तानें प्राप्त होती थी, वे भी सद्गुणी एव प्रतिभावान् सन्तान प्राप्त करने के लिये पुत्रेष्टि यज्ञ कराते थे । गर्भाधान, सीमान्त, पुसवन, जातकर्म, नामकरण आदि संस्कार बालक के जन्म लेते-लेते अबोध अवस्था में ही हो जाते थे । इनमे से प्रत्येक मे हवन होता था, ताकि बालक के मन पर दिव्य प्रभाव पड़े और वह बड़ा होने पर पुरुष सिंह एव महापुरुष बने । प्राचीनकाल का इतिहास साक्षी है, कि जिन दिनो इस देश में यज्ञ की प्रतिष्ठा थी, उन दिनों यहाँ महापुरुषो की कमी नही थी । आज यज्ञ का तिरस्कार करके अनेक दुर्गुणों, रोगों, कुसस्कारों और बुरी आदतों से ग्रसित बालकों से ही हमारे घर भरे हुए है ।

यज्ञ से अदृश्य आकाश मे जो आध्यात्मिक विद्युत् तरंगें फैलती है, वे लोगों के मनो से द्वेष, पाप, अनीति, वासना, स्वार्थपरता, कुटिलता आदि बुराइयों को हटाती हैं । फलस्वरूप, उससे अनेको समस्याये हल होती है । अनेको उलझनें, गुत्थियाँ, पेचीदगियाँ, चिन्तायें, भय, आशकायें तथा बुरी संभावनाये समूल नष्ट हो जाती है । राजा, धनी, सम्पन्न लोग, ऋषि-मुनि बड़े-बड़े यज्ञ करते थे, जिससे दूर-दूर तक का वातावरण निर्मल होता था और देश-व्यापी, विश्व-व्यापी बुराइयाँ तथा उलझनें सुलझती थी ।

बड़े रूप में यज्ञ करने की जिनकी सामर्थ्य है, उन्हें वैसे आयोजन करने चाहिये । अग्नि का मुख ईश्वर का मुख है । उसमें जो कुछ खिलाया जाता है, वह सच्चे अर्थों में ब्रह्मभोज है । ब्रह्म अर्थात् परमात्मा, भोज अर्थात् भोजन, परमात्मा को भोजन कराना, यज्ञ के मुख में आहुति छोड़ना ही है । भगवान् हम सबको खिलाता है, हमारा भी कर्तव्य है कि अपने उपकारी के प्रति पूजा करने में कंजूसी न करें । जिनकी आर्थिक स्थिति वैसी नहीं है, वे कई व्यक्ति थोड़ा-थोड़ा सहयोग करके सामूहिक यज्ञ की व्यवस्था कर सकते है । जहाँ साधन, सुयोग न हो, वहाँ

प्रयुक्तया यया चेष्ट्या राजयक्ष्मा पुरा जितः ।
तां वेदविहितामिष्टिमारोग्यार्थी प्रयोजयेत् ॥ —चरक चि० खण्ड ८।१११

"तपेदिक सरीखे रोगों को प्राचीनकाल में यज्ञ के प्रयोगों से नष्ट किया जाता था । रोग-मुक्ति की इच्छा रखने वालों को चाहिये कि उस वेद विहित यज्ञ का आश्रय लें ।"

अहं क्रतुरहं यज्ञः स्वधाहमहमौषधम् ।
मन्त्रोऽहमहमेवाज्यमहमग्निरहं हुतम् ॥ —गीता ९।१६

"मैं ही क्रतु हूँ, मैं ही यज्ञ हूँ, मैं ही स्वधा हूँ, मैं ही औषधि हूँ और मन्त्र, घृत, अग्नि और हवन भी मैं ही हूँ।'

नायं लोकोऽस्त्ययज्ञस्य कुतोऽन्यः कुरुसत्तम । —गीता ४।३१

"हे अर्जुन ! यज्ञ रहित मनुष्य को इस लोक में भी सुख नही मिल सकता, फिर परलोक का सुख तो होगा ही कैसे ?"

नास्ति अयज्ञस्य लोको वै नायज्ञो विन्दते शुभम् ।
अयज्ञो न च पूतात्मा नश्यतिच्छिन्नपर्णवत् ॥ -शंख स्मृति

"यज्ञ न करने वाला मनुष्य लौकिक और पारलौकिक सुखों से वञ्चित हो जाता है । यज्ञ न करने वाले की आत्मा पवित्र नही होती और वह पेड़ से टूटे हुए पत्ते की तरह नष्ट होता है ।"

सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः ।
अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥
देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः ।
परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ ॥
इष्टान्भोगान्हि वो देवा दास्यन्ते यज्ञभाविताः । —गीता ३।१०।११

'ब्रह्माजी ने मनुष्य के साथ ही यज्ञ को भी पैदा किया और उनसे कहा कि इस यज्ञ से तुम्हारी उन्नति होगी, यह यज्ञ तुम्हारी इच्छित कामनाओ, आवश्यकताओ को पूर्ण करेगा । तुम लोग यज्ञ द्वारा देवताओं की पुष्टि करो, वे देवता तुम्हारी उन्नति करेगे । इस प्रकार दोनों अपने कर्तव्य का पालन करते हुए कल्याण को प्राप्त होंगे । यज्ञ द्वारा पुष्ट किये हुए देवता अनायास ही तुम्हारी सुख-शान्ति की वस्तुये प्रदान करेंगे ।'

असंख्यो शास्त्र वचनो में से कुछ प्रमाण ऊपर दिये गये हैं । इनसे यज्ञ की महत्ता का अनुमान सहज ही हो जाता है । पूर्वकाल मे आध्यात्मिक एवं भौतिक उद्देश्यों के निमित्त बडे-बडे यज्ञ हुआ करते थे । देवता भी यज्ञ करते थे, असुर भी यज्ञ करते थे, ऋषियों द्वारा यज्ञ किये जाते थे, राजा लोग अश्वमेध आदि विशाल यज्ञों का आयोजन करते थे, साधारण गृहस्थ अपनी-अपनी सामर्थ्यो के अनुसार समय-समय पर यज्ञ किया करते थे। असुर लोग सदैव यज्ञो को विध्वंस करने का प्रयत्न इसलिये किया करते थे कि उनके शत्रुओ का लाभ एव उत्कर्ष न होने पाये । इसी प्रकार असुरो के यज्ञों का विध्वंस भी कराया गया है । रामायण में राक्षसो के ऐसे यज्ञ का वर्णन है, जिसे हनुमान् जी ने नष्ट किया था । यदि वह सफल हो जाता, तो राक्षस अजेय हो जाते ।

राजा दशरथ ने पुत्रेष्टि यज्ञ करके चार पुत्र पाये थे । राजा नृग यज्ञो के द्वारा स्वर्ग जाकर इन्द्रासन के अधिकारी हुए थे । राजा अश्वपति ने यज्ञ द्वारा सन्तान प्राप्त करने का सुयोग प्राप्त किया था । इन्द्र ने स्वयं भी यज्ञो द्वारा ही स्वर्ग पाया था । भगवान् राम ने अपने यहाँ अश्वमेध यज्ञ कराया था । श्रीकृष्णजी की प्रेरणा से पाण्डवो ने राजसूय यज्ञ कराया था, जिसमें श्रीकृष्णजी ने आगन्तुको के स्वागत-सत्कार का भार अपने ऊपर लिया था । पापों के प्रायश्चित्त स्वरूप, अनिष्टों और प्रारब्धजन्य दुर्भाग्यों की शान्ति के निमित्त, किसी अभाव की पूर्ति के लिये, कोई सहयोग या सौभाग्य प्राप्त करने के प्रयोजन से, रोग निवारणार्थ देवताओ को प्रसन्न करने हेतु, धन-धान्य की अधिक उपज के लिये अमृतमयी वर्षा के निमित्त, वायु-मण्डल में से अस्वास्थ्यकर तत्त्वो का उन्मूलन करने के निमित्त हवन-यज्ञ किये जाते थे और उनका परिणाम भी वैसा ही होता था ।

यज्ञ एक महत्त्वपूर्ण विज्ञान है । जिन वृक्षों की समिधायें काम मे ली जाती है, उनमे विशेष प्रकार के गुण होते हैं । किस प्रयोग के लिये किस प्रकार की हव्य वस्तुये होमी जाती हैं, उनका भी विज्ञान है । उन वस्तुओ के आपस मे मिलने से एक विशेष गुण संयुक्त सम्मिश्रण तैयार होता है, जो जलने पर वायुमण्डल मे एक विशिष्ट प्रवाह पैदा करता है । वेद-मन्त्रों के उच्चारण की शक्ति से उस प्रभाव में और भी अधिक वृद्धि होती है । फलस्वरूप जो व्यक्ति उसमें सम्मिलित होते हैं उन पर तथा निकटवर्ती वायुमण्डल पर उसका बडा प्रभाव पडता है । सूक्ष्म प्रकृति के अन्तराल में जो नाना प्रकार की दिव्य शक्तियाँ काम करती हैं, उन्हें देवता कहते हैं । इन देवताओ को अनुकूल बनाना, उनको उपयोगी दिशा मे प्रयोग करना, उनसे सम्बन्ध स्थापित करना, यही देवताओ को प्रसन्न करना है । यह प्रयोजन यज्ञ द्वारा आसानी से पूरा हो जाता है ।

संसार में कभी भी किसी वस्तु का नाश नही होता केवल रूपान्तर होता रहता है । जो वस्तुएँ हवन मे होमी जाती है, वे तथा वेद-मन्त्रों की शक्ति के साथ जो सद्भावनाये यज्ञ द्वारा उत्पन्न की जाती है, वे दोनों मिलकर आकाश मे छा जाती हैं । उनका प्रवाह समस्त संसार के लिये कल्याणकारक परिणाम उत्पन्न करने वाला होता है । इस प्रकार यह संसार की सेवा का, विश्व में सुख-शान्ति उत्पन्न करने का एक उत्तम माध्यम एवं पुण्य-परमार्थ है । यज्ञ से याज्ञिक की आत्म-शुद्धि होती है, उनके पाप-ताप नष्ट होते हैं तथा शान्ति एवं सद्गति उपलब्ध होती है । सच्चे हृदय से यज्ञ करने वाले मनुष्यो का लोक-परलोक सुधरता है । यदि उनका पुण्य पर्याप्त हुआ, तब तो उन्हें स्वर्ग या मुक्ति की प्राप्ति होती है अन्यथा यदि दूसरा जन्म भी लेना पड़ा तो सुखी, श्रीमान्, साधन-सम्पन्न उच्च परिवार मे जन्म होता है, ताकि आगे के लिये वह सुविधा के साथ सत्कर्म करता हुआ लक्ष्य को सफलतापूर्वक प्राप्त कर सके ।

यज्ञ का अर्थ दान, एकता, उपासना से है । यज्ञ का वेदोक्त आयोजन शक्तिशाली मन्त्रो का विधिवत् उच्चारण, विधिपूर्वक बनाये हुए कुण्ड, शास्त्रोक्त समिधायें तथा सामग्रियाँ जब ठीक विधानपूर्वक हवन की जाती है, उनका दिव्य प्रभाव विस्तृत आकाश मण्डल में फैल जाता है । उसके प्रभाव के फलस्वरूप प्रजा के अन्त:करण मे प्रेम, एकता, सहयोग, सद्भाव, उदारता, ईमानदारी, संयम, सदाचार, आस्तिकता आदि सद्भावो एवं सद्विचारो का स्वयमेव आविर्भाव होने लगता है । पत्तों से आच्छादित दिव्य आध्यात्मिक वातावरण के स्थान पर जो सन्तान पैदा होती है, वह स्वस्थ, सद्गुणी एवं उच्च विचारधाराओं से परिपूर्ण होती है । पूर्वकाल मे पुत्र प्राप्ति के लिये ही पुत्रेष्टि यज्ञ कराते हो सो बात नही, जिनको बराबर सन्तानें प्राप्त होती थीं, वे भी सद्गुणी एवं प्रतिभावान् सन्तान प्राप्त करने के लिये पुत्रेष्टि यज्ञ कराते थे । गर्भाधान, सीमान्त, पुंसवन, जातकर्म, नामकरण आदि सस्कार बालक के जन्म लेते-लेते अबोध अवस्था में ही हो जाते थे । इनमें से प्रत्येक में हवन होता था, ताकि बालक के मन पर दिव्य प्रभाव पड़ें और वह बड़ा होने पर पुरुष सिंह एवं महापुरुष बने । प्राचीनकाल का इतिहास साक्षी है, कि जिन दिनों इस देश में यज्ञ की प्रतिष्ठा थी, उन दिनों यहाँ महापुरुषो की कमी नही थी । आज यज्ञ का तिरस्कार करके अनेक दुर्गुणों, रोगों, कुसंस्कारों और बुरी आदतों से ग्रसित बालको से ही हमारे घर भरे हुए है ।

यज्ञ से अदृश्य आकाश में जो आध्यात्मिक विद्युत् तरंगें फैलती है, वे लोगो के मनो से द्वेष, पाप, अनीति, वासना, स्वार्थपरता, कुटिलता आदि बुराइयों को हटाती हैं । फलस्वरूप, उससे अनेको समस्यायें हल होती हैं । अनेकों उलझनें, गुत्थियां, पेचीदगियां, चिन्ताये, भय, आशंकायें तथा बुरी संभावनाये समूल नष्ट हो जाती है । राजा, धनी, सम्पन्न लोग, ऋषि-मुनि बड़े-बड़े यज्ञ करते थे, जिससे दूर-दूर तक का वातावरण निर्मल होता था और देश-व्यापी, विश्व-व्यापी बुराइयाँ तथा उलझनें सुलझती थी ।

बड़े रूप में यज्ञ करने की जिनकी सामर्थ्य है, उन्हें वैसे आयोजन करने चाहिये । अग्नि का मुख ईश्वर का मुख है । उसमें जो कुछ खिलाया जाता है, वह सच्चे अर्थों में ब्रह्मभोज है । ब्रह्म अर्थात् परमात्मा, भोज अर्थात् भोजन, परमात्मा को भोजन कराना, यज्ञ के मुख में आहुति छोड़ना ही है । भगवान् हम सबको खिलाता है, हमारा भी कर्तव्य है कि अपने उपकारी के प्रति पूजा करने में कजूसी न करें । जिनकी आर्थिक स्थिति वैसी नही है, वे कई व्यक्ति थोड़ा-थोड़ा सहयोग करके सामूहिक यज्ञ की व्यवस्था कर सकते है । जहाँ साधन, सुयोग न हो, वहाँ

के प्रति 'मेरी' भावना न रहकर 'गुरु की' या परमात्मा की भावना हो जाती है। यह 'भावना परिवर्तन' आत्म परिवर्तन-एक असाधारण एवं रहस्यमय प्रक्रिया है। इसके द्वारा साधक सहज ही बन्धनों से खुल जाता है। अहंकार के कारण जो अनेक संस्कार उसके ऊपर लदते थे, वे एक भी ऊपर नही लदते। जैसे छोटा बालक अपने ऊपर कोई बोझ नही लेता, उसका सब कुछ बोझ माता—पिता पर रहता है। इसी प्रकार आतमदानी का बोझ भी किसी दूसरी उच्च सत्ता पर चला जाता है।

ब्रह्म दीक्षा का शिष्य गुरु को 'आत्म दान' करता है। मंत्र दीक्षित को 'गुरु पूजा' करनी पड़ती है। अग्नि दीक्षित को 'गुरु दीक्षा' देनी पड़ती है। ब्रह्म दीक्षित को आत्म समर्पण करना पड़ता है। राम को राज्य का अधिकारी मानकर उनकी खड़ाऊँ सिंहासन पर रख कर जैसे भरत राज काज चलाते रहे, वैसे हो आत्म दानी अपनी वस्तुओ का समर्पण करके उनके व्यवस्थापक के रूप में स्वयं काम करता रहता है।

## वर्तमानकालीन कठिनाइयाँ

आज व्यापक रूप से अनैतिकता फैली हुई है। स्वार्थी और धूर्तों का बाहुल्य है। सच्चे और सत्पात्रों का भारी अभाव हो रहा है और आज न तो तीव्र उत्कंठा वाले शिष्य हैं और न सच्चा पथ प्रदर्शन की योग्यता रखने वाले चरित्रवान् तपस्वी, दूरदर्शी एवं अनुभवी गुरु ही रहे हैं। ऐसी दशा में गुरु शिष्य सम्बन्ध की महत्त्वपूर्ण आवश्यकता का पूरा होना कठिन हो रहा है। शिष्य चाहते हैं कि उन्हें कुछ न करना पड़े, कोई ऐसा गुरु मिले जो उनकी नम्रता मात्र से प्रसन्न होकर सब कुछ उनके लिए करके रख दे। गुरुओं की मनोवृत्ति यह है कि शिष्यो को उल्लू बनाकर उनसे आर्थिक लाभ उठाया जाए, उनकी श्रद्धा को दुहा जाए। ऐसे जोड़े- 'लोभी गुरु लालची चेला। दुहूँ नरक मे ठेलम ठेला॥' का उदाहरण बनते हैं। ऐसे ही लोगों की अधिकता के कारण यह महान् सम्बन्ध शिथिल हो गया है। अब किसी को गुरु बनाना एक आडम्बर में फँसना और किसी को शिष्य बनाना एक झंझट मोल लेना समझा जाता है। जहाँ सच्चाई है वहाँ दोनों ही पक्ष सम्बन्ध जोड़ते हुए कतराते हैं। फिर भी आज की विषम स्थिति कितनी ही बुरी और कितनी ही निराशाजनक क्यों न हो; पर एक भारतीय धर्म की मूलभूत आधारशिला का महत्त्व कम नही हो सकता।

गायत्री द्वारा आत्म विकास की तीनों कक्षाएँ पार की जाती हैं। सर्वसाधारण की जानकारी के लिए 'गायत्री महाविज्ञान' के तीन खंडों में यथासम्भव उपयोगी जानकारी देने का हमने प्रयत्न किया है। उन पुस्तकों में यह शिक्षा मौजूद है, जिसे दृष्टिकोण का परिमार्जन एवं मन्त्र दीक्षा कहते हैं। यज्ञोपवीत का रहस्य, गायत्री ही कल्पवृक्ष है, गायत्री गीता, गायत्री स्मृति, गायत्री रामायण, गायत्री उपनिषद्, गायत्री की दस भुजा आदि प्रकरणों में यह बताया गया है कि हम अपने विचारों, भावनाओं और इच्छाओं में संशोधन करके किस प्रकार सुखमय जीवन व्यतीत कर सकते है। इन्ही तीनों खंडों में अग्नि दीक्षा की द्वितीय भूमिका की शिक्षा भी विस्तार पूर्वक दी गई है। ब्रह्म सध्या, अनुष्ठान, ध्यान, पापनांशक तपश्चर्याएँ, उद्यापन, विशेष साधनाएँ, उपवास, प्राण विद्या, मनोमय कोश की साधना, तन्त्र, पुरश्चरण आदि प्रकरणों में शक्ति उत्पन्न करने की शिक्षा दी गई है। ब्रह्म दीक्षा की शिक्षा गायत्री पंजर, गायत्री हृदय, कुण्डलिनी जागरण, ग्रन्थि भेद, विज्ञानमय कोश एवं आनन्दमय कोश की साधना के अन्तर्गत भली प्रकार दी गई है। शिक्षाएँ इस प्रकार मौजूद ही हैं उपयुक्त व्यक्ति की तलाश करने से कई बार दुष्प्राप्य वस्तुएँ भी मिल जाती हैं।

यदि उपयुक्त व्यक्ति न मिले तो किसी स्वर्गीय, पूर्व कालीन या दूरस्थ व्यक्ति की प्रतिमा को गुरु मानकर यात्रा आरम्भ की जा सकती है। एक आवश्यक परम्परा का लोप न हो जाए, इसलिए किसी साधारण श्रेणी के सत्पात्र से भी काम चलाया जा सकता है। गुरु का निर्लोभ, निरहंकारी एवं शुद्ध चरित्र होना आवश्यक है। यह योग्यताएँ जिस व्यक्ति मे हों, वह काम चलाऊ गुरु के रूप में काम दे सकता है। यदि उसमें शक्ति दान एवं पथ प्रदर्शक की योग्यता न होगी, तो भी वह अपनी श्रद्धा को बढ़ाने में साथी की तरह सहयोग अवश्य देगा। 'निगुरा' रहने की अपेक्षा मध्यम श्रेणी के पथ प्रदर्शक से काम चल सकता है। यज्ञोपवीत धारण करने एवं गुरु दीक्षा लेने

की प्रत्येक द्विज को अनिवार्य आवश्यकता है । चिह्न पूजा के रूप मे यह प्रथा चलती रहे तो समयानुसार उसमें सुधार भी हो सकता है; पर यदि उस शृंखला को ही तोड़ दिया तो उसकी नवीन रचना कठिन होगी ।

गायत्री द्वारा आत्मोन्नति होती है यह निश्चित है । मनुष्य के अन्तः क्षेत्र के सशोधन, परिमार्जन, संतुलन एवं विकास के लिए गायत्री से बढ़कर और कोई ऐसा साधन भारतीय धर्म शास्त्रो में नही है, जो अतीत काल से असंख्यो व्यक्तियो के अनुभवों मे सदा खरा उतरता आया हो । मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार का अन्त.करण चतुष्टय गायत्री द्वारा शुद्ध कर लेने वाले व्यक्ति के लिए सांसारिक जीवन में सब ओर से, सब प्रकार की सफलताओ का द्वार खुल जाता है । उत्तम स्वभाव, अच्छी आदतें, स्वस्थ मस्तिष्क, दूरदृष्टि, प्रफुल्ल मन, उच्च चरित्र, कर्तव्यनिष्ठा आदि प्रवृत्तियो को प्राप्त कर लेने के पश्चात् गायत्री के साधक के लिए ससार मे कोई दुःख, कष्टकर नही रह जाता, उसके लिए सामान्य परिस्थितियों मे भी सुख ही सुख उपस्थित रहता है ।

परन्तु गायत्री का यह लाभ केवल २४ अक्षर के मन्त्र मात्र से उपलब्ध नही हो सकता । एक हाथ से ताली नही बजती, एक पहिए की गाड़ी नहीं चलती, एक पंख का पक्षी नही उड़ता, इसी प्रकार अकेली गायत्री साधना अपूर्ण है, उसका दूसरा भाग गुरु का पथ प्रदर्शन है । गायत्री गुरु मन्त्र है । इस महाशक्ति की कीलित कुंजी अनुभवी एवं सुयोग्य गुरु के पथप्रदर्शन में सन्निहित है । जब साधक को उभय पक्षीय साधन, गायत्री माता और पिता गुरु की छत्रछाया प्राप्त हो जाती है, तो आशाजनक सफलता प्राप्त होने मे देर नही लगती ।

***

मुद्रक : युग निर्माण योजना प्रेस, मथुरा

# गायत्री साधना ही ईश्वर प्राप्ति का मार्ग

सद्‌बुद्धि का एक अत्यंत ही महत्त्वपूर्ण वैज्ञानिक आधार गायत्री है। इस महामंत्र के एक-एक अक्षर में जो गूढ ज्ञान भरा हुआ है, वह इतना उज्ज्वल है कि उसके प्रकाश मे अज्ञान का अंधकार नष्ट हो जाता है। इन २४ अक्षरों में ऐसा अद्‌भुत ज्ञान-भंडार भरा हुआ है, जिसमें दर्शन, धर्म, नीति, विज्ञान, शिक्षा, शिल्प आदि सभी पर्याप्त मात्रा मे मौजूद हैं। *गायत्री सद्‌बुद्धिदायक मंत्र* है। सत् तत्त्व की वृद्धि करना, गायत्री का प्रधान कार्य है और शरीर का कायाकल्प करना एक वैज्ञानिक कार्य है। गायत्री के द्वारा सतोगुण बढ़ता है और निम्नकोटि के तत्त्वों का निवारण होता जाता है। गायत्री साधना से अंतःकरण पर पड़े हुए कुसस्कारों के आवरणों को हटाया जाता है। आत्मा का सहज ईश्वरीय रूप प्रकट हो जाता है।

गायत्री उपासना वस्तुतः ईश्वर उपासना का एक अतिउत्तम सरल मार्ग है। इस मार्ग पर चलने वाले व्यक्ति जीवन के चरम लक्ष्य 'ईश्वर-प्राप्ति' तक पहुँचते हैं। ब्रह्म और गायत्री मे केवल शब्दों का अंतर है वैसे वे दोनों एक ही हैं। ब्रह्म ही गायत्री है और उसकी उपासना ब्रह्मप्राप्ति का सर्वोत्तम मार्ग है। गायत्री साधना आत्मबल प्रदान करती है तथा साधक को सत्संग, प्रेम और भक्ति का आत्मानंद सहज प्राप्त होता है।

सद्‌ज्ञान का न होना ही दुःख है सद्‌ज्ञान की उपासना ही गायत्री साधना है।

श्रीराम शर्मा आचार्य